स्वं धर्मपरो वित्तचयान्मतोऽस्य । सुखप्रिये धर्म्महीनेऽनपार्थेऽनुरुध्यते भारतलस्यबुद्धिः ॥ १२ ॥ परप्रयुक्तः पुरुषो विचेष्टते सूत्रप्रोतादारुमयीवयोषा । इमंदृष्ट्वानियमं पाण्डवस्य मन्येपरकर्म दैवमनुष्यात् ॥ १३ ॥ इमञ्चदृष्ट्वातव कर्म्मदोष पापोदर्कंघोर मवर्णरूपम् । यावत्परः कामयतेऽतिवेल तावन्नरोऽयं लभतेप्रशंसाम् ॥ १४ ॥ अजातशत्रुस्तु विहायपाप जीर्णांत्वचसर्प इवासमर्थाम् । विरोचतेऽहार्य्यवृत्तेन धीरो युधिष्ठिरस्त्वयि पापंविसृज्य ॥ १५ ॥ हन्तात्मनःकर्म्म निबोधराजन् धर्मार्थयुक्तादार्य्यवृत्तादपेतम् । उपक्रोशंचेह गतोऽसिराजन् भूयश्चपापं प्रसजेदमुत्र ॥ १६ ॥ त्वमर्थं संशयितं विनातैराशंससे पुत्रवशानुगोऽस्य । अधर्मशब्दश्च महान्पृथिव्यां नेदंकर्मत्व

से मुख्यधर्म दया है व दयासे भी जो धर्म यज्ञादि धन से होते हैं वे मुख्य हैं, व उन का सुखप्रिय सप्रयोजन कामों में रहता है । १२ । ईश्वरकी प्रेरणासे पुरुष सबकार्य्य करता है जैसे कठपुतली नचानेवालेकी प्रेरणासे सब कार्य्य करती है, युधिष्ठिरजी ऐसे कार्य्य करने पर भी कष्टित देख मनुष्य के कार्य्यसे ईश्वरका कार्य बड़ा मानते हैं ।१३। व पापाधिक घोररूप, कहने के अयोग्य यह तुम्हारे यहाका कर्म देख जबतक शत्रु विचारे कि देखें ये क्या चाहते हैं तबतक अन्य पुरुष कार्य्य करप्रशंसा पा जाय । १४ युधिष्ठिरजी तो अप्रयोजन पुरानी केंचुल छोड़े हुये सर्प के समान पापछोड़ अपने स्वाभाविक आचरण से शोभितहोते हैं क्योंकि उन्होंने सबपाप अब आपके ऊपर छोड़ दिया । १५ । बड़े खेदकी बात है कि धर्म्म अर्थयुक्त श्रेष्ठलोगों के आचरण से रहित अपना कर्म्म महाराज सुनिये जिसके करने से यहां तो निन्दितहुये हो, फिर स्वर्गमें भी पाप पीछे लगेगा । १६ । जो अब उन पाण्डवों को छोड़ अपने पुत्रके वशीभूतहो अकेले ही दुर्लभ अर्थ आप लियाचाहतेहो, व पृथ्वीपर अधर्म्म शब्दभी आप अकेलेही लिया

and performing sacrifices and useful deeds. God keeps every action *of man under control as a juggler does the movements of his dolls.* Seeing Yudhishthir distressed for all his virtue, we believe that God's deeds are above those of men As long as an enemy watches your sinful and inexpressible deeds to find out your intentions, an outsider enters in and bears away the palm Yudhishthir is leading a virtuous life and has cast aside his sins as a serpent does his skin: he has given over all his sins to you It is a subject of great annoyance that you have to hear of your deeds as contrary to the practice of good men, for which you have become notorious and which will stick to you in the other world. Sitting the Pandavas aside you are influenced by your son and would alone usurp the whole wealth which is not an easy task. The world is becoming full of the news of your sins which are not worthy of you! Troubles

तुसर्वभारताग्रय ॥ १७ ॥ हीनप्रज्ञो दौष्कुलेयोनृशंसो दीर्घवैरी क्षत्रविद्यास्वधीरः । एवंधर्मानापदः संश्रयेयुर्हीन वीर्योयश्च भवेदशिष्टः ॥ १८ ॥ कुलेजातोबलवान्योय शस्वी बहुश्रुतःसुखजीवीयतात्मा । धर्माधर्मौग्रथितौ योबिभर्ति सह्यस्यदिष्टस्यवशा दुपैति ॥ १९ ॥ कथंहिमन्त्राग्र्यधरोमनीषी धर्मार्थयोरापदि संप्रणेता । एवमुक्तःस र्वमन्त्रैरहीनो नरोनृशंसंकर्म कुर्य्यादमूढ ॥ २० ॥ तवह्यमीमन्त्रविदः समेत्य समासते कर्मसु नित्ययुक्ताः । तेषामयं बलवान्निश्चयश्च कुरुक्षये नियमेनोदपादि ॥ २१ ॥ अकालिकं कुरवोनाभविष्यन् पापेनचेत् पापमजातशत्रुः । इच्छेज्जातुत्वयि पापंविसृ-

चाहते हो, हे महाराज यह निन्द्यकर्म आपके योग्य नहीं है। १७ । क्योंकि बुद्धिहीन दुष्कुल में उत्पन्न, क्रूरस्वभाव, दीर्घ वैरी, क्षत्रियोंकी विद्यामें अधीर, हीन वीर्य, व अशिष्ट पुरुषों के ऊपर आपदें आनी चाहिये। १८। आप तो अच्छे कुल में उत्पन्न, बलवान्, यशस्वी, बहुश्रुत, सुखभोगी, जितेन्द्रिय, धर्म अधर्म दोनों के सेवकहो फिर आप के ऊपरभी अभाग्यवशवारहो तो बड़े आश्चर्य की बात है। १९। आपने यह निन्द्य कर्म पाण्डवों को बनवास रूप कैसे किया क्योंकि ऐसे श्रेष्ठ भीष्मपितामह व विदुरादि मन्त्रियों ने कहाभी कि जुआ न खेलो पर नहीं माना, तुमतो बड़े बुद्धिमान व विपत्तिसमयमें भी धर्म अर्थके करनेवालेथे, महाराज, ऐसा कर्म तो सब मन्त्रियों सेहीन क्रूरमनुष्य करताहै । २० । हाय बड़े खेदकी बात है कि आपके यहां सबमन्त्रवेत्ता, व कर्मकरने में नित्य युक्त ऐसे ऐसे मन्त्री विद्यमानही रहे, इनका यह बलवान् निश्चय हुआ कि कुरुवंशियोंको नाशहोनेपर पहुँचादिया। २१ । जो तुम्हारे पापकर्म से प्रेरित युधिष्ठिरजी ने पाप करने की इच्छाकी तो सब कुरुवंशियों का अकाल मरणहुआ, जो कहो ऐसा करने से उनको गोत्रवध दोष होगा तो यहबात नहीं तुम्हारेही कारण तो चोरों के समान पाप

may come upon those who are devoid of wisdom, low born, cruel, harrassed by enemies, impatient in the art of Kshatryas, cowardly and wicked you are born of a noble family, are powerful, glorious, learned, easy-going and brave and can distinguish *dharm* from *adharm*, it would be a wonder if you are attacked by misfortunes. How could you do the sinful deed of sending the Pandavas into exile and not minding the advice of Bhishma and Vidur, the best of men, who warned you against gambling You are very wise and cannot foresake dharm even at the time of trouble such a deed can be done by those cruel men who have no counsellors 20. Alas! all your wise counsellors of great experience are resolved upon the doing of a deed that will lead to the destruction of the Kauravas If actuated by your sins, Yudhishthir is bent on revenge, it will mean an untimely death to the Kauravas. Yudhishthir will yet be

ऽयनिन्दा चेयंतवलोकेऽभविष्यत् ॥ २२ ॥ किमन्यत्र विषयादीश्वराणां यत्रपार्थः
परलोकंस्म द्रष्टुम् । अत्यक्रामत्सतया सम्मतः स्यान्नसंशयो नास्तिमनुष्यकारः २३॥
एतान्गुणान्कर्मकृतानवेक्ष्य भावाभावौ वर्तमानावनित्यौ । बलिर्हिराजापारमविन्द
मानो नान्यत्कालात् कारणंतत्रमेने ॥ २४ ॥ चक्षुःश्रोत्रे नासिकात्वक्चजिह्वा ज्ञान
स्यैतान्यायतनानि जन्तोः । तानिप्रीतान्येव तृष्णाक्षयान्ते तान्यव्यथो दुःखहीनः प्रणु-
द्यात् ॥ २५ ॥ नत्वेवमन्ये पुरुषस्यकर्म संवर्ततेसुप्रयुक्तं यथावत् । मातुःपितुःकर्मणा
भिप्रसूतः संवर्द्धते विधिवद्भोजनेन ॥ २६ ॥ प्रियाप्रियेसुखदुःखेच राजन्निन्दाप्रशं-
सेचभजन्तएव । परस्त्वेनं गर्हयतेऽपराधे प्रशंसतेसाधुवृत्तं तमेव ॥ २७ ॥ सत्वांगर्हे

हुआ इस से पाप व निन्दा तुम्हारे ऊपर छोड़ वै अपाप व अनिन्द्य हैंगे । २२ । ईश्वरोंके विषय से बाहर कुछनहीं सब ईश्वराधीन है, क्योंकि अर्जुनजी परलोक तक इसी शरीर से चलेगये उनकोभी वनवासादि के दुःखहुये सो इस में कुछ सन्देह नहीं कि मनुष्यकी कर्त्तव्यता कुछ नहीं है । २३ । व इसी से इन शौर्यादि गुणोंको कर्मानुसार घटती बढ़ती को देख व ऐश्वर्य अनैश्वर्य अनित्य देख, पार न पाय, राजाबलिजीने, कालको छोड़ और कुछ बलाबल करनेका कारण नहीं माना । २४ । चक्षु, श्रोत्र, नासिका, त्वचा, व जिह्वा, येही पांच मनुष्य के ज्ञानस्थान हैं, इनकी जब तृष्णा का नाशहोता तभी सुख दुःख लाभ अलाभ को समान जान पुरुष इन्द्रियों को अपने अपने विषय से निवृत्त करता है । २५ । परन्तु हम ऐसाभी पुरुषका कर्म नहीं मानते कि सब ईश्वराधीनही है, क्योंकि माता व पिता के कर्म से पुरुष उत्पन्नहोता है, व विधि पूर्वक भोजन करता है तभी शरीर रहता है इस समय कौन कर्मकरता है । २६ । व सदा प्रिय अप्रिय, सुख दुःख, निन्दा प्रशंसा, इनको सब समय पर भजते हैं, परन्तु जब वह अपराध करता तो दूसरा मनुष्य उसकी निन्दा करता जब वह अच्छे काम करता

innocent of the deed of killing you, his kinsmen, as it was you who did the deed of sin before. Nothing is beyond the power of God: Arjun who went in his worldly body to the paradise, could not avoid the miseries of the exile; this shows that man is powerless. It was for this reason that seeing increase and decrease of power according to one's own deeds and seeing that wealth of the world was transitory, king Bali came to the conclusion that nothing except time was the cause of strength and weakness.* One can control his desires by controlling the organs of his senses and is then in a position to disregard the pleasures and pains and gains and losses of the world. Yet we donot believe that man is thoroughly led in his actions by god; for, man is born as a result of the deeds of his father and mother and his body grows by taking food. We always come in contact with things which we like or dislike, with

भारतानां विरोधादन्तो नूनं भवितायं प्रजानाम् । नोचेदिदं तव कर्मापराधात् कुरून्दहे त् कृष्णवर्त्मेवकक्षम् ॥ २८ ॥ त्वमेवैकोजातु पुत्रस्यराजन् वशंगत्वासर्वलोकेनरेन्द्र कामात्मनः श्लाघनोद्यूतकाले नाशामशमपश्य विपाकमस्य ॥ २९ ॥ अनाप्तानांसंग्रहा त्त्वंनरेन्द्र तथाप्तानां निग्रहाच्चैवराजन । भूमिंस्फीतां दुर्बलत्वादनन्तामशक्तस्त्वं रक्षितुंकौरवेय ॥ ३० ॥ अनुज्ञातो रथवेगावधूतः श्रान्तोऽभिपद्ये शयनन्नृसिंह । प्रातःश्रोतार कुरव सभायामजातशत्रोर्वचनं समेताः ॥ ३१ ॥ धृतराष्ट्र उवाच । अनुज्ञातोस्यावसथं परेहि प्रपद्यस्व शयनं सूतपुत्र । प्रात श्रोतार कुरवः सभायामजातशत्रोर्वचनं त्वयुक्तम् ॥ ३२ ॥

इति उद्योगपर्वणि संजययानपर्वणि धृतराष्ट्रसंजयसम्वादे द्वात्रिंशोऽध्यायः ३२ ॥

समाप्तञ्च संजययानपर्व ॥

तो, उसीकी प्रशंसा करने लगता । २७ । इससे पाण्डवों के विरोध से हम आपकी निन्दा करते हैं, जो हमाराकहा न मानोगे युधिष्ठिरादिकों को राज्य में भाग न दोगे तो प्रजाओं के लिये यह कर्म अवश्य होजायगा, कि तुम्हारे अपराध से अर्जुनजी कौरवों को भस्म करदेंगे जैसे अग्नि सूखी घासको जलाता है । २८ । हे राजन, जुआ खेलने के समय जो तुम अकेले, कामात्मा अपने पुत्रके वशमें आय पड़ हुए करतेहुये इस लोकमें शान्त न हुए गये उसके परिणामका यह फलदेखो । २९ । हे नरेन्द्र अश्रेष्ठ कर्णादिकों के ग्रहण करने से व श्रेष्ठ विदुरादिकों के दूर करनेसे, अब ऐसे दुर्बल होगयेहो कि सब धन धान्य समेत इस पृथ्वीकी रक्षा नहीं करसकेहो यह अवहाथसे जाती है । ३० । हे भूप मैं इससमय मार्ग के श्रमसे थका हुआ हूं कलको प्रात,कालही सभा में पाडवोंका समाचार सुनाऊंगा यह सुनकर नृपने उत्तर दिया कि अच्छा कल प्रात कालही सभा में आकर सब समाचार कहियो ॥ ३२ ॥

pleasures and pains and with praise and dispraise, but the same man is praised and dispraised for his own good and wicked deeds respectively. We dispraise you for your enmity towards the Pandavas. If you will not restore to the Pandavas their kingdom, you will be the cause of the destruction of your subjects by your sin, for, Arjun will burn them as fire burns hay. This is the result of your being engaged in gambling and being influenced by your avaricious son. You cannot keep the kingdom passing from you because you have become too weak by hearing the advice of Karan and others and disregarding that of Vidur. 30. I am very tired at this time, king, I shall tell you all about the Pandavas tomorrow in the court." The king, on hearing this, allowed Sanjaya to retire for the night, expecting to hear him the next morning. 32.

अथ प्रजागर पर्व ॥

वैशम्पायन उवाच । द्वाःस्थंप्राहमहाप्राज्ञो धृतराष्ट्रोमहीपतिः । विदुरंद्रष्टुमिच्छामि तमिहानयमाचिरम् ॥ १ ॥ प्रहितोधृतराष्ट्रेणदूतः क्षत्तारमब्रवीत् । ईश्वरस्त्वांमहाराजो महाप्राज्ञादिदृक्षति ॥ २ ॥ एवमुक्तस्तुविदुरः प्राप्यराजनिवेशनम् । अब्रवीद्धृतराष्ट्राय द्वाःस्थंमांप्रतिवेदय ॥ ३ ॥ द्वाःस्थ उवाच । विदुरोऽयमनुप्राप्तो राजेन्द्र तवशासनात् । द्रष्टुमिच्छतितेपादौ किंकरोतुप्रशाधिमाम् ॥ ४ ॥ धृतराष्ट्र उवाच । प्रवेशयमहाप्राज्ञं विदुरंदीर्घदर्शिनम् । अहंहिविदुरस्यास्य नाकल्पोजातुदर्शने ॥ ५ ॥ द्वाःस्थ उवाच । प्रविशान्तःपुरं क्षत्तर्महाराजस्यधीमतः । नहितेदर्शनेऽकल्पो जातु राजाब्रवीद्धिमाम् ॥ ६ ॥ वैशम्पायन उवाच । ततःप्रविश्यविदुरो धृतराष्ट्रनिवेशनम्

अध्याय ३३ ॥

वैशम्पायन जी बोले कि संजय को अपने घर जानेकी आज्ञादे महाप्राज्ञ राजा धृतराष्ट्र जी द्वारपालसे बोले कि हम विदुरजी को देखाचाहते हैं उनको यहां लावो विलम्ब नहो ।१। धृतराष्ट्र जीका भेजादूत विदुरजीके पास जाकर बोला हे महाप्राज्ञ महाराज आपको देखा चाहते हैं । २ । दूतद्वारा ऐसी आज्ञापाय विदुरजी राजभवन में आय द्वारपाल से बोले कि महाराज से जाय निवेदन करो कि विदुरआये हैं । ३ । द्वारपाल जाय महाराज से बोला कि हे राजेन्द्र आपकी आज्ञा से विदुरजी आये व आप के चरण देखा चाहते हैं क्या करें हमको आज्ञाहो । ४ । धृतराष्ट्रजी बोले कि दूरदर्शी महाप्राज्ञ विदुर जीको यहां बुलाय लावो हम विदुरजी के दर्शनमें कभीभी असमर्थ नहीं हैं । ५ । द्वारपाल जाय विदुरजी से बोला कि विदुरजी बुद्धिमान् राजा साहब के अंतःपुर में प्रवेश कीजिये क्योंकि महाराज ने हमको आज्ञादी है कि हम विदुरजी के देखने में असमर्थ नहीं हैं । ६ । वैशम्पायनजी बोले कि इसके पीछे विदुरजी धृतराष्ट्रजीके स्थानपर जाय हाथजोर चिन्ताकरते हुए राजा

## CHAPTER XXXIII

Having allowed Sanjaya to go home, king Dhritrashtra the wise ordered the doorkeeper to bring Vidur without delay. The king's messenger went to Vidur and said, "The king wishes to see you." Being thus informed, Vidur came to the palace gate and sent word to the king of his own arrival. The porter told the king that Vidur was waiting at the gate to see him and the king permitted him to let Vidur in, saying, "I am never unprepared to see Vidur." The porter informed Vidur that the king was ready to see him and that he might enter the palace. Vidur accordingly went to Dhritrashtra and with joined palms said meekly, "I am here by your permission, king, and am ready to obey your orders." "Sanjay has returned," said Dhritrashtra, "and has gone home after reviling me; he will

अब्रवीत्प्राञ्जलिर्वाक्यं चिन्तयानंनराधिपम् ॥ ७ ॥ विदुरोऽहंमहाप्राज्ञ संप्राप्तस्तव
शासनात् । यदि किञ्चनकर्त्तव्यमयमस्मि प्रशाधिमाम् ॥ ८ ॥ धृतराष्ट्र उवाच । स-
ञ्जयो विदुरप्राप्तो गर्हयित्वाचमांगतः । अजातशत्रोःश्वोवाक्यं सभामध्येसवक्ष्यति ॥
॥ ९ ॥ तस्याद्यकुरुवीरस्य नविज्ञातंवचोमया । तन्मेदहतिगात्राणि तदकार्षीत्प्रजा-
गरम् ॥ १० ॥ जाग्रतोदह्यमानस्य श्रेयोयदनुपश्यसि । तद्ब्रूहित्वंहिनस्तात धर्मार्थ-
कुशलोह्यसि ॥ ११ ॥ यतः प्राप्तः सञ्जयः पाण्डवेभ्यो नमेयथावन्मनसः प्रशान्तिः ।
सर्वेन्द्रियाण्यप्रकृतिं गतानि किंवक्ष्यतीत्येव मेऽद्यचिन्ता ॥ १२ ॥ विदुर उवाच ॥
अभियुक्तंबलवता दुर्बलंहीनसाधनम् । हृतस्वंकामिनं चोरमाविशन्ति प्रजागराः ॥ १३
कच्चिदेतैर्महादोषैर्न स्पृष्टोऽसिनराधिप । कच्चिन्नपरवित्तेषु गृध्यन्विपरितप्यसे ॥ १४ ॥
धृतराष्ट्र उवाच । श्रोतुमिच्छामितेधर्म्यं परंनैःश्रेयसंवचः । अस्मिन्राजर्षिवंशे हि त्व-

धृतराष्ट्रजी से बोले ।७ हेमहाप्राज्ञ आपकी आज्ञासे हमविदुरहैं, आयेहैं जो कुछ करनाहो तैयारहैं उसके करनेकी आज्ञाहो । ८ । धृतराष्ट्रजी बोलेकि, हे विदुरजी संजय यहांसे आगे व हमारी निंदाकर घरको गये, प्रातःकाल सभामें युधिष्ठिर के वचन वे कहैंगे । ९ । उन कुरुवीर का वचन हम नहीं जानते कि क्याहै वही हमारे अंगोंको जलाता है इसलिये हमको निद्रा नहीं आई । १० । अब जागते में जलते हुये हमारा जिसमें कल्याण देखो, वही हम से कहो क्योंकि हे तात तुम धर्म अर्थ में कुशलहो । ११ । जबसे संजय पांडवों के यहां से आयेहैं तबसे हमारे मनको यथावत्शांति नहीं है, सब इन्द्रियां सुस्थिर नहीं हैं, वे क्या कहैंगे यही हमको चिन्तालगी है । १२ । विदुरजी बोले कि साधनहीन दुर्बल पुरुष जो बलवान् पुरुषके हाथ में पड़ा, व जिसका धन हरगया व कामीपुरुष, व चोर इन चारोंको नींद नहीं आती । १३ । हे महाराज क्या इन महादोषोंका स्पर्शतो कहीं नहीं होगया, कि कहीं दूसरे के धनकी इच्छा कियेतो नहीं सन्तप्तहोते । १४ । धृतराष्ट्रजी बोले कि हम परम कल्याणकारी धर्मयुक्त तुम्हारे वचन सुना चाहते हैं, क्योंकि इस राजवंशमें एक तुम्ही

tell tomorrow, in the court, the message of Yudhishthir. I donot know what he has to say; it burns my body and I cannot sleep. 10. I am burning while awake; tell me what is best to be done; for you are well acquainted with *dharm* and *arth*, brother. My mind is ill at ease from the time that Sanjaya has returned from the Pandavas. My senses are not steady and I wonder what I shall hear from him." To this Vidur replied, "Four men find no sleep: a weak man who falls in the hands of a strong man; one who has lost his wealth; one who is overcome by love and a thief. Have you got a touch of one of these four sins? Are you not burning with the desire of possessing another's wealth." "I wish to hear your good words full of wisdom," said Dhritrashtra, "because you are the

मेक माज्ञसम्मतः ॥ १५ ॥ विदुर उवाच । राजा लक्षणसम्पन्नस्त्रैलोक्यस्याधिपोभवेत् । प्रेष्यस्तेप्रेषितश्चैव धृतराष्ट्रयुधिष्ठिरः ॥१६॥ विपरीततरश्चत्वं भागधेयेनसम्मतः । अर्चिषांप्रणयाच्चैव धर्मात्माधर्मकोविदः ॥ १७ ॥ आनृशंस्यादनुक्रोशाद्धर्मात् सत्यात् पराक्रमात् । गुरुत्वात्त्वयिसंप्रेक्ष्य बहून्क्लेशान्तितिक्षते ॥१८॥ दुर्य्योधनेसौबलेच कर्णेदुःशासनेतथा । एतेष्वैश्वर्यमाधाय कथंत्वंभूतिमिच्छसि ॥ १९ ॥ आत्मज्ञानं समारम्भस्तितिक्षा धर्मनित्यता । यमर्थान्नापकर्षन्ति सवैपण्डितउच्यते ॥ २० ॥ निषेवतेप्रशस्तानि निन्दितानिनसेवते । अनास्तिकःश्रद्दधानएतत् पण्डितलक्षणम्॥२१ क्रोधोहर्षश्चदर्पश्च ह्रीस्तम्भोमान्यमानिता । यमर्थान्नापकर्षन्ति सवैपण्डितउच्यते

---

तुम्हीं विद्वानहो । १५ । विदुरजी बोले कि हे धृतराष्ट्र सर्वलक्षण सम्पन्न पुरुष तीनलोकों का राजाहोता है, इससे युधिष्ठिर तुम्हारे प्रार्थना करने के योग्यहैं उनको आपने वनको भेजा । १६ । व तुम उसके विपरीत सर्वलक्षण हीनहो इससे राज्यांश पानेके योग्य नहीं क्योंकि नेत्रहीन ठहरे व धर्म्मात्मा भीहो व धर्मके विषयमें चतुरभी बड़ेहो । १७ । व युधिष्ठिरजी ने, अक्रूरता, दयालुता, सत्यता, व पराक्रमता के हेतु तुम्हारा गौरव मान बहुतसे क्लेश सहे । १८ । फिर ऐसे युधिष्ठिरको तो तुमने निकाल दिया अब दुर्योधन, शकुनि, कर्ण व दुश्शासन, इनलोगों में ऐश्वर्य स्थापन कर तुम कैसे ऐश्वर्य चाहते हो ।१९। शास्त्रकी अपेक्षा, शक्तिकी अपेक्षा, वैराग्यकी, अपेक्षा, श्रद्धाकी अपेक्षा इतनेज्ञान जिसको अर्थसे न खींचसकें वह पंडित कहावताहै ।२०। व जो अच्छेहर कार्योंका सेवनकरै, निन्दित कार्योंका सेवन न करै नास्तिक होय नहीं, व श्रद्धावानहो, ये सब पंडितके लक्षण हैं । २१ । व क्रोध अहर्ष अहंकार निर्लज्जता, अपनाको पंडित मानना, जिसको ये दुर्गुण

---

only wise man in our royal family." "A virtuous man," said Vidur, "is worthy of becoming the king of the three worlds; Yudhishthir, whom you sent into exile, is worthy of being praised by you. Being blind you are unfit to rule the kingdom, although you are virtuous and wise. Yudhishthir is free from cruelty, is merciful, truthful and valliant and has suffered many wrongs because he has regard for your age. Having sent Yudhishthir into exile, how can you wish for greatness through Duryodhan, Karan, Shakuni and Dushasan? He is learned who does not let go his purpose and at the same time has regard for religious books, power, absence of worldly desires and faith. 20. A Pandit does good deeds shuns himself from sin, is not ungodly and has faith. A Pandit is not influenced by anger, displeasure, vanity, shamelessness and selfconciet. He is certainly

॥ २२ ॥ यस्यकृत्यंनजानन्ति मन्त्रंवामन्त्रितंपरे । कृतमेवास्यजानन्तिसवैपण्डित उच्यते ॥ २३ ॥ यस्यकृत्यंनविघ्नन्तिशीतमुष्णंभयंरतिः । समृद्धिरसमृद्धिर्वा सवैप ण्डितउच्यते ॥ २४ ॥ यस्यसंसारिणीप्रज्ञाधर्मार्थावनुवर्त्तते । कामादर्थंवृणीतेयःसवै पण्डितउच्यते ॥२५॥ यथाशक्तिचिकीर्षन्ति यथाशक्तिचकुर्वते । नकिञ्चिदवमन्यन्ते नराःपण्डितबुद्धयः ॥ २६ ॥ क्षिप्रंविजानातिचिरंशृणोति विज्ञायचार्थंभजतेनकामा त् । नासम्पृष्टोव्युपयुंक्तेपरार्थे तत्प्रज्ञानंप्रथमंपण्डितस्य ॥२७॥ नाप्राप्यमभिवाञ्छन्ति नष्टंनेच्छन्तिशोचितुम् । आपत्सुचनमुह्यन्तिनराःपण्डितबुद्धयः ॥२८॥ निश्चित्ययःप्रक्र मतेनान्तर्वसतिकर्मणः । अवन्ध्यकालोवश्यात्मा सवैपण्डितउच्यते ॥ २९ ॥ आर्य

---

सींच न सकें वह पंडित कहाताहै । २२ । जिसकी कृत्य व मंत्रितमंत्र और कोई नहीं जानते, जब वह कार्यकर चुकता तभी सब जानते वह निश्चय पंडित कहाताहै । २३ । शीत, उष्ण, भय, मैथुन, धनसमृद्धि, दरिद्रता, ये जिसके कार्य में विघ्न न करसकें वह निश्चय पंडित कहाताहै । २४ । जिसकी बुद्धि स्वभावही से चंचलहै काम व अर्थ में नहीं टिकती, व जो कामसे अधिक अर्थ को मानताहै, वह निश्चय पंडित कहाताहै ।२५। व जिन मनुष्यों को पंडितोंकी बुद्धिहोती है वे यथाशक्ति किसी कार्य के करनेकी इच्छा करतेव यथा शक्तिही करते व अपमान किसीका नहीं करते । २६ । जो पुरुष अच्छी तरह दृढ़ता पूर्वक जानलेने के लिये बड़ी देरतक सुनता व फिर झट जानलेता व सब कार्य जानहीकर करताहै, व जो बिना अच्छीतरह पूछे किसीको उत्तर नहीं देता यह पंडित का पहिला चिह्नहै । २७ । वे पंडितों की बुद्धि रखनेवाले मनुष्य जो मिलनेके योग्य वस्तु नहीं उसकी इच्छा नहीं करते व जो वस्तु जाती रहती उसका शोचनहीं करते व विपत्ति समयमें भी मोहित नहीं होते। २८ । व जो पुरुष निश्चयकर कार्य करता, व बिना कार्यकी समाप्ति हुये उस कार्य को छोड़ता नहीं, व सदा सप्रयोजनही काम करता,

---

a Pandit whose deeds and plans are not known to others before completion. A Pandit is he whose work cannot suffer on account of cold, heat, fear, lust, wealth and poverty. A Pandit is he who possesses a mind naturally active and not sticking to worldly desires and who has greater regard for the work in hand than for other objects of desire. Those who are endowed with sound intellect donot run after things beyond their power and perform deeds to the best of their power. The first sign of a Pandit is that he hears long enough to know a thing fully, is quick of understanding, does nothing without knowing it and gives no reply without being asked. Wise men do not covet things which they know to be impossible to get, are not sad at a loss and donot lose wits at the time of trouble.

कर्माणिरज्यन्तेभूतिकर्माणिकुर्वते । हितञ्चनाभ्यसूयन्तिपण्डिताभरतर्षभ ॥ ३० ॥ न हृष्यत्यात्मसम्मानेनावमानेनतप्यते । गाङ्गोहृदइवाक्षोभ्यो यःसपण्डितउच्यते ॥ ३१ तत्वज्ञःसर्वभूतानांयोगज्ञःसर्वकर्मणाम् । उपायज्ञोमनुष्याणां नरपण्डितउच्यते ॥ ३२ प्रवृत्तवाक्चित्रकथऊहवान्प्रतिभानवान् । आशुग्रन्थस्यवक्ताच यःसपण्डितउच्यते ॥ ३३ ॥ श्रुतंप्रज्ञानुगंयस्यप्रज्ञाचैवश्रुतानुगा । असम्भिन्नार्यमर्यादः पण्डिताख्यां लभेतसः ॥ ३४ ॥ अश्रुतश्चसमुन्नद्धोदरिद्रश्चमहामनाः । अर्थांश्चाकर्मणाप्रेप्सुर्मूढइत्यु

वह निश्चय पण्डित कहाताहै । २९ । हे भरतर्षभ, पण्डित लोग, श्रेष्ठही कर्म में अनुराग करते, व सदा ऐश्वर्यही के कर्म करते व अपने हितकारी की निन्दाकभी नहीं करते ३० व जो पुरुष अपने सम्मान में हर्षित नहीं होता, व अपमान में बहुत सन्तप्त भी नहीं होता व गङ्गाजी के कुण्डके समान जो सदा अचल रहता वह निश्चय पण्डित कहाताहै । ३१ । व जो सब प्राणियों का निश्चय जानता सब कर्मोंका योगजानता, व मनुष्यों के सब उपाय जानता ऐसापुरुष निश्चय पण्डित कहाताहै । ३२ । व जो पुरुष अकुण्ठित वचनहोता लोककी कथाओंमें अभिज्ञ होता, तर्कणा करना जानता, व जिसको सुनतेर तुरन्तु स्मरण होजाता, व जो बहुतही शीघ्र ग्रन्थोंका अर्थ कहता वह निश्चय पण्डित कहाता । ३३ । व शास्त्र जिसकी बुद्धिके पीछे चलता व बुद्धि शास्त्रके पीछे चलती व जिसने श्रेष्ठोंकी मर्य्यादा भिन्न नहीं की, वह निश्चय पण्डित कहाता है । ३४ । व जो शास्त्र नहीं जानता, पर सब काम करने में घमंड रखता, व दरिद्रहोकरभी उदार चित्त रहता, व सदा जहां कहीं से पावे परधनही खींचनेका मन कुकर्म से रखता, उसको

He who thinks well before doing, does not leave a thing undone and does every thing with a purpose, is surely a Pandit. Wise men ever love to do good deeds; they always do deeds of prowess that bring them greatness and never despise their well wishers. 30. He who is not pleased with praises nor displeased with insult and is ever steady like a pool of the Ganges, is surely a Pandit. He who is not cruel of speech, knows the history of the world, can discuss questions of improtance, remembers what he hears and is quick at interpreting the shastras, is surely a Pandit. He who is of the same opinion with shastras, acts upon their dictates and does not break the rules of the good, is surely a Pandit. He who is not acquainted with the shastras and yet wishes to engage in every enterprise, who would be magnanimous in spite of his poverty and who wickedly wishes to rob other men of their wealth is considered to be a fool and such

च्यतेबुधैः ॥३५॥ स्वमर्थंयःपरित्यज्यपरार्थमनुतिष्ठति । मिथ्याचरतिमित्रार्थेयश्चमूढः सउच्यते । ३६ ॥ अकामान्कामयतियः कामयानानपरित्यजेत् । बलवन्तञ्चयोद्वेष्टितमाहुर्मूढचेतसम् ॥ ३७ ॥ अमित्रंकुरुतेमित्रंमित्रंद्वेष्टिहिनस्तिच । कर्मचारभतेदुष्टं तमाहुर्मूढचेतसम् ॥ ३८ ॥ संसारयतिकृत्यानिसर्वत्रविचिकित्सते । चिरंकरोतिक्षिप्रार्थेसमूढोभरतर्षभ ॥ ३९ ॥ श्राद्धंपितृभ्योनददातिदैवतानिनचार्चति । सुहृन्मित्रंन लभतेतमाहुर्मूढचेतसम् ४० ॥ अनाहूतःप्रविशतिअपृष्टोबहुभाषते । अविश्वस्तेविश्वसिति मूढचेतानराधमः ॥ ४१ ॥ परंक्षिपतिदोषेणवर्त्तमानःस्वयंतथा । यश्चक्रुध्य

पण्डित लोग मूर्ख कहते हैं, ऐसेही दुर्योधनहै । ३५ । व जो अपना अर्थछोड़ दूसरे के अर्थके पीछे घूमता, व मित्रके अर्थ मिथ्या कहता वह मूढ़ कहाता, जैसा कि शकुनि है ।३६। जो बिना इच्छाकिये लोगोंको अपनी ओर इच्छा कराता, व जो उसकी ओर इच्छा करते हैं उनका परित्याग करता व बलवान् से बैर करता, वह मूर्ख कहाता है जैसे आप । ३७ । व जो अमित्रको मित्र करता, व मित्रसे बैर करता व मारता भी है व दुष्टही कर्म्म करने का आरम्भ करता उसको पण्डित लोग मूढ़ कहतेहैं । ३८ । व जो अपना काम भृत्यादिकों के द्वाराही कराता आप नहीं देखता सुनता, सबकहीं अपनी जान उपायही किया करता व जो शीघ्र करनेके योग्यहै उसमें देरकरताहै वह मूढ़ है । ३९ । व जो पितरोंकी श्राद्ध नहीं करता, व न देवताओं की पूजा करता, व अच्छा मित्र नहीं करता उसको लोग मूर्ख कहतेहैं । ४० । व जो बिना बुलाये जाता, व बिना पूंछेही बहुत कहने लगता व अविश्वस्तका विश्वास मानता वह मनुष्याधम मूर्ख है । ४१ । व जो अपने में वही दोष होनेपरभी औरोंको वह दोष लगाता, व अपने में सामर्थ्य न होनेपरभी औरों

is Duryodhan. He also is a fool who, not caring for his own wealth, follows the fortune of another and tells lies for the sake of a friend: such a fool is Shakuni. He too is a fool who tries to draw unwilling people towards himself and leaves those who have an affection for him, feels enmity with those who are stronger than him: you yourself are an example of such a one. He is a fool who makes friendship with an enemy, destroys his friends and does other wicked deeds. He is a fool who does not look after his own affairs, does not keep an eye on his workmen, is always drawing schemes and so makes delays in works worth doing. He too is a fool who does not please the pitars and gods and who makes friendship with those who are of no good. 40. He is a fool who comes uncalled, talks unasked and trusts the untrustworthy. He is a fool who accuses others of the faults which he himself possesses and having no

स्यनीशानःसचमूढतमोनरः ४२ ॥ आत्मनोबलमज्ञायधर्मार्थपरिवर्जितम् । अलभ्य मिच्छन्नैष्कर्म्यान्मूढबुद्धिरिहोच्यते ॥ ४३ ॥ अशिष्यंशास्तियोराजन् यश्चशून्यमु पासते । कदर्यंभजतेयश्चतमाहुर्मूढचेतसम् ॥ ४४ ॥ अर्थंमहान्तमासाद्यविद्यामैश्वर्यमे ववा । विचरत्यसमुन्नद्धो यःसपण्डितउच्यते ॥ ४५ ॥ एकःसम्पन्नमश्नातिवस्तेवा सश्चशोभनम् । योऽसंविभज्यभृत्येभ्यः कोनृशंसतरस्ततः ॥ ४६ ॥ एकःपापानिकुरु तेफलंभुंक्तेमहाजनः । भोक्तारोविमुच्यन्ते कर्तादोषेणलिप्यते ॥ ४७ ॥ एकंहन्यान्नवाहन्यादिषुर्मुक्तोधनुष्मता । बुद्धिर्बुद्धिमतोत्सृष्टाहन्याद्राष्ट्रं सराजकम् ॥ ४८ ॥ एकयाद्वेविनिश्चित्यत्रींश्चतुर्भिर्वशेकुरु।पञ्चजित्वाविदित्वाषट्सप्तहित्वासुखीभव ४९ ॥

---

के ऊपर क्रोधकरता वह मूढ़ है । ४२ । व जो अपना बलनहीं जानता, धर्म्म अर्थ वर्जित अलभ्य वस्तु विना यत्नही किये लिया चाहता है वह मूढ़ बुद्धि कहाता है । ४३ । व जो अन्यके शिष्य को सिखाता, व जो शून्य में राजा व औरोंकी स्त्रियोंकी उपासना करता, व अदातासे कुछ पानेकी इच्छासे उसकी सेवा करता वह मूढ़ कहाता है । ४४ । व जो महाभारी धनपाय व विद्या ऐश्वर्य्य पायभी शान्तचित्त विचरता मदान्ध नहीं घूमता वह पण्डित कहाता है । ४५ । व जो अकेलाही अच्छा पदार्थ भोजन करता व सुन्दर वस्त्र आपही धारण करता अपने अधीन भृत्यादिकोंको कुछ नहीं देता उससे अधिक क्रूर और कौनहोगा । ४६ । पुरुष अकेलाही पाप करता व फल बहुतसे लोग भोगते हैं पर भोगने वाले लोग छूटजाते हैं करनेवाला दोषभागी होता है । ४७ । धनुर्द्धर का चलाया बाण एकको मारे वा न मारे, परन्तु बुद्धिमान् की चलाई बुद्धि राजा सहित देशभरका नाश करदे । ४८ । एक बुद्धिसे कार्य्य अकार्य्य दो पदार्थोंका निश्चयकर, मित्र, उदासीन व

---

strength becomes angry with others. He is a fool who, not knowing his own strength, wishes to get a thing, forbidden by dharm and arth, without having taken any trouble for it. He is a fool who teaches the disciple of another, attends on the women of the king and other people in a lonely place and serves a miser, expecting to get something from him. He is a Pandit who, having a great store of knowledge and wealth, retains peace of mind and is not blinded by misfortune. Who can be more cruel than him who eats good things alone and wears good clothes without giving any thing to his servants ? Many men suffer for the fault of one, but the sin attaches to the doer and not to those who suffer for it. An arrow shot by an archer may or may not kill one, but the wise plan of a wise man will destroy the whole kingdom. Having derermined the things

एकंविपरसोहन्ति शस्त्रेणैकश्चवध्यते । सराष्ट्रंसप्रजंहन्तिराजानं मन्त्रविप्लवः ५० ॥ एकःस्वादुनभुञ्जीत एकश्चार्थान्नचिन्तयेत् । एकोनगच्छेदध्वानं नैकःसुप्तेषुजागृयात् ॥ ५१ ॥ एकमेवाद्वितीयं तद्यद्राजन्नावबुध्यसे । सत्यंस्वर्गस्यसोपानं पारावारस्यनौरिव ॥ ५२ ॥ एकःक्षमावतांदोषो द्वितीयोनोपपद्यते । यदेनंक्षमयायुक्तमशक्तंमन्यते जनः ॥ ५३ ॥ सोस्यदोषोनमन्तव्यः क्षमाहिपरमंबलम् । क्षमागुणोह्यशक्तानां शक्तानांभूषणंक्षमा ॥ ५४ ॥ क्षमावशीकृतिर्लोके क्षमया किंनसाध्यते । शान्तिखड्ग करे

शत्रु इन तीनोंको, साम,दाम, भेद व दण्ड इन चारोंसे अपने वशमें करो, व पांच इन्द्रियों को जीत, संधि विग्रह, यान, द्वैधीभाव, स्वस्थानस्थिति, शत्रुद्रोह चिन्तन ये छः पदार्थ जान अति स्त्रीसेवन, द्यूतखेलना, अखेटकरना, मद्यपीना, कठोर वचन बोलना, अतिघोर दण्डदेना व वृथा धन व्ययकरना इन सातोंको छोड़ सुखीरहो, । ४९ । विष एक पीने वालेहीको मारता है, शस्त्रसेभी एकही माराजाता है, परन्तु दुष्टमन्त्री का मंत्र, राज्य प्रजा सहित राजाका विनाश कराता । ५० । अकेले स्वादुयुक्त पदार्थ न भोजन करे, अकेले बहुत अर्थोंकी चिंतना न करे, अकेले मार्ग न चले, जहां बहुत सोतेहों अकेला बैठ न जागे । ५१ । हे राजन्, एक अद्वितीय जो ब्रह्म है उसे तुम नहीं जानते जोकि स्वर्ग के लिये सत्य सोपान है जैसे समुद्र उतरने के लिये नौका होती है । ५२ । क्षमाकरने वालों में एकही दोष होता है दूसरा कोई नहीं जो कि क्षमावन्तको लोग अशक्त मानने लगतेहैं । ५३ । परंतुवह दोष क्षमा करनेवालेको न लगाना चाहिये क्योंकि क्षमापरम बल है, अशक्तोंको क्षमा गुण है व समर्थों का भूषण है । ५४ । लोकमें क्षमा सबको वश करलेती है, व क्षमासे क्या नहीं सिद्धहोता, क्योंकि शान्तिरूप खड्ग

worthy of doing or not doing one should control the friends, neutrals, and enemies by conciliation, bribery, division and punishment and having the five senses under control one should know the rules of peace, war, attack, duplicity, consolidation and enmity and should abstain from too much intercourse with women, gambling, hunting, wine, harsh speaking, severe punishments and useless expenditure of wealth. Poison kills only him who drinks it and the same is the case with a weapon; but a wicked counsellor causes the ruin of the whole kingdom. 50. One should not eat delicious food alone, and should not think of many things at the same time, should not journey alone and should not sit alone where many men are sleeping. You do not know the One Brahma who has no second and who is the only ladder for the paradise like a ship to go over the sea. The for-

धृतसङ्कल्पा सा म चिन्तयती वधम् ॥ १० ॥ ततो महेन्द्रं सह तैर्मुनिभिर्भृगुसत्तमः । यथागत तथा सोगान् मामपामन्त्र्य भारत ॥ ११ ॥ ततो रथं समारुह्य स्तूयमानो द्विजातिभि । प्रविश्य नगरं मात्रे सत्यवत्यै न्यवेदयम् ॥ १२ ॥ यथावृत्तं महाराजसा च मां प्रत्यनन्दत । पुरुषांश्चादिशं प्राज्ञान् कन्यावृत्तान्तकर्मणि ॥ १३ ॥ दिवसे दिवसे ह्यस्या गति जल्पितचेष्टितम् । प्रत्याहरंश्च मे युक्ता स्थिता प्रिय हिते सदा ॥ १४ ॥ यदैव हि वनं प्रायात् सा कन्या तपसे धृता । तदैव व्यथितो दीनो गतचेता इवाभवत् ॥ १५ ॥ नहि मां क्षत्रिय कश्चित् वीर्येण व्यजयत्युधि ।

---

रोपके व्याकुल नेत्र कर हमारे वधकरने का संकल्पकर व उसीकी चिन्ता करती वह कन्या तपस्या करने को चलीगई । १० । इसके पीछे हम से विदाहो उन सब मुनियों सहित भृगुनाथजी अपने महेन्द्राचलपर को चलेगये । ११ । उसके पीछे हम भी रथ पर चढ ब्राह्मणों से आशीर्वाद पाते अपने नगर में आय माता सत्य वतीजी से सब वृत्तान्त निवेदन कर उनके आगे बैठगये । १२ । सब समाचार सुन उन्होंने हमारे ऊपर अपनी बडी प्रसन्नता दिखाई, उसके पीछे हमने कन्या के वृत्तान्त जानने के लिये बहुत से पुरुष नियत किये । १३ । और उन से कहा कि जाय प्रतिदिन के उस कन्याके समाचार हमको देतेरहो कि क्या करती है, हमारी प्रेरणा से उनलोगों ने उसके तप करने के स्थानपर जाय रोजर के वृत्तान्त हमारेपास भेजनेका प्रारम्भ किया । १४ । जैसेही वह कन्या तपकरने के लिये वनकोगई वैसेही हम ऐसे व्यथितहुये कि जानो हमारे प्राणही निकलगये । १५ । हे राजन आजतक समरमें कोई क्षत्रिय अपने वीर्य्यसे हमको नहीं जीतसका, हां वेदवित् तपस्वी जितेन्द्रिय ब्राह्मणको छोड़कर क्योंकि हमको अस्त्र शस्त्र न दिखावे

---

with tears in her eyes resolved on my destruction, she went to perform asceticism 10. Then Parashuram took leave of me and accompanied by other rishis went to Mahendra hill I too mounted my chariot with benediction from Brahmans and on my return to the city told all that had happened to my step mother Satyavati; she sat down before her and she was much pleased to hear my account After this I sent many men to know the whereabouts of the girl and to watch her daily doings. They went to the place where she was performing asceticism and continued sending me an account. On her going to perform asceticism I felt as if I was about to die No kshatrya has ever been able to defeat me with the strength of his arms and I have been afraid of no one but the wrath of an angry Brahman I related all this to Vyas and Narad and both of them said to me

ऋते ब्रह्मविदस्तात तपसा संशितव्रतात् ॥ १६ ॥ अपि चैतन्मया राजन्नारदे
ऽपिनिवेदितम् । व्यासे चैव तथा कार्य्यं तौ चोभौ मामवोचताम् ॥ १७ ॥ न
विषादस्त्वया कार्य्यो भीष्म काशितां प्रति । दैवं पुरुषकारेण को निवर्तितुमुत्स-
हेत् ॥ १८ ॥ सा कन्या तु महाराज प्रविश्याश्रममण्डलम् । यमुनातीरमाश्रित्य
तपस्तेपेति मानुषम् ॥ १९ ॥ निराहारा कृशा रूक्षा जटिलामलपंकिनी । षण्मासान्
वायुभक्षाच स्थाणुभूतातपोधना ॥ २० ॥ यमुनाजलमाश्रित्य सम्वत्सरमथापरम् । उद-
वासं निराहारा धारयामास भाविनी ॥ २१ ॥ शीर्णपत्रेण चैकेन पारयामास सापरम्।
सम्वत्सरंतीव्र कोपा पादांगुष्ठाग्रधिष्ठिता ॥ २२ ॥ एवं द्वादश वर्षाणि तापयामासरोद

ऐसे ही ब्राह्मण क्रोधकरे हजार लाखबार उससे हारे वं हारें। १६। यह वृत्तान्त
फिर हमने नारदजी व भगवान व्यासजीसे भी कहा तो उन दोनों महात्माओं ने
हमसे यह कहा कि। १७। हे भीष्म अब तुम काशिराजकी कन्याके विषय में
विषाद न करो क्योंकि भाग्य को पौरुषसे कोईभी नहीं हटासक्ता। १८। हे महा-
राज, वह कन्या यमुनाजी के किनारेपर एक आश्रममें टिकं जिसे कोई मनुष्य न
करसके वैसा तप करनेलगी। १९। प्रथम तो उसने यमुनाजलके भीतर रात्रि
दिन खड़ीहो निराहार उपवासकर एक वर्ष विताया। २०। उसके पीछे छः
मासतक निराहार अतिदुर्बल शरीर रूखीजटा रखाय विनास्नानकिये अङ्गों में
कीचड़ लगाये केवल वायु पानकरती तपस्याही को धनमानती खड़ी रही। २१।
फिर एक वर्षतक अपने आप गिरेगिगये वृक्षों के सूखे पत्तेखाय २ बड़े कोपसे
पृथ्वीमें पैरके अँगूठोंके बल खड़ीरही। २२। ऐसे ही करते २ उसने बारहवर्ष
बिताये तब उसके तपसे पृथ्वी अन्तरिक्ष दोनों तपनेलगे, उसके नातवांतों ने जाय

that I should think no more of the princess of Kashi as no one could obliterate Fate by one's own prowess. In the meantime the girl stayed at a hermitage on the bank of the Yamuna and performed penances as no man could. She stood for a year, day and night, in the water and performed penances. 20. After that she stood for six months, subsisting on air only without food or drink and with her lean body and dry locks stained all over with mud, performed asceticism. For a year she subsisted on fallen dry leaves of trees and stood on her great toes in a rage. In this manner she passed twelve years so that both earth and sky shone with the effect of her penances. Her kinsmen tried to keep her back from her purpose but she would not listen to them. Then she left the bank of the Yamuna

सी। निवार्यमाणापिच सा ज्ञाति मिर्थैव शस्यते ॥ २३ ॥ ततोगमद्वत्सभूमिं सिद्धचा रणसेविताम्। आश्रमं पुण्यशीलानां तापसानां महात्मनाम् ॥ २४ ॥ तत्र पुण्येषुतीर्थेषु सा प्लुतांगी दिवानिशम्। व्यचरत्काशिकन्यासा यथाकाम विचारणी ।२५॥ नन्दाश्रमे महाराज तथोलूकाश्रमे शुभे । च्यवनस्याश्रमे चैव ब्रह्मण स्थान एवच ॥ २६ ॥ प्रयागे देवयजने देवारण्येषु चैवह । भोगवत्यां महाराज कौशिकस्याश्रमे तथा ॥२७। माण्डव्यस्याश्रमे राजन् दिलीपस्याश्रमे तथा । रामह्रदे च कौरव्य पैलगर्गस्य चाश्रमे ॥ २८ ॥ एतेषु तीर्थेषु तदा काशिकन्या विशांपते । आप्लावयत गात्राणि व्रतमास्थाय दुष्करम् ॥ २९ ॥ तामब्रवीच्च कौरव्य मम माता जले स्थिता । किमर्थं क्लिश्यसे भद्रे

---

जाय रोंकाभी परन्तु उसने न माना । २३ । हे वत्स, तिसके पीछे यमुनाजी का तट छोड़ और २ स्थान जो सिद्ध चारणोंसे सेवितथे जहां पुण्यात्मा महात्मा तपस्वियोंके आश्रमथे वहां २ फिरनेलगी। २४ । व उन सब पुण्यतीर्थों में रात्रि दिन स्नानकरती वह काशिराजकी कन्या अपनी इच्छाके अनुसार घूमनेलगी । २५ । जैसे कुछदिन नन्दप्रयागमें रही फिर उलूकाश्रममें गई, फिर च्यवनजी के आश्रमपर रह ब्रह्मावर्त में आई । २६ । फिर देवताओं के यज्ञस्थान प्रयागराज में पहुँची, फिर देवारण्य तीर्थको गई, फिर भोगवतीपुरी में कुछ दिनोंतक रह, कौशिकजी के आश्रमपर आई । २७ । फिर माण्डव्य ऋषिके आश्रमपर जाय दिलीपाश्रमपर पहुँची, फिर कुरुक्षेत्र में आय पैलगर्भ के आश्रमपर पहुँची। २८। हे राजन, इन सब तीर्थों में जाय २ उस काशिराज कन्याने अति दुष्कर व्रत करने के लिये अपने अङ्ग गलाने बहुत २ दिनों तक डुबाय। २९। एकदिन हमारी माता गंगाजी ने जलके भीतर स्त्रीका रूप धारण किये खड़ाहो उससे पूछा

---

and roamed in other places frequented by *Sidnas* and *Charans* and inhabited by pious ascetics. She bathed night and day in holy places and roamed at will. She visited one after another Nand Prayag, the hermitages of Uluk and Chyavan, Brahmavart, Prayag the seat of the sacrifices of gods and Bhogvati till she came to the hermitage of Kaushik. Next she visited hermitages of the sages named Mandavya and Dilip and went on till she reached the hermitage of Pailgarbh at Kurukshetra. That daughter of the king of Kashi plunged her body for many days at these holy places to observe severe vows. One day, my mother Ganga, came to her in the disguise of a woman and asked of her the reason why she was suffering so many hardships.

तथ्यमेव वदस्व मे ॥ ३० ॥ सैनामथाब्रवीद्राजन् कृत्वांजलि मनिन्दिता । भीष्मेण समरे रामो निर्जितश्चारु लोचने ॥ ३१ ॥ कोन्यस्तमुत्सहज्जेतु मुद्यतेषु महीपतिः । साहं भीष्मविनाशाय तपस्तप्स्ये सुदारुणम् ॥ ३२ ॥ विचरामि महीं देवि यथा हन्यामहं नृपम् । एतद् व्रतफलं देवि परमस्मिन्यथाहि मे ॥ ३३ ॥ ततो ब्रवीत् सागरगा जिह्मञ्चरसिभाविनि । नैषकामो नवद्यांगि शक्यः प्राप्तु त्वयाऽबले ॥ ३४ ॥ यदि भीष्म विनाशाय काश्ये चरसि वै व्रतम् । व्रतस्थाच शरीरं त्वं यदि नाम वियोक्ष्यसि ॥३५॥ नदी भविष्यसि शुभे कुटिला वार्षिकोदका । दुस्तीर्था नतु विज्ञेया वार्षिकी नाष्टमासिकी ॥ ३६ ॥ भीष्मग्राहवती घोरा सर्वभूत भयंकरी । एवमुक्त्वा ततो राजन् काशि-

कि हे भद्रे तू किसलिये ऐसे क्लेश सहती है इससे सत्यही बतादे । ३० । तब उस निन्दारहित काशिराज कन्याने हाथजोड गङ्गाजीसे कहा कि हे चारुलोचने समर में परशुरामजी भीष्मजी से पराजित होगये हैं, । ३१ । अब जो वे बाण उठावेंगे तो ऐसा दूसरा कौन राजा पृथ्वीपर है जो उन्हें जीतसके, इससे हम भीष्मके विनाशके अर्थ दारुणतप करती हैं और अभी करती रहेंगी । ३२ । व इसीलिये हम इस पृथ्वी भरमें घूमतीहैं कि जिसमें भीष्म हमारेही हाथों से मारेजावें, । ३३ । तब गङ्गाजी ने कहा कि तुम बड़ाकुटिल कर्म करतीहो यह मनोरथ तुम्हारा पूरा नहीं होसक्ता । ३४ । यदि तू भीष्म के विनाशही के लिये ऐसा व्रत करती है, तो इसी व्रत में टिकी २ जब तू अपना शरीर छोडेगी तो । ३५ । हे शुभे तू कुटिला नाम नदी होगी, जिस में चार मास वर्षाही में जल रहेगा, व आठ मास ऐसे ही सूखी पड़ी रहेगी व वर्षा में भी तेरे तटों में ऐसे दलदल होंगे कि कोई स्नान न करसकेगा । ३६ । व तुझमें इतने भयकर घड़ियाल होंगे जिससे

30. And she with clasped hands said to Ganga, "Parashuram has been defeated by Bhishm in battle and I believe that no other king on earth can vanquish the latter in fight, I am therefore observing and shall continue to abserve severe vows for his destruction I am wandering on earth in order that he may be killed by mine own hands." To this Ganga replied, "You are doing a very cruel deed You cannot be successful in your enterprise But if you are suffering all this trouble for his destruction only, you will be turned after your death into a river named Kutila which will flow only for the four months of the rainy season and will remain dry during the remaining eight months. Even in the months of rain your banks will be swampy and unfit for bathing The large number of gavials in your waters will be

कन्या व्यचरत ॥ ३७ ॥ माता मम महाभागा स्मयमानेव भाविनी । कदाचिदष्टमे मासि कदाचिद्दशमे तथा ॥ ३८ ॥ न प्राश्नीतोदकमपि पुनः सा वरवर्णिनी । स वत्सभूमिं कौरव्यतीर्थलोभात्ततस्ततः । पतितापरिधावन्ती पुनः काशिपतेः सुता ॥ ३९ ॥ सा नदी वत्सभूम्यान्तु प्रथिता चेति भारत । वार्षिकी ग्राहबहुला दुस्तीर्था कुटिला तथा ॥ ४० ॥ सा कन्या तपसा तेन देहार्धेन व्यजायत । नदी च राजन् वत्सेषु कन्या चैवाभवत्तदा ॥ ४१ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि अम्बोपाख्यानपर्वणि अम्बातपस्यायां सप्ताशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८७ ॥

भीष्म उवाच । ततस्ते तापसाः सर्वे तपसे धृतनिश्चयाम् । दृष्ट्वा न्यवर्त्तयस्तात किं कार्य्यमिति चाब्रुवन् ॥ १ ॥ तानुवाच ततः कन्या तपोवृद्धाननुर्षीस्तदा ।

---

में प्राणियों को महा भयं होगी इस से कोई कभी स्नान न करेगा, ऐसा काशिराजकी कन्यासे कह हमारी माताजी निवृत्त हुई । ३७ । और वह कभी २ आठ मासपर कभी २ दशमासपर थोडा जल पीके व योंही निराहार सब तीर्थों में फिराकरे । ३८ । काशिराजकी पुत्री तीर्थ करने के लिये भूमि पर घूमती फिरी और मरण पश्चात् वत्सदेश में जाकर कुटिलानाम नदी हुई परन्तु आध देहसे वह कुटिला हुई और आधे से शिखण्डीनाम्नी नृपसुता हुई ॥ ४१ ॥

अध्याय १८८ ॥

भीष्मजी दुर्य्योधनसे बोले कि जब वह तप करतीथी जहां कहीं तपस्वियोंके आश्रमपर पहुँचती इसे उग्रतपकरती देख सब रोंकते थे कि यह कौनकार्य्य तू करती है । १ । तब तपोवृद्ध वनस्थऋषियोंसे वह कन्या बोली कि भीष्मने मेरा

---

a cause of terror to the people and they will be afraid of setting their feet in you Having said these words to the princess of Kashi my mother went away, but the princess continued severe penances and roamed in holy places without food, drinking a small quantity of water after every eight or ten months. She thus wandered from one holy place to another and after her death was turned into the Kutila having her water full of crocodiles. But only half of her body was turned into the stream and the other half was turned into a princess who is now known as Shikhandi." 41

CHAPTER CLXXXVIII

Bhishma said to Duryodhana, "Whenever she performed a severe ascetic penance people would check her from doing so and she would say to them in reply, 'Bhishma has grossly insulted me and deprived

निराकृतास्मि भीष्मेण भ्रंशिता पतिधर्मतः ॥ २ ॥ वधार्थं तस्य दीक्षा मे न लो-
कार्थं तपोधनाः । निहत्य भीष्मं गच्छेयं शान्तिमित्येव निश्चयः ॥ ३ ॥ यत्कृते
दुःखवसतिमिमां प्राप्तास्मि शाश्वतीम् । पतिलोकाद्विहीना च नैव स्त्री न पुमानिह
॥ ४ ॥ नाहत्वा युधि गाङ्गेयं निवर्तिष्ये तपोधनाः । एष मे हृदि सङ्कल्पो यदिदं
कथितं मया ॥ ५ ॥ स्त्रीभावे परिनिर्विण्णा पुंस्त्वार्थे कृतनिश्चया । भीष्मे प्रतिचिकी-
र्षामि नास्मि वार्येति वै पुनः ॥ ६ ॥ तां देवो दर्शयामास शूलपाणिरुमापतिः । मध्ये
तेषां महर्षीणां स्वेन रूपेण तापसीम् ॥ ७ ॥ छन्द्यमाना वरेणाथ सा वव्रे मत्परा-
जयम् । हनिष्यसीति तां देवः प्रत्युवाच मनस्विनीम् ॥ ८ ॥ ततः सा पुनरेवाथ

---

बड़ा निरादर कियाहै कि मुझको पतीके धर्मसे भ्रष्ट करदियाहै । २ । इन से हे
तपोधनो हमारा सङ्कल्प भीष्मके वधके अर्थहै कुछ किसी लोकके अर्थ नहीं है, मेरा
यही निश्चय है कि भीष्मको मारकर शान्त हूंगी । ३ । क्योंकि जिस भीष्महीके
कारण मैं जन्मपर्यन्त के लिये निरन्तर इस दुःखकी वस्ती में वसीहूं, पति के
लोक से विहीन होनेके कारण न अब मैं स्त्रीही हूं न पुरुषहीहूं । ४ । हे तपोधनो
समरमें विना भीष्मका वध किये मैं इसकर्मसे निवृत्त न होऊंगी, बस जो मैंने
कहा यही मेरे हृदयमें सङ्कल्पहै । ५ । स्त्रीभावसे तो अब मैं उदासीनहूं केवल
पुरुषभाव में निश्चय कियाहै, जो कार्य मैंने भीष्मके विषयमें विचाराहै उसके
करने में किसी के रोकने से न रुकूंगी । ६ । ऋषियों के बीच में वह ऐसा कहरही
थी कि उमाजी के पति शूलपाणि महादेवजी ने अपने रूपसे उसे आय दर्शन
दिया । ७ । और कहा कि वरदान मांग जो चाहतीहो उसने हमारी पराजय अपने
से मांगी, तब उस मनस्विनी से महादेवजीने कहा कि अच्छा तू भीष्मका वध

---

me of husband, I have therefore taken all this trouble to destroy Bhishm and for no other purpose I am resolved never to be satisfied without destroying him. I have been forced by him to suffer hardships and grief all my life and am neither a man nor a woman, because I have been deprived of a married life by him. I shall not rest without killing Bhishm in battle and I am resolved on doing this. I am discontented with the life I am leading, my only hope lies in being transformed into a man and I will not be checked by any one from my purpose." She was thus conversing with the ascetics when Mahadev the wielder of trident and husband of Uma appeared before her in his proper form and said "Ask of, me the boon you require." She desired my defeat and the boon

कन्या रुद्रमुवाच ह । उपपद्यत् कथ दय स्त्रिया युधि जयो मम ॥ ९ ॥ स्त्रीभावेन च मे गाढ मन शान्तमुमापते । प्रतिश्रुतश्च भूतेश त्वया भीष्मपराजय ॥ १० ॥ यथा स सत्यो भवति तथाकुरु वृषध्वज । यथा हन्यां समागम्य भीष्मं शान्तनवं युधि ॥ ११ ॥ तामुवाच महादेव कन्या किल वृषध्वज । न मे वागनृत प्राह सत्य भद्रे भविष्यति ॥ १२ ॥ हनिष्यसि रणे भीष्म पुरुषत्वञ्च लप्स्यसे । स्मरिष्यसि च तत् सर्वं देहमन्य गता सती ॥ १३ ॥ द्रुपदस्य कुले जाता भविष्यसि महारथ । शीघ्रास्त्रश्चित्रयोधी च भविष्य सि सुसम्मत ॥ १४ ॥ यथोक्तमवकल्याणि सर्वमेतद् भविष्यति भविष्यसि पुमान् पश्चात् कस्माचित् कालपर्ययात् ॥ १५ ॥

---

करोगी ८ तब वह फिर महादेवजीसे बोली कि भला मैंतो स्त्री हूँ समरमें मेरी विजय कैसे होसकेगी । ९ । हे शिव स्त्रीभाव होनेसे मेरा मन शौर्य से रहित हो गया है, और आप कहचुके हैं कि तुम से भीष्मकी पराजय होगी । १० । इससे हे वृषध्वज जिसमे आपका वचन सत्यहो ऐसा उपाय कीजिए, कि जिससे मैं संग्राम में शान्तनुके पुत्र भीष्मको मारसकू । ११ । तब महादेवजी उस कन्यासे बोले कि हमारा वचन कभी झूठा हुआ ही नहीं इससे हे भद्रे यहभी सत्यही होगा । १२ । तू भीष्म को रणमें मारेगी व पुरुषत्व को भी प्राप्त होगा और अन्य देहको पावेगी तबभी इन बातोंका स्मरण बनारहेगा । १३ राजाद्रुपदके यहां प्रथम तू कन्याहोकर उत्पन्न होगी फिर बड़ा महारथ वीर होजावेगी, उस महारथ की अवस्थामें बड़ी शीघ्रता के सङ्ग अस्त्रशस्त्र चलावेगी व चित्र विचित्र युद्ध करेगी, व पुरुषोंमें बड़ीप्रसिद्धहोगी । १४ हे कल्याणि हमने जैसा कहाहै सब वैसाही होगा, किसी कार्य्यकी उलटापलटी से स्त्री शरीरसे फिर तू पुरुष शरीर होजावेगी । १५ ।

---

was granted her accordingly She asked again of Mahadev how, being a woman, she would be able to kill me "You say," replied she that I shall be able to kill Bhishm but I can not do any deed of prowess as long as I am a woman, 10 You may be pleased to devise a plan so that I may be able to kill him in battle." To this Mahadev replied. "My word has never proved untrue and the present one will not prove an exception You will kill Bhishm in battle and will gain manhood in another body but will retain a memory of the present circumstances. You will be born as a daughter in the house of King Drupad and will afterwards be transformed into a great warrior You will then be very dexterous in the use of weapons and will gain great fame It will all come to pass as I have said, you will somehow have your womanhood to be transformed

एवमुक्त्वा महादेव कपर्दी वृषभध्वज । पश्यतामेव विप्राणां तत्रैवान्तरधीयत ॥ १६ ॥ ततः सा पश्यतां तेषां महर्षीणामनिन्दिता । समाहृत्य । वनात्तस्मात् काष्ठानि वरवर्णिनी ॥ १७ ॥ चितां कृत्वा सुमहतीं प्रदाय च हुताशनम् । प्रदीप्तेऽग्नौ महाराज रोषदीप्तेन चेतसा ॥ १८ ॥ उक्त्वा भीष्मवधायेति प्रविवेश हुताशनम् । ज्येष्ठ काशिसुता राजन् यमुनामभितो नदीम् ॥ १९ ॥

इति श्री महाभारत उद्योगपर्वणि अम्बोपाख्यानपर्वणि अम्बाहुताशनप्रवेशे अष्टाशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८८ ॥

दुर्योधन उवाच । कथं शिखण्डी गांगेय कन्या भूत्वा पुरा तदा । पुरुषोऽभवद्युधि श्रेष्ठ तन्मे ब्रूहि पितामह ॥ १ ॥ भीष्म उवाच । भार्या तु तस्य राजेन्द्र द्रुपदस्य महीपते । महिषी दयिता ह्यासीदपुत्रा च विशाम्पते ॥ २ ॥ एतस्मिन्नेव काले तु द्रुपदो वै महीपतिः । अपत्यार्थं महाराज तोषयामास शङ्करम् ॥ ३ ॥ अस्मद्वधार्थं

---

उससे यह कहकर महादेव गिरिजेश वृषकेतु अपने स्थानको गये तब उस अनिन्दित नृप सुताने सब ऋषियोंके देखते, काष्ठ एकत्रकर और उस वनाश्रम में अपने हाथसे आग लगादी और जब अग्नि प्रचण्ड हुआ तब यह कहकर कि भीष्म के वधार्थ इस अग्नि में बैठती हूं जल गई । १९ ।

अध्याय ॥ १८९ ॥

इतनी कथा सुन दुर्योधन भीष्मजीसे पूछनेलगे कि हे पितामह शिखण्डी प्रथम कन्याही फिर पुरुष कैसे होगया यह हमसे बताइये । १ भीष्मजी बोले कि हे राजेन्द्र महाराज द्रुपद की स्त्री के कोई पुत्र नहींथा तिसपर भी वह राजाको प्राणसमान प्रियथी । २ । एकसमय पुत्रहोनेके अर्थ राजाद्रुपदने । शिवजीको तप

---

into a man. 15 Having said this to the princess Mahadev the lord of Girija and possessor of the ensign of ox went to his place. Then the blameless princess collected firewood and in the presence of the rishis, having set fire to the pyre, and when the fire was burning furiously, she threw herself upon it, saying "I burn myself for the destruction of Bhishm" 19

## CHAPTER CLXXXIX

Having heard this Duryodhan asked of Bhishm to tell him how the girl Shikhandi became a boy, and Bhishm replied, "Drupad had no son and yet he loved his queen like his own life. Once the king gratified Mahadev with his asceticism for the sake of a son. He had performed a severe ascetcism to kill me. When Madhadev came to

निश्चित्य तपोघोरं समास्थितः । ऋते कन्यां महादेव पुत्रो मे स्यादिति ब्रुवन् ॥ ४ ॥ भगवन् पुत्रमिच्छामि भीष्मं प्रति चिकीर्षया । इत्युक्तो देवदेवेन स्त्रीपुमांस्तेभवि- ष्यति ॥ ५ ॥ निवर्त्तस्व महीपाल नैतज्जात्वन्यथा भवेत् । सतु गत्वा च नगरं भार्या मिदमुवाच ह ॥ ६ ॥ कृतो यत्नो महादेवस्तपसाराधितो मया । कन्या भूत्वापुमान्भावी इति चोक्तोस्मि शम्भुना ॥ ७ ॥ पुनः पुनर्याच्यमानो दिष्टमित्यब्रवीच्छिवः । न तदन्यच्च भविता भवितव्यं हि तत्तथा ॥ ८ ॥ ततः सा नियता भूत्वा ऋतुकाले मन- स्विनी । पत्नी द्रुपदराजस्य द्रुपदं प्रविवेश ह ॥ ९ ॥ लेभे गर्भं यथाकालं विधिदृष्टेन कर्मणा । पार्षतस्य महीपाल यथा मां नारदोब्रवीत् ॥ १० ॥ ततो दधार सादेवी

---

करने से प्रसन्नकिया ।३। राजाने हमारे वधकरनेकी इच्छासे बड़ाभारी तप किया जब महादेवजी प्रसन्न हुये तो कहा कन्याकी हमको इच्छा नहीं इससे हमारे पुत्रही हो । ४ । सोभी पुत्र हम भीष्मके वधकी इच्छासे चाहतेहैं जब महादेवजी से उन्होने ऐसा कहा तो उन्होंने कहा कि अच्छा तुमने प्रथम कन्याका नाम लिया इससे पहिले तुम्हारे कन्याहोगी फिर वही पुत्र होजायगा । १५ । हे महीपाल बस अब लौटजावो और कुछ न कहो हमारे वचन कभी मिथ्या नहीं होसक्ते, यह सुन नगरमें जाय राजाद्रुपदने अपनी भार्यासे यह कहा कि । ६ । हे देवि हमने बड़ा यत्न किया तब तो महादेवजी को प्रसन्न किया पर उन्होंने कहा कि पहले कन्याहोकर फिर वही पुरुष होजायगा । ७ । हमने बार २ शिवजी से प्रार्थनाकी पर उन्होंने कहा तुम्हारे प्रारब्ध में ऐसाही है अब वह और नहीं होसक्ता बस वही होगा जो हमने कहा है । ८ । इसके पीछे जब ऋतुकाल आया तो परममन- स्विनी राजा द्रुपदकी रानी अपने पति द्रुपदजी को प्राप्तहुई । ९ । व जैसा गर्भ धारण करनेका विधानहै उस रीति से धारण किया, ये समाचार आप नारदजीने

---

him, he said, "I have no desire for a daughter. Grant me a son that may kill Bhishm." Mahadev on hearing this said, "You uttered the name of a daughter first and therefore a daughter will be born to you but will be transformed into a son. Say no more king and return home; for my words can not be untrue." At this the king returned to his capital and told his wife all that had happened, saying "With great exertion I pleased Mahadev, but he said that I should have a daughter who would change her sex. I entreated him again and again, but he said that it was written in my fate and could not be otherwise. At the proper time the husband and wife met and the wife became pregnant. Narad brought this news to

नात्रसर्गो । श्वतंमत्तत्पूर्वते नित्यकालं हतंहतंदत्तवरंपुरस्तात् ॥ १३ ॥ तथाराज्ञो दन्तवर्णांवृहन्तो रथेयुक्ताभांतिवद्वीर्यतुल्याः । ऋक्षप्रख्याभीमसेनस्यवाहा रथेवायोस्तुल्यवेगात्रभूवुः ॥ १४ ॥ कल्माषांगास्तित्तिरिचित्रपृष्ठा भ्रात्रादत्ताःप्रीयताफाल्गुनेन । भ्रातुर्वीरस्यस्वैस्तुरंगैर्विशिष्टा मुदायुक्ताःसहदेवंवहन्ति ॥ १५ ॥ माद्रीपुत्रनकुलंत्वाजमीढ महेन्द्रदत्ताहरयोवाजिमुख्याः । समावायोर्बलवन्तस्तरस्विनो वहन्तिवीरंवृत्रशत्रुयथेन्द्रम् ॥ १६ ॥ तुल्याश्चैभिर्वयसाविक्रमेण महाजवाश्चित्ररूपाःसदश्वाः । सौभद्रादीन्द्रौपदेयान्कुमारान् वहन्त्यश्वा देवदत्ताबृहन्त. १७ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसन्धिपर्वणि सञ्जयवाक्ये षट्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५६ ॥

---

घोड़े श्वेतवर्णके ओरहते हैं, पृथ्वी आकाश अन्तरिक्ष कहीं नहीं रुकते सर्वदा सबकहीं चलेजाते हैं, व उनमें से जो कोई कुछघोड़े मारभी डाले तो वे सौके सौ पूरे बनेरहते हैं क्योंकि उनको पूर्वकालका वरदानहै । १३ । इस तरह के अमर राजाके घोड़े श्वेत वर्ण के व श्वेतहीवर्णके रथमें जुते शोभितहोते हैं, व सप्तर्षियोंके तुल्य तेजस्वी वायुवेग भीमसेनजी के रथके घोड़े हैं । १४ । व तित्तिरके रंग के चित्रविचित्र पीठके घोड़े अर्जुन के दिये हुये सहदेवजी के रथमें चलते हैं वे अर्जुनके घोड़ोंसे भी विशेष हैं । १५ । व माद्री के पुत्र नकुलजी के रथमें इन्द्रजी के दिये वायुवेग बलवान् व शीघ्रगामी घोड़े लगते हैं जैसे कि इन्द्रके रथमें लगते हैं । १६ । व इसी तरह सबको अवस्था व विक्रम के अनुरूप चित्रविचित्र महावेगवान् अच्छे २ घोड़े सब देवताओंके ही दियेहुये, अभिमन्यु व द्रौपदीकुमार प्रतिविन्ध्यादिकों के रथ में घोड़े हैं १७ ॥

---

presented by Chitrarath the Gandharv, which can go everywhere on the earth and the sky and whose place is filled up as soon as any of them are killed. Those divine horses of white colour draw the white-coloured chariot of great beauty. Bhimsen's chariot is drawn by seven horses swift as the wind and glorious as the seven rishis. Sahadhve's chariot is drawn by horses having strips like those of partridges on their back. They were presented to him by Arjun and are better than his own. The chariot of Nakul, the son of Madri, is drawn by swift and powerful horses, like those of Indra's chariot, presented by Indra. In the same manner, Abhimanyu and the sons of Draupadi have, each of them according to their ages and prowess, got swift horses of different colours presented by gods."17.

धृतराष्ट्र उवाच ॥ कांस्तत्रसञ्जयापश्य प्रीत्यर्थेनसमागतान् । येयोत्स्यन्ते पाण्डवार्थे पुत्रस्यममवाहिनीम् ॥ १ ॥ सञ्जय उवाच ॥ मुख्यमन्धकवृष्णीनां ददर्शकृष्णमागतम् । चेकितानंचतत्रैव युयुधानञ्चसात्यकिम् ॥ २ ॥ पृथगक्षौहिणीभ्यांतु पाण्डवानभिसंश्रितौ । महारथौसमाख्यातौ उभौपुरुषमानिनौ ॥ ३ ॥ अक्षौहिण्याथपाञ्चाल्यो दशभिस्तनयैर्वृतः । सत्यजित्प्रमुखैर्वीरैर्धृष्टद्युम्नपुरोगमैः ॥ ४ ॥ द्रुपदोवर्द्धयन्मानं शिखण्डिपरिपालितः । उपायात्सर्वसैन्यानां प्रतिच्छाद्यतदावपुः ॥ ५ ॥ विराटः सहपुत्राभ्यां शङ्खेनैवोत्तरेणच । सूर्यदत्तादिभिर्वीरैर्मदिराक्षपुरोगमैः ॥ ६ ॥ सहितः पृथिवीपालो भ्रातृभिस्तनयैस्तथा । अक्षौहिण्यैवसैन्यानां वृतःपार्थं समाश्रितः ॥ ७ ॥ जारासन्धिर्मागधश्च धृष्टकेतुश्चचेदिराट् । पृथक्पृथगनुप्राप्तौ

---

अध्याय ५७ ॥

धृतराष्ट्रजी ने कहा कि सञ्जय तुमने वहां प्रीति से आये किनलोगों का देखा जो पाण्डवों के अर्थ हमारे पुत्रकी सेना से युद्ध करना चाहते हैं । १ । संजय बोले कि अन्धक वृष्णिवंशियों में मुख्य एक तो कृष्णचन्द्रजी को हमने वहां आये हुये देखा है, व चेकितान व युद्ध करनेकी इच्छा किये सात्यकि को देखा है । २ । ये दोनों पाण्डवों के अर्थ अलग २ एक २ अक्षौहिणी सेना लेकर आये हैं दोनों महारथ हैं व दोनों पुरुष मानी हैं । ३ । एक अक्षौहिणी सेना व अपने सत्यजित धृष्टद्युम्नादि दशपुत्रों सहित पाण्डवों के अर्थ पाञ्चालदेश के राजा द्रुपद भी । ४ । अपने पुत्र शिखण्डी से परिपालित, सब सैन्यों को अच्छादितकर वहां आये हैं । ५ । व अपनेपुत्र शङ्ख तथा उत्तर को सगले व एक अक्षौहिणी सेनासे व सूर्यदत्त मदिराक्षादिवीरोंको सगले व औरभी सब अपने भाई भतीजों सहित विराटदेश के राजा पाण्डवों के पास आये हैं । ७ । व मगधदेश

---

## CHAPTER LVII

"What men have come there out of the love for Pandavas to fight against our son?" said Dhritrashtra to Sanjaya and the latter replied, "I saw there Shree Krishn the chief of the Andhaks and the Vrishnis, and Chekitana and Satyaki are desirous of engaging in the war. The two last named warriors of great renown have each brought an Akshauhini of army. Drupad the king of the Panchals has brought an akshauhini of army together with his ten sons, Satyajit, Dhrishtadyumna Shikhandi and others. The king of Virat too, together with his sons, Shankh and Uttar, his warriors Suryadatta and Madiraksh, and brothers and kinsmen, has come to help the Pandavas with an akshauhini of army. Sahadev the son of Jara

पृथगक्षौहिणीवृतौ ॥ ८ ॥ केकयाभ्रातरःपञ्च सर्वेलोहितकध्वजाः । अक्षौहिणी परिवृताः पांडवानभिसंस्थिताः ॥ ९ ॥ एतानेतावतस्तत्र तानपश्यंसमागतान् । ये पांडवार्थे योत्स्यन्तिधार्त्तराष्ट्रस्यवाहिनीम् ॥ १० ॥ योवेदमानुषंव्यूहं दैवंगान्धर्व मानुषम् । सतत्रसेनाप्रमुखे धृष्टद्युम्नोमहारथः ॥ ११ ॥ भीष्मःशान्तनवोराजन् भागः क्लृप्तःशिखंडिनः । तंविराटोभिसंयाता सार्धमत्स्यैःप्रहारिभिः ॥ १२ ॥ ज्येष्ठस्यपां डुपुत्रस्य भागोमद्राधिपोबली । तौतुतत्राब्रुवन्केचिद्विषमौ नोमताविति ॥ १३ ॥ दुर्योधनःसहसुतः सार्धंभ्रातृशतेनच । प्राच्याश्चदाक्षिणात्याश्च भीमसेनस्यभागतः ॥ १४ ॥ अर्जुनस्यतुभागेन कर्णोवैकर्त्तनोमतः । अश्वत्थामाविकर्णश्च सैन्धवश्च

---

के राजा जरासंधके पुत्र सहदेव तथा शिशुपाल के पुत्र धृष्टकेतु चंदेरी का राजा आया है इनदोनोंके संग एक एक अक्षौहिणी सेना है । ८ । व केकयदेशके राजा पांचभाई एक अक्षौहिणी सेनालेकर आये हैं इन सबोंके रथोंकी पताका अरुणरंगकी है । ९ । सब इन्हींलोगोंको हमने वहां आये देखाहै जो पांडवों के अर्थ तुम्हारे पुत्रकी सेनासे युद्धकर- ना चाहते हैं । १० । जोकि मानुष दैव गांधर्व व आसुर व्यूह जानताहै वह राजाधृष्ट- द्युम्न सेना में बड़ा मुख्य है । ११ । हे राजन् शन्तनुजीके पुत्र भीष्मजीको तो शिखंडी का भाग बनाया है व उसी शिखण्डीही के पीछे अपने लोगों सहित राजा विराटभी रहेंगे । १२ । व युधिष्ठिरजीके भाग में मद्रदेशके राजा शल्यजी ठहराये गये हैं, क्योंकि वहां सब कहते थे कि ये दोनों विषम स्वभाव नहीं हैं इस से इनदोनों का युद्धठीक है ।१३। व अपने सौ भाइयों समेत व पुत्रों सहित तथा पूर्व देश व दक्षिण देश के राजाओं समेत दुर्योधन भीमसेनके भाग में किये गये हैं । १४ । व कर्ण वैकर्त्तन अश्वत्थामा विकर्ण

---

sandh the king of Magadh and Dhrishtketu the son of Shishupal king of Chandeli have also come there, each with an akshauhini of army. The kings of Kaikaya, five brothers have come there with an akshauhini of army having red banners over their chariots. These are the only kings whom I saw there and who have come to assist the Pandavas against your sons. 10. Dhrishtadyumn who knows how to form phalanxes after the fashions of men, gods, gandharvas asuras, is the chief man in the army. They have allotted Bhishm the son of Shantanu to Shikhandi who will be followed by king Virat and his army. Yudhishthir will dispose of Shalya the king of Madra; for they say that the two are not of dissimilar dispositions and are fit to fight with each other. Duryodhan and his hundred brothers and their sons with the kings of the East and the south are allotted

जयद्रथ ॥ १५ ॥ अशक्याश्चैवयेकेचित् पृथिव्यांशूरमानिनः । सर्वांस्तानर्जुनः पार्थःकल्पयामासभागतः ॥ १६ ॥ महेष्वासाराजपुत्रा भ्रातरःपञ्चकेकयाः । केकयानेवभागेन कृत्वायोत्स्यन्तिसंयुगे ॥ १७ ॥ तेषामेवकृतोभागो मालवाःशाल्वकास्तथा । त्रिगर्तानाञ्चवैमुख्यौ यौतौसंसप्तकावितिं ॥ १८ ॥ दुर्योधनसुताः सर्वेतथादुःशासनस्यच । सौभद्रेणकृतोभागो राजाचैवबृहद्बलः ॥ १९ ॥ द्रौपदेया महेष्वासाःसुवर्णविकृतध्वजाः । धृष्टद्युम्नमुखा द्रोणमभियास्यन्ति भारत ॥ २० ॥ चेकितानःसोमदत्तं द्वैरथेयोद्धुमिच्छति । भोजन्तुकृतवर्माणं युयुधानोयुयुत्सति ॥ २१ ॥ सहदेवस्तुमाद्रेयः शूरःसंक्रन्दनोयुधि । स्वमंसङ्कल्पयामास श्यालंतेसुबलात्मजम् २२॥ उलूकंचैवकैतव्यं येचसारस्वतागणाः । नकुलःकल्पयामास भागंमाद्रवतीसुतः ॥२३॥

---

जयद्रथ व और जो पृथ्वीभर में शूरमानी हैं उन सबोंको अर्जुनजीने अपने भागमें लिया है । १६ । व बड़े धनुर्द्धर केकयदेशके राजकुमार पांचभाई अन्य केकय देशवालों से जो तुम्हारी ओर आयेहैं उनसे युद्ध करेंगे । १७ । व उन्हीं पांचभाइयों के भाग में मालव शाल्व त्रिगर्त्तदेशके दोनों सप्तकभी हैं । १८ । व दुर्योधन के सब पुत्र तथा दुश्शासनके सब पुत्रोंको व राजा बृहद्बलको अभिमन्युने अपने भागमें कल्पितकिया है । १९ । व धृष्टद्युम्नादि सब महाधनुर्द्धर व द्रौपदी के पुत्र द्रोणाचार्य जी से युद्धकरेंगे । २० । व चेकितान सोमदत्त से द्वन्द्व युद्ध किया चाहते हैं व भोजवंशी कृतवर्मा से सात्यकि युद्ध करना चाहते हैं । २१ । व माद्रीजीके पुत्र बड़े भारी शूरवीर सहदेवजीने युद्धमें अपना भाग आपके श्यालशकुनि को कल्पित कियाहै । २२ । व उलूक छली व सारस्वतगणों को माद्री के पुत्र नकुलजी ने अपना भाग कल्पित कियाहै । २३ । व जो और सबराजालोग

---

to Bhimsen. Karn, Vaikartan, Ashwathama, Vikarn, Jayadrath, and other warriors of renown are allotted to Arjun. The five brothers, great archers and princes of Kaikaya will fight with others of the country of Kaikaya that have come to your assistance. The same five brothers will fight the armies of Malava, Shalva and Trigart as well. The sons of Duryodhan and Dushasan and king Vrihadval are allotted to Abhimanyu. The great archers, Dhrishtadyumna and the sons of Draupadi will fight with Dronacharya. 20. Chekitan will fight a duel with Somdatta and Sityaki with Kritvarma. Your brother-in-law, Shakuni is allotted to Sahadev the great warlike son of Madri. The deceitful Uluks and Saraswats fall to the lot of Nakul the son of Madri. All the Pandavas will, in

येचान्येपार्थिवाराजन् प्रत्युद्यास्यन्तिसंगरे। सपाह्वानेनतांश्चापि पाण्डुपुत्राअकल्पयन् ॥ २४ ॥ एवमेषामनीकानि प्रविभक्तानिभागशः। यथेकार्य्यंसपुत्रस्य क्रियतांतद्कालिकम् ॥ २५ ॥ धृतराष्ट्र उवाच। नसन्तिसर्वेपुत्रामे मूढादुर्द्यूतदेविनः। येषांयुद्धं बलवताभीमेनरणमूर्द्धनि ॥ २६ ॥ राजानःपार्थिवाःसर्वे प्रोक्षिताःकालधर्मणा। गाण्डीवाग्निंप्रवेक्ष्यन्ति पतङ्गाइवपावकम् ॥ २७ ॥ विद्रुतांवाहिनींमन्ये कृतवैरैर्महात्मभिः। तांरणेकेऽनुयास्यन्ति प्रभग्नांपाण्डवैर्युधि ॥ २८ ॥ सर्वेह्यतिरथाःशूराः कीर्तिमन्तःप्रतापिनः। सूर्य्यपावकयोस्तुल्यास्तेजसा समितिञ्जयाः ॥ २९ ॥ येषांयुधिष्ठिरोनेतागोप्ताचवमधुसूदनः। योधौचपाण्डवौवीरौ सव्यसाचिवृकोदरौ ॥ ३० ॥ नकुलःसह

---

यहां पाण्डवों से युद्धकरने के लिये संग्राममें आवेंगे उन सबोंके समीप नाम पुकारनेपर सब पाण्डवलोग समय २ पर पहुँचतेरहेंगे। २४। इसप्रकार तुम्हारी सब सेना वहां आपस में युद्धकरने के लिये बांटलीगई है अब पुत्र सहित आपको जो करनाहो कीजिये। २५। इतना सुन धृतराष्ट्रजी बोले कि बस दुष्ट जुआरी ये हमारेपुत्र अब न बचेंगे क्योंकि इनका युद्ध संग्राम में बलवान् भीमसेनसे होगा। २६। व ये सब पृथ्वी भरके राजा जो हमारी ओर आये हैं इनकाभी प्रोक्षण काल ने किया जैसे यज्ञमें यजमान बलिप्रदानके पशुओंको हरिद्रादि लगाय मारने के लिये प्रोक्षित करतेहैं क्योंकि ये सब गाण्डीव धन्वा के अग्नि में पड़कर भस्महोंगे जैसे अग्नि में पतंग गिरकर भस्महोते हैं। २७। बस हमने जानलिया कि इन महात्माओं के विरोध से हमारी सेना इधर उधर भाग खड़ी होगी फिर पांडवों के सामने युद्धकरने को कौन जायगा। २८। ये सब पांडवलोग अतिरथ, शूर, कीर्तिमान व प्रतापीहैं, व तेज से सूर्य्य व अग्नि के तुल्य तेजस्वी हैं इससे अपने तेजही से शत्रुओं को जीतलेंगे। २९। फिर जिन पांडवों के नायकतो युधिष्ठिरजी तथा रक्षक श्रीकृष्णचन्द्रजी

---

time, come forward to encounter other kings on your side as their names are announced. Thus, all your army has been divided for the sake of battle; you and your sons should do what is needful." On hearing this, Dhritrashtra said, "Our sons, the wicked gamblers cannot now escape death; for they will have to fight with powerful Bhimsen and all these kings who have come here from all parts of the world,* have been consecrated by Death like the animals for slaugter at a sacrifice and will fall like insects into the fire of the Gandiv bow! I know that our army will be routed in fighting with the Pandavas and no one will face those brave men. The Pandavas are great charioteers, brave, famous, full of prowess and glorious like the sun and will conquer all enemies with their own glory.

देवश्च धृष्टद्युम्नश्चपार्षतः । सात्यकिर्द्रुपदश्चैव धृष्टकेतुश्चसानुजः ॥ ३१ ॥ उत्तमौजाश्च पांचाल्योयुधामन्युश्चदुर्जयः । शिखण्डीक्षत्रदेवश्च तथावैराटिरुत्तरः ॥ ३२ ॥ काश यश्चेदयश्चैव मत्स्याःसर्वेचसृञ्जयाः । विराटपुत्रोबभ्रुश्च पाञ्चालाश्चप्रभद्रकाः ॥ ३३ ॥ येषामिन्द्रोप्यकामानां नहरेत्पृथिवीमिमाम् । वीराणांरणधीराणां येभिन्द्युःपर्वतानपि ॥ ३४ ॥ तान्सर्वगुणसम्पन्नानमनुष्यप्रतापिनः । क्रोशतोममदुष्पुत्रो योद्धुमिच्छति सञ्जय ॥ ३५ ॥ दुर्य्योधन उवाच । उभौस्वएकजातीयौ तथोभौभूमिगोचरौ । अथकस्मात् पाण्डवानामेकतो मन्यसेजयम् ॥ ३६ ॥ पितामहञ्चद्रोणञ्च कृपंकर्णञ्चदुर्जयम् । जयद्रथंसोमदत्तमश्वत्थामानमेवच ॥ ३७ ॥ सुतेजसो महेष्वासा-

व योधः अर्जुन भीमसेन । ३० । व नकुल, सहदेव, धृष्टद्युम्न, पार्षत, सात्यकि द्रुपद धृष्टकेतु व उसका भाई । ३१ । व उत्तम पराक्रमी पाञ्चालदेशीय अति दुर्जय युधामन्यु, शिखण्डी, क्षत्रदेव, व विराटके पुत्र उत्तर । ३२ । इसीप्रकार काशीनिवासी राजालोग, व चन्देली के राज्य के सब, मत्स्यदेश निवासी, व सृञ्जयवंशी, विराटका पुत्र बभ्रु व पाञ्चाल देशवासी तथा भद्रकादि, वहां वीर विद्यमानहैं ।.३३ । जिन वीर पांडवोंकी पृथ्वी बिना उनकी इच्छा इन्द्रभी न हरसकें व जो रणधीर वीर पांडव पर्व्वतों को भी बाणों से चूर्ण करडालें । ३४ । उन सब गुण सम्पन्न व देव व प्रतापी पांडवों से, हमारा दुष्ट पुत्र दुर्योधन युद्ध किया चाहताहै हम बराबर हटाकररहेहैं नहीं सुनता संजय क्याकरें । ३५ । इतना सुन दुर्योधन बोले, पांडव व हमदोनों एकही जातिहैं व दोनों पृथ्वीहीपर रहते हैं कोई देवता नहीं जो स्वर्गादि में रहताहो, तो फिर तुम एकपांडवोंकी ही जय क्यों मानतेहो । ३६ । देखो भीष्मपितामह, द्रोणाचार्य्य, कृपाचार्य्य,अतिदुर्जय कर्णवीर, जयद्रथ, सोमदत्त, व अश्वत्थामा । ३७ । इनसब महाधनुर्द्धरों को समर

They have Yudhishthir for their leader, Shree Krishn for their helper and for their warriors they have Arjun, Bhim, Nakul, Sahadev, Dhrishtadyumna, Parshat, Satyaki, Drupad, Dhrishtaketu and his brothers, Udhamanyu the unconquerable warrior of Panchal of great prowess, Shikhandi, Kshatradev, Uttar the son of Virat, the kings of Kashi, Chandeli and Matsya, the Srinjayas, Babbru the son of Virat and the warriors of Panchal and Bhadrâk. 33.-Our wicked son Duryodhan wishes to fight against the brave Pandavas whose land even Indra cannot take by force without their consent and who can break down mountains with their arrows. I am always admonishing my son, what can I do more, Sanjaya ?" "The

निन्द्रोपि सहितोऽमरैः । अशक्तःसमरेजेतुं किंपुनस्तातपांडवाः ॥ ३८ ॥ सर्वेच
पृथिवीपाला मदर्थेतातपांडवान । आर्य्याश्चराभृवःशूराः समर्थाःप्रतिबाधितुम् ॥३९॥
नमामकानपांडवास्ते समर्थाःप्रतिवीक्षितुम् । पराक्रान्तोह्यहंपांडून सपुत्रानयोद्धुमाहवे
॥ ४० ॥ मत्प्रियेषपार्थिवाःसर्वे येचिकीर्षन्तिभारत । तेतानवारयिष्यंतिएणयानिव
तन्तुना ॥ ४१ ॥ महतारथवंशेन शरजालैश्चमामकैः । अभिद्रुताभविष्यंति पांचालाः
पांडवैसह ॥ ४२ ॥ धृतराष्ट्र उवाच । उन्मत्तइवमेपुत्रो विलपत्येषसंजय । नहिशक्तो
रणेजेतुं धर्मराजंयुधिष्ठिरम् ॥ ४३ ॥ जानातिहियथाभीष्मः पांडवानांयशस्विनाम् ।
बलवत्तांसपुत्राणां धर्मज्ञानांमहात्मनाम् ॥४४॥ यतो नारोचयदयं विग्रहंतैर्महात्मभिः ।

---

में, सब देवगण सहित इन्द्रभी न जीतसकेंगे फिर पाण्डवोंकी कौन गणना है । ३८ ।
इसके सिवाय सब श्रेष्ठ शूरवीर राजालोग हमारे अर्थ पाण्डवोंको मारसक्तेहैं । ३९ । व
हमारे यहां के लोगोंको पाण्डवलोग युद्ध में देख भी नहीं सक्ते फिर युद्ध करनेको कौन
कहै व हम अकेलेही जो पराक्रमकरें तो सब पाण्डवोंको व उनके पुत्रोंको युद्धमें मारही
डालें ।४०। और जो राजालोग हमारा प्रियचाहतेहैं वे उनको ऐसारोकेंगे जैसे व्याधलोग
हरिणोंके बच्चोंको जालसे घेरते हैं ।४१। व बड़े रथ समूह से तथा हमारे बाणजालोंसे
पांचालोंसमेत पाण्डव विध्वस्तहोंगे । ४२ । इतनासुन धृतराष्ट्रजीबोले कि हे संजय, यह
हमारा पुत्र उन्मत्त के समान बकताही है समर में धर्मपुत्र युधिष्ठिरजी को नहीं जीत
सक्ता । ४३ । धर्मज्ञ महात्मा सपुत्र पाण्डवोंकी बलवत्ता भीष्मजी जानतेहैं अन्य
कोई क्या जानेगा । ४४ । व इसी से इनको पाण्डवों के संग विग्रह करनेकी बातही

---

Pandavas and we," said Duryodhan on hearing this, "are fellow men and no one has any superiority over the other; how can you say that the Pandavas will gain victory? How can the Pandavas defeat Bhishm, Drona, Karan the unconquerable warrior, Jayadrath, Somdatta and Aswathama whom even Indra and his attendants the gods cannot conquer? Besides these great archers there are other kings who can destroy the Pandavas for our sake. They cannot look our warriors in the face. I alone can kill all the Pandavas. 40. The kings who are our well-wishers, will surround them on all sides as hunters do the young ones of deer. The Pandavas and the Panchals will be annihilated by the network of our arrows." "This son of mine," said Dhritrashtra to Sanjaya, "talks like a mad man; but cannot conquer Yudhishthir the son of Dharm in battle. Bhishm

किन्तुसंजयमेब्रूहि पुनस्तेषांविचेष्टितम् ॥ ४५ ॥ कस्तांस्तरांस्तनोभूयः सन्दीपयति पांडवान् । अर्चिष्मतोमहेष्वासान् हविषापावकानिव ॥ ४६ ॥ सञ्जय उवाच ॥ धृष्टद्युम्नःसदैवैतान सन्दीपयतिभारत । युध्यध्वमितिमाभैष्ट युद्धाद्भरतसत्तमाः ४७॥ येकेचित्पार्थिवास्तत्र धार्तराष्ट्रेणसंवृताः । युद्धेसमागमिष्यन्ति तुमुलेशस्त्रसंकुले ॥४८॥ तान्सर्वानाहवेक्रुद्धान् सानुबन्धानसमागतान् । अहमेकःसमादास्ये तिमिर्मत्स्यानिवोदकात् ॥ ४९ ॥ भीष्मंद्रोणंकृपंकर्णं द्रौणिंशल्यंसुयोधनम् । एतांश्चापिनिरोत्स्यामि वेलेवमकरालयम् ॥ ५० ॥ तथाब्रुवन्तंधर्मात्मा माहराजायुधिष्ठिरः । तवधैर्यञ्चवीर्यञ्च पाञ्चालाःपांडवैःसह ॥ ५१ ॥ सर्वेसमधिरूढाःस्मसंग्रामान्नः समुद्धर । जानामित्वांमहाबाहो क्षत्रधर्मेव्यवस्थितम् ॥ ५२ ॥ समर्थमेकंपर्याप्तं कौरवाणांवि-

---

नहीं रुचती, अब संजय फिर उन पाण्डवों के विचेष्टित हम से कहो और क्या क्या किया चाहते हैं । ४५ । व उन वीर मनस्वी पांडवों को बार २ प्रेरणा कौन करता है कि तुम युद्धही करो, जैसे बलतेहुवे अग्निको कोई आहुति देकर प्रेरित किया चाहे । ४६ । संजय बोले कि बहुधाबो सदा धृष्टद्युम्न पांडवोंको दीपित करताहै कि हे भरत सत्तम लोगो युद्धसे न डरो अवश्यही युद्धकरो, यही कहा करताहै । ४७ । और यहभी कहताहै कि दुर्योधनने जिन राजाओं को बुलायाहै उनमें जितने तुमुल रण संकुल में आवेंगे, उन सबों को सानुबन्ध हम अकेलेही समाप्त करदेंगे जैसे तिमिमत्स्य सब मत्स्यों को खाजाताहै । ४९ । व भीष्म कर्ण द्रोण कृपाचार्य्य अश्वत्थामा शल्य व दुर्योधन इन सबों को हम अकेले आड़ेंगे जैसे किनारा समुद्रको आड़ताहै ।५०। जब ऐसा धृष्टद्युम्नने कहा तो धर्मात्मा राजायुधिष्ठिर जी बोले कि तुम्हारा धैर्य्य व वीर्य्य पांचाल सहित हम सब पांडव जानतेहैं । ५१ । हम लोगोंको इस संग्रामसे उद्धारकरो, हम तुमको जानते हैं कि आप क्षत्र धर्मपर अरूढ़हैं ५२

---

and none else, knows the greatness of the Pandavas and therefore he does not like to hear of war with them. Now tell me, Sanjaya, the intentions of the Pandavas. Who are they that induce the Pandavas to fight, like one who inflames fire by pouring libations?" "It is for the most part Dhrishtadyumna," said Sanjaya, "who instigates the Pandavas to go to battle without fail and says that he himself will kill all the kings that have come to the help of Duryodhan as a crocodile swallows the small fish and that he will check Bhishm, Dronacharya, Karan, Kripacharya, Ashwathama, Shalya and Duryodhan, as the coast checks the Ocean. On hearing this, Yudhishthir said to him 'Pandavas as well as the Panchals know your strength

निग्रहे । पुरस्तादुपयातानां कौरवाणांयुयुत्सताम् ॥ ५३ ॥ भवतापद्विधातव्यं तन्नः
श्रेयःपरन्तप । संग्रामादपयातानां भग्नानांशरणैषिणाम् ॥ ५४ ॥ पौरुषंदर्शयन्शूरो
यस्तिष्ठेदग्रतःपुमान् । क्रीणीयात्तंसहस्रेण इतिनीतिमतांमतम् ॥ ५५ ॥ सत्वंशूरश्च
वीरश्चविक्रान्तश्चनरर्षभ । भयार्त्तानांपरित्राता संयुगेषुनसंशयः ॥ ५६ ॥ एवंब्रुवति
कौन्तेये धर्मात्मनियुधिष्ठिरे । धृष्टद्युम्नउवाचेदं मांवचोगतसाध्वसम् । सर्वान्जनप-
दान्सूत योधादुर्योधनस्यये ॥ ५७ ॥ सवाह्लिकान्कुरून्ब्रूयाःप्रातिपेयान्शरद्वतः।
सूतपुत्रंतथाद्रोणं सहपुत्रंजयद्रथम् ॥ ५८ ॥ दुःशासनंविकर्णञ्च तथादुर्योधनंनृपम्।
भीष्मञ्चब्रूहिगत्वा त्वमाशुगच्छचमाचिरम् ॥ ५९ ॥ युधिष्ठिरः साधुनैवाभ्युपेयोमा

व यहभी जानते हैं कि आप अकेलेही कौरवों के ऊपर अनुग्रहकरने में समर्थहैं जो कोई कौरव
आगेयुद्ध करनेकी इच्छासे आवेंगे उन्हींको आप मारेंगे ५३ इससे इस विषयमें आपजो कुछकरो
व विचारो हमको सब अंगीकारहै जोपुरुष संग्राममें भागेहुये तथा शरणागत आयेहुओंको अपना
पौरुष दिखाताहुआ शूर उन के आगे सन्नद्धहो खड़ाहोता है व उनको बचाताहै उसकोतो
सहस्ररुपये देकरभी मोललेना चाहिये यह नीतिमानोंका मतहै । ५५ । सो तुम, शूर,
वीर व विक्रमीहो, इस से भयभीत लोगोंके रक्षकहो इस में कुछ सन्देह नहीं । ५६ । जब
धर्मात्मा युधिष्ठिरजीने ऐसा कहा तो निर्भयहो धृष्टद्युम्न ने हम से यह कहा कि । ५७ ।
हे सूत दुर्योधन के जितने देशहैं, व जितने उन के योधाहैं, उन सब बाह्लिकदेश के राजा
व कर्ण द्रोण अश्वत्थामा व जयद्रथ, से । ५८ । दुश्शासन विकर्ण व दुर्योधन से, व
भीष्मपितामहजीसे इन सबों के पास बहुतही शीघ्र जाय कहना कि । ५९ । धर्मपुत्रको

and look to you as their deliverer. We know you to be firm on the duties of your class; alone you can cope with the Kauravas and can kill those that will come forward to fight against you. We shall abide by your decision in whatever you do or think in the case of war. He who defends the fugitives and refugees with all his might, is a cheap bargain for any sum. You are brave, warlike, *full of* prowess and protector of the distressed." Hearing this from Yudhshthir, Dhrishtadyumn said fearlessly to me, "Go at once to Duryodhan and say to him, in the presence of all the kings, Valhik, Karan, Drona, Ashwathama, Jayadrath, Dushasan, Vikarn and Bhishma, that he must not think Yudhishthir to be too simple, that Arjun will kill all the Kauravas, that they should give up the kingdom to Yudhishthir and should beg of him to leave some portion for them.

वांवधीदर्जुनोदेवगुप्तः। राज्यंदत्वं धर्मराजस्यतूर्णं याचध्वंवैपाण्डवेभ्यःकवीरम् ६०
नैतादृशोहियोधोस्ति पृथिव्यामिहकश्चन । यथाविरःसव्यसाची पांडवः सत्यविक्रमः
॥ ६१ ॥ देवैर्हिसंभृतो दिव्यो रथो गांडीवधन्वनः । नसजेयो मनुष्येणमास्मकृ-
ध्वं मनोयुधि ॥ ६२ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसंधिपर्वणि सञ्जयवाक्ये सप्तपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥

धृतराष्ट्र उवाच । क्षत्रतेजाब्रह्मचारी कौमारादपिपाण्डवः । तेनसंयुगमेष्यन्ति मन्दाविलपतोमम ॥ १ ॥ दुर्योधन निवर्त्तस्व युद्धाद्भरतसत्तम । नहियुद्धंमशंसन्ति सर्वावस्थमरिन्दम ॥ २ ॥ अलमर्द्धंपृथिव्यास्ते सहामात्यस्यजीवितुम् । प्रयच्छपाण्डुपुत्राणां यथोचितमरिन्दम ॥ ३ ॥ एतद्धिकुरवः सर्वे मन्यन्तेधर्मसंहितम् । यत्त्वंप्रशा

---

सीधा न समझें अर्जुन तुमलोगों को मार डालेगा इस से युधिष्ठिरको राज्य देकर पांडवों से अपने लिये कुछ मांगलें । ६० । इस पृथ्वी पर अर्जुनकी समान दूसरा वीर नहीं है इस को सब संसार जानता है देवताओं ने अर्जुन को रथ, शस्त्र और भूषण दिये हैं इसलिये वह मनुष्यों से अजेय है युद्धकरने की इच्छा न करें ६२ ॥

अध्याय ५८ ॥

धृतराष्ट्रजी बोले कि बड़े आश्चर्यकी बात है कि क्षत्र तेजस्वी कुमारवस्थाही से ब्रह्मचारी युधिष्ठिरजीसे ये मन्द युद्धकिया च हते हैं हम कहतेही जाते हैं पर कुछभी नहीं मानते । १ । हे दुर्योधन भरतसत्तम, युद्धकरने से निवृत्त रहो, सब अवस्था में युद्धकी प्रशंसा वीरलोग नहीं करते । २ । अमात्यादि सहित तुम्हारी जीविका के लिये आधी पृथ्वी बहुत है, इस से पाण्डु के पुत्रोंको यथोचित आधी पृथ्वी देदो । ३ । इसबातको

---

Tell them that there is no warrior like Arjun on the face of the earth and all the world knows it. Arjun has received chariots, weapons and jewels from gods and therefore he is unconquerable by them in war." 62.

## CHAPTER LVIII

"It is very strange," said Dhritrashtra, "that these fools wish to fight against Yudhishthir the brave, glorious and observant of celibacy from boyhood and give no ear to my repeated warnings. Duryodhan the best of the Bharat race ! give up the idea of war; the brave donot recommend war at all times. Half the land is enough for your maintenance as well as that of your ministers; you must

निबन्धेथाः पाण्डुपुत्रैर्यदात्माभिः ॥ ४ ॥ अहेमांसमवेक्षस्व पुत्रस्वामेववाहिनीम् । जातएवतवाभाव स्त्वंतुमोहान्नबुध्यसे ॥ ५ ॥ नत्वहंयुद्धमिच्छामि नैतदिच्छतिवा ह्लिकः । नचभीष्मोनचद्रोणो नाश्वत्थामानसञ्जयः ॥ ६ ॥ नसोमदत्तोनशल्यो नकृपो युद्धमिच्छति । सत्यव्रतः पुरुमित्रोजयोभूरिश्रवास्तथा ॥७॥ येपुसमाश्रिताःपीडिताःपरैः कुरवः पीडितापरैः । तेयुद्धनाभिनन्दन्ति तत्तुभ्यंतातरोचताम् ॥८॥ नत्वंकरोपिकामेन कर्णः कारयितातव । दुःशासनश्चपापात्मा शकुनिश्चापिसौबलः ॥ ९ ॥ दुर्योधन उवाच । नाहंभवतिनद्रोणे नाश्वत्थाम्नि नसंजये । नभीष्मेनचकाम्बोजेन कृपेनचबाह्लिके ॥ १० ॥ सत्यव्रतेपुरुमित्रे भूरिश्रवसिवापुनः । अन्येषुवातावकेषु भारंकृत्वासमाह्व-

---

कुरुवंशी भयेयुक्त मानेंगे जब तुम महात्मा पाण्डुपुत्रों से शान्ति मानोगे । ४ । हे प्रियपुत्र अपनी इस सेनाकी ओरसे देखो, तुम्हारा अभावहोगया पर अज्ञान के मारे तुम नहीं समझते । ५ । हम युद्धकरना नहीं चाहते, न बाह्लिकराज चाहते हैं, न भीष्म चाहते, न द्रोणाचार्य, न अश्वत्थामा न संजय । ६ । न सोमदत्त, न शल्य, न कृपाचार्य युद्धचाहते, सत्यव्रत, पुरुमित्र, भूरिश्रवा व जयद्रथभी युद्ध नहीं चाहते । ७ । जो कुरुवंशी पांडवोंकी ओरसे मन से हारगये हैं वे सब युद्धकरनेकी इच्छा नहीं करते फिर तुम अकेले क्या करोगे प्राणप्रिय जो बात हम सबको रुचती है वही तुमकोभी रुचै युद्ध न करो सो हम जानतेहैं कि तुमभी अपनी इच्छा से युद्धकरना नहीं चाहते किंतु तुमकोतो कर्ण युद्धकरानेपर तत्पारकराता है व दुष्टात्मा दुश्शासन तथा सुबलका पुत्र दुष्ट शकुनि । ९ । इतनासुन दुर्योधन महामानी बोले कि न हम आप के ऊपर भाररख पांडवों को युद्धकरने के लिये बुलातेहैं न द्रोणाचार्य के ऊपर, न अश्वत्थामाके संजय के, न भीष्मके न कांबोज

---

give the other moity to the sons of Pandu. All the Kauravas will say that you have acted rightly, if you will make peace with the Pandavas. Look at your army, my dear son; you donot become wise even at last moment. I have no desire to make war, nor do the king of Balkh, Bhishm, Dronacharya, Ashwathama, Sanjaya, Somdatta, Shalya, Kripacharya, Satybrat, Purumitra, Bhurishrava or Jayadrath Those of the Kauravas who are afraid of the Pandavas donot wish to fight with them. What will you do alone ? Abstain from fighting, my dear son, and let you do so as well as wicked Dushasan and Shakuni the son of Suval." On hearing this, Duryodhan said proudly, "I donot lay the burden of the war with the Pandavas on you nor on Dronacharya, Ashwathama, Sanjaya, Bhishm, the kings of Comboj and Valhik, Kripacharya, Satyavrat, Purumitra

यम् ॥ ११ ॥ अहञ्चतातकर्णश्च रणयज्ञंवितत्यवै । युधिष्ठिरंपशुंकृत्वादीक्षितौभरत र्षभ ॥ १२ ॥ रथोवेदीस्रुवःखड्गो गदास्रुक्कवचंसदः । चातुर्होत्रञ्चधुर्यौमे शरादर्भाहविर्यशः ॥ १३ ॥ आत्मयज्ञेननृपते इष्ट्वावैवस्वतंरणे । विजित्यचसमे त्यावां हतामित्रौश्रियावृतौ ॥ १४ ॥ अहञ्चतातकर्णश्च भ्रातादुःशासनश्चमे । एतेवयं हनिष्यामः पाण्डवान्समरेत्रयः ॥ १५ ॥ अहंहिपाण्डवान्हत्वा प्रशास्तापृथिवीमिमा म् । मांवाहत्वापाण्डुपुत्रा भोक्तारः पृथिवीमिमाम् ॥ १६ ॥ त्यक्तंमेजीवितंराज्यं धनंसर्वञ्चपार्थिव । नजातुपाण्डवैः सार्द्धंवसेयमहमच्युत ॥ १७ ॥ यावद्धिसूच्यास्तीक्ष्णाया विध्येदग्रेणमारिष । तावदप्यपरित्याज्यं भूमेर्नःपांडवान्प्रति ॥ १८ ॥ धृतराष्ट्र उवाच । सर्वान्वस्तातशोचामि त्यक्तोदुर्य्योधनोमया । येमन्दमनुयास्यध्वं यान्तंवैव

देशके राजाके न बाह्लिक के, न कृपाचार्य के, न सत्यव्रतके न पुरुमित्रके न भूरिश्रवाके न औरही किसी तुम्हारे सम्बन्धी के ऊपर । ११ । किन्तु हम व कर्ण दोनोंजने रणयज्ञ फैलाय व युधिष्ठिर को उस यज्ञका पशुकर, दोनोंजने दीक्षित होंगे। १२ । रथकोतो वेदी बनावेंगे व खड्गको स्रुव, गदाको स्रुक् कवचको सभा व चारों पहरों में चातुर्होत्र करेंगे, बाणोंको, कुशवनावेंगे, व यश को हव्य । १३ । इसप्रकार आत्मयज्ञ से संग्राम में यमराजजीकी पूजाकर शत्रुओंको जीत वैरीहीनहो शोभित होंगे । १४ । हम व कर्ण व हमारे भाई दुश्शासन बस यही तीनोंजने समरमें पांडवोंको मारडारेंगे और किसीकी कुछ आवश्यकता नहीं है । १५ । यातो हमीं पांडवोंको मार इसपूरी पृथ्वीका राज्यकरेंगे या पांडवही हमको मार पूरी धरणीका राज्यकरेंगे।१६। हे राजन् हमने अपने प्राण, राज्य व धन सब छोड़ा परन्तु पांडवोंके संग हम कभी न बसेंगे । १७ । जितनीबड़ी तीक्ष्ण सुईकी नोक होती है उतनीभी पृथ्वी हम पाण्डवोंको नहीं देवेंगे फिर आधेराज्यको कौन कहे । १८ । यह सुन फिर धृतराष्ट्रजी बोले, हे प्राणप्रियो हमने इस दुर्योधनको आजसे छोड़ा यह मूर्ख

Bhurishrava or any relation of yours. 10. Both Karan and myself will perform the war-sacrifice with Yudhisthir as its victim. We shall make altars of our chariots and sacrificial ladles of our swords and maces and having made the armour a place for the public meeting we shall perform the sacrifice all the day long. We shall make sacred grass of our arrows and pouring libations of our glory we shall please Yamraj by an offering of human victims. Thus, having sacrificed all our enemies and done away with enmity, we shal attain to greater glory. Karan, myself and my brother Dushasan are enough to kill the Pandavas in battle. Either we shall kill them and rule over the whole land, or they will kill us and will be masters of the country. I can give up my life, my kingdom and my wealth, but I will never live with the Pandavas. I cannot give the

स्वतक्षयम् ॥ १९ ॥ करूणामिवयूथेषु व्याघ्राःप्रहरतांवराः । वरानवरान् हनिष्यन्ति समेतायुधिपांडवाः ॥२०॥ मतीपमिव मेभाति युयुधानेनभारती । व्यस्तासीमन्तिनि ग्रस्ता ममृद्यादीर्घबाहुना ॥ २१ ॥ सम्पूर्णपूरयनभूयो बलंपार्थस्यमाधवः । शैनेयः समरेस्थाता बीजवत्प्रवपनशरान ॥ २२ ॥ सेनामुखेमयुद्धानां भीमसेनोभविष्यति । तंसर्वे संश्रयिष्यन्ति प्राकारमकुतोभयम् ॥ २३ ॥ यदाद्रक्ष्यसिभीमेन कुंजरान विनिपातितान् । विशीर्णदन्तानगिर्याभान भिन्नकुम्भान्सशोणितान् ॥ २४ ॥ तानभिप्रेक्ष्यसंग्रामे विशीर्णानिवपर्वतान । भीतोभीमस्यसंस्पर्शात् स्मर्तासिवचनस्य मे २५ निर्दग्धं भीमसेनेन सैन्यंरथहत द्विपम् । गतिमग्नेरिवप्रेक्ष्य स्मर्तासिवचनस्यमे २६॥ महद्वोभयमागामि नचेच्छाम्यथपांडवैः । गदयाभीमसेनेन हताःद्रमष्युपैष्यथ २७ ॥

यमपुरको जाता है इसके पीछे जाते हुये आपलोगोंको हम सोचतेहैं । १९ । कुरुवंशियों के यूथों में जो श्रेष्ठ २ हैं उनको शूरवीर पाण्डवलोग ढूँढ़ २ मारेंगे जैसे व्याघ्र पशुओं को मारताहै । २० । हमको अब यह दुःख जान पड़ताहै कि कुरुवंशियों की स्त्रीरूप यह सेना सात्यकि वीरके बाहुओं के बीच में लपटेगी । २१ । व मधुवंश में उत्पन्न शिनिवीर के नाती सात्यकि वीर सब धन पांडवों के अर्थ इकट्ठा करतेहुये बाणोंकी धारका बीज समरभूमि में बोवेंगे । २२ । वहां सेना के मुखिया भीमसेनजी होंगे उनके संश्रित बाकी होंगे । २३ । अभी क्या जब भीमसेन के मारेहुये दांतटूटे शिरफटे पैरकटे सब अंगकटे हाथी देखोगे । २४ । व पर्वताकार उनको भीमसे सर्वांग विशीर्ण देखोगे व स्पर्श करोगे हे तात तब हमारे वचनोंका स्मरण करोगे । २५ । जब घोड़े हाथी रथ पैदल सहित सेना भीमसेनसे मारीगई देखोगे तब हमारे वचनोंका स्मरण करोगे । २६ । कदाचित् तुम

Pandavas as much land as the point of a needle, nothing to say of half the kingdom." On hearing this, Dhritrashtra said, "I give up Duryodhan from today; the fool wishes to go to the region of Yam and I pity those who would follow him. The Pandavas will search out and kill the bravest of the Kauravas as a lion destroys other beasts 20. I am sorry to say that the Kaurava army will, like a woman, embrace brave Satyaki. Born in the family of Madhu, Satyaki the grandson of brave Shini, will sow the seeds of arrows in the field of battle to gather all the wealth for the Pandavas. The other army will be led and protected by Bhimsen and you will see the elephants of our army cut and killed, teeth broken, heads split open, feet and all the limbs cut asunder. You will see and feel the mountain like elephants with all the parts of their bodies shattered and will then remember my words. You will recollect my words when you will see all the horses, elephants and chariots and foot

महावनमिवच्छिन्नं यदाद्रक्षसि पातितम् । बलंकुरूणांभीमेन तदास्मर्त्तासिमेवचः २८
वैशम्पायन उवाच ॥ एतावदुक्त्वाराजातु सर्वांस्तान्पृथिवीपतीन् । अनुभाष्यमहा
राज पुनःपप्रच्छसंजय ॥ २९ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसन्धिपर्वणि धृतराष्ट्रवाक्ये
अष्टपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५८ ॥

धृतराष्ट्र उवाच ॥ यदब्रूतांमहात्मानौ वासुदेवधनञ्जयौ । तन्मेब्रूहिमहाप्राज्ञ
शुश्रूषेवचनंतव ॥ १ ॥ संजय उवाच ॥ शृणुराजन्यथादृष्टौ मयाकृष्णधनञ्जयौ ।
ऊचतुश्चापियद्वीरौ तत्तेवक्ष्यामिभारत ॥ २ ॥ पादांगुलीरभिप्रेक्षन् प्रयतोहंकृतां
जलिः । शुद्धान्तंप्राविशंराजन् नाख्यातुंनरदेवयोः ॥ ३ ॥ नैवाभिमन्युर्नयमौ तंदे

लोगों ने पांडवों से मिलाप न कर लिया तो तुम लोगों को बड़ी भारी भय आगई इसमें कुछभी सन्देह नहीं भीमसेनकी गदासे जब मारेजाओगे तब आप शान्तहोजाओगे अभी हमारे कहनेही से शान्तहोजाओ । २७ । जब कुरुवंशियोंकी सैन्य महावन के समान भीमसेनकी गदासे छिन्न भिन्न देखोगे तब हमारे वचनोंका स्मरणकरोगे । २८ । इसप्रकार दुर्योधनादि सब राजाओंसे कह राजा धृतराष्ट्र फिर संजयजी से बोले ॥ २९ ॥

अध्याय ॥ ५९ ॥

धृतराष्ट्रजीबोले कि हे महाप्राज्ञ महात्मा वासुदेव व अर्जुनजी ने जो वचन कहेहों वे हमसे कहिये हम तुम्हारे वचन सुना चाहते हैं । १ । संजयबोले कि हे राजन् सुनिये जिसप्रकार हमने अर्जुन व कृष्णचन्द्रजी को देखा है व उनवीरों ने जैसा कहाहै वह तुम से कहतेहैं । २ । हम चरणकी अंगुलियां देखते हाथ जोड़े, कृष्णचन्द्र व अर्जुन से आप का सन्देश कहने के लिये एकदिन जनाने मकान के भीतरगये । ३ । जहां कि न अभि-

soldiers of your army destroyed by Bhimsen. You will be overtaken by a great calamity, if you will not make peace with the Pandavas. You will no doubt become cool on receiving blows from the mace of Bhimsen; but it is better to become so now. You will remember my words when you see the Kaurava army broken down and fallen like a great forest by the mace of Bhimsen." Having thus said to Duryodhan and the others, king, Dhritrashtra addressed Sanjaya as follows. 29.

## CHAPTER LIX

"Tell me, man," said Dhritrashtra, "the words of Vasudev and Arjun." "Hear king," replied Sanjaya, "I shall tell you how I saw Krishna and Arjun as well as the words of those brave men. Looking at the toes of my feet and with clasped hands, one day I went to render your message to Shree Krishn and Arjun and entered the

श्मामियान्तिवै । यत्रकृष्णौचकृष्णाच सत्यभामाचभामिनी ॥ ४ ॥ उभौमध्वासव
क्षीबा बुभौचन्दनरूषितौ । स्रग्विणौवरवस्त्रौतौ दिव्याभरणभूषितौ ॥ ५ ॥ नैक
रत्न विचित्रन्तु काञ्चनमहदासनम् । विविधास्तरणाकीर्णं यत्रासातामरिन्दमौ ६
अर्जुनोत्संगगौपादौकेशवस्योपलक्षये । अर्जुनस्यचकृष्णायां सत्यायांचमहात्मनः ७
कांचनंपादपीठन्तु पार्थोमेप्रादिशत्तदा । तदहंपाणिनास्पृष्ट्वा ततोभूमावुपाविशम् ८॥
ऊर्ध्वरेखातलौपादौ पार्थस्यशुभलक्षणौ । पादपीठादपहृतौ तत्रापश्यमहंशुभौ ॥ ९ ॥
श्यामौबृहन्तौतरुणौ शालस्कन्धाविवोद्गतौ । एकासनगतौदृष्ट्वा भयंमांमहदाविशत्
॥ १० ॥ इन्द्रविष्णुसमावेतौ मन्दात्मानावबुध्यते । संश्रयाद्द्रोणभीष्माभ्यां कर्ण

मन्यु कभीजाते थे न नकुल न सहदेव, केवल कृष्णचन्द्र व अर्जुन व सत्यभामा द्रौपदी
चारही जने रहते थे । ४ । दोनों जने मधुपान किये उन्मत्त व दोनों चन्दनलगाये, फूलों
की माला पहने सुन्दर वस्त्र ओढ़े पहने दिव्य भूषण धारण कियेथे । ५ । जिसमें चित्र
विचित्र हजारों रत्न जड़े थे ऐसे सुन्दर बड़ेभारी आसनपर दोनों महात्मा बैठेथे उसपर
बिछोनाभी नाना प्रकार का चित्रविचित्रही बिछा था कि जिसका वर्णन नहीं होसका
। ६ । वहां हमने देखा कि अर्जुनकी गोदपरतो कृष्णचन्द्रजी दोनोंचरण धरेथे, व
अर्जुन एकचरण द्रौपदी की गोदमें दूसरा सत्यभामाजीकी गोदमें धरेथे । ७ । तब अ-
र्जुन ने हमको बैठने के लिये सुवर्णकी एकचौकी दी परन्तु हम उसे हाथसे छूकर भूमि
पर बैठगये उसपर नहीं बैठे ।८। उससमय चौकीपर से ऊर्ध्वरेखासहित शुभ लक्षण युक्त
अर्जुनजी के दोनों चरण हमने देखे । ९ । व श्याम स्वरूप बड़े लम्बे तरुण अवस्थाको
प्राप्त, साखूके वृक्षके समान स्कन्धवाले एक आसन पर बैठेहुये कृष्णचन्द्रजी व अर्जुन
जी को देख हमको बड़ाभय हुई । १० । सो इन्द्र व विष्णुके समान अर्जुन कृष्णचन्द्रजी

female apartment where neither Abhimanyu nor Nakul nor Sahadev could go and where only Krishn, Arjun, Satyabhama and Draupadi lived. Both were intoxicated with wine; their bodies were decked with paste of Sandal wood, garlands of flowers, fine clothes, divine ornaments studded with precious stones and both were sitting on a large seat spread over with a beautiful carpet which I cannot describe. Both the feet of Krishna were on the lap of Arjun, while Satyabhama and Draupadi had each of them a foot of Arjun in her lap. Arjun gave me a golden seat to sit on; but I simply touch it with my hand and sat on the ground floor. I saw from the dais both the feet of Arjun bearing auspicious lines. I was much afraid to see dark-coloured, tall, youthful and broad-shouldered Krishna sitting beside Arjun .10. Being proud of the strength of Bhishm and Dronacharya and the bragging of Karan, foolish Duryodhan does not know the

स्यच विकत्थनात् ॥ ११ ॥ निदेशस्थाविमौयस्य मानसस्तस्यसेत्स्यते । संकल्पो धर्मराजस्य निश्चयो मे तदाभवत् ॥ १२ ॥ सत्कृतश्चान्नपानाभ्यामासीनोलब्धसत्क्रियः । अञ्जलिंमूर्ध्नि सन्धाय तौसन्देशमचोदयम् ॥ १३ ॥ धनुर्गुणकिणांकेन पाणिनाशुभलक्षणम् । पादमानमयन्पार्थः केशवंसमचोदयत् ॥ १४ ॥ इन्द्रकेतुरिवोत्थाय सर्वाभरणभूषितः । इन्द्रवीर्योपमःकृष्णः संविष्टोमाभ्यभाषत ॥ १५ ॥ वाचंसवदतांश्रेष्ठो ह्लादिनींवचनक्षमाम् । त्रासिनींधार्त्तराष्ट्राणांमृदुपूर्वांसुदारुणाम् ॥१६॥ वाचंतांवचनार्हस्य शिक्षाक्षरसमन्विताम् । अश्रौषमहमिष्टार्थां पश्चाद्धृदयदारिणीम् ॥ १७ ॥ वासुदेव उवाच ॥ संजयेदंवचोब्रूया धृतराष्ट्रंमनीषिणम् । कुरु

को भीष्म व द्रोणाचार्य के बल से व कर्णके बकने से मन्दात्मा दुर्योधन नहीं समझते । ११ । हमकोतो तभी निश्चय होगया कि जिन युधिष्ठिरजी के ऐसे ये दोनों आज्ञाकारी हैं उन के मनका संकल्प सिद्धहोगा इसमें कुछभी अंतर नहीं । १२ । इस तरह जब अन्नपानादि से हमारा सत्कार हुआ व अच्छी तरह बैठेतो हमने दोनों से आपका संदेश हाथजोड शिरपरधर कहा । १३ । तब धनुषकी प्रत्यंचा के दाग बनेहुये हाथसे कृष्णचन्द्रजी का शुभलक्षण चरणारविंद छूकर अर्जुनजी ने प्रेरणाकी कि आप संजय को उत्तर दीजिये । १४ । तब इन्द्रध्वज के समान उठकर सर्व भूषण भूषित श्रीकृष्णचन्द्रजी कि जिनका विक्रम इन्द्रकेभी विक्रम से अधिक है बैठकर हमसे बोले । १५ । वह वचन यद्यपि उन्होंने बड़ी नम्रतासे व मन्द २ मुसुकाकर कहा पर ऐसा दारुण था कि सुनतेही सुनते आपकी ओर वालोंको भय उत्पन्न होजावे । १६ । वह शिक्षा अक्षर युक्त वचन हमने सुना पहले तो जानपड़ा कि बहुतही मीठा है पर पीछे से कलेजा धड़क उठा । १७ । वासुदेवजी ने कहा कि, हे संजय यह हमारा वचन धृतराष्ट्रजी व कुरुवंशि-

greatness of Krishna and Arjun who are like Vishnu and Indra. I had no doubt in my mind that the desires of Yudhishthir who had those two great men at his command could not but be accomplished. When I had thus been hospitably received and rendered your message, Arjun with his hands bearing the scars of bowstring touch the auspicious feet of Shree Krishna and requested him to give me a reply. Thereupon, rising like Indra's banner, Shree Krishna who was decked with ornaments and whose prowess i greater than that of Indra, sat down and spoke to me. His words, though spoken very gently and with slow smile, were terrible enough to excite terror in the minds of your partisans. I heard those instructive words; they fell very sweet on my ear at first, but subsequently shook my heart. He said, "Repeat my words in the presence of Dhritrashtra and the chiefs among the Kauravas, Bhishma and Dronacharya!

मुख्यस्यभीष्मस्य द्रोणस्यापिचमृण्वतः ॥ १८ ॥ आवयोर्वचनात्सूत ज्येष्ठानप्यभि वादयन । यवीयसश्चकुशलं पश्चात्पृष्ट्वैवमुत्तरम् ॥ १९ ॥ यजध्वं विविधैर्यज्ञैर्विप्रे भ्योदत्तदक्षिणाः । पुत्रैर्दारैश्चमोदध्वं महद्वोभयमागतम् ॥ २० ॥ अर्थास्त्यजतपात्रे भ्यः सुतान्प्राप्नुतकामजान् । प्रियं प्रियेभ्यश्चरत राजाह्विस्वरतेजये ॥ २१ ॥ ऋण मेतत्प्रवृद्धंमे हृदयान्नापसर्पति । यद्गोविन्देतिचुक्रोश कृष्णामांदूरवासिनम् ॥ २२ ॥ तेजोमयंदुराधर्षं गाण्डीवंयस्यकार्मुकम् । मद् द्वितीयेनतेनेह वैरंवःसव्यसाचिना २३ मद्द्वितीयंपुनःपार्थं कःप्रार्थयितुमिच्छति । योनकालपरीतोवाप्यपि साक्षात्पुरन्दरः ॥ २४ ॥ बाहुभ्यामुद्वहेद्भूमिं दहेत्क्रुद्धइमाः प्रजाः । पातयेत्त्रिदिवाद्देवान् योऽर्जुनं

योंमें मुख्य भीष्मजी तथा द्रोणाचार्य के आगे सब से कहना । १८ । व हम दोनों की ओर से ज्येष्ठलोगों से प्रणाम कह व छोटोंकी कुशल पूंछकर पीछे उत्तर देना ।१९। वह यह है कि आपलोग विविध प्रकार के यज्ञ करें व ब्राह्मणोंको बड़ी दक्षिणायें व की पुत्रादिकों के संग आनन्दकी बातें करलें क्योंकि अब बड़ी भारी भय तुमलोगों के ऊपर आगई है । २० । सुपात्रों को खूब धनदो, व अपने प्रियपुत्रों से मिलो भेंटो, इष्टमित्रों का प्रियकरो क्योंकि महाराज युधिष्ठिर अब तुम लोगों को पराजितकर अपनी जयके विषयमें बड़ी शीघ्रता कररहे हैं । २१ । व दुश्शासनने जब द्रौपदी का वस्त्र राजसमाज में खींचाथा तब उन्होंने जो गोविंद ऐसा कहकर हमको पुकाराथा वह ऋण उनका हम को केवल वस्त्र बढ़ा देनेसेही नहीं छोड़ता किंतु जब सब कौरवों का नाश करदेंगे तब छोड़ेगा अभी तो उसका ब्याज बढ़ताही जाता है । २२ । इस बातका स्मरण करते रहो कि जिन अर्जुनजी के गांडीवधन्वा है व हम सारथी का कर्म करतेहुये सहायक हैं उनके साथ तुमलोगों का दारुण वैरहै । २३ । इस से जिसको काल ने न घेराहो चाहे इन्द्र भी हों तो ऐसा कौन है जो हमको दूसरा पाय अर्जुन के सामने रणमें खड़ाहो । २४ । क्योंकि जो अर्जुन को समर में जीते वहतो बाहोंसे भूमि उठावे, व क्रोधसे

convey my respect to the elders and inquire about the health of the younger ones before repeating my words. Tell them that they must perform different sacrifices with large donations to Brahmans. They must enjoy the society of their wives and sons, for a grat calamity is to besot them. 20. They must give as much they can to the needy, should mix with their dear sons and do good to their friends; for king Yudhishthir will soon defeat them in battle. Dushasan dragged the cloth of Draupadi in the royal court and she called on me as Goviod for help. Her debt is not satisfied by merely enlarging her dress and must remember that they have made mortal enemies of Arjun the possessor of the Gandiv bow and of me who will help him as a driver of his chariot. None but he who is attracted by

समेरजयेत् ॥ २५ ॥ देवासुरमनुष्येषु यक्षगन्धर्वभोगिषु । नतंपश्याम्यहंयुद्धे पाण्डवं योऽभ्ययाद्रणे ॥२६॥ यच्चद्विराटनगरे श्रूयतेमहदद्भुतम् । एकस्यचबहूनाञ्च पर्याप्तं तन्निदर्शनम् ॥ २७ ॥ एकेनपाण्डुपुत्रेण विराटनगरेयदा । भग्नाः पलायतदिशः पर्याप्तंतन्निदर्शनम् ॥२८॥ बलंवीर्य्यञ्चतेजश्च शीघ्रतालघुहस्तता । अविषादश्चधैर्यञ्च पार्थान्नान्यत्रविद्यते ॥ २९ ॥ इत्यब्रवीद्धृषीकेशः पार्थमुद्धर्षयनागिरा । गर्ज्जन समयवर्षीव गगनेपाकशासनः ॥ ३० ॥ केशवस्यवचः श्रुत्वा किरीटीश्वेतवाहनः । अर्जुनस्तन्महद्वाक्य मब्रवीद्रोमहर्षणम् ॥ ३१ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसंधिपर्वणि सञ्जयेन श्रीकृष्णवाक्यकथने एकोनषष्टितमोऽध्यायः ॥ ५९ ॥

---

इस सब प्रजाको भस्म करडाले, देवताओं को स्वर्ग से गिरादे । २५ । व देवता दैत्य मनुष्य यक्ष गन्धर्व नागों में हम उसे नहीं देखते जो रणमें अर्जुन के सम्मुख खड़ाहो । २६ । जो कि विराट नगरकी बातसुनी जाती है कि एकओर एक व एक ओर बहुत से वह बड़ी अद्भुत है व इस विषयमें दृष्टान्त है । २७ । जब कि विराट नगरमें एक ही अर्जुनके मारे तुम सबलोग भागखड़े हुये खड़े हो न सके व इस विषय का वह पूरा दृष्टान्त है दूसरे की आवश्यकता नहीं । २८ । इस से विदित है कि बल, वीर्य, तेज, शीघ्रता, शीघ्र हाथ चलाना, अविषाद व धैर्य अर्जुन से अन्यत्र नहीं है । २९ । महान मेघकी समान समय पर गरजते वर्षते मेघकी समान हरिने अर्जुनका अत्यंत मान बढ़ादिया । ३० । केशव के यह वचन सुनकर अर्जुन ने जो वचन हम से कहे उन के सुनने से रोम खड़े होते हैं ३१ ॥

---

though he be Indra himself, will face in battle Arjun assisted by myself. For he who can defeat Arjun, should be able to uplift the earth from its place, to burn down all the living beings with his anger and to expel the gods from paradise. I see none of the gods, Daityas, men, Yakshes, Gandharvas or Nagas who can face Arjun in battle. We hear that at the city of Virat he stood against many and this fact may be cited as an example. The fact that all the Kauravas were defeated by Arjun alone at Virat, needs no second trial It is therefore clear that Arjun is superior to them in strength, power, glory, dexterity, skill, want of dulness and patience." Thundering like raining cloud of the rainy season, Hari thus increased Arjun's conceit and on hearing the words of Krishn, Arjun said some words at the hearing of which my hair stood on end." 31

वैशम्पायन उवाच ॥ सञ्जयस्यवचःश्रुत्वा प्रज्ञाचक्षुर्जनेश्वरः । ततःसंख्यातुमा रेभे तद्वचोगुणदोषतः ॥ १ ॥ प्रसंख्यायचसौक्ष्म्येण गुणदोषान् विचक्षणः । यथाव न्मतितत्त्वेन जयकामः सुतानप्रति ॥ २ ॥ बलाबलंविनिश्चित्य याथातथ्येनबुद्धिमान् शक्तिंसंख्यातुमारेभे तदावैमनुजाधिपः ॥ ३ ॥ देवमानुषयोः शक्त्या तेजसाचैवपा ण्डवान् । कुरूनशक्ततरान्मत्वा दुर्योधनमथाब्रवीत् ॥ ४ ॥ दुर्योधनेयंचिन्तामे श श्वन्नव्युपशाम्यति । सत्यंह्येतदहंमन्येप्रत्यक्षंनानुमानतः ॥ ५ ॥ आत्मजेषुपरंस्नेहं सर्व भूतानिकुर्वते । प्रियाणिचैषांकुर्वन्ति यथाशक्तिहितानिच ॥ ६ ॥ एवमेवोपकर्तॄणां प्रा यशोलक्षयामहे । इच्छन्तिबहुलंसन्तः प्रतिकर्तुंमहत्प्रियम् ॥ ७ ॥ अग्निः साचिव्य कर्त्तास्यात् खाण्डवेतत्कृतंस्मरन् । अर्जुनस्यापिभीमेस्मिन् कुरुपाण्डुसमागमे ॥ ८ ॥

अध्याय ६० ॥

वैशम्पायन ने कहा कि संजय के ऐसे वचन सुन राजा धृतराष्ट्रजी पार्थों के गुण व अपनी ओरके दोष विचारने लगे । १ । जब सूक्ष्मता से गुण दोष विचारलिये तो भी पुत्रों की जयकी इच्छासे बहुतसी बातें सोचीं ।२। व यथातथ्य बलाबल जान महा- बुद्धिमान् धृतराष्ट्रजी पांडवोंकी शक्ति बतानेलगे । ३ । उनमें पांडवोंको तो देवता मनुष्य दोनोंकी शक्ति से व तेजसे अधिक समझ व कौरवोंकी अल्प शक्तिमान् दुर्योधन से कहनेलगे । ४ । हे दुर्योधन यह चिंता हमको निरंतर बनी रहती है कभी मिटताही नहीं तुमसे सत्यही कहते हैं कुछ अनुमान से नहीं कहते । ५ । देखो अपने पुत्रों में सब प्राणी परम स्नेह करते हैं, व यथाशक्ति उनका प्रियहितभी करतेही रहते हैं । ६। यहरीति सब उपकार करनेवालों की है कि अपने प्रिय पुत्रादिकों का उपकार करतेही हैं, व इसी से सब सज्जनलोग प्रत्युपकार करनेकी भी इच्छा करते हैं । ७ । इस से जब कौरवों पांडवोंका संग्राम होने लगेगातो अग्नि अवश्य अर्जुनका उपकारक प्रत्युपकार

## CHAPTER LX

Vaishampayan says that having heard the above, king Dhritrashtra began to think of the virtues of the Pandavas and the failings of his own party and when he had done so, he thought of many plans for the victory of his sons. Having fully pondered on the power and weakness of both sides, Dhritrashtra the wise began to speak of the strength of the Pandavas. Thinking the strength of the Pandavas to be greater than that of men and gods and that of the Kauravas to be much less, he thus addressed Diryodhan, "I am always beset with sorrow and am never free from anxiety, Duryodhan. All beings love their children and try their best to do them good. All philanthropists do good to their dear ones and it is for this reason that all good men wish to do good to others in return. Agni

जातिवृद्ध्याभिपन्नाश्च पाण्डवानामनेकशः। धर्मादयः समेष्यन्ति समाहूता दिवौकसः
॥ ९ ॥ भीष्मद्रोणकृपादीनां भयादशनिसन्निभम्। रिरक्षिषन्तः संरम्भं गमिष्यन्ती
तिमेमतिः ॥ १० ॥ तैर्देवैः सहिताः पार्था नशक्याः प्रतिवीक्षितुम्। मानुषेणनरव्या
घ्रावीर्यवन्तोऽस्त्रपारगाः ॥ ११ ॥ दुरासदंयस्यदिव्यं गाण्डीवंधनुरुत्तमम्। वारुणौचा
क्षयौदिव्यौ शरपूर्णौमहेषुधी ॥ १२ ॥ वानरश्चध्वजोदिव्यो निःसङ्गोधूमवद्गतिः। रथश्च
चतुरन्तायां यस्यनास्तिसमःक्षितौ ॥ १३ ॥ महामेघनिभश्चापि निर्घोषःश्रूयतेजनैः
महाशनिसमःशब्दः शात्रवाणांभयंकरः ॥ १४ ॥ यश्चातिमानुषंवीर्यं कृत्स्नोलोको

करनेके लिये मंत्रीवर्गगे क्योंकि अर्जुनने उनको खांडववन दे तृप्तकिया है वह उपकार प्रथम कर चुके हैं। ८। व अपनी जाति के लोभसे पांडवों के उपकारके लिये जब बुलाये जायेंगे तब धर्म, पवन, इन्द्र, अश्विनीकुमारभी अवश्य सहायता करेंगे क्योंकि पांडवादि उनके पुत्रही ठहरे। ९। इससे भीष्म द्रोण कृपाचार्यादिकोंके भयसे पांडवोंकी रक्षा करने को युद्धमें ये लोग अवश्य आवेंगे यह हमारे विचारमें आता है। १०। फिर एकतो पार्थ लोग अपनेआप वीर्यवान्हैं फिर अस्त्र शस्त्र हाथ में लिये उसपर धर्मादि देवताओं समेत होंगेतो उनको कोई देखभी न सकेगा लड़नेको कौनकहै। ११। जिस अर्जुनका अति दुःसह दिव्यतो गाण्डीवधन्वा है, व बाणोंसे सदापूर्ण अक्षय बड़ेभारी दोतरकसहैं। १२। व दिव्यवानर हनुमान् रथकी ध्वजापरहैं, व तरकसकी गति धूमाकारहै जब उससे बाण निकलने लगते तो धुवांवेही हुये निकलते, व रथभी चारोंसमुद्र पर्यंत पृथ्वीभरमें उनके समान किसी का नहीं। १३। जिसका शब्द महामेघ के गर्जन के समान सबको सुनाई देताहै, व शत्रुओंको भय कराने के लियेतो वज्रके शब्दसे भी अधिक है। १४। व जिन

will surely requite the kindness of Arjun when war between the Kauravas and the Pandavas breaks out; for Arjun had formerly given Agni the forest of Khandav to burn. Dharm, Vayu, Indra and Ashwinikumars will also come to help the Pandavas their sons when they are called on to do so and I think they will surely free them from the fear arising out of Bhishm, Dronacharya and Kripacharya. 10. No one will be able to stand against the Pandavas in battle or even to look them in the face; for besides being powerful and possessing powerful weapons they will be assisted by Dharm and other gods. No one can defeat Arjun who possesses very powerful and divine bow Gandiv, the two inexhaustible quivers full of arrows, the divine Hanuman on the banner of his chariot, the smoke-like quiver which gives out arrows like smoke and the

ऽपवस्यति । देवानामपि जेतारं यं विदुःपार्थिवारणे ॥ १५ ॥ शतानिपञ्चचैवेषून् योगृह्णन्नैवदृश्यते । निमेषांतरमात्रेण मुञ्चद्दूरञ्चपातयन् ॥ १६ ॥ यमाहभीष्मोद्रो-णश्च कृपोद्रौणिस्तथैवच । मद्रराजस्तथाशल्यो मध्यस्थायेचमानवाः ॥ १७ ॥ युद्धा यावस्थितंपार्थं पार्थिवैरतिमानुषैः । अशक्यंरथशार्दूलं पराजेतुमरिन्दमम् ॥ १८ ॥ क्षिपत्येकेनवेगेन पञ्चबाणशतानियः । सदृशंबाहुवीर्येण कार्त्तवीर्यस्यपाण्डवम् १९ तमर्जुनंमहेष्वासं महेन्द्रोपेन्द्रविक्रमम् । निघ्नन्तमिवपश्यामि विमर्देऽस्मिनमहाहवे २०॥ इत्येवंचिन्तयनकृत्स्नं महोरात्राणिभारत । अनिद्रोनिःसुखश्चास्मि कुरूणांशमचिन्त या ॥ २१ ॥ क्षयोदयोऽयंसुमहान् कुरूणांमत्युपस्थितः । अस्यचेत्कलहस्यान्तःशमा

को सबलोग वीर्यमें अतिमानुष समझते हैं, व राजालोग जिनको समरमें देवताओंको भी जीतलेनेवाला समझतेहैं । १५ । व जो पांचसौ बाण एकहीबार में तूणीर से निकाल चलादेते हैं चलाते कोई नहीं देखता जब लगनेवालोंको मार फिर लौटतेहैं तोबाणोंको सब कोई देखते हैं यह काम निमेषमात्रमें वे करते हैं, । १६ । व जिनको भीष्म द्रोणाचार्य कृपाचार्य अश्वत्थामा मद्रदेश के राजा शल्यजी व अन्य सब मध्य के लोगभी कहतेहैं कि देवताभी नहीं जीतसक्तेतो मनुष्यकी कौन गणनाहै इससे युद्धमें कोईभी अर्जुनको न जीत सकेगा । १८ । क्योंकि वे एकही हाथ से पांचसौ बाण बड़े वेग से चलातेहैं जैसे कि राजा सहस्रबाहु पांचसौ हाथोंसे चलाताथा ।१९। ऐसे अर्जुनको तो समरमें हम सबको मारतेही देखते हैं पर उनके मारनेवाले को नहीं देखते । २० । इसलिये हे तात हमको एक दिन निद्रा नहीं आती इसी सोचमें रहते हैं कौरवों और पांडवों का मेल होजायतो अच्छाहै

chariot which cannot be matched with any one elses' chariot up to the verge of the four seas, the sound of whose motion is like the roll of thunder and falls on the ears of enemies like that of vajra. Arjun whom every one thinks superhuman in strength, whom all the kings know to be the conquerer of gods, who at once discharges from his quiver five hundred arrows which are seen by no one until theif come back after killing the enemies quick as the twinkling of an eye and whom Bhishm, Dronacharya Kripacharya, Ashwathama, Shalya the king of Madra as well as other people believe to be uncoquerable by gods, can never be defeated by men; for he quickly discharges five hundred arrows with one hand as Sahasrabahu used to do with his five hundred. I see that Arjun will destroy all in battle and no one will be able to kill him. 20. I am day and night beset with this care and therefore am desirous of peace between the Kauravas

द्न्योनविद्यते ॥ २२ ॥ धर्मोमेरोचतेनित्यं पार्थैस्तातन विग्रहः। कुरुभ्योहिसदा मन्ये पांडवानशक्तिमत्तरान ॥ २३ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसन्धिपर्वणि धृतराष्ट्रविवेचने षष्टितमोऽध्यायः ६० ॥

वैशम्पायन उवाच । पितुरेतद्वचःश्रुत्वा धार्तराष्ट्रोत्समर्षणः। आधायविपुलं क्रोधं पुनरेवेदमब्रवीत् ॥१॥अशक्यादेवसचिवाः पार्थाःस्युरितिपद्मवान्। मन्यतेतद्भयं व्येतु भवतोराजसत्तम ॥ २ ॥ अकामद्वेषसंयोगाल्लोभाद् द्रोहाच्चभारत। उपेक्षयाच भावानां देवादेवत्वमाप्नुवन् ॥ ३ ॥ इतिद्वैपायनोव्यासो नारदश्चमहातपाः। जामदग्न्यश्चरामोनः कथामकथयत्पुरा ॥ ४ ॥ नैवमानुषवद्देवाः प्रवर्तन्तेकदाचन।

---

।.२१। बिना मेल किये अन्तमें कौरवोंका महानक्षही दिखाई देताहै। २२। इसलिये पार्थ इनसे मेल और विगाड़ दोनों नहीं भावे क्योंकि कौरव गण पाण्डवों के अधिकार में हैं ॥ २३ ॥

अध्याय ॥ ६१ ॥

वैशम्पायनजी बोले कि महाराज इसप्रकार पिताके वचन सुन असहनशील दुर्योधन महाक्रोधकर फिर यह वचन बोले कि। १ । हे राजसत्तम जो आप यह मानतेहैं कि देवता लोग पांडवों के मन्त्री व सहायकहैं इससे वे किसी के जीतनेके योग्य नहीं यह भय आपका दूरहो।२। क्योंकि काम वैरके न करने से व लोभ द्रोहकी उपेक्षा करनेही से देवता लोग देवत्वको प्राप्तहुयेहैं । ३ । यह बातही भगवान द्वैपायन व्यासजीने, महातपस्वी नारदजी ने व परशुरामजी ने हम से कहा है । ४ । देवतालोग मनुष्यों के समान काम

---

and Pandavas. Without peace all the Kaurava army will be destroyed. I like neither peace nor war with Arjun, because the Kaurav army is at the mercy of the Pandavas" 23.

CHAPTER LXI

Vaishampayan continued that heaving heard the above-mentioned words of Dhritrashtra rash Duryodhan spoke in anger as follows:—"You believe, best of kings, that the gods are advisors and helpers to the Pandavas and therefore they cannot be conquered by any one; but this fear of yours is unfounded. For gods have attained godhood by the absence of desires, enmity, greediness and quarrels and this I have already been told by Vyas, Narad and Parashuram. The

कामात् क्रोधात्तथा लोभाद् द्वेषाच्चभरतर्षभ ॥ ५ ॥ यदाह्यग्निश्चवायुश्च धर्मइन्द्रो श्विनावपि । कामयोगात्प्रवर्तेरन्न पार्थोदुःखमाप्नुयुः ॥ ६ ॥ तस्मान्नभवताचिन्ता कार्य्यैषास्यात्कथञ्चन । दैवेष्वपेक्षकाह्येते शश्वद्भावेषुभारत ॥ ७ ॥ अथचेत्काम संयोगाद् द्वेषोलोभश्चलक्ष्यते । देवेषु दैवप्रामाण्यान्नैषां तद्विक्रमिष्यति ॥ ८ ॥ मयाभि मन्त्रितः शश्वज्जातवेदाः प्रशाम्यति । दिधक्षुःसकलाँल्लोकान परिक्षिप्यसमन्ततः ॥९॥ यद्वापरमकंतेजो येनयुक्तादिवौकसः । ममाप्यनुपमंभूयो देवेभ्योविद्धिभारत ॥ १० ॥ विदीर्य्यमाणांवसुधां गिरीणांशिखराणिच । लोकस्यपश्यतोराजन् स्थापयाम्यभि- मन्त्रणात् ॥ ११ ॥ चेतनाचेतनस्यास्य जङ्गमस्थावरस्यच । विनाशायसमुत्पन्नं महं-

क्रोध लोभ व द्वेषसे किसी के संग नहीं प्रवर्त्तितहोते । ५ । जो अग्नि, वायु, धर्म, इन्द्र व अश्विनीकुमारभी कामादिमें लगजायँगतो सभी बड़ा दुःख पावेंगे । ६ । इस से आप इस विषयमें चिंता न करें देवतालोग शम दमादि देवकार्य्य करने में सदा यत्न रहते युद्धादि असुरों के कामहैं उनमें उनकी उपेक्षा रहती है वे पांडवोंकी सहायता कभी न करें गे । ७ । व जो कामके संयोग से देवताओं में अपना प्रमाण छोड़ द्वेष व लोभ दिखाई देगा तो उनका किया कुछहो भी न सकेगा क्योंकि उनकी मर्यादा से बाहर होजायगा । ८ । हां देवबल हममें अलबत्ता है, इससे जो हमने बार २ अग्नि की पूजाकी है वह अग्नि क्या शान्त होजायगा नहीं बहतो तीनों लोकों का नाश करदेगा फिर पांडवोंकी कौनगणना है । ९ । इससे जितना तेज सर्वाधि देवोंमें है इससे उससे अधिक आप समझिय । १० । क्योंकि हम जो मन्त्र पढ़ेंतो फटती हुई पृथ्वी व फटतेहुये पर्वतों के शिखरभी यथावस्थित रक्खें फटने न पावें । ११ । व चैतन्य अचैतन्य चर अचर सब

gods donot indulge in desires, anger, greediness and enmity like human beings. Arjun, Vayu, Dharm, Indra and Ashwinikumars would themselves fall into greater troubles, if they were subject to desires and other passions. Be no longer anixous on this score; for the gods are always engaged in the godly work of peace and control of organs and never indulge in war which is the work of demons; they will therefore never help the Pandavas. Beside, if the gods leave their peaceful nature and engage in war, they will be able to accomplish nothing, because such work is beyond their bounds. But I am endowed with divine strength; for I have repeatedly poured libations into Agni who instead of being subdued will burn down the three world including the Pandavas. Believe me, I am endowed with

घोरंमहास्वनम् ॥ १२ ॥ अश्मवर्षञ्चवायुञ्च शमयामीहनित्यशः । जगतःपश्यतो मीक्ष्णं भूतानामनुकम्पया ॥ १३ ॥ स्तम्भितास्वप्सु गच्छन्तिमया रथपदातयः । देवासुराणां भावानामहमेकः प्रवर्त्तिता ॥ १४ ॥ अक्षौहिणीभिर्यान् देशानयामि कार्येण केनचित् । तत्राश्वापोमवर्त्तन्ते यत्रयत्राभिकामये ॥ १५ ॥ भयानकानि विषयेव्यालादीनि नसन्तिमे । मन्त्रगुप्तानिभूतानि नहिंसन्तिभयङ्कराः ॥ १६ ॥ निकामवर्षीपर्जन्यो राजन्विषयवासिनाम् । धर्मिष्ठाश्चप्रजाःसर्वा ईतयश्चनसन्तिमे ॥ १७ ॥ अश्विनावथवाय्वग्नी मरुद्भिःसहवृत्रहा । धर्मश्चैवमयाद्विष्टान् नोत्सहन्तोभिरक्षितुम् ॥ १८ ॥ यदिह्येतेसमर्थाः स्युर्मद्द्विषस्त्रातुमञ्जसा । नस्मत्रयोदशसमाःपार्था

---

जगत् के विनाश के लिये जो बड़ा घोरशब्दहो वो हम उसेभी शान्तकरदें । १२ । व पत्थरोंकी वर्षा प्रचण्ड पवन सब को हम शांत करसके हैं, हमारे ये कार्य सब देखाही करैं व हम प्राणियोंके ऊपर दयाकर ऐसा करा डालें । १३ । व हम मन्त्र से जब जलका स्तम्भन करदें तो उस के ऊपर रथ पैदल हाथी घोड़े आदि सब चलेजायँ हम से देवताओं के भाव साम दमादि व असुरों के भाव बैर मायादि हम सब के प्रवर्त्तक हैं । १४ । व अक्षौहिणियों को संग ले जिन २ देशोंके जानेकी इच्छा हमकरैं वहां २ बिना रोक टोंक हमारेघोड़े मंत्र के प्रभावसे चलेजायँ । १५ । व हमारे विषय में भयानक सर्पादिभी कुछ नहीं करसके क्योंकि जीतो मंत्रों से रक्षित रहते उनके आगे भयंकर लोग अपने आप नष्ट होजातेहैं । १६ । व हमारे राज्यमें जब हम चाहते हैं तभी वर्षा होती है, व हमारी सब प्रजाभी धर्मिष्ठ है व खेती के विघ्नकारक सातईतियां भी हमारे राज्यमें नहीं होतीं । १७ । व जिनके संग हम बैरकरैं उनकी रक्षा अश्विनीकुमार पवन अग्नि व सब देवगण सहित इन्द्र धर्मराज कोईभी नहीं करसके । १८ । जो ये अश्विनीकुमारादि हमारे शत्रुओंकी

---

greater glory and virtue than gods. For with my incantations I can keep the Earth and mountains from splitting and can subdue the great noise raised for the annihilation of the moveables and immoveables of the world. I can stop the fall of stones as well as the violent winds. I can do all this in the face of all. With my incantations I can stop the running water, so that chariots, foot soldiers, elephants and horses may pass over it. I have power over peace and war, the works of gods and demons. I can take the squadrons of my army wherever I like without any obstacle. The dreadful serpents can do me no harm; for dreadful beings die of themselves before those who have the power of incantations. Rains fall in our country at the proper time; our subjects too are virtuous and

दुःखमवाप्नुयुः ॥ १९ ॥ नैवदेवानगन्धर्वा नासुरानचराक्षसाः। शक्तास्त्रातुंपपादिष्टं सत्यमेतद्ब्रवीमिते ॥ २० ॥ यदभिध्याम्यहं शश्वच्छुभं वायदिवाशुभम्। नैतद्विपन्नपूर्वं मेमित्रेष्वरिपुचोभयोः ॥ २१ ॥ भविष्यतीदमितिवायद ब्रवीमिपरन्तप। नान्यथा भूतपूर्वञ्च सत्यवागितिमांविदुः ॥ २२ ॥ लोकसाक्षिकमेतन्मे माहात्म्यंदिक्षु विश्रुतम् आश्वासनार्थंभवतः प्रोक्तंनश्लाघयानृप ॥ २३ ॥ नह्यहंश्लाघनो राजन् भूतपूर्वः कदाचन। असदाचरितंह्येतद्यदात्मानं प्रशंसति ॥ २४ ॥ पाण्डवांश्चैवमत्स्यांश्च पाञ्चालान्केकयैःसह। सात्यकिंवासुदेवञ्च श्रोतासिविजितान्मया ॥ २५ ॥ सरितःसागरंप्राप्य यथानश्यन्तिसर्वशः। तथैवतेविनंक्ष्यन्ति मामासाद्यसहान्वयाः २६।

रक्षा करने में समर्थ होतेतो तेरह वर्ष तक पांडवलोग दुःख न पाते ये लोग बचालेते। १९। इससे हम आप से यह सत्यही कहतेहैं कि जिसके संग हम वैरकरें उसकी रक्षा देव गन्धर्व किन्नर नागादि कोईभी नहीं करसक्ते। २०। यह शुभ अशुभ जो कुछ चिन्तवन करतेहैं वह मिथ्या कभी नहीं होता मित्रोंके विषय में शुभ व शत्रुओंके विषयमें अशुभ। २१। हमजो कहें कि ऐसा होगावो वैसाही हो इससे हमको सबलोग सत्यवादी कहतेहैं। २२। सो इसविषय में सब लोकभर हमारा साक्षीहै आपके समझानेकेही लिये हमने कहाहै कुछ अपनी बड़ाई के लिये नहीं कहा। २३। हमने कभी अपनीबड़ाई अपने मुखसे नहीं की क्योंकि अपने मुखसे अपनीबड़ाई करनी मूर्खोंका कामहै सज्जनोंका नहीं।२४। व आप सुनलेंगे कि पांडवों को, मत्स्यदेश निवासियों को पांचाल देश व केकयदेशवालोंको व सात्यकि तथा वासुदेवको दुर्योधन ने जीतलिया। २५। जैसे सब नदियां समुद्र में पहुँच नष्टहोजाती हैं दिखाई नहीं देतीं वैसेही वंश व मित्रसहित पांडवलोग हमारे सामने आय नष्ट

no calamities happen to our field crops Neither Ashwinikumars nor Vayu, Agni or all the gods can save our enemies from destruction. They would have saved the Pandavas from the troubles of their thirteen years of exile, if they had the power. I speak truly that none of the gods, gandharvas, kinnars or nagas can protect my enemies. 20. My good and bad intentions never prove false: whether I desire good to my friends or ill to my enemies, all things happen accordingly and I can therefore be called the truthful. All the world bears testimony to this fact and I have told this to convince you, and not by way of self-praise. I am never given to boasting which is the habits of fools and not of wise men. You will soon hear that Duryodhan has conquered the Pandavas, the Matsyas, the Panchals, the Kaikayas, Satyaki and Vasudev. The Pandavas with their

पराबुद्धिःपरंतेजो वीर्यञ्चपरंमम । पराविद्यापरोयोगो ममतेभ्योविशिष्यते ॥२७॥
पितामहश्चद्रोणश्च कृपःशल्यःशलस्तथा । अस्त्रेयुयत्प्रजानन्ति सर्वंतन्मपि विद्यते
॥ २८ ॥ इत्युक्त्वासञ्जयंभूयः पर्य्यपृच्छतभारत । ज्ञात्वायुयुत्सूः कार्य्याणि
प्राप्तकालमरिन्दमः ॥ २९ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसंधिपर्वणि दुर्योधनवाक्ये
एकषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६१ ॥

वैशम्पायन उवाच । तथातुपृच्छन्तमतीवपार्थं वैचित्रवीर्यं तमचिन्तयित्वा ।
उवाचकर्णो धृतराष्ट्रपुत्रं महर्षयन्सदसिकौरवाणाम् ॥ १ ॥ मिथ्याप्रतिज्ञाय मयायद्-
स्त्रंरामात्कृतं ब्रह्ममयंपुरस्तात् । विज्ञायतेनास्मि तदैवमुक्तस्तेनान्तकाले मतिभास्य-

---

ही होजायेंगे फिर न दिखाई देंगे । २६ । हमारे उन से पर तो बुद्धि है व उन से पर
तेज व उन से पर वीर्य व उन से पर विद्या व उन से पर योग सब बातों में हम उनसे
विशेष हैं । २७ । जो बात भीष्मजी द्रोणाचार्य कृपाचार्य शल्य व शल अस्त्रविद्या में
जानतेहैं वे सबबातें हम में हैं । २८ । यह सुनकर राजाने संजयसे फिर पांडवों का
वृत्तान्त पूछा और कहा कि मेरेपुत्रके सामने उनकाबल कैसा है २९ ॥

अध्याय ६२ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि जब धृतराष्ट्रजी फिर बड़े प्रेम से अर्जुनके समाचार संजय
से पूंछनेलगे तो उनकी बतकहीकी ओर व उनका न ध्यानकर कर्ण दुर्योधनको प्रसन्न
करतेहुये । १ । कि हमने परशुरामजी से मिथ्या प्रतिज्ञाकर जो ब्रह्मास्त्रविद्या सीखीथी
उसको जान मुनिराज परशुरामजीने शापदियाथा कि जा चोर अन्तकाल में यह ब्रह्मास्त्र

---

relations and friends will disappear before me like rivers falling into the Ocean. I am superior to the Pandavas in wisdom, glory, power, knowledge and asceticism. I know all the warlike arts which Bhishm, Dronacharya, Kripacharya, Shalya and Shal know." Having heard this, the king again asked Sanjaya to tell him what the Pandavas had said to compare their power with that of his son 29

CHAPTER LXII

Vaishampayan said that Dhritrashtra again affectionately asked Sanjaya to tell him the words of Arjun; but Karan, regardless of the king and his words, thus spoke out to please Duryodhan — "I made a false promise and learnt the use of Brahmastra from Parashram. The Muni, knowing this, cursed me to the effect that the

सीति ॥ २ ॥ महापराधेऽपिपश्च तेनमहर्षिणाहं गुरुणाचशप्तः । शक्तःप्रदग्धुंह्यपि तिग्मतेजाः ससागरामप्यवनिंमहर्षिः ॥ ३ ॥ प्रसादितंह्यस्यमया मनोभूच्छुश्रूषया स्वेनचपौरुषेण । तदस्तिचास्त्रंममसावशेषं तस्मात्समर्थोऽस्मिममैषभारः ॥ ४ ॥ निमेषमात्रात्तमृषेः प्रसादमवाप्य पाञ्चालकरूषमत्स्यान् । निहत्यपार्थान्सह पुत्रपौत्रैर्लोकानहं शस्त्रजितान्प्रपत्स्ये ॥ ५ ॥ पितामहस्तिष्ठतुते समीपेद्रोणश्चसर्वेचनरेन्द्रमुख्याः । यथाप्रधानेनबलेनगत्वा पार्थान्हनिष्यामिममैषभारः ॥ ६ ॥ एवंब्रुवन्तंतमुवाचभीष्मः किंकत्थसेकालपरीतबुद्धे । नकर्णजानासियथाप्रधाने हतेहताःस्युर्धृतराष्ट्र

---

विद्या तुझे छोड़देगी तेरेकाम न आवेगी । २ । महाभारी अपराध करनेपरभी महर्षिजी ने हमको बड़ाशाप नहीं दिया यह बड़ी दयाकी क्योंकि वे तीक्ष्ण तेजस्वी महर्षिजी समुद्र सहित पृथ्वीभरको कोपकरनेपरभी भस्म करसक्ते थे । ३ । हमने बड़ी प्रार्थनाकी तो उन्होंने कहा जबतक तुम्हारी आयुहै तबतक इससे बड़े२ कार्य करसकोगे प्राण जानेमें तुम्हारे काममें यह अस्त्र न आवेगा सो अभी तो हमारी आयु बहुत बाकी है इस से ब्रह्मास्त्रसे हम अर्जुन को मारसक्ते हैं यह भार हमारे शिरहै । ४ । ऋषि के प्रसादसे एक निमेष मात्रमें मत्स्य पांचालादि राजाओं को मार पांडवों का नाशकर शस्त्रधारियोंके लोकको हम चले जाँयगे । ५ । अब भीष्मजी तुम्हारेही समीप बैठेहैं व द्रोणाचार्यभी यहीं रहें अन्यराजालोगोंकाभी कुछ काम नहीं हमारेसाथ कुछ थोड़ीसी सेना करदी जाय हम अकेलेही पांडवों को मारडालेंगे यह भार हमारे ऊपरआया । ६ । जब कर्णने ऐसा कहा तोभीष्मजी उससे बोले कि हे कर्ण यह क्या बकरहाहै तुझेकालने घेरलियाही छोड़िया है तू यह नहीं जानता कि हमीतो इस सभामें प्रधानहैं हमारे मारेजाने पर सब कौरव मारे

---

knowledge would be of no avail to me at last. The great rishi's curse on me was not after all too severe, considering that the exceedingly glorious rishi could burn the whole earth together with its seas with his anger and on my earnest apology he told me that *during my life time I would do great deeds with the the help of that* weapon, but that it would leave me at the approach of death. I have still long to live and so I can kill Arjun with the Brahmastra. I take the burden of doing this on my head. By the grace of my preceptor I shall destroy in an instant the armies of Matsya and Panchal and having killed all the Pandavas I shall go to the region of the warriors. Bhishm, Drona and othe kings may stay with you; let me take a small army with me and alone I shall kill all the Pandavas. I take this burden on me." "What nonsense are you

पुत्राः ॥ ७ ॥ यत्खाण्डवंदाहयताकृतंहि कृष्णद्वितीयेन धनञ्जयेन। श्रुत्वैवतत्कर्म नियन्तुमात्मा युक्तस्त्वयावैसहबान्धवेन ॥ ८ ॥ यांचापिशक्तिंत्रिदशाधिपस्तेददौ महात्माभगवान्महेन्द्रः। भस्मीकृतांतांसमरेविशीर्णां चक्राहतांद्रक्ष्यसिकेशवेन ॥ ९ ॥ यस्तेशरःसर्पमुखोविभाति सदाग्र्यमाल्यैर्महितःप्रयत्नात्। सपाण्डुपुत्राभिहतःशरौघैः सहत्वयायास्यति कर्णनाशम् ॥ १० ॥ बाणस्यभौमस्यचकर्णहन्ता किरीटिनंरक्षति वासुदेवः। यस्त्वादृशानांच वरीयसांचहन्तारिपूणां तुमुलेप्रगाढे ॥ ११ ॥ कर्ण उवाच। असंशयंवृष्णिपतिर्यथोक्तस्तथा च भूयांश्चततोमहात्मा। अहंयदुक्तःपरुषन्तु किञ्चित् पितामहस्तस्यफलंशृणोतु ॥ १२ ॥ न्यस्यामिशस्त्राणिनजातुसंख्ये पिता

---

जायँगे जब औरोंको कुछ समझनाहीनहींतो उनके बचनेसे क्याहोगा ।७। कृष्णचन्द्रजी के संग अर्जुनजी ने अग्निको खांडवबन देनेके समयजो कर्म कियाहै उसेजान अब तुम अपने मनकी मनही में रहनेदो बहुत मतबको । ८ । व जो शक्ति देवताओंके राजा इन्द्रजीने तुमकोदीहै उसे तुम समरमें श्रीकृष्णचन्द्रजीके हाथसे चलाये हुये सुदर्शनचक्र से भस्मकी हुई देखोगे । ९ । व जो यह तुम्हारा बाण है जिसपर फूलमाला बहुत चढ़ाते हो व बहुत मानतेहो वह अर्जुनके मारेहुये बाणोंसे तुम्हारे प्राणोंके संग नष्ट होजायगा । १० । हे कर्ण बाणासुर व भौमासुरके मारनेवाले कृष्णचन्द्रजी अर्जुनकी रक्षाकरते हैं जो कि संग्राम में तुम सरीखे सहस्रों मानी शत्रुओं को क्षणमात्रमें मारडालते हैं । ११ । इतना सुनकर्ण रक्तवर्ण मुखकर बोला कि इसमें कुछ सन्देह नहीं जैसा तुम कहतेहो कृष्णचंद्रजी वैसेहीहैं वरन उससे भी अधिकहैं परन्तु जो आपने कुछ कठोरवचन कहाहै उसका फल सुनिये । १२ । हम अब बाण न चलावेंगे क्योंकि जो हमयुद्धकरेंगे तो विजय कियेहुये हमको

---

talking, Karan ?" said Bhishm rising from his seat, "You are surrounded by death. Do you not know that I am the chief man of this court and that no Kaurava can escape with his life when I am slain ? Why should others be saved when they are of no use ? Remember the deed of Arjun who with the help of Shree Krishn gave the forest of Khandava to be burnt by Agni and leave boasting. You will see the missile given you by Indra burnt in battle by the discus Sudarshan discharged by Krishna. Your arrows decorated with flowers and so highly spoken of by you, will be destroyed along with your life by the arrows of Arjun. 10. Shree Krishna, the destroyer of Banasur and Bhaumasur, is the protector of Arjun who destroys thousands of boistful enemies like you in a moment." On hearing this, Karan's face became red with anger

महोद्रक्ष्यति मांसभायाम् । त्वायिमशान्तेहुपपमभावं द्रक्ष्यन्तिसर्वे भुविभूमिपालाः १३
वैशम्पायनउवाच । इत्येवमुक्त्वासमहाधनुष्मान् हित्वासभांस्वंभवनंजगाम । भीष्मस्तु
दुर्योधनमेवराजन् मध्येकुरूणांमहसन्नुवाच ॥ १४ ॥ सत्यप्रतिज्ञःकिलसूतपुत्रस्त-
थासभारंविपहेतकस्मात् । व्यूहंप्रतिव्यूह्यशिरांसि भित्त्वालोकक्षयंपश्यत भीमसेनात्
॥ १५ ॥ आवन्त्यकालिङ्गजयद्रथेषु चेदिध्वजेतिष्ठति वाह्लिकेच । अहंहनिष्यामि
सदापरेषांसहस्रशश्चायुतशश्च योधान् ॥ १६ ॥ यदैवरामेभगवत्यनिंघे ब्रह्मब्रुवाणः

---

पितामहजी सभामें देखेंगे व जब हम युद्ध न करेंगे तो इनके वीर्यंतो है नहीं मारेजायँगे तब हमारा प्रभाव पृथ्वीभर देखेगी । १३ । वैशम्पायनजी ने कहा कि इतनाकह महाधनुर्द्धर कर्ण अपने घरको चलागया सभा उसने छोड़दी, व भीष्मजी कुरुवंशियों के आगे हँसतेही से दुर्योधनसे बोले । १४ । सूतपुत्र कर्णतो बड़ाही सत्य प्रतिज्ञ ठहरा कहांतो प्रथम प्रतिज्ञाकी कि हम अकेलेही सबको मारडालेंगे कहां अब कहकर चलागया कि तुम्हारे जीतेजी अब हम लड़ैंहीगे नहीं वह कैसा तुम्हारा मित्र ठहरा, फिर अभीतो कहताथा कि पांडवों के मारने का भार हमारे ऊपर आया अब घरबैठे वह भार कैसे सहेगा, हमतो जानतेहैं कर्ण तो जैसेही तैसे पांडवों को मारेगा पर व्यूह बनाकर भीमसेन सबको मारेंगे वह अच्छीतरह सब जने देखोगे । १५ । देखो कर्ण कहताथा कि अवन्तीपुरी के राजा कलिंगदेशके राजा जयद्रथ चंदेलोंका राजा व बाह्लिक देशका राजा, इनकी विद्यमानता में हमीं सब पांडवोंको व सबोंको मारेंगे । १६ । भला वह क्या मारेगा, क्योंकि जब भगवान्

---

and he said, "There is no doubt that Krishn is as great as you say or even greater; but the result of your harsh words will be that I shall discharge arrows no more; for, I am sure to gain the victory in battle; but I cannot get any credit for it until Bhishm the grandfather lives and as he has no power he will soon be killed." Vaishampayan says that having said this, Karan the great archer left the court to go home and Bhishm thus addressed Duryodhan with a smile, "Karan the son of the chariot driver appears wonderfully truthful: a short time ago he said that he alone would kill all enemies, but just now he has left the court saying that he would not fight as long as I live. What a strange friend you have in him! He said that he had taken the burden of killing the Pandavas on himself; how can he bear that burden at home? I am doubtful of Karan's ability to kill the Pandavas, but am sure that Bhim and his army will kill you all and you will see it. Karan says that he will kill all

कृतवांस्तदस्त्रम् । तदेवधर्मस्तपश्चनष्टं वैकर्त्तनस्याधमपूरुषस्य॥ १७ ॥ वैशम्पायन उवाच। तथोक्तवाक्येनृपतोन्द्रभीष्मे निक्षिप्यशस्त्राणिगतेचकर्णे । वैचित्रवीर्यस्यसुतो ल्पबुद्धिर्दुर्य्योधनः शान्तनवंबभासे ॥ १८ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसन्धिपर्वणि कर्णभीष्मवाक्ये द्विषष्टितमोऽध्यायः ६२ ॥

दुर्योधन उवाच ॥ सदृशानांमनुष्येषु सर्वेषांतुल्यजन्मनाम् । कथमेकांततस्तेषां पार्थानांमन्यसेजयम् ॥ १ ॥ वयश्चतेपितुल्यावै वीर्येणचपराक्रमैः । समेनवयसा चैव प्रातिभेनश्रुतेनच ॥ २ ॥ अस्त्रेणयोधयुग्याच शीघ्रत्वेकौशलेतथा । सर्वेस्मसम

---

अनित्य परशुरामजी से इस ने ब्राह्मण बनकर ब्रह्मास्त्र विद्या पढ़ी तभी इस अधम पुरुष का धर्म तप ब्रत सब नष्ट होगया । १७ । जब इसप्रकार भीष्मजी ने कहातो कर्ण सभा में अस्त्रफेंक अपने घरको चलागया, व धृतराष्ट्र का पुत्र अल्पबुद्धि दुर्य्योधन भीष्म जी से बोला ॥ १८ ॥

अध्याय ॥ ६३ ॥

दुर्योधन बोले कि भीष्मजी हम व पांडवलोग सब मनुष्यहीहैं व जन्मभी एकही वंश में हमारा उनका है व वीर्य्य रूपादिकों में भी एकही प्रकारकेहैं फिर आप पांडवोंकी ही जयहोगी यह कैसे मानते हैं । १ । हम व पांडव वीर्य्य से पराक्रमसे, अवस्थासे, ज्ञानसे व शास्त्र पढ़नेसे समान हैं । २ । व अस्त्रविद्याभी समानही सबलोगों ने सीखी है व शीघ्रतादि कुशलता व शूर समृद्धिभी समानही हममें उनमेंहै, व हम सबकी जातिभी

---

the Pandavas in the presence of the kings of Avanti, Kaling, Chandeli and Valhik; but it is mere boasting; for he lost the merit of his dharm, asceticism and vows when, in the disguise of a Brahman, he cheated great Parashuram and learnt the use of Brahmastra." Having heard this from Bhishm, Karn went home after flinging away all his weapons in the court and Duryodhan the unwise son of Dhritrashtra thus spoke to Bhishm. 18.

CHAPTER LXIII

"The Pandavas as well as we are men," said Duryodhan to Bhishm, "we are born in the same family and are alike in strength and shape; how do you say that the Pandavas and not we will win? The Pandavas and we are alike in power, valour, age, intelligence, book-lore, knowledge of arms, dexterity, perfection, bravery, birth

जातीयाः सर्वेयातुपयोनयः ॥ ३ ॥ पितामहविजानीपे पार्थेषुविजयंकथम् । नाहं भवतिनद्रोणे नकृपेनचबाह्लिके ॥ ४ ॥ अन्येषुचनरेन्द्रेषु पराक्रम्यसमारभे । अहंवै कर्णनःकर्णो भ्राता दुःशासनश्चमे ॥ ५ ॥ पांडवानसमरेपञ्च हनिष्यामःशितैःशरैः॥ ततोराजनमहायज्ञैर्विविधैर्भूरिदक्षिणैः ॥ ६ ॥ ब्राह्मणांस्तर्पयिष्यामि गोभिरश्वैर्धनेनच । यदापरिकरिष्यन्ति एणेयानिवतन्तुना । अतरित्रानिवजले बाहुभिर्मामकारणे ॥ ७ ॥ पश्यन्तस्तेपरांस्तत्र रथनागसमाकुलान् । तदादर्पविमोक्ष्यन्ति पांडवाः सचकेशवः ॥ ८ ॥ विदुरउवाच ॥ इहनिःश्रेयसंमाहुर्वृद्धानिश्चितदर्शिनः । ब्राह्म

---

समानहीं है वे मनुष्यही वे भीहैं व हमभी । ३ । फिर पितामहजी आप पांडवोंकी विजय कैसे जानतेहैं, हम न आप के भरोसे युद्ध करनेका आरम्भ करते हैं, न द्रोणाचार्य के न कृपाचार्यके न बाह्लिकके । ४ । न और राजाओं के भरोसे, किन्तु हम कर्ण व हमारा भाई दुश्शासन । ५ । यह तीनहीजने सब पांडवोंको समरमें पैने बाणों से मार डालेंगे, उस के पीछे बहुत २ दक्षिणादे अश्वमेधादि यज्ञकरेंगे । ६ । व ब्राह्मणों को गाय घोड़े धनादि दे तृप्त करेंगे व जैसे बिना मल्लाहकी नावोंको जलकुंडों में घुमाय बोरडालता है उसीरीति से समरमें हमलोग पांडवों को बोरेंगे व यज्ञ के पशुओं के समान मारेंगे ७ सो कुछ परोक्षमें नहीं तुम्हारे सामने ही केशव सहित पांडवों को रथनागादि सहित मारेंगे कि उनका अहंकार कहीं को चला जायगा । ८ । यह सुन विदुरजीने विचारा कि यह इन्द्रियादिकों कोवशनाकिये नहींहै इससे कुलक्षयकरेगा इसलिये दमके लक्षण कहते

---

and humanity, how can you say, grandfather, that the Pandavas will win victory? We do not wish to fight against the Pandavas on your strength or that of Dronacharya, Kripacharya, Valhik and other kings; Karan, my brother Dushasan and I will kill the Pandavas with our arrows and will then perform Ashwamedh and other sacrifices, giving large donations, cows, horses and other sorts of wealth to Brahmans in charity. We shall drown the Pandavas as water does a boat in its whirlpools when there is no boatman to guide it and will slay them like animals for slaughter at sacrifices We shall crush the pride of Keshav and the Pandavas by killing them along with their elephants and charioteers in your presence." On hearing this, Vidur thought that Duryodhan would destroy all the family with want of control over his organs and gave vent to his feelings thus describing the advantages of the control of organs— "He who would know Brahma," said Vidur, "must control his

णस्य विशेषेण दमोधर्मःसनातनः ॥ ९ ॥ तस्यदानंक्षमासिद्धिर्यथावदुपपद्यते। दमो दानंतपोज्ञान मधीतञ्चानुवर्त्तते ॥ १० ॥ दमस्तेजोवर्धयति पवित्रंदमउत्तमम्। विपाप्मावृद्धतेजास्तु पुरुषो विन्दतेमहत् ॥ ११ ॥ क्रव्याद्भ्यइवभूतानामदान्तेभ्यः सदाभयम्। येषाञ्चप्रतिषेधार्थं क्षत्रंसृष्टंस्वयम्भुवा ॥ १२ ॥ आश्रमेषुचतुर्ष्वाहुर्द ममेवोत्तमंव्रतम्। तस्य लिंगंप्रवक्ष्यामि येषांसमुदयोदमः ॥ १३ ॥ क्षमाधृतिरहिंसा च समतासत्यमार्जवम्। इन्द्रियाभिजयो धैर्यं मार्दवंह्रीरचापलम् ॥ १४ ॥ आक्र- र्पण्यमसंरम्भः सन्तोषःश्रद्दधानता। एतानियस्यराजेन्द्र सदान्तःपुरुषःस्मृतः १५।

---

हुये अपने आप बोल चले इस संसारमें जिसको ब्रह्मज्ञानकी इच्छाहै उसे दमही सनातन धर्महै यह निश्चय पर वृद्धोंने कहा है । ९ । व जिसमें दम होता है दान क्षमा उसकी सिद्धियां हैं, व दानहोनेके पीछे तपस्या ज्ञान व शास्त्रका पढ़नाभी आताहै बिनादम अर्थात् इन्द्रियों को अपने वशमें किये कुछ नहीं होता । १० । दमही तेज बढ़ाता है व दमही उत्तम पवित्र है, व दम करनेहारावाला पापरहित व वृद्धतेजस्वीभी होताहै । ११ । व जो पुरुष दम नहीं करते उन अदान्तों से प्राणियों को देसीभय रहती है जैसे मांसभक्षी व्याघ्र सिंहादिकों से रहती है, व उन्हींके रोकने के लिये ब्रह्माजीने क्षत्रियों को बनाया है । १२ । इससे ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ, व संन्यास चारों आश्रमों के लिये दम श्रेष्ठहै, अब जिनका फलोदय दम है उनका लक्षण कहते हैं । १३ । क्षमा, धारणशक्ति, अहिंसा, समता, सत्य, सरलता, इन्द्रियों का जीतना, धैर्य, कोमलता, लज्जा, अचं- चलता । १४ । अकृपणता, अक्रोधता, संतोष, श्रद्धा, ये गुण दान्त में रहते हैं, व काम

---

passions and this is the opinion of old men. Charity and forgiveness are constant attendants on him who has control over their passions. Charity is followed by asceticim, knowledge and book lore and both can be attained without it. 10. Control increases glory and is the best purity: one who has control, becomes sinless and exceedingly glorious. Those who have no control over their passions, are objects of terror like carnivorous beasts and Kshatryas are made by Brahma to check them. Control is the best for all the four stages of life. The results of control are as follows:-Forgiveness, forbearance, freedom from cruelty, *equality*, truth, *honesty*, *control of organs*, patience, tenderness, bashfulness, firmness, charity, *freedom from* anger, contentment and faith. These qualities are *invariably found in a person* having *self-restraint*. One having control over his *passions is not* subject to desires, greediness, anger, sleep, *falsehood*, *boastfulness*,

कामोलोभश्चदर्पश्च मन्युर्निद्राविकत्थनम् । मान ईर्ष्याचशोकश्च नैतद्दान्तोनिषेवते ।
अजिह्ममशठंशुद्ध मेतद्दान्तस्यलक्षणम् ॥ १६ ॥ अलोलुपस्तथाऽल्पेप्सुः कामानाम
विचिंतिता । समुद्रकल्पःपुरुषः सदांतःपरिकीर्त्तितः ॥ १७ ॥ सुवृत्तःशीलसम्पन्नः
प्रसन्नात्मात्म विद्बुधः । प्राप्येहलोकेसम्मानं सुगतिंप्रेत्यगच्छति ॥ १८ ॥ अभयं
यस्यभूतेभ्यः सर्वेषामभयंयतः । सवैपरिणतप्रज्ञः प्रख्यातोमनुजोत्तमः ॥ १९ ॥
सर्वभूतहितोमैत्रस्तस्मान्नोद्विजतेजनः । समुद्रइवगम्भीरः प्रज्ञातृप्तःप्रशाम्यति २० ॥
कर्मणाचरितंपूर्वं सद्भिराचरितञ्चयत् । तदेवास्थायमोदन्ते दांताःशमपरायणाः २१
नैष्कर्म्यंवासमास्थाय ज्ञानतृप्तोजितेन्द्रियः । कालाकांक्षीचरँल्लोके ब्रह्मभूयायकल्पते

लोभ, अहंकार, क्रोध, निद्रा, मिथ्यावकना । १५ । मान, ईर्ष्या, व शोक, इनकी सेवा दान्त, नहीं करता, क्योंकि सीधापन, अशठता, व शुद्ध रहना ये लक्षण दान्त रहनेवाले के हैं । १६ । अलोलुप, थोड़ा चाहनेवाला, किसी वस्तुकी इच्छा न करना, समुद्र तुल्य धैर्य रखनेवाला ऐसा पुरुषदान्त कहाताहै । १७ । सदाचारी, शील सम्पन्न, प्रसन्न चित्त, आत्मज्ञानी, पण्डितहो वह पुरुष यहां सुखपाय मरनेपर सुन्दरगति पाताहै । १८ । व जिसको किसी प्राणिसे भय न हो न उससे किसी प्राणीको भयहो, वह पुरुष सबसे उत्तम व परिपक्व बुद्धि कहाताहै । १९ । व जो सब प्राणियोंका हितकारी, सबका मित्रहो व उससे कोईप्राणी डरता नहो, व समुद्र समान गम्भीर स्वभावहो वप्रज्ञासे तृप्त रहताहो शान्त चित्त होजाता है । २० । व जो भाग्य के दिये हुये भोगोंसे तथा सदाचारसे भी मुक्त रहतेहैं, व शममें परायणहोते हैं वही दान्तकहाते व वही प्रसन्नभी रहतेहैं । २१ । व जो पुरुष, मनसा वाचा कर्मणा कुछ करताही नहीं श्रवणमननादि परोक्ष ज्ञानसे से

envy and grief. One having self-restraint is known by his straightforwardness, want of deceit and purity. One having self-control is indifferent to sensual objects, contented and patient like the Ocean. The wise man who is truthful, good-natured, cheerful and self-knowing, gets happiness here as well as in the next world. He is the best and the wisest of men who has no fear from others nor is the object of fear to others. One who does good to others and is friendly to all, object of terror to none, grave of mind like the deep Ocean and contented, gets peace of mind. 20. He who keeps aloof from enjoyments as well as from the practice of good men and has complete control over his senses, is happy. He who abstains from actions, who finds his pleasure is gyan, who has control over organs, and who is quite free from selfishness, unites with Brahm.

॥ २२ ॥ शकुनीनामिवाकाशे पदंनैवोपलभ्यते । एवंप्रज्ञानतृप्तस्य मुनेर्वर्त्मनदृश्यते ॥ २३ ॥ उत्सृज्यैवगृहान्यस्तु मोक्षमेवाभिमन्यते । लोकास्तेजोमयास्तस्य कल्पन्तेशाश्वतादिवि ॥ २४ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसंधिपर्वणि विदुरवाक्ये त्रिषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६३ ॥

विदुर उवाच ॥ शकुनीनामिहार्थाय पाशंभूमावयोजयत् । कश्चिच्छाकुनिकस्तात पूर्वेषामितिशुश्रुम ॥ १ ॥ तस्मिंस्तौशकुनौबद्धौ युगपत्सहचारिणौ । तावुपादाय तंपाशं जग्मतुःखचरावुभौ ॥ २ ॥ तौविहायसमाक्रांतौ दृष्ट्वाशाकुनिकस्तदा । अन्वधावदनिर्विण्णो येनयेनस्मगच्छतः ॥ ३ ॥ तथातमन्वधावन्तं मृगयुंशकुनार्थिनम्

---

तृप्त रहताहै, व इन्द्रियोंको जीते रहता, व सब कहीं ममता शून्यरहता, ऐसाही ब्रह्महो होजाताहै । २२ । जैसे आकाश में पक्षियोंकी गति नहीं दिखाई देती इसीप्रकार ज्ञानी मुनिका मार्गभी नहीं दिखाई देता । २३ । जो घर छोड़कर मोक्ष चाहता है उसको शाश्वत लोक मिलते हैं और शोक रहित तेजोमय स्वर्ग में वास करता है ॥ २४ ॥

अध्याय ६४ ॥

विदुरजी बोले कि हमनें पूर्वजों से सुना है कि एक चिड़ीमार ने पक्षियों के पकड़ने के लिये पृथ्वीपर जाल फैलाया । १ । उसमें दो पक्षी फँसगये पर वे दोनों आपस में मेलकर साथही ऐसे जोरसे उड़े कि जाल समेत आकाशको चलेगये । २ । जब चिड़ीमारने देखा कि ये दोनों तो जालसमेत आकाश को चढ़गये तो जहां जहां होकर ऊपर २ वे उड़ेजाते थे नीचे २ लोभ के वहभी दौड़ा चलाजाताथा । ३ । इसप्रकार

---

The way of a muni who finds his pleasure in gyan, is not discernible like the path of a bird in air. The perpetual regions are for him who leaves home for the sake of salvation. He becomes free from grief and gloriously finds a place in paradise."24.

CHAPTER LXIV

"I have heard from the men of old," continued Vidur, "that once a fowler spread his net to catch bird. Two birds were caught in it; but they made a united effort and flew away with the net. The fowler saw this and ran in the direction which the birds had taken in their flight. While he was thus running after the birds, he was seen by an ascetic who had performed his daily worship and who

आश्रमस्थोमुनिःकश्चिद्ददर्शाथकृताह्निकः ॥ ४ ॥ तावन्तरिक्षगौशीघ्र मनुयान्तंमही चरम् । श्लोकेनानेनकौरव्यमपच्छसमुनिस्तदा ॥ ५ ॥ विचित्रमिदमाश्चर्य मृगहन् प्रतिभातिमे । प्लवमानोहिखचरौ पदातिरनुधावसि ॥ ६ ॥ शाकुनिक उवाच ॥ पाशमेकमुभावेतौ सहितौहरतोमम । यत्रवैविवदिष्येते तत्रमेवशमेष्यतः ॥ ७ ॥ विदुर उवाच ॥ तौविवादमनुप्राप्तौ शकुनौमृत्युसंधितौ । विगृह्यचसुदुर्बुद्धी पृथिव्यां संनिपेततु. ॥ ८ ॥ तौयुध्यमानौ संरब्धौ मृत्युपाशवशानुगौ । उपसृत्यापरिज्ञातो जग्राहमृगहातदा ॥ ९ ॥ एवंयेज्ञातयोर्येषु मिथोगच्छन्ति विग्रहम् । तेऽमित्रवशमा याति शकुनाविवविग्रहात् ॥ १० ॥ सम्भोजनं संकथनं सम्प्रश्नोथसमागमः ।

पक्षियों के पकरने की इच्छा से नीचे २ दौड़ते हुये चिड़ीमारके। एकमुनिने सन्ध्यावन्दनादि कृत्य करने के पीछे देखा । ४ । उनदोनों पक्षियोंको तो ऊपर उड़ते हुये व लुब्धकको पीछे दौड़ते देख इस अगाड़ी वाले श्लोकको पढ़ मुनिने पूंछा कि । ५ । हे मित्र लुब्धक मुझको यह देखकर अति आश्चर्य है कि तू पक्षियों के पकड़ने को पैदल दौड़ रहाहै ।६। यहसुन चिरीमार बोला कि अभी ये दोनों सम्मत किये हैं इस से मेरा जालभी उड़ाये लिये जाते हैं जहां दोनों में विवाद होगा वहां सहित जाल नीचे गिरेंगे तब मैं इन्हें पकड़लूंगा। तब मेरा कार्य्य सिद्ध होजायगा । ७ । विदुरजी ने कहा कि इसतरह मुनि से कह वह लुब्धक थोड़ीही दूर और उन के पीछे २ दौड़ा कि इतने में उनदोनों में विवाद हुआ दोनों सहित जाल नीचे गिरे । ८ । व आपस में लड़ने लगे यहांतक कि जालमें वझगये तब निकट आकर चिड़ीमार ने दोनोंको पकड़ मारडाला व अपने घर को लेगया । ९ । इसी तरह जो जातिवाले भाई बन्धु आपसमें विग्रहकर लड़ते हैं वे उन दोनों पक्षियों के समान पकड़े और मारेजाते हैं, क्योंकि शत्रु के वशमें विग्रह होने से लोग पड़ही जाते हैं । १० । एक साथ भोजन करना, एकसाथ वार्तालाप

said, "I wonder, friend, to see you running on foot after the birds that are flying in the air." To this the fowler replied, "The birds have formed a union and are therefore carrying away my net; but as soon as they will quarrel with each other, they will fall down with the net and I shall be able to catch them." The fowler had not gone very far after them, when a quarrel arose between them and they fell down with the net. They fought on with each other, till they were entangled in the meshes of the net. The fowler then came near, caught and killed them and took them home. Those kinsmen who quarrel among themselves, are caught and killed like the two birds by their enemies. 10. Friends and kinsmen should

एतानिज्ञातिकार्याणि नविरोध कदाचन ॥ ११ ॥ येसमकालेसुमनसः सर्वेवृद्धानु पासते । सिंहगुप्तमिवारण्यमप्रधृष्या भवन्तिते ॥ १२ ॥ येर्थसंततमासाद्य दीनाइव समासते । श्रियंतसम्प्रच्छन्ति द्विषन्तोभरतर्षभ ॥१३॥ धूमायन्तेव्यपेतानि ज्वलंति सहितानिच । धृतराष्ट्रोल्मुकानीव ज्ञातयोभरतर्षभ ॥ १४ ॥ इदमन्यत्प्रवक्ष्यामि यथा दृष्टगिरौमया । श्रुत्वातदपिकौरव्य यथाश्रेयस्तथाकुरु ॥ १५ ॥ वयंकिरातैःसहिता गच्छामो गिरिमुत्तरम् । ब्राह्मणैर्देवकल्पैश्च विद्याजम्भकवार्त्तिकैः ॥ १६ ॥ कुञ्जभूतं गिरिंसर्वं मभितोगन्धमादनम् । दीप्यमानौषधिगणं सिद्धगन्धर्वसेवितम् ॥ १७ ॥

---

करना, परस्पर पूंछा पाछी करना व मंगलादि पूंछना, उन के यहांजाना व उनको अपने यहां बुलाना, ये जातिवाले भाई बन्धुओं के कार्य हैं विरोध करना आपसका काम कभी नहीं है । ११ । जो लोग सुंदर मन से समयपर अपने वृद्धोंकी सेवाकरते व उनकेवचन मानते हैं वे लोग सिंहसे रक्षित बनके समान अच्छेद्य होतेहैं । १२ । व जो लोग धन राज्यादि पाय अकेले दीनसे होकर बैठकर खायाभोगा चाहते हैं वे अपनाधन अवश्य शीघ्रही अपने शत्रुओं को देते हैं । १३ । हे धृतराष्ट्रजी जाति के लोग लुकेठोंके तुल्य होतेहैं जबतक दूर २ रहतेहैं धुआया करतेहैं जब इकट्ठे होतेहैं तो एकमें मिलकर बलने लगतेहैं फिर उनके समीप कोई नहीं आसक्ता । १४ । इसविषयमें एकवृत्तान्त हम और कहतेहैं जैसा कि हमने पर्वतपर देखाहै उसे सुन फिर जैसा उचितहो वैसाकरो । १५ । एकसमय हम यंत्र मंत्रादि जाननेवाले ब्राह्मणों व किरातों के साथ उत्तरदिशा में एक पर्वतपर गये । १६ । यह पर्वत गंधमादन पर्वतके समीप है व सब लतादिकों से आच्छादित है औषधियां उसपर सब प्रकाशित देवता गधर्व सिद्धादि उसकी सेवा करतेथे ।१७।

---

dine together, talk together, welcome one another and call on one another, but should never quarrel with one another Those who cheerfully serve their elders in time and give ear to their advice, live safely like a forest protected by lions, but those who having got wealth and authority, would enjoy them alone like helpless ones, will soon be deprived of those things by their enemies. Some relations, like char coals, smoke when they lie far from one another, but burn with a flame as soon as they come together and then no one can go near them I shall give you an account of what I have seen on a mountain and which has a bearing on the facts I have just mentioned. You may do what you like after hearing it. Once I was travelling with some learned Brahmans and hunters over a mountain in the North. It is situated near Gandhmadan, overgrown with creepers

तत्रापश्यामवैसर्वे मधुपीतकमाक्षिकम् । मरुप्रपातेविषमे निविष्टंकुम्भसम्मितम् ॥१८॥
आशीविषैरक्ष्यमाणं कुबेरदयितंभृशम् । यत्प्राप्यपुरुषो मर्त्योऽप्यमरत्वंनियच्छति १९
अचक्षुर्लभते चक्षुर्वृद्धोभवतिवैयुवा । इतितेकथयन्तिस्म ब्राह्मणाजम्भसाधकाः ॥२०॥
ततःकिरातास्तद्दृष्ट्वा प्रार्थयन्तोमहीपते । विनेशुर्विषमेतस्मिन ससर्पेगिरिगह्वरे २१॥
तथैवतवपुत्रोयं पृथिवीमेकइच्छति । मधुपश्यतिसम्मोहात् प्रपातंनानुपश्यति ॥ २२॥
दुर्य्योधनोयोद्धुमनाः समरेसव्यसाचिना । नचपश्यामितेजोस्य विक्रमंवातथाविधम्
॥ २३ ॥ एकेनरथमास्थाय पृथिवीयेननिर्ज्जिता । भीष्मद्रोणप्रभृतयः सन्त्रस्ता।

---

उसपर हमने एकस्थानपर कुंभके समान बड़ा सोनामाखी नाम एक धातुदेखा व हमारे सब साथियों ने भी देखा । १८ । उसकी रक्षा विषधर सर्प कररहेथे व वह धातु कुबेर जीको बहुत प्रियथा, जिसको प्राप्तहो मनुष्यभी होतो अमर होजाय । १९ । अन्धाहो तो उसके नेत्र होजायँ वृद्ध मनुष्य उसका सेवनकरे तो युवाहोजाय यहबात वे ब्राह्मण लोग कहते थे जो यंत्र मंत्रादि जानते थे । २० । उसके पीछे जो किरात लोग हमारे संग थे उन्हों ने उसे लेनाचाहा पर उनसर्पों ने काटा वे सब मरगये । २१ ।ब्राह्मणों ने नहीं लेना चाहा वे बचगये, उसी तरह यह आपका पुत्र पृथ्वी अकेलेही लिया चाहता है, और लोभके मधुको देखता है पर यह नहीं देखता कि कैसे कठिन स्थान में लगी है वहां जायँगे तो गिरकर चकनाचूर होजायँगे । २२ । दुर्योधन समरमें अर्ज्जुन के संग लड़ना चाहते हैं परन्तु हम इनमें तेज व विक्रम उन के समान नहीं देखते । २३ । क्योंकि अर्जुन ने रथपर चढ़ अकेलेही पृथ्वीभरको जीतलिया है, व भीष्मद्रोणादि

---

and herbs and frequented by gandharvas and sidhas. There we saw Sonamashi a metallic substance shaped like a pitcher. It was *guarded by venomous snakes and was very dear to Kuver.* The learned Brahmans in our company told us that it possessed wonderful properties of giving immortality to men, eye sight to the blind and youth to the old. *20.* The hunters who accompanied *us*, wished to take possession of it but were bitten by the snakes and died in the attempt. The Brahmans did not covet it and so escaped the death. In the same manner this son of yours desires to become the *sole* monarch of the whole world. Greedily he looks at the honey, but has no idea of the beetling height over which the hive is placed. He desires to fight with Arjun, but has not glory and valour like that *of Arjun who alone conquered the whole land. Bhishm*, Dronacharya and others were present at the city of Virat; but they all had

साधुयायिनः ॥ २४ ॥ विराटनगरेभग्नाः किंतत्रतवदृश्यताम् । प्रतीक्षमाणोयोवीरः क्षमतेवीक्षितंतव ॥ २५ ॥ द्रुपदोमत्स्यराजश्च संक्रुद्धश्चधनञ्जयः । नशेषयेयुः समरेवातयुक्ता इवाग्नयः ॥ २६ ॥ अङ्केकुरुष्वराजानं धृतराष्ट्रयुधिष्ठिरम् । युध्यतोर्हि द्वयोर्युद्धे नैकान्तेनभवेज्जयः ॥ २७ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसन्धिपर्वे विदुरवाक्ये चतुःषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६४ ॥

धृतराष्ट्र उवाच । दुर्य्योधनविजानीहि यत्त्वांवक्ष्यामिपुत्रक । उत्पथंमन्यसेमार्गमनभिज्ञइवाध्वगः ॥ १ ॥ पञ्चानांपांडुपुत्राणां यत्तेजःप्रजिहीर्षसि । पञ्चानामिव भूतानां महतांलोकधारिणाम् ॥ २ ॥ युधिष्ठिरंहिकौन्तेयं परंधर्ममिहास्थितम् । परां

---

जानों सब विराट नगर में गयेथे । २४ । पर सब भाग खड़ेहुये अब तुमको किसका बल देखना है, जो कोई देखने के योग्यहो वह तुम्हारे सामने क्यों नहीं खड़ाहोता २५। द्रुपद मत्स्यपति अध क्रुद्धहोकर विजय करने को आवेगा तब वायु से प्रेरित अग्निकी समान किसी को न छोड़ेगा इस लिये युधिष्ठिर से मेलकरनाही अच्छा है युद्ध में अवश्य अजय होगी । २७ ॥

अध्याय ॥ ६५ ॥

धृतराष्ट्रजी ने कहा कि हे दुर्योधन पुत्र जो हम तुमसे कहें वही मानो तुम उस कुमार्ग को मार्ग समझतेहो जैसे अच्छीतरह मार्ग न जानने वाला मुसाफिर जानताहै । १ । क्योंकि तुम पांचों पाण्डवों का तेज अकेले हरा चाहतेहो वह तेज पंच महाभूत पृथ्वी जलाग्नि वाय्वाकाश के तेजके समान है जिनके तेजसे सबलोक धारण कराये जाते हैं इससे अधिक कौन कुमार्ग होगा । २ । व धर्म्म समान टिकेहुये कुन्तीजी के पुत्र युधिष्ठिरजी को

---

to turn back. Where is the man whose valour remains untried? Why does he not stand before you? Drupad the king of Matsya will leave no person alive when he comes to conquer us like flaming fire assisted by the wind. It is better to make peace with Yudhishthir; for, in case of war we shall surely lose battle."27.

CHAPTER LXV

"Duryodhan my son," said Dhritrashtra, "act upon my advice. Like an inexperienced wayfarer you go the wrong way and think it to be the right one; for alone you would eclipse the glory of the five Pandavas resembling that of the five elments which supports the earth and sky. What other way can be more crooked than this? You can never conquer Kunti's son, Yudhishthir who is like Dharm,

गीतंसेमस्य नत्वंजेतुमिहार्हसि ॥ ३ ॥ भीमसेनंचकौन्तेयं यस्यनास्तिसमोबले । रणान्तकंतर्जयसे महावातमिवद्रुमः ॥ ४ ॥ सर्वशस्त्रभृतांश्रेष्ठं मेरुंशिखरिणामिव । युधि गाण्डीवधन्वानं कोनुयुध्येतबुद्धिमान ॥ ५ ॥ धृष्टद्युम्नश्चपाञ्चाल्यः कामवाधनशात येत् । शत्रुमध्येशरानमुञ्चन देवराडशनीमिव ॥ ६ ॥ सात्यकिश्चापिदुर्द्धर्षः संमतो ऽन्धकवृष्णिषु । ध्वंसयिष्यतितेसेनां पांडवेयहितेरतः ॥ ७ ॥ यःपुनःप्रतिमानेन त्रीन् लोकानतिरिच्यते । तंकृष्णंपुण्डरीकाक्षं कोनुयुध्येतबुद्धिमान् ॥ ८ ॥ एकतोह्यस्य दाराश्च ज्ञातयश्चसबान्धवाः । आत्माचपृथिवी चेयमेकतश्चधनञ्जयः ॥ ९ ॥ वासुदेवोपिदुर्द्धर्षो यतात्मायत्रपांडवः । अविषह्यंपृथिव्यापि तद्बलंयत्रकेशवः ॥ १० ॥

तुम किसी प्रकार न जीतसकोगे चाहे मर भले रहो । ३ । व जिन के समान बलवानकोई दूसरा भूतल में विद्यमानही नहीं व रणमें शत्रुओं को कालरूपही दिखाई देते हैं उनभीमसेनको तुम भयभीत किया चाहतेहो यह ऐसा है जैसे वृक्ष प्रचंड पवनको भयभीत किया चाहे । ४ । व सब शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ जैसे कि सब पर्वतों में सुमेरु पर्वत ऐसे गांडीव धन्वा धारण करनेवाले अर्जुन से युद्धमें कौन लड़ेगा । ५ । व पांचालदेश के राजाके पुत्र धृष्टद्युम्न शत्रुओं के मध्यमें बाण छोड़तेहुये यहांके किसवीरको न मारडालेंगे जैसे वज्र चलाते हुये इन्द्रजी शत्रुओं के ऊपर वज्र चलाते हैं । ६ । व वृष्णि अन्धक वंशियों में सम्मत पाण्डवों के हितमें रत सात्यकीजी तुम्हारी सेनाका विध्वंस करी डालेंगे । ७ । व जो प्रतिमान से तीनों लोकों में सब से अधिक पराक्रमी हैं जिन के समान कोई भी नहीं है उन पुण्डरीकाक्ष कृष्णचन्द्रजी से कौन बुद्धिमान् युद्ध करेगा । ८ । कृष्णचंद्र जीके व अर्जुन के स्त्री ज्ञाति बन्धु बान्धव आत्मा व पृथ्वी सब एकही समझो कुछ उनदोनों में अन्तर नहीं है । ९ । व वासुदेवजी आपभी अति दुर्द्धर्ष व यतात्मा हैं व

though you may die in the attempt. Your attempt to terrify Bhimsen who has no rival on earth in valour and who looks like Death to enemies at the time of battle, is like that of trees who would terrify the violent wind. Who can withstand Arjun who is superior to other warriors as Meru is to other mountains and who possesses the Gandiv bow? Which of our warriors can escape death from the vajra like arrows of Dhrishtadyumn the son of the king of Panchal? Satyaki the wisest among the Vrishnis and the Andhaks and the well wisher of the Pandavas, will destroy all your army. What wise man will raise quarrel with Pundarikaksh Shree Krishn whose prowess is unrivalled in the three worlds? Shree Krishn and Arjun are so well united that no distinction can be made between their wives, kinsmen, relations, souls and property. Vasudev is exceedingly

तिष्ठतातसर्वांवाक्ये सुहृदामर्थवादिनाम् । वृद्धंशान्तनवंभीष्मं तितिक्षस्वपितामहम् ११
मांचशुवाणंशुश्रूष कुरूणामर्थदर्शिनम् । द्रोणंकृपंविकर्णञ्च महाराजञ्चबाह्लिकम्
॥ १२ ॥ एतेह्यपियथैवाहं मन्तुमर्हसितांस्तथा । सर्वेधर्मविदोह्येते तुल्यस्नेहाश्चभारत
॥ १३ ॥ यत्तद्विराटनगरे सहभ्रातृभिरग्रतः । उत्सृज्यगाःसुसन्त्रस्तं बलंतेसमशी-
र्यत ॥ १४ ॥ यच्चैवनगरेतस्मिन् श्रूयतेमहदद्भुतम् । एकस्यचबहूनाञ्च पर्याप्तंतन्नि
दर्शनम् ॥ १५ ॥ अर्जुनस्तत्तथाकार्षीत् किंपुनःसर्वएवते । सभ्रातॄनभिजानीहि
वृत्त्यातं मतिपादय ॥ १६ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसन्धिपर्वणि धृतराष्ट्रवाक्ये
पंचषष्टितमोऽध्यायः ॥ ६५ ॥

पांडवलोग उन्हीं के हैं फिर जहां कृष्णचन्द्र विद्यमान हैं उनको पृथ्वी भरभी नहीं सह सक्ती । १० । इस से हे तात अर्थ कहने वाले सज्जन सुहृदों के वचनों पर टिको व सब से वृद्ध भीष्म पितामहजी के वचन मानो । ११ । व हमारे भी वचन मानो व कौरवोंके अर्थहीकी बात सदा देखनेवाले द्रोणाचार्य कृपाचार्य्य विकर्ण व महाराज बाह्लीक जीके वचन मानो । १२ । इन सबलोगों को हमारेही समान तुमको मानना चाहिये क्यों कि ये सबधर्मवेत्ता हैं व सब हमारेही तुल्य स्नेह करते हैं । १३ । व जो विराट् नगर में तुम अपने सौ भाइयों समेतथे तथा भीष्म कर्णादिभी विद्यमानथे सबके सामने अर्जुन गाइयों को खेद लेगये व तुम्हारी सेना तितिर बितिर होगई । १४ । यह बात महा अद्भुत उस नगरकी सुनी जाती है कि तुमलोग बड़े २ पराक्रमी बहुतसे थे व अर्जुन अकेलेही थे बस इस विषयका यही दृष्टान्त है कि उन से तुम युद्धमें न जीतोगे । १५ । अर्जुन ने तुम सब भाइयों को अकेले हरादिया इस लिये तुमको चाहिये कि पांडवोंको अपने भाई समझ कर उनका भाग देदो १६ ॥

valliant and has control over his organs. The Pandavas are his own and therefore no one on the Earth can conquer them. 10. Be mindful, my son, of the advice of your well-meaning and good friends, the chief among whom is Bhishm the grandfather. You must give ear to my words as well as to those of Dronacharya, Kripacharya, Vikarn and Valhik the well-wishers of the Kauravas. You must mind their advice like mine own, for they are virtuous and love you like me. You and your hundred brothers together with Bhishm, Dronacharya and Karan were routed at Viratnagar by Arjun who recovered the cattle from you. *It is a strange trait of Arjun's that* alone he defeated so many warriors of yours and is a proof of the fact that victory over him is impossible. Arjun alone has defeated all your brothers and therefore you must give the Pandavas their share."16.

वैशम्पायन उवाच । एवमुक्त्वामहाप्राज्ञो धृतराष्ट्रःसुयोधनम्। पुनरेवमहाभागः सञ्जयंपर्य्यपृच्छत ॥ १ ॥ ब्रूहिसंजययच्छेषं वासुदेवादनन्तरम् । यदर्जुन उवाच त्वांपरंकौतूहलंहिमे ॥ २ ॥ सञ्जय उवाच वासुदेववचः श्रुत्वा कुन्तीपुत्रोधनञ्जयः। उवाचकालेदुर्द्धर्षो वासुदेवस्य शृण्वतः ॥ ३ ॥ पितामहंशान्तनवं धृतराष्ट्रञ्चसंजय। द्रोणंकृपञ्चकर्णञ्च महाराजञ्च बाह्लिकम् ॥ ४ ॥ द्रौणिञ्चसोमदत्तञ्च शकुनिं चापिसौबलम् । दुःशासनंशलंचैव पुरुमित्रंविविंशतिम् ॥ ५ ॥ विकर्णंचित्रसेनञ्च जयत्सेनञ्चपार्थिवम् । विन्दानुविन्दावावन्त्यौ दुर्मुखञ्चापिकौरवम् ॥ ६ ॥ सैन्धवं दुःसहञ्चैव भूरिश्रवसमेवच । भगदत्तंचराजानं जलसन्धञ्चपार्थिवम् ॥ ७ ॥ ये

अध्याय ॥ ६६ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि महाप्राज्ञ धृतराष्ट्रजी इस प्रकार दुर्योधन से कह फिर संजय से पूंछने लगे कि । १ । सञ्जय कृष्णचन्द्रजी की जो बातें कुछ और बाकी होवें सुनाओ व उनके पीछे अर्जुन ने जो कुछ कहाहो वह भी सुनाना इसबात के सुन ने में हमको बड़ा कुतूहलहै । २ । यह सुन संजय बोले कि वासुदेवजी की बातें तो होगई उन के वचनसुन कुन्ती जी के पुत्र अर्जुनजी ने जो बड़ी दुर्द्धर्षता से कृष्णचन्द्रजी के सुनते में कहाहै सुनाते हैं सुनिये । ३ । शान्तनुजी के पुत्र पितामह भीष्मजी से व धृतराष्ट्रजी से, द्रोणाचार्य्य, व कृपाचार्य्य, कर्ण, व महाराज बाह्लिक से । ४ । अश्वत्थामा, सोमदत्त, शकुनि, दुश्शासन, शल, पुरुमित्र व विविंशति, । ५ । विकर्ण, चित्रसेन, जयत्सेन, विन्दानुविन्द अवन्तीपुरी के राजा, व दुर्मुखनाम कौरव से । ६ । सिन्धु देश के राजा, दुस्सह, भूरिश्रवा, भगदत्त, व राजा जलसन्ध । ७ । व और भी

## CHAPTER LXVI

Vaishampayan says that having thus talked with Duryodhan, Dhritrashtra the wisest of men again turned towards Sanjaya and said, "Tell me, Sanjaya, if there remains aught of the words of Shree Krishn or Arjun." To this Sanjaya replied, "I have told you all that Krishn had said at the time; but I shall tell you the harsh words which Arjun the son of Kunti uttered subsequently within hearing of Shree Krishn. He directed me to repeat his words to Duryodhan the sinful, within hearing of all the courtiers, after conveying his greetings to and inquiring about the welfare of Shantanu's son Bhishm the grandfather, Dhritrashtra, Dronachaaya, Kripacharya, Karan, Maharaj Vahlik, Ashwathama, Somdatta, Shakuni, Dushasan, Shal, Purumitra, Vivinshaai, Vikarn, Chitrasen, Jayatsen,

चाप्यन्येपार्थिवास्तत्र योद्धुंसमागताः कौरवाणांप्रियार्थम् । मुमूर्षवःपाण्डवाग्नौ प्रदी-
प्तेसमानीता धार्त्तराष्ट्रेणहोतुम् ॥ ८ ॥ यथान्यायंकौशलं वन्दनञ्चसमागता मद्वचनेन
वाच्याः । इदंब्रूयाःसंजय राजमध्ये सुयोधनंपापकृतां निधानम् ॥९॥ अमर्षणदुर्मतिं
राजपुत्रं पापात्मानं धार्त्तराष्ट्रंसुलुब्धम् । सर्वममैतद्वचनंसमग्रं सहामात्यंसंजयश्राव-
येथाः ॥ १० ॥ एवंप्रतिष्ठ्यधनञ्जयोमां ततोर्थवद्धर्मवच्चापिवाक्यम् । प्रोवाचेदं
वासुदेवं समीक्ष्यपार्थो धीमाँल्लोहितान्तायताक्षः ॥ ११ ॥ यथाश्रुतंतेवदतोमहात्मनो
मधुप्रवीरस्यवचःसमाहितम् । तथैववाच्यंभवताहिमद्वचः समागतेषुक्षितिपेषु सर्वशः
॥ १२ ॥ शराग्निधूमेरथनेमिनादिते धनुःस्रुवेणास्त्रबलप्रसारिणा । यथानहोमः

---

जो राजा लोग यहां मरने की इच्छा से आये हों जिन्हें पाण्डवों से युद्ध करने के लिये कौरवों ने बुलायाहो व पांडवाग्नि में भस्म हुआ चहते हों । ८ । उन सब लोगों से यथायोग्य हमारी ओर से प्रणामादि कह कुशल पूंछ फिर पाप करने वाले सुयोधन से राजसमाज के मध्यमें यह कहना । ९ । जो दुर्योधन, असहनशील, दुर्बुद्धि, पापात्मा, महा लोभी है वह जब अपने मन्त्रियों समेत बैठाहो तब हमारे वचन कहना । १० । इस प्रकार अर्जुनजी ने अर्थयुक्त व धर्म संयुक्त वचन वासुदेवजी की ओर अच्छेप्रकार देख लाल नेत्र फैलाकर कहा ।११। कि जिसप्रकार श्रीकृष्णचन्द्रजी के सामने हमारे वचन तुमने सुनेहैं उसीप्रकार मध्यसभा में सुयोधन से कहना खबरदार कोई बात रहने न पावे ।१२। वह यह वचनहै कि तुमलोग ऐसा यत्नकरो जिसमें हम महाबाणों के अग्नि में जो कि रथ वायुसे प्रेरितहोगा व धनुषही स्रुवके स्थान में होगा व सब अस्त्र शस्त्रों के बलको हरलेगा, ऐसे समरयज्ञ में तुम लोगों को आहुति बनाय होम न करें । १३ ।

---

Vindanuvind, the king of Avanti, Durmukh, the Kaurav, the king of Sindhu, Dussah, Bhurishrawa, Bhagdatta, king Jalsandh and other kings who have come here at the call of the Kauravas to fight against the Pandavas and to die. He bade me repeat his words to Duryodhan the unbearable, unwise, sinful and avaricious when he be sitting in the midst of his counsellors. 10. He spoke the words full of Dharm and worldly profit, looking full well towards Shree Krishn with his wide open red eyes. He enjoined me to tell Duryodhan, word for word, all that he was about to say. His words were, "You must so behave that we may no sacrifice you in the fire of our dreadful arrows, instigated with the wind of our chariot, having for ladle our great bow which takes away power from all other weapons

क्रिपतेमहामृधेसमेत्य सर्वेमयवध्वमादताः ॥ १३ ॥ नचेत्प्रयच्छध्वमभित्रघातिनो युधिष्ठिरस्यांशमभीप्सितं स्वकम् । नयामिवः शाश्वपदातिकुञ्जरान् दिशंपितृणामशिवांशितैःशरैः ॥ १४ ॥ ततोहमामन्त्र्यतदाधनंजयं चतुर्भुजंचैवनमस्यसत्वरः । जवेनसम्प्राप्त इहामरद्युते तवान्तिकंप्रापयितुं वचोमहत् ॥ १५ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि यानसन्धिपर्वणि संजयवाक्ये षट्षष्ठितमोऽध्यायः ॥ ६६ ॥

वैशम्पायन उवाच । दुर्योधनेधार्तराष्ट्रे तद्वचोनाभिनन्दति । तूष्णींभूतेषुसर्वेषु सम्प्रुत्थुर्नरर्षभाः ॥ १ ॥ उत्थितेषुमहाराज पृथिव्यांसर्वराजसु । रहितेसंजयंराजा परिप्रष्टुंप्रचक्रमे ॥ २ ॥ आशंसमानोविजयं तेषांपुत्रवशानुगः । आत्मनश्चपरेषांच

---

नहीं अच्छा होगा शत्रुओं के नाशक महाराज युधिष्ठिरजी का भाग बहुतही शीघ्र बांटदो कुछकाल नहीं यदि ऐसा न करोगे तो इसमें कुछभी अन्तर न समझना हम तीक्ष्ण बाणों से मार हाथी घोड़े पैदल सेना समेत तुमलोगों को यमराज के पुरको पहुँचावेंगे ।१४। तब कृष्ण और अर्जुनको प्रणाम करके और उनसे आज्ञा लेकर मैं अति शीघ्र यहां को चला आया ॥ १५ ॥

अध्याय ६७ ॥

वैशम्पायन ने कहा कि संजय के ऐसे वचन धृतराष्ट्र के पुत्र दुर्योधन ने न प्रसन्न किया तब राजालोग चुपहोरहे व सब के सब उठ २ अपने २ स्थानपर चलेगये राजसभा खाली होगई । १ । जब सब राजालोग चलगयेतो राजाधृतराष्ट्रजी एकान्तमें फिर संजय से कुछ पूंछनेपर हुये । २ । व मन में यह विचारथा कि हमारे पुत्रोंकी विजयहो

---

and the field of battle as our altar. It would be better for you to give Yudhishthir, the destroyer of enemies, his share without any loss of time, or we will dispatch you along with your armies of elephants, horses and foot soldiers, with our sharp arrows to the region of Yam." Having heard this I made obeisance to both Krishn and Arjun and with their permission I came here in all haste."15.

## CHAPTER LXVII

Vaishampayan says that Duryodhan the son of Dhritrashtra did not like the words of Sanjaya. All the kings remained silent for some time and then went to their respective places, leaving the court vacant. When all the kings had gone, Dhritrashtra again desired to gain some more information from Sanjaya in private.

पराजयः । तथैवापचयोदृष्टो व्ययपयानेक्षयव्ययो ॥ ५२ ॥ सर्वथाष्टजिनंयुद्धं को
घ्नन्नप्रतिहन्यते । हतस्यचहृषीकेश समौजयपराजयौ ॥ ५३ ॥ पराजयश्चमरणान
मन्येनैवविशिष्यते । यस्यस्याद्विजयःकृष्ण तस्याप्यपचयाध्रुवम् ॥ ५४ ॥ अन्ततो
दयितंघ्नन्ति केचिदप्यपरेजनाः तस्याङ्गबलहीनस्य पुत्रान्भ्रातॄनपश्यतः ॥ ५५ ॥
निर्वेदोजीवितेकृष्ण सर्वतश्चोपजायते । येह्यत्रधीराह्रीमन्त आर्याःकरुणवेदिनः ५६ ॥
तएवयुद्धेहन्यन्ते यवीयान्मुच्यतेजनः । हत्वाप्यनुशयोनित्यं परानपिजनार्दन॥५७॥
अनुबन्धश्चपापोत्र शेषश्चाप्यवशिष्यते । शेषोहिबलमासाद्य नशेषमवशेषयेत् ॥ ५८ ॥
सर्वोच्छेदेचयतते वैरस्यान्तविधित्सया । जयोवैरंप्रसृजति दुःखमास्तेपराजितः ॥५९॥

---

को मारडालता है व कहीं एकको बहुत मारते हैं, कहीं शूरको कायर मारता, व अयश-
स्वीपुरुष यशस्वी को मारता है। ५२ । दोनोंकी जयहोती कभी देखीही नहीं गई न
दोनोंकी पराजय, व दीनता जानों युद्धमें होती है, व भागने में भी अच्छा नहीं है।।,
फिर युद्धमें नाश व धननाश ये भी दोनों होतेही हैं। ५३ । सब प्रकार से युद्धमें क्लेश
ही होता है क्योंकि ऐसा कौन है जो औरोंको मारे व आप न माराजाय, व जो युद्धमें
मारागया उस के लिये जय पराजय दोनों समान हैं। ५४ । मरणसे पराजय कुछ
विशेष नहींहै और जिसकी विजय होती उसकी भी हानि होती है क्योंकि उसकेभी तो लोग
मारेही जाते हैं। ५५ । अन्त में प्रिय पुत्रादिकोंकोभी लोग मारडालते हैं, व जो पुत्रों
को भाइयों को नहीं देखता उसीका वचन हीनहोजाता है। ५६ । युद्ध में अपनेप्राणों
के रहने से निराशहोजाना चाहिये क्योंकि जो लोग धीर श्रेष्ठ व दयावानहोतेहैं। ५७।
वही लोग युद्ध में मारेजाते हैं व छोटे लोग बचजाते हैं, व शत्रुओंको मारडालने परभी
पश्चात्तापही होताहै । ५८ । व दोषका उत्पादन करनाभी पापहै क्योंकि जो शत्रुका

---

Sometimes cowards kill brave men or infamous men kill famous ones Both sides can neither win nor lose. Helplessness is seen everywhere in battle and turning back from battle is not good. Both lives and wealth are lost in battle and misery is seen everywhere; for, he who kills others is himself killed in the long run and both victory and defeat are equal to him who is killed in the battle. Death is not worse than defeat and victory is not gained without loss of life. People kill their own sons; but he who does not see his sons and brothers loses his worth. One should give up all hope of life in a battle; for, those who are wise, good and merciful, are killed in battle and ordinary ones escape death. Repentance comes after killing the enemies. It is a sin to do wicked deeds but the sparing of an enemy

सुखंमशांतःस्वपिति हित्वाजयपराजयौ। जातवैरश्चपुरुषो दुःखंस्वपितिनित्यदा
॥ ६० ॥ अनिर्वृतेनमनसा ससर्पइववेश्मनि। उत्सादयतियःसर्वं यशसाचविमुच्यते
॥ ६१ ॥ अकीर्त्तिंसर्वभूतेषु शाश्वतींसोनियच्छति। नहिवैराणि शाम्यन्ति दीर्घकाल
कृतान्यपि ॥ ६२ ॥ आख्यातारश्चविद्यन्ते पुमांश्चेद्विद्यतेकुले। नचापिवैरंवैरेणकेशव
व्युपशाम्यति ॥ ६३ ॥ हविषाग्निर्यथाकृष्ण भूयएवाभिवर्धते। अतोन्यथानास्ति
शांतिर्नित्यमन्तरमन्ततः ॥ ६४ ॥ अन्तरं लिप्समानानामयं दोषोनिरन्तरः। पौरुषे
योहि बलवानाधिर्हृदयबाधनः। तस्यत्यागेनवा शांतिर्मरणेनापि वाभवेत् ॥ ६५ ॥

---

शेष रहगयातो वह फिर बलपकड़ उसका शेष नहीं रखता इस से शत्रुका शेष न रखना चाहिये । ५९ । क्योंकि वह यही चाहताहै कि हम अब इसका सर्व नाशकरडालें व जिसकी जयहोती है वहतो फिर बैर छोड़देताहै व जो पराजितहोताहै वह दुःखी रहने से उस से बैररखता है । ६ । व जो पुरुष न जयकी इच्छा करे न पराजय की दोनों को त्यागता है वह प्रशान्त चित्तहो सुखसे सोता है व जिसने किसी से बैर कररक्खा है वह नित्य दुःखसेही सोवेही उसको नींद कभी नहीं आती । ६१ । व जो पुरुष असत्य चित्त हो सर्प सहित मन्दिर के समान सब से शंकित चित्त रहता है उसका यश जातारहता है । ६२ । व उसकी अकीर्त्ति सब प्राणियों में फैल जाती है व बैर जो कि बहुत काल से उस ने कररक्खे हैं वे शान्त नहीं होवे । ६३ । व जो एकभी पुरुष कुलमें विद्यमान रहताहै तो उस के अयशके कहनेवाले बहुत विद्यमान रहते हैं इस से हे केशव बैरसे कभी नहीं शान्त होताहै । ६४ । जैसे घी डालने से अग्नि औरभी बढ़ता है कुछ शान्त नहीं

---

is a greater sin; for, an enemy once spared regains power, extirpates him who has spared his life and does not rest until he has accomplished his purpose. A conquerer may give up enmity, but one who is conquered has always the former wrongs within his mind and cannot give it up..60. He who is indifferent to conquest and defeat, sleeps joyfully with peace of mind; but he who has made enemies of others, can find no sleep on account of anxiety. He who having no peace of mind distrusts others as if he were in a house infested with snakes, loses his fame. His infamy spreads though all the people; the enmity of long standing which he has contracted does not disappear and people are ready to dispraise him as long as a single man exists in his family. Peace is never promoted by enmity, Keshav, as fire gets the more fierce the more gheo is poured on it. Peace is therefore impossible before total destruction. The great defect of the

अथवामूलघातेन द्विषतांमधुसूदन । फलनिर्वृत्तिरिद्धास्यात्तन्नृशंसतरंभवेत् ॥ ६६ ॥ यातुत्यागेनशान्तिः स्यात्तदृतेवधएवसः। संशयाच्च समुच्छेदाद्द्विषतामात्मनस्तथा॥६७ नचत्यक्तुं तदिच्छामो नचेच्छामःकुलक्षयम् । अत्रयाप्रणिपातेन शान्तिःसैवगरीयसी ॥ ६८ ॥ सर्वथा यतमानानामयुद्धमभिकांक्षताम् । सान्त्वेप्रतिहतेयुद्धं प्रसिद्धंनापराक्रमः ॥ ६९ ॥ प्रतिघातेनसान्त्वस्य दारुणसम्प्रवर्त्तते । तच्छुनामिवसम्पाते पण्डितैरुपलक्षितम् ॥ ७० ॥ लांगूलचालं क्ष्वेडाप्रतिवाचो विवर्त्तनम् । दन्तदर्शन

---

होता । ६५ । इस से जबतक नाश नहीं होजाता तबतक शान्ति नहीं होती व छिद्र ढूंढनेवालों में यह महादोष है कि जो पौरुष में बलवान् होताहै उस के हृदय को मनकी व्यथा बाधा करती है इसके शान्तहोने का कोई भी उपाय नहीं है फिर यातो मनकी व्यथाको त्यागै तो शान्ति होय या मरण होजायतो शान्तिहो । ६६ । अथवा शत्रुओं की जड़ के नाश करने से शान्तिहो व एसेही शान्तहोकर बैठेतो वह तो बहुतही अच्छा है व जो बैर छोड़ देनेपर शान्तिहोती है वह सब से ठीक है नहीं तो फिर शत्रुका बध करडाले पूरी शान्तिहोजाय । ६७ । व जो राज्य त्याग करने से शांति होती है सो तो विनाशरूप तो उसका बधही होगया शांति काहे को ठहरी, इससे नाइसीका संशय करे यदि हमारे राज्यमें शत्रुलोग छिद्र देख फिर प्रहार करेंगे न यही विचारे कि भ्रष्ट भी होने से हमाराही नाश न होगा किन्तु राज्य किसी प्रकार से न छोड़े । ६८ । इससे न तो हम राज्यही छुड़ा चाहें व न कुलही क्षयही चाहसकें इस से मेल करने से जो शांति होजायवो वही श्रेष्ठ है । ६९ । व हमलोगतो यही चाहते हैं कि राज्यमिले पर युद्ध न हो मेल होजाय जब किसी प्रकार कहने सुनने समझाने से भी मेल नहो तो युद्धतो सिद्धही फिर

---

fault-finders is that if the adversary is strong, their heart burns with grief and they can have no peace of mind until they can cast away the grief or die. Peace of mind can be obtained with the destruction of the enemy or by giving up enmity. The latter is the better of the two; but if it be impossible, the former should be resorted to to get complete peace of mind. To get peace of mind by resignation of the kingdom is self-evident destruction. We should neither fear the enemies who are ready to attack whenever they find us weak nor should we disregard the loss of our kingdom; but on the contrary we should try to regain it. We neither want to renounce our claim to kingdom nor the destruction of our family; we prefer therefore the amicable settlement of our claim. We would like to regain our kingdom peaceably; but if this be not possible, we should not st-

मारावस्ततो युद्धमवर्त्तते ॥ ७१ ॥ तत्रयोबलवानकृष्ण जित्वासोत्तितदामिषम् । एवमेवमनुष्येषु विशेषोनास्तिकश्चन ॥ ७२ ॥ सर्वथात्वेतदुचितं दुर्वलेषुवलीयसाम् । अनादरोविरोधश्च प्रणिपातीहि दुर्बलः ॥ ७३ ॥ पिताराजाचवृद्धश्च सर्वथामानमर्हति । तस्मान्मान्यश्चपूज्यश्च धृतराष्ट्रोजनार्दन ॥ ७४ ॥ पुत्रस्नेहश्चबलवान धृतराष्ट्रस्यमाधव । सपुत्रवशमापन्नः प्रणिपातंप्रहास्यति ॥ ७५ ॥ तत्रकिंमन्यसेकृष्ण प्राप्तकालमनन्तरम् । कथमर्थाच्च धर्माच्च नहीयेमहिमाधव ॥ ७६ ॥ ईदृशेह्यर्थकृच्छ्रेस्मिन

नपुंसकता अंगीकार कर बैठ न रहना होगा । ७० । जब शांति न होगीतो युद्ध अवश्य ही करना होगा सो भी यह नहीं कि एकवार करके चुपहो रहें नहीं जैसे नित्य बार २ कुत्ते लड़ते हैं उसी प्रकार लड़ना होगा यहतो पंडितों ने बताया है युद्धतो धराही है । ७१ । जैसे कुत्ते प्रथम पूंछ हिलावेहैं वैसे प्रथम ध्वजा हिलावेंगे, कुत्ते फिर भूंकते हैं हमलोगभी इच्छा करेंगे, कुत्ते परस्पर भूंकना सुन और जोरसे भूंकने लगते हमलोग उनकी निन्दा व अपनी प्रशंसा जोर से करेंगे कुत्ते भूमि में लोटने लगते हमलोगभी दण्डादि करने के लिये लोटेंगे कुत्ते दांत निकाल कर गुर्राते व भूंकतेहैं हमलोग सिंहनाद करेंगे उस के पीछे वेभी लड़तेहैं हमलोगभी लड़ेंगे । ७२ । फिर इस प्रकार युद्ध करने में जो कुत्ता बलवान् होताहै वह मांस खाता है इसी प्रकार मनुष्यों में भी है कुछ विशेष नहीं है लड़ने पर जो बलवान् होगा राज्य भोगेगा । ७३ । बलवानोंको तो सब प्रकार से उचित है कि दुर्बलों का अनादर करें व दारुण विरोध करें व जो प्रणिपात करता है वहतो दुर्बल होताही है । ७४ । परन्तु पिता राजा व वृद्ध सब प्रकार से मानही के पाने के योग्य होते हैं इस से धृतराष्ट्र हमारे मान्य व पूज्य दोनों हैं । ७५ । परन्तु माधव जो हमजाकर उनके पैरों पड़ें तोभी तो नहीं बनता क्योंकि पुत्रका स्नेह बलवान होताहै व धृतराष्ट्र को जानों बहुतही पुत्रका स्नेह है, इस लिये पुत्र के वशीभूतहो हँसेंगे कि देखो फिर हमारे पैरों पर पड़े । ७६ । इस से हे कृष्णचन्द्रजी अब इस समय

cowards. 70. If we can not secure peace, we shall have to fight again and again like dogs: we shall shake our banners as dogs shake their tails: shall howl like dogs and shall fight and bark like them. The dog which proves more powerful gets the meat and so is the case with men: whoever proves more powerful, will gain the kingdom. The strong may ill-treat and harrass the weak and he who prostrates himself at the feet of others is surely weak. But a father, a king and old men are worthy of respect and Dhritrashtra deserves respect from us. But it will not do for us to fall at the feet of Dhritrashtra; for he is too fond of his sons and will therefore laugh at us. What do you advise us to do Krishn, in order that we may not lose our dharm

कमन्यंमधुसूदन । उपसम्पश्चमहांपृत्वापृते पुरुषोत्तम ॥ ७७ ॥ प्रियश्चप्रियकामश्चगति ज्ञःसर्वकर्मणाम् । कोहिकृष्णास्ति नस्त्वादृक् सर्वनिश्चयवित्सुहृत् ॥ ७८ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवमुक्तःप्रत्युवाच धर्मराजंजनार्दनः । उभयोरेववामर्थे यास्यामिकुरुसंसदम् ॥ ७९ ॥ शमंतत्र लभेयंचेद्युष्मदर्थमहापयन् । पुण्यमे सुमहाराजंश्चरितं स्यान्महा फलम् ॥ ८० ॥ मोचयेयंमृत्युपाशात् संरब्धानकुरुसृञ्जयान् । पाण्डवानधार्तराष्ट्रांश्च सर्वाञ्चपृथिवीमिमाम् ॥ ८१ ॥ युधिष्ठिर उवाच । नममैतन्मतंकृष्ण यत्त्वंयायाः कुरून्प्रति । सुयोधनःसूक्तमपि नकरिष्यतितेवचः ॥ ८२ ॥ समेतंपार्थिवंक्षत्रं दुर्यो धनवशानुगम् । तेषांमध्यावतरणं तवकृष्णनरोचये ॥ ८३ ॥ नहिनःप्रीणयेद्द्रव्यं नदेवत्वंकुतःसुखम् । नचसर्वामरैश्वर्यं तवद्रोहेणमाधव ॥ ८४ ॥ श्रीभगवानुवाच ।

---

आपके विचार में क्या आता है, हमलोग क्याकरें जिस से अर्थ व धर्म दोनों से हीन नहीं । ७७ । इस प्रकार के अर्थ के संकोच में आपको छोड़ और किस से पूछें । ७८ । क्योंकि आप के समान, हमारा, प्रिय चाहनेवाला, व सर्व कर्मों की गति जाननेवाला व सब निश्चय जाननेवाला सुहृद् कौनहै । ७९ । वैशम्पायन ने कहा कि जब युधिष्ठिरजीने ऐसा कहा तो श्रीकृष्णचन्द्रजी ने कहा कि अच्छा हम तुम दोनों के अर्थ कौरवों की सभाको जायँगे । ८० । वहां जो तुम्हारे प्रयोजन के बिना छोड़े शान्ति करापावें तो बड़ी पुण्यही व हमारा महाफलदायक चरितहो । ८१ । व कौरवों सृञ्जयों को मृत्युकी फांसी से छुड़ावें जिसमें पांडवों के भी प्राणबचें व कौरवों के भी व सब पृथ्वीभरके राजाओं केभी । ८२। यहसुन युधिष्ठिरजी बोले कि हे कृष्णचन्द्रजी हमारा मत नहीं है कि आप कौरवों के समीप जायँ क्योंकि जो आप अच्छाभी कहेंगेतो दुर्योधन आपका वचन न करेंगे । ८३ । व सब राजा वहां दुर्योधनही के वशानुचर हैं उनके बीचमें आपका जाना हमको नहीं

---

as well as our worldly prospects ? Who else can advise us better than you at this time of trouble? What friend of ours is a greater well-wisher of us than you? There is none more experienced than you." Vaishampayan says that on hearing Yudhishthir's words Shree Krishn said, "For the good of both the parties I shall go to the court of the Kauravas. 80. It will be a deed of piety, if I can bring about peace without losing sight of your interests. I would then be able to save the Kauravas and the Srinjayas from the meshes of death and the lives of the Pandavas, the Kauravas and other kings will not be lost." "I donot like," said Yudhishthir on hearing this, "that you should go to the Kauravas; for Duryodhan will give no ear to your good words and all the kings there obey his orders. Neither

जानाम्येतांमहाराज धार्त्तराष्ट्रस्यपापताम्। अवाच्यास्तुभविष्यामः सर्वलोकेमहीक्षि-
ताम्॥ ८५ ॥ नचापिममपर्य्याप्ताः सहिताःसर्वपार्थिवाः। क्रुद्धस्यसंयुगेस्थातुं सिंह
स्येवेतरेमृगाः॥ ८६ ॥ अथचेत्तेप्रवर्त्तेरन्मयि किञ्चिदसाम्प्रतम्। निर्दहेयंकुरून्स-
र्वा नितिमेधीयतेमतिः॥ ८७ ॥ नजातुगमनंपार्थ भवेत्तत्रनिरर्थकम्। अर्थप्राप्तिः
कदाचित् स्यादन्ततो वाप्यवाच्यता॥ ८८ ॥ युधिष्ठिर उवाच। यत्तुभ्यंरोचतेकृष्ण
स्वस्तिप्राप्नुहिकौरवान्। कृतार्थंस्वस्तिमन्तंत्वां द्रक्ष्यामिपुनरागतम्॥ ८९ ॥
विष्वक्सेनकुरून्गत्वा भारतान्शमयेत्प्रभो यथासर्वेसुमनसः सहस्यामसुचेतसः ९०।

---

देवता ८४ क्योंकि हमको आपके द्रोहसे न द्रव्य प्रसन्न करसक्ताहै, न देवत्व फिर सुख
की कौन गणना है, व न इन्द्रादि सब देवताओं का ऐश्वर्य्य। ८५। यह सुन श्रीभगवान्जी
बोले कि, हां महाराज हमभी दुर्योधनकी यह पापता जानतेहैं, परन्तु जो हम वहां जावेंगे
तोकोई राजा व अन्यभी सबलोग हमको कुछ कह न सकेंगे कि कृष्णचन्द्रजीभी वहां रहे
उन्हों ने भी न समझाया। ८६। जो कहो कि वहांकोई अपने मेलका नहीं इससे वे लोग
कुछ उपद्रव न करें, तो जब हम युद्धमें क्रोधकरेंगे तो हमारे सामने जितने राजा व कौरव
वहां हैं कोईभी खड़े न होसकेंगे, जैसे सिंह के आगे छोटे मृग नहीं खड़ेहोते। ८७। कदा-
चित् उन्हों ने हमारे विषय में कुछ अनुचित करना चाहातो, हम सब कौरवों को भस्म कर
देंगे यह हमने निश्चय करलियाहै। ८८। हे पार्थ हमारा वहांका गमन निरर्थक न होगा
यातो अर्थहीकी प्राप्ति होगी, या तुम्हारा उनका मेलही होजायगा और फिर किसीको कुछ
कहनाही हमारे विषय में बाकी न रहेगा। ८९। यह सुन युधिष्ठिरजी बोले कि हे कृष्ण
जो तुम्हें अच्छालगे सो करो और कौरवों के पाससे शीघ्र लौटकर हमको हर्षितकरो। ९०

---

wealth nor pleasures nor gods with their entire wealth can please me if injury is done to you," "Yes, Maharaj," said Shree Krishna, "I know the wicked nature of Duryodhan, but I go there because, if I do not go, people will lay on me the blame of not admonishing the Kauravas. As for my going alone among them and their doing any mischief, I say that neither the Kauravas nor other kings can withstand my fury in battle as smaller animals cannot stand before a lion. I have made up my mind to destroy all the Kauravas, if they want to do me any harm. My going there will not be useless; for I shall either bring about the peace or exonerate myself by admonishing the Kauravas." "Do as you like, Krishna," said Yudhishthir, "make us happy by your

भ्राताचासिसखाचासि बीभत्सोर्मधुसूदनस्य वासुदेवतयोऽसि स्वरितमाप्नुहिभूतये ॥ ९१ ॥ अस्मानवेत्थपरानवेत्थ वेत्थार्थानवेत्थ भाषितुम् । यद्यदस्मद्धितंकृष्ण तत्तद्वाच्यःसुयोधनः ॥ ९२ ॥ यद्यधर्मेण संयुक्तमुपपद्येद्धितंवचः । तत्तत्केशवभाषेथाःसान्त्वंवा यदिवेतरत् ॥ ९३ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि युधिष्ठिरकृत कृष्णप्रेरणे द्विसप्ततितमोऽध्यायः ७२ ॥

श्रीभगवानुवाच । सञ्जयस्यश्रुतंवाक्यं भवतश्चश्रुतंमया । सर्वजानाम्यभिप्रायं तेषांचभवतश्चयः ॥ १ ॥ तवधर्माश्रिता बुद्धिस्तेषांवैराश्रयामतिः । यदयुद्धेनलभ्येत तत्तेबहुमतंभवेत् ॥ २ ॥ नचैवंनैष्ठिकंकर्म क्षत्रियस्यविशाम्पते । आहुराश्रमिणःसर्वे

---

कौरवोंके पास जाकर उनको समझाओ जिससे कौरव और पांडवों में मिलाप होजाय और दोनों सुख पूर्वकरहें । ९१ । तुम मेरेऔर अर्जुनके भ्राता और सखाहो इससे तुम हमारे लिये अवश्य शुभही करोगे तुमको हमारा और उनका अभिप्राय विदित है जिसमें हमारा हितहो वही करो । ९२ । जो वचन धर्मयुक्त और हितकारक हों और जिनसे शान्ति हो वही कहो ॥ ९३ ॥

अध्याय ॥ ७३ ॥

श्रीभगवानजी बोले कि, हमने संजयका वचन सुना व आपकाभी, इससे हम कौरवों का अभिप्राय जानते हैं व जो आपका अभिप्राय है वहभी जानतेहैं । १ । तुम्हारी बुद्धि धर्मका आश्रय लिये है व कौरवोंकी वैरका आश्रय लिये, जो विना युद्धकिये थोड़ाभी मिले तो वह तुमको बहुतहै।२। परंतु क्षत्रियके लिये नैष्ठिककर्म नहीं लिखाहै, क्योंकि सब आश्रम

---

speedy return from the Kauravas. Go and admonish the Kauravas so that both the parties may live peacefully. 91. You are brother and friend to both Arjun and myself and we expect every good from you. You know our purpose as well as that of our enemies; do what is good for us. Your words there should be compatible with dharm, such as may secure peace and do us good." 93.

## CHAPTER LXXIII

"From your words as well as those of Sanjaya," said Shree Krishna, "I know the purpose of both parties: your are inclined towards dharm, while the Kauravas lean on enmity. Even a small portion that can be got without fighting must be enough for you. A Kshatrya is forbidden to have recourse to the last resort, namely

नभैक्षंक्षत्रियश्चरेत् ॥ ३ ॥ जयोवधोवासंग्रामे धात्रादिष्टःसनातनः । स्वधर्मःक्षत्रियस्यैष कार्पण्यंनप्रशस्यते ॥ ४ ॥ नहिकार्पण्यमास्थाय शक्यावृत्तिर्युधिष्ठिर । विक्रमस्वमहाबाहो जहिशत्रून्परन्तप ॥ ५ ॥ अतिगृद्धाःकृतस्नेहा दीर्घकालंसहोषिताः । कृतमित्राःकृतबला धार्त्तराष्ट्राःपरन्तप ॥ ६ ॥ नपर्यायोस्तियत्साम्यं त्वयिकुर्युर्विशाम्पते । बलवत्तांहि मन्यन्तेभीष्मद्रोणकृपादिभिः ॥ ७ ॥ यावच्चमार्दवेनैतान् राजन्नुपचरिष्यसि । तावदेतेहरिष्यन्ति तवराज्यमरिन्दम ॥ ८ ॥ नानुक्रोशान्नकार्पण्यान्नच धर्मार्थकारणात् । अलंकर्त्तुं धार्त्तराष्ट्रास्तव काममरिन्दम ॥ ९ ॥ एतदेव निमित्तंतेपाण्डवास्तु यथात्वयि । नान्वतप्यन्तकौपीनं तावत्कृत्वापिदुष्करम् ॥ १० ॥

वाले कहतेहैं कि क्षत्रिय भिक्षा न मांगे । ३ । संग्राममें चाहे जयहो व वधहो पर क्षत्रियका सनातन धर्म यही है व दीनता कृपणता क्षत्रिय के लिये अच्छी नहीं है । ४ । हे युधिष्ठिर कार्पण्य पर टिकनेसे जीविका न चलेगी इससे विक्रमकरो व शत्रुओंको मारो । ५ । यहतो जानतेहीहो कि धृतराष्ट्र के पुत्र अत्यन्त लोभीहैं, क्योंकि बहुत दिनोंतक तुम्हारा उनका स्नेह रहाहै व बहुत दिनोंतक एकस्थानपर बसते रहेहो, अब उनलोगों ने मित्रभी बहुत लोगोंको बनालिया है व सेनाभी बहुत इकट्ठी करली है । ६ । यह बात किसी प्रकार नहीं होसक्ती कि वे तुमसे मेलकरें, भीष्म द्रोण कृपाचार्य्यादिकों के साथ होनेसे वे अपनी बलवत्ता समझते हैं । ७ । हे राजन् जबतक तुम इनसे मृदुता करोगे तबतक ये तुम्हारा राज्य हरलेंगे । ८ । दुर्योधनादिक तुम्हारा इच्छित न तुम्हारी दयालुतासे करेंगे न कृपणता व न धर्म अर्थ के कारणसे । ९ । इसका निमित्त यह है कि जब तुम वनवास के लिये कौपीन धारण करलेगये थे वे कुछभी नहीं पछिताये वरन बहुत प्रसन्नहुये, फिर

begging. It is the duty of a kshatrya to conquer or to die. Poverty and wretchedness donot look well in a Kshatrya. You will gain nothing by doing nothing; therefore be up and kill your enemies. You know that the sons of Dhritrashtra are very greedy; for you have lived and associated with them so-long. They have made many friends and collected a large army and therefore it is impossible for them to make pace with you. They think themselves strong, because they have Bhishm, Drona and Kripacharya on their side. They will not give you back your kingdom, if you will humiliate yourself before them. They will not do what you wish out of kindness, pity, dharm or worldly considerations; for they did not repent when you had put on ragged garments before going into exile. They were

पितामहस्यद्रोणस्य विदुरस्यचधीमतः । ब्राह्मणानाञ्चसाधूनां राज्ञश्चनगरस्यच ११॥
पश्यतांकुरुमुख्यानां सर्वेषामेवतत्रतः । दानशीलंमृदुंदान्तं धर्मशीलमनुव्रतम् ॥१२॥
यत्त्वामुपधिनाराजन् द्यूतेवञ्चितवांस्तदा । नचापत्रपतेनूनं सःस्वेनकर्मणा ॥१३॥
तथाशीलसमाचारे राजन्माप्रणयंकृथा । वध्यास्तेसर्वलोकस्य किंपुनस्तवभारत
॥ १४ ॥ वाग्भिस्त्वमतिरूपाभिरतुदत्त्वां सहानुजम् । श्लाघमानःप्रहृष्टःसन्भ्रातृ
भिः सहभाषते ॥ १५ ॥ एतावत्पाण्डवानांहि नास्तिकिंचिदिहस्वकम् । नामधेयञ्च
गोत्रञ्च तदप्येषांनशिष्यते ॥ १६ ॥ कालेनमहताचैषां भविष्यतिपराभवः । प्रकृतिंते
भजिष्यन्ति नष्टप्रकृतयोपाये ॥ १७ ॥ दुःशासनेनपापेन तदाद्यूतेप्रवर्तिते । अनाथव

---

उनमें अपनापा कहांहै व तुम्हारी दया कहांहै । १० । देखो भीष्मपितामह, द्रोणाचार्य, बुद्धिमान विदुरजी ब्राह्मणलोग, व साधुलोग, धृतराष्ट्र, व नगरनिवासी । ११ । ये सब कुरु मुख्यदेखते रहे उन सबके सामने दानशील, कोमल स्वभाव, शान्त, धर्मशील व धर्म के अनुयायी ।१२। आपको उन्होंने छलसे खुला जान बूझकर जुआ खेलाया व इसकर्म से अबभी कुछ लज्जित नहीं होते । १३ । इससे अब ऐसे दुष्टस्वभाव दुर्योधनके विषय में दया व प्रेम न करो, वेतो सबलोकभरके मारने के योग्यहैं फिर तुमको क्याकहैं तुम्हें तो उनका वधही करडालना चाहिये । १४ । क्योंकि अयोग्य वाणी कहकर भाइयों समेत तुमको सभा में उन्होंने बहुतपीड़ित किया है, फिर जो उनकी उपर किसी मुँह देखने वड़ाईकी तो बहुतप्रसन्नहुये । १५ । व आपस में बतलाते हैं कि अब पांडवों का यहां कुछ नहीं है, उनका नाम व गोत्रही अब बाकी नहीं रहा क्या जानें कहांको चलेगये व डूब मरे । १६ । व जो कहीं होंगेभीतो बहुतकाल होजानेके कारण उनका निरादर होजायगा, व जब नष्ट प्रकृति होजायँगे तो आप हमारे शरणागतहोंगे । १७ । जब जुआ

---

pleased at your distress. They have no sympathy and mercy for you 10. In the presence of Bhishm, Dronacharya, wise Vidur, the Brahmans, the saints, Dhritrashtra, the citizens and all the Kaurava chiefs they deceived you in gambling and are not yet ashamed of their deed. You must entertain no love and mercy towards wicked Duryodhan and others who deserve death at the hands of not only you but all the world. They insulted you and your brothers in the open court and were overjoyed to hear the praises of their misdeeds from flatterers. They were saying amongst themselves, "The Pandavas have nothing of their own in this would; their name and family have become extinct; we donot know where they have drowned themselves; they will not be cared for, if they will return after a long

यदादेवी द्रौपदीसुदुरात्मना ॥१८॥ आकृष्यकेशेरुदती सभायांराजसंसदि । भीष्म द्रोणप्रमुखतो गौरितिव्याहृतामुहुः ॥ १९ ॥ भवतावारिताःसर्वे भ्रातरोभीमविक्रमाः। धर्मपाशनिबद्धाश्च नाकिञ्चित्प्रतिपेदिरे ॥ २० ॥ एताश्चान्याश्चपरुषा वाचःससमुदीरयन्। श्लाघनेज्ञातिमध्येस्म त्वयिप्रव्रजितेवनम् ॥ २१ ॥ येतत्रासन्समानीतास्ते दृष्ट्वात्वामनागसम्। अश्रुकण्ठारुदन्तश्च सभायामासतेसदा ॥२२॥ नचैनमभ्यनन्दंस्ते राजानोब्राह्मणैःसह। सर्वेदुर्योधनंतत्र निन्दंतिस्मसभासदः ॥ २३ ॥ कुलीनस्यच यानिन्दा बधोवाऽमित्रकर्शन। महागुणोवधोराजन्न तुनिन्दाकुजीविका ॥ २४ ॥ तदैवनिहतोराजन् यदैवानिरपत्रपः। निन्दितश्चमहाराज पृथिव्यांसर्वराजभिः ॥ २५ ॥

हेनेलगासो पापी दुश्शासन ने अनाथ के समान द्रोपदी के बाल पकड़ सभामें भीष्म द्रोणाचार्यादिकों के सामने घसीटा व कुवचन कहा। १९। व आपने रोकादेया था इससे कोई आपके ये भीमादि भाईभी नहीं बोलसके, क्याकरें धर्मकी फांसीमें बँधगये नहीं तो उसीसमय सबके सबकर्म करडालते। २०। ये व औरभी बहुतसी बातें कहुसुन तुम्हारे चले आनेपर सभामें अपनी बड़ी बड़ाईकी कि देखो कैसे हमने युक्तिसे निकालदिया। २१। उससमय जो लोग सभामें थे व तुम्हारी दशा जिन्होंने देखीथी कि ये निरपराध निकालेजातेहैं उनके सबके आंसू बहनेलगे थे। २२। जितने राजालोग व ब्राह्मणलोग वहांथे किसीको यहबात प्रसन्न नहीं आई इससे सब दुर्योधनकी निन्दाकरतेथे। २३। हे राजन् जबकुलीनकी निन्दाहुईतो जानो उसका बधहोचुका पर हमारी जान वध होजाय वह अच्छा पर कुजीविका निन्दा भलीनहीं। २४। व यहतो तभी मारडाला गया जब निर्लज्जहुआ, फिर एकने नहीं पृथ्वीभरके राजाओं ने निन्दाकी थी व अबभी करते हैं

time and when they have lost their individuality, they will come under our refuge of their own accord." When gambling was going on, wicked Dushasn dragged Draupadi by the hair in the presence of Bhishm and Dronacharya and insulted her by harsh words. None of your brothers checked him, because they were forbidden by you. They were bound by duty or else they might have destroyed all the Kauravas. 20. They talked much after your departure and boasted of their skill in driving you out. All those who were present in the court and knew of your innocence, wept for pity. No kings or Brahmans present liked it; they blamed Duryodhan for his wickedness. Bad name to a noble man is worse than death. He was dead from the time he became shameless. He was blamed by all the kings and is still blamed. Little better than dead is he who is

ईदृक्कार्य्योवधस्तस्य यस्यचारित्रमीदृशम् । महद्दुन्देन मतिस्तव यश्छिन्नमूलइवद्रुमः
॥ २६ ॥ वध्यःसर्पइवानार्य्यः सर्वलोकस्यदुर्मतिः । जह्येनंत्वममित्रघ्न माराजनवि
चिकित्सिथाः ॥ २७ ॥ सर्वथात्वत्क्षमञ्चैतत् रोचतेचममानघ । यत्त्वंपितरिभीष्मे
चमणिपालेसमाचरेः ॥ २८ ॥ अहन्तुसर्वलोकस्य गत्वाछेत्स्यामिसंशयम् । येषा
मस्तिद्विधाभावो राजनदुर्य्योधनंप्रति ॥ २९ ॥ मध्येराज्ञामहंतत्र प्रातिपौरुषिकान्गु-
णान् । तवसङ्कीर्तयिष्यामि येचतस्यव्यतिक्रमाः ॥ ३० ॥ ब्रुवतस्तत्रमेवाक्यंधर्मार्थ
सहितंहितम् । निशम्यपार्थिवाःसर्वे नानाजनपदेश्वराः ॥ ३१ ॥ त्वयिसम्प्रतिपत्
स्यन्ते धर्मात्मासत्यवागिति । तस्मिंश्चाधिगमिष्यन्ति यथालोभादवर्त्तत ॥ ३२ ॥

। २५ । जो ऐसा निन्दित हुआ उसकातो आपही से वध होचुकाहै कुछथोड़ाहीसा बाकी
है, जैसे जब वृक्षकी बीचवाली जड़ कटगईतो फिर उसके गिरने में कौन अन्तर है
। २६ । यह दुष्टतो सर्पके समान सबलोकमात्रसे वध्यहै इससे हे राजन् दुष्ट दुर्योधनको
अब मारहीडालिये कुछ विचारनेकी आवश्यकता नहीं है । २७ । सबप्रकारसे उसकावध
तुम्हारे करने के योग्य है व हमकोभी रुचता है, व जो तुम भीष्मपितामह व धृतराष्ट्र
के प्रमाण करनेको कहते वहतो उचितहै हमेंभी रुचता है पर दुर्योधन पापीको तो मारही
डालिये । २८ । व जिनलोगोंका दुर्योधन के विषयमें दुबिधा है कि यह अच्छाहै या बुरा
उनलोगोंका संशय हमजाय काटडालेंगे । २९ । व राजाओं के सामने आपके सब पुरुषार्थ
कहेंगे जिनके सुननेसे आपकी प्रशंसा व उसकी निन्दाहोगी । ३० । व हम धर्म अर्थ
काम सहित वचन कहेंगेतो नानादेशोंके राजालोग सुनकर बहुत प्रसन्न होंगे । ३१ । व
तुमको जानेंगे कि ये बड़े धर्मात्मा सत्यवादीहैं, व उसको जानलेंगे जैसा कि उसने लोभ

so blamed as a tree the main root of which is cut down, is sure to fall. The wicked man is worthy of destruction by all like a serpent. You must kill wicked Duryodhan without hesitation. He deserves death according to my opinion too. Bhishm the grandfather and Dhritrashtra are surely worthy of respect; but Duryodhan the sinful deserves death at your hand. I shall remove the doubt of those who are in suspense about his wickedness. I shall praise your valour before all the kings and this will result in your fame and Duryodhan's infamy. 30. The kings present there will be pleased to hear my words full of dharm and worldly profits. They will know that you *are* virtuous and truthful and will know Duryodhan's avarice [illegible] well. I shall blame him in the *presence of* all the *young* and old men of the

गर्हयिष्यामिचैवैनं पौरजानपदेष्वपि। वृद्धबालानुपादाय चातुर्वर्ण्येसमागते ॥ ११ ॥
अयंवैयाचमानस्त्वं नाधर्मंतत्रलप्स्यसे। कुरूनाविगर्हयिष्यन्ति धृतराष्ट्रंचपार्थिवाः १४
तस्मिंल्लोकपरित्यक्ते किंकार्य्यमवशिष्यते। हतेदुर्य्योधनेराजन यदन्यत्क्रियतामिति
॥ १५ ॥ यात्वाचाहंकुरूनसर्वान युष्मदर्थमहापयन्। यतिष्येप्रशमंकर्तुं लक्षयिष्येच
चेष्टितम् ॥ २६ ॥ कौरवाणांप्रवृत्तिञ्च गत्वायुद्धाधिकारिकाम्। निशम्यविनिवर्त्तिष्येजयायतवभारत ॥ १७ ॥ सर्वथा युद्धमेवाहमाशंसामि परैःसह। निमित्तानिहि
सर्वाणि यथानादुर्भवन्तिव ॥ २८ ॥ मृगाःशकुन्ताश्च वदन्तिघोरं हस्त्यश्वमुख्येषु
निशामुखेषु। घोराणिरूपाणितथैवचाग्निर्वर्णान बहून्पुष्यति घोररूपान् ॥ १९ ॥
मनुष्यलोकक्षयकृत् सुघोरोनो चेदनुमासइवान्तकःस्यात्। शस्त्राणियन्त्रंकवचानुरथांश्च

कियाहै। १२। व जब चारों वर्णों के वृद्ध बालक युवा सब बटुरेंगे तब हम सबके सामने उसकी निंदा करेंगे। १३। व उनसे शान्त होना जो तुममांगोगेवो तुमको कोई अधर्मीसा न कहेगा, वरन सब राजालोग सब कौरवों व धृतराष्ट्र कीही निन्दा करेंगे। १४। जब लोकनिन्दित दुर्योधन माराजायगातो फिर और कौनसा कार्य करनेको बाकी रहजायगा वस सबकुछ होजायगा। १५। इससे हम वहांजाकर तुम्हारे प्रयोजनको लियेहुये कौरवों से शान्त होनेहीकी वार्त्ता करेंगे, व उसको दोषोंसे लक्षित करेंगे। १६। वहां जाय युद्धादि करनेके कौरवों के वृत्तांत जानसुन तुम्हारी जयके लिये फिर लौट आवेंगे। १७। पर हम जानतेहैं कि सबप्रकारसे कौरवों से युद्धही करनापड़ेगा शांति नहोगी, क्योंकि सब कारण उसीप्रकार के उत्पन्न दिखाईदेते हैं। १८। देखो मृग व पक्षी घोरनाद कररहे हैं, व सन्ध्याहोतेही होते हाथी घोड़ोंमें जो मुख्य २ हैं उन के घोररूप दिखाईदेते हैं, व अग्नि में बहुतसे रङ्ग दिखाईदेते हैं। १९। कदाचित् यहां यमराज न आवें तो चाहे

four castes. No one will regard your claim as unjust and all the people will blame Dhritrashtra and the Kauravas. Nothing will remain undone when infamous Duryodhan is killed. I shall go to the Kauravas as your ambassador and will talk to them of peace and of the wrongs done by Duryodhan. After learning all about the preparations of war made by the Kauravas, I shall return to you to secure your victory. I know that we shall have to fight with the Kauravas at last; for circumstances are against peace. See, the birds and animals are making a great noise; the elephants and horses are dreadful to behold though the sun has not yet set and many colours are seen in fire. These signs betoken a greater slaughter unless Yamraj forget to do his work. You should collect as many weapons,

नागानहयांश्च-मतिपादयित्वा ॥ ४० ॥ योधाश्चसर्वेकृतनिश्चयास्ते भवन्तुहस्त्यश्वर थेषुयुक्ताः ।-सांग्रामिकंतेयदुपार्जनीयं सर्वंसमग्रंकुरुतन्नरेन्द्र ॥ ४१ ॥ दुर्योधनोन ह्युलमयुदातुं जीवंस्तवैतन्नृपतेकथञ्चित् । यत्तेपुरस्तादभवत् समृद्धंद्यूतेहृतं पाण्डव मुख्यराज्यम् ॥ ४२ ॥ .

इति महाभराते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि श्रीकृष्णवाक्ये त्रिसप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७३ ॥

भीमसेन उवाच । यथायथैवशान्तिस्यात् कुरूणांमधुसूदन । तथातथैवभाषेथा मास्मयुद्धेनभीषयेः ॥ १ ॥ अमर्षीजातसंरम्भः श्रेयोद्वेषीमहामनाः । नोग्रंदुर्योधनो वाच्यः सान्त्वेनैनंसमाचरेः ॥ २ ॥ मकृत्यापापसत्वश्च तुल्यचेतास्तुदस्युभिः । सैश्वर्यमदमत्तश्च कृतवैरश्चपाण्डवैः ॥ ३ ॥ अदीर्घदर्शीनिष्ठुरी क्षेप्ताक्रूरपराक्रमः ।

मनुष्यों का क्षय नहो नहीं तो शकुनों से तो बहुत लोगोंका नाशही दिखाई देताहै, इस से शस्त्र, यंत्र, कवच, रथ, हाथी व घोड़े सबको इकट्ठाकर । ४० । सब योधालोग हाथी घोड़े रथोंपर चढ़े तैयार बैठेरहें, व जो कुछ संग्राम के लिये करनाहो करिये । ४१ । दुर्योधन तुम्हारा धन और राज्य जो उसने जुएमें जीताहै नहीं लौटावेगा इस लिये तुमको सबप्रकार युद्ध के लिये तयार रहना चाहिये यह हम निश्चय कहते हैं ४२ ॥

अध्याय ७४ ॥

भीमसेनने श्रीकृष्णचन्द्रजीसे कहा कि हे कृष्णचन्द्रजी जैसी बातें करनेसे कौरवों से मिलापहोजाय वैसेही बातें कीजियेगा युद्धकरनेकी वार्त्ता से उनको न डरवाइयेगा ।१। असहनशील, अतिक्रोधी, कल्याणके वैरी, महामनस्वी, दुर्योधनसे कोई कड़ीबात न कहियेगा किन्तु समझाकरही काम निकालियेगा ।२। क्योंकि एकतो दुर्योधन स्वभावही से पापी जीवहै, फिर चोरों के तुल्य उसका चित्त है, व ऐश्वर्य्य के मदसे मतवाला है फिर पांडवों से बहुत दिनोंसे बैर रखताहै । ३ । फिरदीर्घदर्शी नहींहै फिर निष्ठुर बकताहै, व सबको ऊंची

machines, armours, chariots, elephants and horses as you can. Keep your warriors mounted on chariots, horses and elephants and make preparations for war. Duryodhan will not restore the kingdom and wealth which he has won from you in gambling and therefore you must prepare yourself for war: this is my final opinion." 42.

CHAPTER LXXIV

"Induce the Kauravas with your words to make peace," said Bhimsen to Shree Krishn, "and donot terrify them with the talk of war. Donot use harsh words in your reasoning with Duryodhan of unbearable and rash temper who is an enemy of peace and exceedingly proud. For he is naturally of a wicked soul, with a mind like those of thieves, proud of wealth, an old enemy of the Pandavas, short-

दीर्घमन्युरनेयश्च पापात्मानिकृतिप्रियः ॥ ४ ॥ म्रियेतापिनभज्येत नैवजह्यात्स्वकंमतम् । तादृशेनशमःकृष्ण मन्येपरमदुष्करः ॥ ५ ॥ सुहृदामप्यवाचीनस्त्यक्तधर्मा प्रियानृतः । प्रतिहन्त्येवसुहृदां वाचश्चैवमनांसिच ॥ ६ ॥ समन्युवशमापन्नः स्वभावंदुष्टमास्थितः । स्वभावात्पापमभ्येति तृणैश्छन्नइवोरगः ॥ ७ ॥ दुर्य्योधनोहियत्सेनः सर्वदाविदितस्तव । यच्छीलोयत्स्वभावश्च यद्बलोयत्पराक्रमः ॥ ८ ॥ पुरामसन्नाः कुरवः सहपुत्रस्तथावयम् । इन्द्रज्येष्ठाइवाभूम मोदमानाःसबान्धवाः ॥ ९ ॥ दुर्योधनस्यक्रोधेन भरतामधुसूदन । धक्ष्यन्त्याशिशिरापाये वनानीवहुताशनैः ॥ १० ॥

नीची कहने का स्वभाव पड़गया है व क्रूर पराक्रमी है, व बड़ा क्रोधी, शिक्षाकरने के अयोग्य व पापात्मा, पाप प्रिय है । ४ । वह चाहे मरजाय पर सेवा कभी किसीकी न करे, व न अपना मतछोड़े चाहे जैसाहो, फिर ऐसे से शान्तिहोनी हम बहुतही दुष्कर समझते हैं । ५ । वह सुहृदों से भी विपरीतही रहता है फिर शत्रुओंसे क्या कहें, व धर्मको उसने छोड़दियाहै, व झुँठाई बहुतही उसे प्रिय है व सुहृदोंके भी वचन मनका प्रतिघात करताहै फिर शत्रु पक्षवालों को कौनकहै । ६ । व वह अपने दुष्टस्वभाव में सदा टिका रहता है इससे सदा क्रोधके वशमें रहता है व स्वभावही से पापको प्राप्तहोताहै जैसे तृण से ढकाहुआ सर्प वैसाही वहहै । ७ । दुर्योधनकी जितनी सेनाहै वह आपको विदितहै, व जो उसकाशील व जो स्वभाव है व जो बलहै व पराक्रम है सब आप जानतेहो । ८ । अगाड़ी कौरवभी अपने पुत्र बांधवों सहित प्रसन्न रहते थे व हमलोगभी इससे देवताओं के समान ऐसे होगयेथे क्योंकि बांधवों सहित हर्षित रहतेथे । ९ । परन्तु इसी दुर्योधनही के क्रोधसे कौरव ऐसे भस्महोंगे जैसे जाड़े के पीछे ग्रीष्म में अग्नि से जल वन भस्महोवे

-sighted, cruel of speech, hot tempered, unworthy of instruction, ill-natured and lover of sin. He will prefer death to modesty and will never give up his resolution. It is exceedingly difficult to make peace with one like him. He is not amicable to his friends, nothing to say of the enemies. He has forsaken dharm and loves falsehood. He gives no ear to the words of his friends; what can an enemy expect from him? He is always firm on his wickedness and therefore he is a slave to anger. He is habitually sinful like a serpent which creeps in grass. You know all about Duryodhan's army, his habits and manners and his strength and prowess. Formerly the Kauravas were happy with their sons and relations as well as we and therefore lived the life of gods; but on account of the anger of Duryodhan, they will be burnt like a forest in summer. 10. There have been

अष्टादशेमेराजानः प्रख्यातामधुसूदन । येसमुच्चिच्छिदुर्ज्ञातीन् सुहृदश्चसबान्धवान् ॥ ११ ॥ असुराणांसमृद्धानां ज्वलतामिवतेजसा । पर्य्यायकालेधर्मस्य प्राप्तेकलि रजायत ॥ १२ ॥ हैहयानामुदावर्तो नीपानांजनमेजयः । बहुलस्तालजंघानां कृमी णामुद्धतोवसुः ॥ १३ ॥ अजबिन्दुःसुवीराणां सुराष्ट्राणांरुषर्द्धिकः । अर्कजश्चवली हानां चीनानांधौतमूलकः ॥ १४ ॥ हयग्रीवोविदेहानां वरयुश्चमहौजसाम् । बाहुः सुन्दरवंशानां दीप्ताक्षाणांपुरूरवाः ॥ १५ ॥ सहजश्चेदिमत्स्यानां प्रवीराणांवृष- ध्वजः । धारणश्चन्द्रवत्सानां मुकुटानांविगाहनः ॥ १६ ॥ शमश्च नान्दिवेगानामित्येते कुलपांसनाः । युगान्तेकृष्णसम्भूताः कुलेपुरुषाधमाः ॥ १७ ॥ अप्ययंनःकुरूणां स्याद्युगान्तेकालसंभृतः । दुर्योधनःकुलाङ्गारो जघन्यःपापपूरुषः ॥ १८ ॥ तस्मान्मृदु

---

हैं । १० । हे मधुसूदन जिन्होंने अपने अपने सगोत्री, व मित्र व स्याले श्वशुरादि बांधवों का नाश कियाहै वे अठारह ये राजा प्रख्यात हैं । ११ । जो जब धर्म के अन्तका समय आताहै तो तेजसे ज्वलित धनाढ्यों के यहां असुरों के समान कलह होनेलगताहै । १२ । वे अठारहराजा ये हैं, हैहय वंशियों में उदावर्त, नीप वंशमें जनमेजय, तालजंघ वंशमें बाहुल, कृमिवंशमें बड़ा उद्धत वसु, सुवीर वंशमें आजबिन्दु, सुराष्ट्रवंश में रुषर्द्धिक, बलीह वंशमें अर्कज, चीन वंशमें धौतमूलक, । १४ । विदेह वंशमें हयग्रीव, महौजस् वंशमें वरयु, सुन्दरदेश वंशमें बाहु, दीप्ताक्षों में पुरूरवा । १५ । चेदिमत्स्यों में सहज, प्रवीरों में वृषध्वज, चन्द्रवत्सों में धारण, मुकुटों में विगाहन । १६ । नन्दिवेगों में शम ये इतने राजा कुल नाशक हुये हैं, हे कृष्ण ये सब युगके अन्तमें उत्पन्न हुये हैं इसी से अपने कुलका नाश करने से पुरुषाधम कहाते हैं । १७ । ऐसेही युगान्त में हम व कौरवों के नाश करने को कालके समान कुलका अंगार यह दुर्योधन हुआहै इससे यह

eighteen kings who were notorious for the slaughter of their kindred, friends and relations. For, whenever dharm vanishes, glorious men, proud of their wealth, fight like demons. The names of those eighteen kings are as follows:-Udavart of the family of Hayhaya, Janamejaya of the Nip dynasty, Vahul among the Taljanghas, Vasu of great power in the family of Krimi, Ajavindu of the Suvir family, Rashardhik of the Surashtra family, Arkaj of the Valih family, Dhoutmulak of the Chin family, Hayagriva of the family of Videh, Varayu of the family of Mahaujas, Vahu in the family of Sundar, Pururava among the Diptakshas, Sahaj in the family of Chedimatsyas, Vrishadhwaj among the Pravirs, Dharan among the Chandravatsas, Vigahan among the Mukutas, and Sam among the Nandvegas. These kings were the destroyers of their own families. They were

शनैर्ब्रूया धर्मार्थसहितंहितम् । कामानुबन्धबहुलं नोग्रमुग्रपराक्रम ॥ १९ ॥ अपि
दुर्योधनंकृष्ण सर्वेवयमधश्चराः नीचैर्भूत्वानुयास्यामो मास्मनोभरतानशन ॥ २० ॥
अप्युदासीनवृत्तिः स्यादयथानःकुरुभिःसह । वासुदेवतथाकार्यं नकुरूननयःस्पृशेत् २१
वाच्यःपितामहोवृद्धो येचकृष्णसभासदः । भ्रातॄणामस्तु सौभ्रात्रंधार्तराष्ट्रः प्रशाम्य
ताम् ॥ २२ ॥ अहमेतद्ब्रवीम्येवं राजाचैवप्रशंसति । अर्जुनोनैवयुद्धार्थी भूयसी
हि दयार्जुने ॥ २३ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि भीमवाक्ये
चतुःसप्ततितमोऽध्यायः ७४ ॥

---

पापी महानीच मारडालनेही के योग्य है । १८ । इससे उसके सामने बहुत कोमल वचन सोभी धीरे से कहियेगा सोभी धर्म अर्थ सहित व हित वचन, हे उग्रपराक्रम बहुधा ऐसाही बोलियेगा जिससे कामकी सिद्धिहो कठोर किसी तरह न कहियेगा । १९ । हम सबलोग चाहे दुर्योधन के नीचे रहें व नीचहोकर उसके पीछे चलें पर हमारे भीष्मपितामहादि जिसमें नाशको न प्राप्तहों वही करना । २० । चाहे हमसे व कौरवों से उदासीन वृत्तिहै न शत्रुता रहे न मित्रता, पर हे वासुदेव आप ऐसा कीजियेगा जिस में कौरवों को कुलक्षय करने का दोष न स्पर्श करे । २१ । हे कृष्ण, वृद्ध पितामहजी से व सब सभासदोंसे ऐसा कहना कि जिस में सब भाइयों में सौभ्रात्रहो व दुर्योधन शान्तहोजाय । २२ । हमजो कहते हैं सब राजा लोगभी उसकी प्रशंसा करते हैं और अर्जुनभी दयाकरके युद्ध करना नहीं चाहते ॥ २३ ॥

---

born at the end of the yug and from the destruction of their families they are known as the worst of men. In the same manner, Duryodhan the curse of the family is born to destroy us as well as the Kauravas and the sinful wretch therefore deserves death. Your words to him must be sweet and compatible with *dharm* and *arth*. Your talk with him should be mild and peaceful. We prefer to be the followers of Duryodhan and to live in poverty, if we are not forced to kill our grandfather Bhishm and others like him. 20. To avoid the destruction of the whole family, I would like that the Kauravas and ourselves live like strangers and be neither friends nor foes of one another. Your talk with Bhishm the grandfather and the other Kauravas should be such as to bring about love and peace among the brothers. All the kings praise my words and Arjun too out of kindness does not like to have war." 23.

वैशम्पायन उवाच । एवच्छ्रुत्वामहाबाहुः केशवःप्रहसन्निव अभूतपूर्वंभीमस्य
मार्दवोपहितंवचः ॥ १ ॥ गिरेरिवलघुत्वं तच्छीतत्वमिवपावके । मत्वारामानुजः
शौरिःशार्ङ्गधन्वावृकोदरम् ॥ २ ॥ सन्तेजयंस्तदा वाग्भिर्मातरिश्वेव पावकम् । उवाच
भीममासीनं कृपयाभिपरिप्लुतम् ॥ ३ ॥ श्रीभगवानुवाच । त्वमन्यदाभीमसेन
युद्धमेवप्रशंससि । वधाभिनन्दिनःक्रूरान् धार्त्तराष्ट्रान्निमर्दिषुः ॥ ४ ॥ नचस्वपिषि
जागर्षिन्युब्जःशेषेपरन्तप । घोरामशान्तांरुशतीं सदावाचंप्रभाषसे ॥ ५ ॥ निःश्वसन्न
ग्निवर्णेन सन्तप्तःस्वेनमन्युना । अप्रशान्तमनाभीम सधूमइवपावकः ॥ ६ ॥ एकान्ते
निःश्वसन्शेषे भारार्त्तइवदुर्बलः । अपित्वांकेचिदुन्मत्तं मन्यन्तेऽतद्विदोजनाः ॥ ७ ॥

अध्याय ७५ ॥

वैशम्पायनजी ने कहा कि, पर्वत की लघुता के व अग्नि में शीतलता के समान असम्भव भीमसेनजी के कोमलता युक्त वचन सुन पवन जैसे अग्नि को प्रचण्ड कराता है वैसे वचनों से कृपायुक्त भीमसेनजी को प्रचण्ड कराते हुये महाबाहु शार्ङ्गनाम धनुषधारण करनेवाले श्रीभगवान् केशवचन्द्र बलदेवजीके छोटे भाई हँसतेहीसे भीमसेन से बोले । ३ । कि हे भीमसेन तुमतो सदा क्रूर व वध करनेकेयोग्य धृतराष्ट्रके पुत्रों के मर्द्दनकरनेकी इच्छासे युद्धही की प्रशंसा करते थे । ४ । व उनके मारडालनेके लिये कभी सोते भी नहीं बहुधा जागतेही रहते कभी लेटभी गये तो उतानेही करवट ले व नीचे मुखकरके नहीं व सदा घोरअशान्तरूप व अकल्याणकारिणीही वाणी बोलते थे ।५। व इसी से सदा अग्नि के तुल्य गर्म श्वास सदा लेते व अपने क्रोध से सदा सन्तप्त बने रहते, व धुआंसहित अग्निके समान सदा अप्रशांत तुम्हारा मन बनारहता । ६ । व एकान्त मेंभी जब कभी सोजाते तो मानों किसीने भारसे दबादियाहै इस से कभीश्वासे

## CHAPTER LXXV

Vaishampayan said that on hearing the gentle words of Bhimsen, which seemed strange as shortness in a mountain or coolness in fire, Bhagwan Keshav the wielder of the bow named Sharang and younger brother of Baladev thus spoke with a smile, fanning as it were the fire of Bhimsen's anger with his words. "You were always," said Krishn to Bhim, "an advocate of war to kill the cruel and wicked sons of Dhritrashtra. You were always desirous of extirpating them and either could find no sleep or lay restlessly with your face downward, uttering words of cruelty and dissatisfaction. You used to heave hot sighs like fire and burnt with your own anger. Your mind used to be uneasy like fire full of smoke.

आरुज्य वृक्षान्निर्मूलान् गजःपरिरुजन्निव । निघ्नन्पद्भिःक्षितिंभीम निःश्वसन्परिधावसि ॥ ८ ॥ नास्मिन्जनेनरमसे रहःक्षिपसिपाण्डव । नान्यंनिशिदिवाचापि कदाचिदभिनन्दसि ॥ ९ ॥ अकस्मात्स्मयमानश्च रहस्यास्सेरुदन्निव । जान्वोर्मूर्द्धानमाधाय चिरमास्से प्रमीलितः ॥ १० ॥ भ्रुकुटिञ्चपुनःकुर्वन्नोष्ठौच विदशन्निव । अभीक्ष्णंदृश्यसे भीमसर्वंतन्मन्युकारितम् ॥ ११ ॥ यथापुरस्तात्सविता दृश्यतेशुक्रमुच्चरन् । यथाचपश्चान्निर्मुक्तो ध्रुवंपर्य्येतिरश्मिमान् ॥ १२ ॥ तथासत्यंब्रवीम्येतत् नास्तितस्यव्यतिक्रमः । हन्ताहंगदयाभ्येत्य दुर्य्योधनममर्षणम् ॥ १३ ॥ इतिस्ममध्ये भ्रातॄणां सत्येनालभसेगदाम् । तस्यतेप्रशमे बुद्धिर्धीयतेद्यपरन्तप॥१४॥अहोयुद्धाभि

---

किया करते, इस से तुमको कोई लोग मानते हैं कि ये उन्मत्तहोगये हैं । ७ । व सदा वृक्षों को तोड़ते उखाड़ते व इधर उधर दौड़ते फिरते थे । ८ । हमलोगोंके संग बैठने की रुचिभी नहीं रखते केवल एकान्त में बैठे सबकी निंदा किया करतेथे कि कोईलड़ने की सम्मति नहीं देता व रात्रि दिन और किसी पुरुषका संग प्रसन्न नहीं करते । ९ । अकस्मात् गर्वयुक्तहो रोदनकरतेसे एकान्त में बैठेरहते, जांघोंके ऊपर शिरधर नेत्र मूंद बड़ी देरतक बैठेरहतेथे । १० । व फिर सदा भौहेंचढ़ीरहतीं ओष्ठ दांतों से चबातेहीसे रहते, इसप्रकार के तुम बार २ देखेजातेहो यह सब क्रोधहीका कराया हुआहै स्वाभाविक भ्रमे नहीं है । ११ । व जैसे पूर्वहीओर तेज प्रकाशित करतेहुये प्रतिदिन सूर्य उदित होते व पश्चिमही ओर अस्तहोतेहैं । १२ । वैसेही हम यह सत्य कहते हैं इसमें कुछ भी व्यतिक्रम नहीं है, हमजाकर अकेले गदासे दुर्योधनको मारडालेंगे । १३ । यहकह भाइयों के मध्य में गदा छूकर सौगन्द खातेहो तुम्हारीबुद्धि अब शांतहोनेके विषय में

---

Whenever you slept you heaved deep sighs as if you were under a heavy burden and people thought that you were going mad. You would break down trees and run and strike your feet on the ground like mad elephants. You found no pleasure in our society and would sit alone and blame us all for not talking of war. You sometimes wept for grief or would sit alone with your head on your knees and eyes shut. Your brows were always contracted and looked as if you were biting your lips with your teeth. These are all signs of anger and no natural defects with you. "It is as true as the sun rises in the east and sets in the west that alone I can kill Durycdhan with my mace" are the words often uttered by you. You have often made this vow and touched your mace; but it appears that all your energy is gone. It is a wonder that one who always talked of

कांक्षाणां युद्धकालउपस्थिते । चेतांसिविप्रतीपानि यत्त्वांभीर्भीर्माविन्दति ॥ १५ ॥
अहोपार्थनिमित्तानि विपरीतानिपश्यसि । स्वप्नान्तेजागरान्तेच तस्मात्प्रशममिच्छसि
॥ १६ ॥ अहोनाशंससे किञ्चित् पुंस्त्वंक्लीवएवात्मनि । कश्मलेनाभिपन्नोसितेन
तेविकृतमनः ॥ १७ ॥ उद्वेपतेतेहृदयंमनस्ते प्रतिसीदति । ऊरुस्तम्भगृहीतोसि तस्मात्
प्रशममिच्छसि ॥ १८ ॥ अनित्यंकिलमर्त्यस्य पार्थचित्तंचलाचलम् । वातवेगप्रचलिता
अष्ठीलाशाल्मलेरिव ॥ १९ ॥ तवैषाविकृता बुद्धिर्गवांवागिवमानुषी । मनांसिपाण्डु

आगई । १४ । बड़े आश्चर्य की बात है जो लोग सदा युद्धही करने की इच्छा कियेरहे व जब युद्ध का समय निकट आजाय चित्त बिगड़उठै इससे विदित हुआ कि भीम अब तुम भयभीतहुये ।१५। बड़े आश्चर्यकी बातहै पार्थ तुम स्वप्नके अन्त में व जागने के अंतमें महिषपर चढ़ना व वामनेत्रादि फड़कना इत्यादि विपरीत निमित्त देखतेहो इसीसे कौरवोंसे मेल किया चाहतेहो बस जानलिया कि युद्धसे तुमभी डरतेहो । १६ । बड़ेही आश्चर्यकी बातहै जो तुम अब नपुंसकके समानहो पुरुषार्थकी कुछ बातही नहीं करते बड़ेही कष्ट में पड़े हो इसीसे तुम्हारामन ऐसा विकल होगया । १७ । व तुम्हारा हृदय कांपताहै, व मन विशीर्ण हुआजाता है अब टिहुनी पकड़के उठने बैठने लगेहोगे इसीसे कौरवों से मेल चाहते हो भयमें क्यानहीं होता । १८ । हे पार्थ मनुष्यका चित्त अनित्य है कभी चल होजाता कभी अचल, जैसे सेमरकी रुई वातके वेगसे उड़ती चलीजाती है व पवन न होनेपर स्थिरही एक स्थानपर पड़ी रहती । १९ । तुम्हारी तो यह बुद्धि ऐसी अप्रमाण होगई जैसे बैलोंकी वाणी मनुष्यकीसी होजाय, वह पांडवों के मनोंको ऐसा डुबोये देतीहै

war shuns from it at the approach of it. This shows, Bhim, that you are terrified. It is a wonder that at the end of sleep or awakening you see ill omen, such as riding on a buffalo or beating of the left eyelid and therefore are desirous of peace with the Kauravas; this shows that you are afraid of war. It is strange that like a eunuch you have forgotten all talk of bravery. It is therefore that you have fallen into this great misery. You are uneasy; your heart trembles; your mind is distracted and you lean on your knees when you sit or stand. You want peace with the Kauravas; what can fear not do? Man's mind is not stationary like the flakes of cotton blown by the wind and lying motionless in the absence of it. Your wisdom has fled from you as the power of speech from oxen; it is drowning the minds of the Pandavas as one drowns those who possess no boat and donot know how to swim in deep water. 20. Your words are

पुत्राणां मज्जपत्यप्लुवानिव ॥ २० ॥ इदंमेमहदाश्चर्यं पर्वतस्येवसर्पणाम्। यदीदृशं प्रभाषेथाभीमसेनासमंवचः ॥ २१ ॥ सदृष्ट्वात्मानिकर्माणि कुलेजन्मचभारत। उत्तिष्ठस्वविषादंमा कृथावीरस्थिरोभव ॥ २२ ॥ नचैवदनुरूपंतेपचे ग्लानिरारिन्दम। यदोजसानलभते क्षत्रियोनतदश्नुते ॥ २३ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि भीमोत्तेजक श्रीकृष्णवाक्ये पंचसप्ततितमोऽध्यायः ७५ ॥

वैशम्पायन उवाच। तयोक्तोवासुदेवेन नित्यमन्युरमर्षणः। सदश्ववत्समाधावद्बभाषे तदनन्तरम् ॥ १ ॥ भीमसेन उवाच। अन्यथामांचिकीर्षन्तमन्यथा मन्यसेऽच्युत। प्रणीतभावमत्यर्थं युधिसत्यपराक्रमम् ॥ २ ॥ वेत्सिदाशार्ह सत्यंमेदीर्घ

---

जैसे बिना नाववालोंको कोई अगाध जलमें पकड़ डुबोदे । २० । हे भीमसेन जो तुमने ऐसा अपने स्वभाव के विपरीत वचन कहा उससे हमको ऐसा आश्चर्य हुआ जैसे पर्वत चलनेलगे तो आश्चर्यहो । २१ । इस लिये अपने कर्म और कुलकी ओर दृष्टि करके और विषादरहित होकर लड़ाई के लिये तयारहो । २२ । यह ग्लानि तुम्हारे योग्य नहीं है क्योंकि बिना पराक्रमके क्षत्रियको भोग्य पदार्थ नहीं मिलते २३ ॥

अध्याय ॥ ७६ ॥

वैशम्पायनजी बोले कि जब वासुदेवजीने ऐसा कहा तो भीमसेनजी तो सदा के क्रोधी व असहनशीलथे काहू को ऐसा सहसके प्रथमतो अच्छे घोड़ेके समान चारोंओरदौड़ फिरबोले कि । १ । हे सत्यपराक्रम श्रीकृष्णजी हम औरहीप्रकार करना चाहते हैं हम को आप औरही प्रकारके जानतेहैं हम युद्धसे डरनेवालेहोगये। २। हे कृष्ण तुमतो बहुत

---

as astonishing and far from your nature as the moving of a mountain. You should remember your deeds of prowess as well as those of your family and should prepare yourself for battle with an untroubled mind. This indifference to war is not worthy of you; for a kshatraya can get nothing without prowess. 23.

CHAPTER LXXVI

Vaishampayan said that on hearing the words of Krishn, Bhimsen who was naturally of a hot and unbearable temper, ran about like a swift horse and said, "Shree Krishn of real prowess! You have misunderstood me. I am not afraid of war. Do you not know me after such a long acquaintance like a drowning person who knows

कालं सहोषितः । सततायांनजानासि प्लवनहृदइवाप्लवे ॥ ३ ॥ तस्मादनभिरूपाभि
र्वाग्भिर्मात्वं समर्च्छसि । कथंहिभीमसेनंमां जानन्कश्चनमाधव ॥ ४ ॥ ब्रूयादप्रति
रूपाणि यथामांवक्तुमर्हसि । तस्मादिदंप्रवक्ष्यामि वचनंवृष्णिनन्दन ॥ ५ ॥ आत्मनः
पौरुषञ्चैव बलञ्चनसमंपरैः । सर्वथानार्य्यकर्मैतत् प्रशंसास्वयमात्मनः ॥ ६ ॥ अति
वादापविद्धस्तु वक्ष्यामिबलमात्मनः । पश्यैमेरोदसीकृष्ण ययोरासन्निमाःप्रजाः ॥७॥
अचलेचाप्रतिष्ठे चाप्यनन्तेसर्वमातरौ । यदिमेसहसाक्रुद्धे समेयातांशिलेइव ॥ ८ ॥
अहमेतेनिगृह्णीयां बाहुभ्यांसचराचरे । पश्यैतदन्तरं बाह्वोर्महापरिघयोरिव ॥ ९ ॥
यएतत्प्राप्य मुच्येतनतं पश्यामिपूरुषम् । हिमवांश्चसमुद्रश्च वज्रीचबलभित्स्वयम्

दिन हमारेसंग रहेहो सत्य सत्य हमको जानतेहो वा नहीं जानते जैसे कुण्ड में डूबताहुआ नावको छोड़ और किसी को कुछ नहीं समझता । ३ । इसीसे तुम हमको ऐसे वचन कहतेहो, क्योंकि जो हमको अच्छीतरह जानताहोगा कि ये भीमसेन हैं यह हमको ।४। ऐसे अयोग्य वचन कैसे कहेगा जैसे आपने कहे सो कुछ नहीं आप सब कुछ कहसकेहैं, पर हमभी अब कुछ कहतेहैं सुनिये । ५ । अपना पौरुष व बल औरों के बल पौरुष के सम नहीं है क्योंकि अपने कर्म की प्रशंसा करना श्रेष्ठों का काम नहीं है परन्तु अब कुछ कहनाहीपड़ा । ६ । क्योंकि अबतो अतिवाद से युक्तहीहैं कुछ अपना बल कहैंही गे, कृष्णचन्द्र देखिये यह पृथ्वी व यह स्वर्ग है इन्हीं दोनों में प्रजा बसीहैं । ७ । ये दोनों अचल व प्रतिष्ठित व अनन्तहैं व सब संसारके पिता माताहैं, व जो ये दोनों कदाचित् क्रोध करें तो मिलकरके शिलाओं के समान बराबर होजायँ । ८ । परन्तु हम एकाएकी दोनों को पकड़लें स्वर्ग अपने स्थानपररहे व पृथ्वी अपने स्थानपर रक्खें तो न मिलनेपावे चाहे जैसा हो, हमारे परिघाकार इनबाहोंका अन्तर देखलो । ९ । जो इनके बीचमें पड़कर फिर

nothing but the boat? Any one else knowing me to be Bhimsen will not say *so*. You may say what you like; but hear me. My prowess and strength is not like that of others. I must say something about it, although self praise is not the work of good men. I have been blamed of boasting and therefore I must speak. You see, Krishn, this earth and yonder sky between which we dwell and which are immoveable, boundless and the parents of all. They may, if they become angry try to crush all as between the two stones of a mill; but I would not let them meet. See the distance between my two arms which are like clubs; whoever falls within their circuit can never extricate himself. 10. Neither the Himalayas, nor the ocean

॥ १० ॥ मयाभिपन्नंत्रायेरन् बलघास्थायनत्रयः । युद्धार्हानिक्षत्रियान् सर्वान्पांडवे-
ष्वाततायिनः ॥ ११ ॥ अधःपादतलेनैता नधिष्ठास्याभिभूतले । नाहित्वंनाभिजानासि
नमविक्रममच्युत ॥ १२ ॥ यथामयाविनिर्जित्य राजानोवशगाःकृताः । अथचेन्मां
नजानासि सूर्य्यस्येवोद्यतः प्रभाम् ॥ १३ ॥ विद्वाँदेयुधिसम्बाधे वेत्स्यसेमांजनार्दन ।
परुषैराक्षिपसिकिंव्रणं पूतिमिवोन्नयन् ॥ १४ ॥ यथामतिब्रवीम्येवद् विद्धिमामधिकं
ततः । द्रष्टासियुधिसम्बाधे प्रवृत्तेवैशसेऽहनि ॥ १५ ॥ मया मणुजान्मातङ्गानरथिनः
सादिनस्तथा । तथानराभिक्रुद्धं निघ्नन्तंक्षत्रियर्षभान् ॥ १६ ॥ द्रष्टामांत्वञ्चलोकंच

छुटजाय ऐसा पुरुष हम किसीको देखतेहो नहीं । १० । चाहे हिमवानहो, वा समुद्र वा
इन्द्र जिन्हों ने बलको मारा परन्तु जिसको हम मारा चाहें ये तीनों उसकी रक्षा न कर
सकें, व जितने ये क्षत्रिय पांडवों से युद्धकरने को आये हैं उन आततायियोंको वो । ११ ।
पैरके तले दबाकर पृथ्वी में प्रविष्ट करादूंगा कि उनका कहीं पतासोज न मिलेगा, परन्तु
आप हमारे विक्रमको अभी कुछभी नहीं जानते । १२ । जैसे हमने विक्रमसे जीत राजाओं
को अपनी वशमें करलिया अच्छा यद्यपि हम सूर्यकी प्रभाही के समान बलके कारण प्र-
सिद्धहैं तौभी आप नहीं जानते तो । १३ । जब गाढ़ युद्धहोगा तब तो आप अच्छेप्रकार
जानोगे, अभी हमको कठोर वचनों से क्यों काहिल करतेहो जैसे कोई घावकी दुर्गन्धि
दूरकरने के लिये घाववाले को कष्ट देता है । १४ । हम अभी यथामति कहतेहैं पर हम
को इस से अधिक जानो, जो समरमें दिखाइंगे जब हम सबका नाशकरेंगे । १५ । व
हमजब हाथी घोड़े रथों को उन के सवारों सहित पकड़ पकड़ स्वर्ग को फेंकेंगे जो फिर
वायु वेगके कारण नीचे न आवेंगे तब देखोगे अभी क्या, व उसीप्रकार उनक्षत्रियों को
फेंकेंगे जो पड़े २ हैं तोभी देखियेगा । १६ । जो आपभी देखेंगे व सबलोगभी देखेंगे

or Indra the destroyer of Bal can protect him whom I wish to destroy. I shall crush under my foot all the wicked Kshatryas that have come together to fight against the Pandavas. But you do not know yet my prowess with which I subdued so many kings. If you donot know my strength which is as famous as day light, you will know it well in the thick of the battle. Why do you tease me with harsh words like one who wishing to remove the bad smell of a wound teases him who bears the wound? I am more powerful than what I have said about myself and you will see it when I shall destroy all in battle. You will see me hurling up the elphants, horses, chariots and their riders who will not fall down again by the force of the wind. In the same manner, you will see me throwing up the great warriors. My body

विकर्षन्तंवरानवरान्। नमेसीदन्तिमज्जानो नममोद्वेपतेमनः ॥ १७ ॥ सर्वलोकाद भिक्रुद्धान्न भयंविद्यतेमम। किन्तुसौहृदमेवैतत्कृपयामधुसूदन। सर्वांस्तितिक्षे संक्लेशा न्मास्मनो भरतानशन् ॥ १८ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि भीमसेनवाक्ये षट्सप्ततितमोऽध्यायः ॥ ७६ ॥

श्रीभगवानुवाच। भावंजिज्ञासमानोहं प्रणयादिदमब्रुवम्। नचाक्षेपान्नपाण्डित्या न्नक्रोधान्नविवक्षया ॥ १ ॥ वेदाहंतवमाहात्म्यमुत तेवेदयद्बलम्। उततेवेदकर्माणि नत्वांपरिभवाम्यहम् ॥ २ ॥ यथाचात्मनिकल्याणं सम्भावयसिपाण्डव। सहस्रगुण मप्येतत् त्वयिसम्भावयाम्यहम्॥३॥यादृशेचकुलेजन्म सर्वराजाभिपूजिते। बन्धुभिश्च

जब हम सब से बड़ों २ कोही ऊपरको उछालेंगे न हमारी मज्जा कांपितहोतीहै न हमारा मन कांपताहै। १७। व न सबलोकभरेके क्रोध करने सेभी हमको कभी भयहोताहै फिर इन कौरवों वेचारोंकी कौन गिनती किन्तु हम कृपाकरके अपने सुहृदोंको क्षमा करतेहैं जिससे भीष्मादिक न मारेजावें १८ ॥

अध्याय ॥ ७७ ॥

भीमसेन के वचनसुन श्रीकृष्णचन्द्र आनन्दकन्द बोले कि, भीमसेनजी हमने आपका अभिप्राय जानने के लिये ऐसा कहाहै न निन्दा से न अपनी पांडित्यसे न क्रोधसे न कहने की इच्छासे। १। हम तुम्हारा माहात्म्य अच्छी तरह जानतेहैं, व तुम्हारे जितना बलहै यहभी जानतेहैं, व तुम्हारे सब कर्म भी जानतेहैं, हम तुम्हारा अनादर नहीं करते। २। जैसा तुम अपने में कल्याण बढ़ावेहो हम उससे सहस्रगुण अधिक तुममें कल्याण बढ़ातेहैं। ३। जैसा सब राजाओं से पूजित कुलमें तुम्हारा जन्म है वैसेही भाइयों व सुहृदों सहित

knows no exhaustion and my mind knows no trembling. I am not afraid of the anger of all the world; the poor Kauravas are in no count. I wanted peace out of kindness to our dear ones like Bhishm and for no other reason."19.

CHAPTER LXXVII

On hearing the words of Bhimsen, Shree Krishn said, "I wanted to know your purpose and did neither mean to blame you nor to show my learning. I know your greatness and strength well as well as your prowess and did not mean to insult you. I wish you to be thousand times as happy as you do. Your brothers and friends are as noble as the family you are born in. The reason of my

सुहृद्भिश्चभीमत्वमसितादृशः॥ ४ ॥ जिज्ञासन्तोहिधर्मस्य सन्दिग्धस्यवृकोदर। पर्यायं नाध्यवस्यन्ति दैवमानुषयोर्जनाः ॥ ५ ॥ सएवहेतुर्भूत्वाहि पुरुषस्यार्थसिद्धिषु। विनाशेपिसएवास्य सन्दिग्धंकर्मपौरुषम् ॥ ६ ॥ अन्यथापरिदृष्टानि कविभिर्दोषदर्शिभिः। अन्यथापरिवर्त्तन्ते वेगाइवनभस्वतः॥ ७ ॥ सुमन्त्रितंसुनीतञ्च न्यायतश्चोपपादितम्। कृतंमानुष्यकंकर्म दैवेनापिविरुध्यते॥ ८ ॥ दैवमप्यकृतंकर्म पौरुषेण विहन्यते। शीतमुष्णंतथावर्षं क्षुत्पिपासेचभारत॥ ९ ॥ यदन्यदिष्टभावस्यपुरुषस्य स्वयंकृतम्। तस्मादनुपरोधश्च विद्यतेतत्रलक्षणम्॥ १० ॥ लोकस्यनान्यतोवृत्तिः पाण्डवान्यत्रकर्मणः। एवंबुद्धिःप्रवर्त्तेत फलंस्यादुभयान्वये॥ ११ ॥ यएवंकृतबुद्धिः

भीमसेन तुमहो। ४। जो कहो कि हमको ऐसा जानतेहोतो फिर हमारी निन्दा क्यों की, तो देवता व मनुष्य दोनों के धर्मों का अन्त जाननेवाले अच्छेप्रकार नहीं जानते क्योंकि इनदोनों के धर्म में सन्देहही रहताहै, । ५। इस से वही धर्म पुरुषोंकी अर्थसिद्धियों में हेतुहै व पुरुषों के विनाशमें भी, इसलिये पुरुषके कर्ममें सदा सन्देहही रहताहै क्याजानें सिद्धहो व असिद्ध। ६। दोषदर्शी कवियों ने दिखाया कुछ औरही रीति परहै व बर्त्ताव औरही रीतिपर होताहै जैसा पवनका वेग कभी कुछ दिखाई देताहै कभी कुछ। ७। मनुष्य का कर्म चाहे अच्छीतरह सम्मतकरके कियागयाहो, व अच्छी नीति से कियागयाहो, व न्यायही से सिद्ध कियागयाहो पर दैव उसमें विरोध करदेताहै यथावत्स्थित सिद्ध नहींहोने देता व दैवके कर्म शीत, उष्ण, वर्षा, भूंख, प्यास आदि मनुष्यभी अपने कर्म रजाई कम्बलादि ओढ़ने पंखाचालाने, छत्रादि लगाने, अन्नादि खाने जल पीनेआदि से निवृत्त करदेताहै। ९। जिससे कि दैवकर्म शीतादिका वारण पुरुष कर्म कम्बलादि से होजाता है इससे पौरुष सदा करना चाहिये दैवके ऊपर न बैठरहना चाहिये। १०। इससे हे पांडव कर्म करने से पृथक् लोककी जीविका नहीं होती, इससे दैवकार पुरुषकार दोनों में

blaming you in spite of knowing your greatness was that the minds of men and those of gods may change and the same deeds lead to success or ruin; it is therefore that the results are doubtful. The fault finding poets speak what is contrary to practice as the wind blows this way and that. The deeds of men well-devised and planned though they be, are obstructed by fate and likewise the divine ones like heat, cold, rain, hunger and thirst are counteracted by man. From seeing that cold and rain are warded off by men with clothes and wrappers, it follows that instead of relying on fate man should do deeds and should not remain idle. 10. One cannot live in the world without deeds. Both divine and lay deeds are reasonable and should

सकर्मस्वेवमयर्तते । नासिद्धौव्यथतेनस्य नेसिद्धौहर्षमश्नुते ॥ १२ ॥ तत्रेयमनुमात्रा मेभीमसेनविवक्षिता। नैकान्तसिद्धिर्वक्तव्या शत्रुभिःसहसंयुगे ॥ १३ ॥ नातिप्रहीण रश्मिःस्यात्तथाभावविपर्यये । विषादमर्च्छेद्ग्लानिं वाप्येतमर्थंब्रवीमिते ॥ १४ ॥ श्वोभूतेधृतराष्ट्रस्य समीपंप्राप्यपांडव । यतिष्येप्रशमंकर्तुं युष्मदर्थमहापयन् ॥ १५ ॥ शमंचेत्तेकरिष्यन्ति ततोऽनन्तंयशोमम । भवतांञ्चकृतःकामस्तेषाञ्च श्रेयउत्तमम् १६ तेचेदभिनिवेक्ष्यन्ते नाभ्युपैष्यन्तिमेवचः । कुरवोयुद्धमेवात्र घोरंकर्मभविष्यति ॥१७॥ अस्मिन्युद्धेभीमसेन त्वयिभारःसमाहितः । धूरर्जुनेनधार्य्या स्याद्वोढव्यइतरोजनः ॥ १८ ॥ अहंहियन्ता बीभत्सोर्भविता संयुगेसति । धनञ्जयस्यैषकामो नहियुद्धंनका

बुद्धि प्रयुक्त हुं तांहै दोनों करने चाहिये । ११ जो दैवकर्म के साथ पौरुष करताहै वह कर्मके न सिद्धहोनेसे व्यथित नहीं होता न सिद्धहोनेपर हर्षहीको प्राप्त होताहै। १२ । इससे इस विषयमें हमने यह माना है कि शत्रुओंके साथ संग्राम करनेमें यहनहीं होसक्ता कि सदा जयहीहो पराजय नहो १३ इससे कार्य्यकी सिद्धि न होनेपर न हीन तेजहो होजाय न विषाद व ग्लानिहीको प्राप्तहो, इसीलिये हम कहतेहैं १४ अब हम प्रातःकाल धृतराष्ट्रके समीप जाकर तुम्हारे अर्थको ग्रहण कियेहुये मिलाप करने व झगड़ा शान्तहोनेमें यत्न करेंगे ।१५। जो वे लोग शम करेंगे तो जानो हमारा बड़ाही यश होगा, व आपलोगोंकाभी काम होगा व उनलोगोंकाभी काम होगा । १६ । व जो वे लोग हमारे बचन न मानेंगे, अपने मनमानाही करेंगे तो, महाघोर कर्म युद्धही होगा इस में कौन अन्तर है । १७ । हे भीम इस युद्धमें रथरूप तुमहो इससे सबभार तुम्हारे ऊपरहै व अश्वरूप अर्जुनहैं इससे धुरी खींचने का भार उनके ऊपर व और सबतो उस के ऊपर चढ़कर चलनेवाले हैं । १८ । व संग्राम में हम अर्जुन के सारथिहोंगे अर्जुन ने केवल यही चाहा है हमारे

be done. He who does deeds of prowess in conformity with those of nature is neither distressed at failure nor overjoyed at success. I therefore conclude that war will either end in victory or defeat; but in the latter case, one should not be grieved or dejected. I shall go tomorrow to Dhitrashtra and having your interests in view, shall try to bring about peace and to subdue quarrel. In the case of peace I shall get great fame and both the parties will be benefited. But if they donot mind my words and continue to be selfwilled, the result will be war and ruin. Bhim, you are a chariot in the ensuing war and all the burden rests on you; Arjun will work like horses and will draw the chariot with all its load of warriors. I shall drive

मये ॥ १९ ॥ तस्मादाशङ्कमानोहं वृकोदरमतिवत्र । गदतःक्लीबयावाचा तेजस्ते समदीदिपम् ॥ २० ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि कृष्णवाक्ये सप्तसप्ततितमोऽध्यायः ७७ ॥

अर्जुन उवाच । उक्तंयुधिष्ठिरेणैव यावद्वाच्यंजनार्दन । तववाक्यन्तुमेश्रुत्वाप्रतिभातिपरन्तप ॥ १ ॥ नैवप्रशममत्रत्वं मन्यसेसुकरंप्रभो । लोभाद्वाधृतराष्ट्रस्य दैन्याद्वासमुपस्थितात् ॥ २ ॥ अफलंमन्यसेवापि पुरुषस्यपराक्रमम् । नचान्तरेणकर्माणि पौरुषेणफलोदयः ॥ ३ ॥ तदिदंभाषितंवाक्यं तथाचनतथैवतत् । नचैतदेवं द्रष्टव्य मसाध्यमपि किञ्चन ॥ ४ ॥ किञ्चैतन्मन्यसे कृच्छ्रमस्माकमवसादकम् । कुर्वन्तितेषां

---

सारथि बनों इस से हम युद्ध करनेकी इच्छा नहीं करते । १९ । तुम्हारे क्लीव वचन सुनकर मुझको अति शंका हुई थी इस लिये मैंने तुमको तेजित किया है २० ॥

अध्याय ॥ ७८ ॥

अर्जुनजी श्रीभगवान् कृष्णचन्द्रजीसे बोले कि हे जनार्दन युधिष्ठिरजीने जो कहने के लिये आप से कहा वहतो आपका वचन सुन हमको जान पड़ता है । १ । जानोंआप मिलापहोना सहज नहीं समझते, वह धृतराष्ट्रके लोभसे व हमलोगोंकीदीनता से । २ । व आप पुरुषका पराक्रम अफल मानतेहैं दैवही को श्रेष्ठ मानतेहैं, कि बलकी उदयावीना पौरुषकिये व प्रारब्ध अच्छाहुये नहींहोती यह मानते हैं । ३ । यद्यपि युद्धकरनेमें हम लोगोंका अनिष्ट है तथापि जैसा आपने कहाहै कि युद्धहीहोगा मिलाप न होगा परन्तु शमकरा देनाभी आपको कुछ असाध्यनहीं है । ४ । क्या आप हमलोगोंका नाशक युद्ध

---

Arjun's chariot as requested by him and therefore I will not have to fight. I was in a great doubt to hear your cowardly words and have therefore heated your temper." 20.

## CHAPTER LXXVIII

"I conclude from your words, Janardan," said Arjun to Shri Krishn, "that Yudhishthir's desire cannot be satisfied; on account of the avarice of Dhritrashtra and our own poverty as you think that peace is impossible. You believe that human prowess can avail nothing against the all powerful fate and that the development of power cannot be without the joint action of prowess and good luck. We shall have to fight as you say, against our will, although it is not impossible for you to bring about peace. Do you like war which

कर्माणियेषांनारितफलोदयः ॥ ५ ॥ सम्पाद्यमानंसम्यक्च स्यात्कर्मसफलंप्रभो
सतथाकृष्णवर्त्तस्व यथाशर्मभवेत्परैः ॥ ६ ॥ पाण्डवानांकुरूणाञ्च भवान्प्र
थमःसुहृत् । सुराणामसुराणाञ्च यथावीरप्रजापतिः ॥ ७ ॥ कुरूणांपाण्डवानांच
प्रतिपत्स्वनिरामयम् । अस्मद्धितमनुष्ठानं मन्येतवनदुष्करम् ॥ ८ ॥ एवञ्चकार्य-
तामेति कार्य्यंतवजनार्दन । गमनादेवमेवत्वं करिष्यसिजनार्दन ॥ ९ ॥ चिकीर्षित
मथान्यचेतस्मिन वीरदुरात्मनि । भविष्यतिचतत्सर्वं यथातवचिकीर्षितम् ॥ १० ॥
शर्मतैःसहवानोस्तु तववायचिकीर्षितम् । विचार्य्यमाणोयःकामस्तव कृष्णसनोगुरुः ।

---

ही अच्छा मानते हैं, हमारीजान तो जिन पुरुषोंको फलकी उदय नहीं है उन के कर्मभी उनको मारडालते हैं । ५ । व जो कर्म अच्छीतरह से कियेजातेहैं वे सफलहोतेहैं इस से आप उसीप्रकारका वर्त्ताव करें जिसमें शत्रुओंसे शमहोजाय युद्ध नहो । ६ । क्योंकि जैसे देवताओं व दैत्यों के सुहृद ब्रह्माजीहैं वैसेही पांडव कौरव दोनों के सुहृद आपहैं ।७। इस से आप कौरवों पांडवों के अच्छाहोनेहीका उपायकरें, उसमेंभी हमारा हितकरना कुछ आपको दुष्करनहीं है, जो ऐसा करोगे कि युद्धभी नहो व हमको राज्यमें भागभी मिलजाय तो आपका कार्य सिद्धहोजायगा । ८ । जाकर आप वहां ऐसाही कीजियेगा कि जिसमें युद्ध नहो व जो आपने उस दुष्टात्मा दुर्योधन को मारडालनाही विचाराहै तो उसका उपायकीजिये । ९ । अच्छा जाइये यातो उन के साथ हमलोगोंका मेलहीहोजायगा या जो आपने विचाराहै वही होगा, वास्तव में तो जो आपने विचारा है कि युद्धहीहोगा मिलाप नहोगा वही हमकोभी अभीष्ट है क्योंकि वह दुष्टात्मा पुत्र बान्धव सहित क्या वध करने के योग्य नहीं है वध के योग्यहीतो है । १० । क्योंकि उस दुष्टने युधिष्ठिर

---

will lead to our ruin! I think that the sins of those who have not divine help on their side, are sufficient to ruin them. Good deeds have good results; it is therefore beneficial to us that you should bring about peace by your diplomacy. You are the well wisher of the Kauravas and Pandavas as Brahma is of the gods and *asurs*. You must contrive to do good to both parties. It is not impossible for you to do us good by securing for us our kingdom without waging war. You will so arrange there that we may not be dragged into war or you may kill Duryodhan if you think it proper. Your going there will either result in peace or war; the latter case seems more probable and we like it. Is that wicked man, together with his sons and relations, not worthy of death ? 10. For, the wretch

नसनादृतिदुष्टात्मा वर्धसमुत्तवान्धवः ॥ ११ ॥ येनधर्मसुतेदष्ठा नसाश्रीरुपमर्पिता। यचाप्पपश्यतोपायं धर्मिष्ठंमधुसूदन ॥ १२ ॥ उपायेनवृशंसेन हृतादुर्घृतदेविना । कथंहिपुरुषोजातः क्षत्रियेषुधनुर्द्धरः ॥ १३ ॥ समाहूतोनिवर्त्तेत प्राणत्यागेप्युपस्थिते। अधर्मेणजितान्दृष्ट्वा वनेप्रव्राजितांस्तथा ॥ १४ ॥ बध्यतांममवार्ष्णेयनिर्गतोसौ सुयोधनः । नचैतदद्भुतंकृष्ण मित्रार्थेयच्चिकीर्षसि। क्रियाकथञ्चमुख्यास्यान्मृदुनाचेतरेणवा ॥ १५ ॥ अथवामन्यसेज्यायान् बधस्तेषामनन्तरम् । तदेवक्रियतामाशुनविचार्य्यमतस्त्वया ॥ १६ ॥ जानासिहियथातेन द्रौपदीपापबुद्धिना । परिक्लिष्टासभामध्ये तच्चतस्योपमर्षितम् ॥ १७ ॥ सनामसम्यग्वर्त्तेत पांडवेष्वितिमाधव।

---

जीकी श्री देख उत्पातकिया, यह न देखा कि यहकार्य हमलोगोंको नाशकहै । ११ । युधिष्ठिरजीकी श्री उस कपटीने कपटसे जुआखेलाय धोखे से हरली, हम कहते हैं कि ऐसा छलीपुरुष क्षत्रियों में जन्म लेकर धनुर्द्धर कैसे हुआ । १२ । उसको चाहियेथा कि जो प्राणत्यागकाभी समयहोता तोभी जब जुआखेलनेके लिये बुलायागयाथा तो जुआखेलनेसे निवृत्तहोजाता, न कि अधर्म से जीत हमलोगोंको वनको भेज प्रसन्नहुआ । १३ । इस से अवश्य हम सुयोधनको मारडालेंगे, यह कुछ अद्भुत नहीं जो आप मित्रों के अर्थ उसदुष्टका मारनाही चाहते हैं यह आपको उचितही है । १४ । अब बताइये उसके मारनेकी क्रिया कैसे सिद्धहोगी कोमलताकरने से वा कठोरता करनेसे । १५ । व जो आप निश्चय उसका मारडालनाही श्रेष्ठ मानतेहैं तो फिर वही कीजिये अब कुछ विचार करनेकी आवश्यकता नहीं । १६ । क्योंकि जानतेहीहो जैसा उसपापबुद्धि ने द्रौपदी को सभा के बीचमें पकड़कर दुश्शासन से खिंचायाथा, वह उसीका पापथा और किसी का

---

deprived Yudhishthir of his wealth and had no pity on our distress. He deceived Yudhishthir in gambling and took all his wealth; I wonder how a deceitful man like him was born among Kshatryas and became a warrior. Instead of being pleased with gaining our wealth deceitfully he *should* have stopped the gambling to which he had challenged us. We shall surely kill Duryodhan and it is no wonder that for the sake of friends you seek to kill him. You are on the right. Please let me know whether you have decided to kill him by mildness or by force And if you have decided to kill him, you must do it without hesitation. You know how cruelly that sinful wretch had Draupadi dragged into the court by means of Dushasan; it was his own fault and of no one else. Duryodhan and the

नमेसञ्जायते बुद्धिर्बीजमुप्तमिवोषरे ॥ १८ ॥ तस्माद्यन्मन्यसेयुक्तं पांडवानांहितश्च यत् । तदाशुकुरुवार्ष्णेय यन्नःकार्य्यमनन्तरम् ॥ १९ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि अर्जुनवाक्ये अष्टसप्ततितमोऽध्यायः ७८ ॥

श्रीभगवानुवाच । एवमेतन्महाबाहो यथावदसिपांडव । पाण्डवानांकुरूणाञ्च प्रतिपत्स्येनिरामयम् ॥ १ ॥ सर्वंत्विदंममायत्तं बीभत्सो कर्मणोर्द्वयोः । क्षेत्रंहिरसवच्छुद्धं कर्मणैवोपपादितम् ॥ २ ॥ ऋतेवर्षान्नकौन्तेय जातुनिर्वर्त्तयेत्फलम् । तत्र वैपौरुषंब्रूयुरासेकं यत्नकारितम् ॥ ३ ॥ तत्रचापिध्रुवं पश्येच्छोषणं दैवकारितम् ।

---

नहीं । १७ । दुर्योधन और पांडवों में समभाव नहीं रखता यह निश्चय है जैसे ऊसर में बीजबोने से नहीं उपजता । १८ । इस लिये जो उचितहो और जिसमें पांडवों का हित हो वही कीजिये और हमको जो आज्ञाहो वह हम करें १९ ॥

अध्याय ७९ ॥

श्रीभगवान् कृष्णचन्द्रजी अर्जुनके वचनसुनबोले कि हे पाण्डव यह ऐसाहीहै जैसा तुम कहतेहो, हम कौरव पाण्डव दोनों के कुशलहीका कार्य करेंगे । १ । व युद्ध करादेना मिलापकरादेना दूतके अधीन होताहै हमदूतही बनकर जातेहैं इससे यद्यपि हमारे अधीन है तथापि जैसे खेतको अच्छीतरह जोतते, वापी कूपादि से सींचते, व पृथ्वीभी निर्दोष होती, सर्दीभी उस में होती पर उसमेंभी कभी २ दैवाधीन बिना पानी बरसे फल नहीं लगता ऐसेही दैवाधीन है देखें क्या होताहै । २ । जब वर्षाही के अधीन अन्नका होना ठीकठहरा तो वही सींचनाही पौरुष ठहरा जिस प्रकार बने सींचे । ३ । फिर सींचनेको

---

Pandavas are not alike. It is certain that no seeds will grow on barren ground. You should therefore do with out hesitation whatever you think proper for the good of the Pandavas and we shall act upon your advice."19.

## CHAPTER LXXIX

" You are right," said Bhagwan Krishn to Arjun, " I am a well-wisher to both the Kauravas and the Pandavas. An ambassador, it is true, has power over both peace and war. I am going there in that capacity and all depends on me; but the result is in the hands of God as a field in spite of being well tilled, well watered and having good soil and favourable climate gives no fruit for want of rain. The production of food grains depends largely on rains, but

तादिदंनिश्चितंबुद्धया पूर्वैरपिमहात्मभिः ॥ ४ ॥ दैवेचमानुषेचैव संयुक्तंलोककारणम् । अहंहितत्करिष्यामि परंपुरुषकारतः ॥ ५ ॥ दैवन्तुनमयाशक्यं कर्मकर्त्तुंकथञ्चन । सहिधर्मञ्चलोकञ्च त्यक्त्वाचरतिदुर्मतिः ॥ ६ ॥ नहिसन्तप्यतेतेनयथारूपेणकर्मणा । तथापिबुद्धिंपापिष्ठां वर्द्धयन्त्यस्यमन्त्रिणः ॥ ७ ॥ शकुनिःसूतपुत्रश्च भ्रातादुःशासनस्तथा । सहित्यागेनराज्यस्य नशर्मसमुपैष्यति ॥ ८ ॥ अन्तरेण वधंपार्थ सानुबन्धःसुयोधनः । नचापिमणिपातेन त्वकुमिच्छतिधर्मराट् । याच्यमानश्च राज्यंसनप्रदास्यति दुर्मतिः ॥ ९ ॥ नतुमन्येसतद्वाच्यो यद्युधिष्ठिरशासनम् । उक्तं

उपाय बहुत करे उस में जो सूखाही पड़गया तो वह दैवका किया हुआ है इससे आगे के महात्मा लोगों ने अपनी बुद्धि से निश्चय किया है कि लोकका जितना व्यवहार है सब दैव व पुरुषार्थ दोनों के अधीनहै परन्तु हम वही करेंगे जो पौरुष करने से होता है ५ व दैवाधीन कर्म को मानना यह हम कभी नहीं करसक्ते क्योंकि वह दुष्ट धर्म व लोक दोनों को छोड़ काम करता है । ६ । व उस असत्कर्म से कभी सन्तप्त नहीं होता, व उसकी बुद्धिको दुष्टमन्त्री लोग और भी बढ़ातेही जाते हैं । ७ । मन्त्री उसके तीनही हैं शकुनि कर्ण व उसका भाई दुश्शासन, इससे वह राज्य छोड़ मिलापकभी न करेगा। ८। जबतक वह परिवारसहित मार न डालाजायगा राज्य कभी न देगा व युधिष्ठिरजीभी चाहे वह आकर पैरोंपरभी गिरे पर वे राज्य बिना पाये शम न करेंगे, व मांगनेसे वहदुष्ट देगाभी नहीं, फिर कैसे शमहोगा । ९ । इस से जो युधिष्ठिर कहते हैं कि हमको पांचही ग्राम देदें और सब आप लिये रहें इसबातका कहना हम उचित नहीं समझते यद्यपि धर्मराज

man supplies the want of it with his own labour and produces fruit: irrigation from wells is done by man, while the bringing forth of rain is a divine work. The sages of old have therefore come to the conclusion that all the worldly affairs depend upon divine as well as human powers. I shall do what a man can do, for I am not one of those who rely upon fate alone. That sinful wretch acts against religious and worldly rules; he is never distressed by his false declings in which he is assisted by his wicked ministers. He has three advisers, namely Shakuni, Karan and Dushasan his own brother. He will therefore neither make peace nor give up the kingdom. He will not give up the kingdom till he and his family are destroyed and Yudhishthir will have no rest without getting it, though Duryodhan may fall at his feet. The wicked man will give nothing by asking and therefore peace is impossible. Yudhishthir has asked only five villages and relinquishes

प्रयोजनंयत्तु धर्मराजेनभारत ॥ १० ॥ तथापापस्तुतत्सर्वं नकरिष्यतिकौरवः । तस्मिंश्चाक्रियमाणेसौ लोकेवध्योभविष्यति ॥ ११ ॥ ममचापिसवध्योहि जगतश्चापि भारत । येनकौमारकेयूयं सर्वेविप्रकृताःसदा ॥ १२ ॥ विप्रलुप्तञ्चवोराज्यं नृशंसेनदुरात्मना । नचोपशाम्यतेपापः श्रियंदृष्ट्वायुधिष्ठिरे ॥ १३ ॥ असकृच्चाप्यहंतेनत्वत्कृतेपार्थभेदितः । नमयातद्गृहीतञ्च पापंतस्यचिकीर्षितम् ॥ १४ ॥ जानासिहिमहाबाहोत्वमप्यस्यपरंमतम् । प्रियंचिकीर्षमाणञ्च धर्मराजस्यमामपि ॥ १५ ॥ सजानंस्तस्यचात्मानं ममचैवपरंमतम् । अजानन्निवमां कस्मादर्जुनाद्याभिशङ्कसे ॥ १६ ॥

ने उसके प्रयोजनहीकी बातकही है पर वह पापीदुर्योधन । १० । वैसा किसीतरह न करेगा, जब उसवचनको न मानेगातो उसको लोकभर मारडालने के योग्य समझेंगे ११ व हमभी फिर वधही करनेके योग्य समझेंगे व जगतभर समझेगा, देखो जिस दुष्ट ने, जब तुमलोग दशवर्षके भीतरहीके बालकथे तभी तुम सबोंको नानाप्रकार के दुःखदिये । १२ । व उस क्रूरस्वभाव दुष्टात्माने तुमलोगों का राज्यही लोपकरदिया व फिरभी जो युधिष्ठिरजी को किसी युक्तिसे श्रीहुई उसे देख सन्तप्तहुआ । १३ । व बार २ उसने चाहा कि इनमें व पांडवों में भेद पड़जाय इस विषय में बहुत फोड़ तोड़की बातें कहता रहा परन्तु हमने उस पापीके मनकी बात नहींकी उसके वचन नहीं माने । १४ । जो उसका मत तुमभी अच्छीतरह जानतेहो व हमकोभी जानतेहो कि सदा धर्मराजही का प्रियकरना चाहते हैं । १५ । फिर उसका मतजानते, व हमारे मतको अपना जानते, फिर क्यों अजान के समान हमारे विषय में शंका करतेहो कि ये शान्तहोना नहींचाहते । १६ । फिर तुमसो परम दिव्य जो भावहै कि देवतालोग भूमिकाभार उतारनेके लिये

the rest of the claim; but I donot like this and Duryodhan will never give up even this much although it is so easy to do. 10. We will think him worthy of death if he does not comply with my request and he will be considered to be an enemy of all the world. The wretch who gave you all sorts of trouble when you were only ten years old, who has now deprived you of your kingdom and who has ever been envious of the greatness of Yudhishthir, often tried to bring about disunion among the Pandavas; but I never acted upon the advice of that sinful man. You know his opinion well and you know as well that I always try to do good to Yudhishthir. Knowing his opinion and knowing also my attachment to your cause, how can you suspect that I donot want to make peace? You know that

यच्चापिपरमंदिव्यं तच्चाप्यनुगतंत्वया । विधानविहितंपार्थ कथंशर्मभवेत्परैः ॥ १७॥
यत्तुवाचामयाशक्यं कर्मणावापिपाण्डव । करिष्येतदहंपार्थ नत्वाशंसेशमंपरैः ॥१८॥
कथंगोहरणेयुक्तो नैतच्छर्मतथाहितम् । याच्यमानोहिभीष्मेण सम्वत्सरगतेऽध्वनि १९
तदैवतेपराभूता यदासंकल्पितास्त्वया । लवशःक्षणशश्चापि नचतुष्टःसुयोधनः ॥२०॥
सर्वथातुमयाकार्यं धर्मराजस्यशासनम् । विभाव्यंतस्यभूयश्च कर्मपापंदुरात्मनः ॥२१॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि श्रीकृष्णवाक्ये ऊनाशीतितमोऽध्यायः ॥ ७९ ॥

---

ठौर २ उत्पन्न हुये हैं व हमारी तुम्हारी द्वारा उतरावैंगे, फिर यहतो होनीहीहै कि सब राजा मारेजावैं पृथ्वी का भार उतरे फिर तुम से व शत्रुओं से मेळ कैसेहोगा, युद्ध न होगा तो भूमिका भार कैसे उतरेगा । १७ । इस से हे पाण्डव कर्म व वचनसे जो हम से होसकेगा करेंगे परन्तु कौरवों के संग तुम्हारा मेळहोजाना यह न हम चाहते हैं न करावैंगे । १८ । फिर हमीं तुम्हारा व कौरवों का मेळ नहीं चाहते कौरव तुम से मेळ चाहते हैं, जो वे मेळ चाहते तो जब विराटनगरमें गाइया हरीगईथीं तबभीतो भीष्मजी ने दुर्योधन से कहाथा कि अब पांडवों से मेळकरलो फिर उसने नहीं मानातो अब मानेगा । १९ । जब उसने तुमलोगोंको थोड़ाभी राज्य क्षणमात्रभर तकभी देना अंगीकार न किया व सन्तुष्ट न हुआ तभीतो तुमनेभी प्रतिज्ञाकी कि इस दुष्ट के संग सब कौरवों को मारडालूंगा । २० । इस से सबप्रकारसे हम धर्मराजकी आज्ञा करेंगे पर उसदुष्टात्मा दुर्योधन के पाप कर्मोंकाभी विचार किये रहेंगे, जिसमें वहभी जाने २१ ॥

---

gods are born at various places to ease the earth of her burden and they will do it through you and me. All the kings are fated to die to relieve the earth of her burden, how is peace possible between you and the enemies and how can the earth be relieved of her burden without war? I shall do what I can with my words and deeds; but I shall never try to have peace between you and the Kauravas, because I donot like it. Is it I alone who donot want to have peace between you and the Kauravas? Do the Kauravas want to make peace? If so, why did Duryodhan not hear the advice of Bhishm who at the time of driving away the cows of Virat had advised him to make peace with you! When he did not consent to give you the least share in the kingdom, you made a vow to kill Duryodhan and all the Kauravas. 20. I shall obey Yudhishthir in every respect and shall bear in mind the sins of Duryodhan so that he may suffer the consequences." 21.

नकुल उवाच । उक्तंबहुविधंवाक्यं धर्मराजेनमाधव । धर्मज्ञेनवदान्येन श्रुतञ्चै
वहितत्त्वया ॥ १ ॥ मतमाज्ञायराज्ञश्च भीमसेनेनमाधव । संशमोबाहुवीर्यञ्च ख्यापि
तंमाधवात्मनः ॥ २ ॥ तथैवफाल्गुनेनापि यदुक्तंतत्त्वयाश्रुतम् । आत्मनश्चमतंवीर
कथितंभवतासकृत् ॥ ३ ॥ सर्वमेतदतिक्रम्य श्रुत्वापरमतंभवान् । यत्प्राप्तकालंमन्ये
थास्तत्कुर्याःपुरुषोत्तम ॥ ४ ॥ तस्मिंस्तस्मिन्निमित्तेहि मतंभवतिकेशव । प्राप्तकालं
मनुष्येणस्वयं कार्य्यमरिन्दम ॥ ५ ॥ अन्यथाचिन्तितोह्यर्थः पुनर्भवतिसोऽन्यथा ।
अनित्यमतयोलोके नराःपुरुषसत्तम ६ अन्यथाबुद्धयो ह्यासन्नन्यथाचाभवन्पुनः

## अध्याय ॥ ८० ॥

नकुलजी कृष्णचन्द्रजीसे बोले कि, धर्मज्ञ व महाज्ञानी धर्मराजजीने बहुतप्रकारके
वाक्यकहे वे सब आपने सुने । १ । व महाराजका मत जान भीमसेनजीने शमकाना
कहा व अपनी बाहों का वीर्य देख युद्धकरनेकीभी प्रशंसाकी । २ । व उसीप्रकारअर्जुन
जीने जो कहा वहभी आपने सुना, व फिर कुछ आपने अपनाभी मतकहा । ३ । परन्तु
हमारीजान इन सबमतों का अतिक्रमणकर वहांजाय शत्रुओं का मत सुन जो उससमय
उचितहो वह कीजियेगा । ४ । क्योंकि हरएक निमित्तमें मनुष्यका मत काल के अनुसार
होता है राजाका मत है कि शांतहोजाय युद्ध नहो द्रौपदीजीका मतहै कि सबकौरव निर्मूल
करदिये जायँ फिर वहां पहुँचनेपर जैसा उचित समझपड़े वैसाकीजियेगा । ५ । क्योंकि
प्रथम और युक्तिसे अर्थकी सिद्धि विचारीजाती फिरहोती कुछ और तरह से है, क्योंकि
लोकमें पुरुषोंकी मति अनित्यहोतीहै जैसा विचारो वैसा नहीं होता । ६ । हमलोगोंकी

## CHAPETER LXXX

"You have heard," said Nakul to Shree Krishn, "the words of Yudhishthir the just and those of Bhimsen, who recommended peace on hearing the opinion of Yudhishthir and then seeing the strength of his own arms, praised war. You have likewise heard what was said by Arjun and expresssed your own opinion. I think you should keep all these on the back ground and should do what is proper after learning the opinion of the enemy; for opinions differ according to time and circumstances. The king wants peace and Draupadi would like the annihilation of the Kaurava race; you should therefore do what is proper on reaching there. For the means which are proposed for accomplishing a purpose turn out impracticable and others have to be resorted to, because the opinions of men are subject

सिषु । अदृश्येष्वन्यथाकृष्ण दृश्येषुपुनरन्यथा ॥ ७ ॥ अस्माकमपिवार्ष्णेय वने विचरतांतदा । नतथाप्रणयोराज्ये यथासम्प्रतिवर्त्तते ॥ ८ ॥ निवृत्तवनवासान्नः श्रुत्वावीरसमागताः । अक्षौहिण्योहि सप्तेमास्त्वत्प्रसादाज्जनार्दन ॥ ९ ॥ इमानहि पुरुषव्याघ्रानचिन्त्यबलपौरुषान् । आत्तशस्त्रान्रणे दृष्ट्वानव्यथेदिहकःपुमान ॥ १० ॥ सभवान्कुरुमध्येतं सान्त्वपूर्वंभयोत्तरम् । ब्रूयाद्वाक्यंयथामन्दो नव्यथेतसुयोधनः ११ ॥ युधिष्ठिरंभीमसेनं बीभत्सुञ्चापराजितम् । सहदेवञ्चमांचैव त्वाञ्चरामञ्चकेशव ॥ १२ ॥ सात्यकिञ्चमहावीर्यं विराटञ्चसहात्मजम् । द्रुपदञ्चसहामात्यं धृष्टद्युम्नञ्चमाधव ॥ १३ ॥ काशिराजंचविक्रान्तं धृष्टकेतुञ्चचेदिपम् । मांसशोणितभृन्मर्त्यः प्रतियुध्येतकोयुधि ॥ १४ ॥ सभवान्गमनादेव साधयिष्यत्यसंशयम् । इष्टमर्थंमहा

---

मति वन में वसनेके कारण और प्रकारकी होगई है, इस से अदृश्यपदार्थों में दृश्य जान पड़ता व दृश्य पदार्थोंमें अदृश्य । ७ । हमलोगोंकाभी प्रेम जब वन में थे तब ऐसा राज्य के विषय में नहीं था कि जैसा अब है । ८ । अब हमलोगों को वनवास से निवृत्त सुन तुम्हारे प्रसाद से ये सात अक्षौहिणियां आई हैं । ९ । अब अचिन्त्य बल पौरुष व शस्त्र धारण किये इन सब पुरुषसिंहों को देख ऐसा कौन पुरुष है जो व्यथित नहो।१० इस से आप वहां जाय कौरवों के मध्य में प्रथम समझाय बुझाय पीछेकीजियेगा फिरभय भी दिखाइयेगा पर जहांतकहो ऐसाही कहियेगा जिसमें एकाएकी मन्दबुद्धि दुर्योधन व्यथित नहो उठे । ११ । क्योंकि, युधिष्ठिर, भीमसेन, अपराजित अर्जुन, सहदेव व हम, तुम व बलदेवजी, महावीर्य सात्यकि, पुत्रसहित राजा विराट, मन्त्रियों समेत राजाद्रुपद तथा उनके पुत्र धृष्टद्युम्न, व बड़े विक्रमी काशिराज, चंदेरीके राजा धृष्टकेतु, इनलोगोंसे

---

to change. Our opinions are altered on account of our long exile and therefore we think practicable what is impracticable. Our love for kingdom was not so strong while we were living in forests as it is now. Hearing the termination of our exile these seven akshauhinis are collected here for our help. What mind will not be disturbed at the sight of these lions among men whose strength, prowess and skill in arms are beyond imagination? 10. You should therefore reason with the Kauravas when you go among them and should terrify them; but as far as possible you should not startle Duryodhan on a sudden. For, Yudhishthir, Bhimsen, unconquerable Arjun, Sahadev and I, you and Baldev, Satyaki of great prowess, king Virat and his sons, Drupad with his ministers and sons, the king of

वादो धर्मराजस्यकेवलम् ॥ १५ ॥ विदुरश्चैवभीष्मश्च द्रोणश्चसहबाह्लिकः । श्रेयः
समर्थो विज्ञातुमुच्यमानास्त्वयानघ ॥ १६ ॥ तेचैनमनुनेष्यन्ति धृतराष्ट्रंजनाधिपम् ।
तञ्चपापसमाचारं सहामात्यंसुयोधनम् ॥ १७ ॥ श्रोताचार्थस्यविदुरस्त्वञ्चवक्ता
जनार्दन । कमिवार्थंविवर्त्तन्तं स्थापयेतांनवर्त्मनि ॥ १८ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि नकुलवाक्ये
अशीतितमोऽध्यायः ८० ॥

सहदेव उवाच ॥ यदेतत्कथितंराजा धर्मएषसनातनः । यथात्वयुद्धमेवस्यात्
तथाकार्यमरिन्दम ॥ १ ॥ यदिप्रशममिच्छेयुः कुरवःपांडवैःसह । तथापियुद्धंदाशार्ह
योजयेथाःसहैवतैः ॥ २ ॥ कथंनुदृष्ट्वापाञ्चालीं तथाकृष्णसभागताम् । अवधेन

---

समर में मांस व रुधिरकी देहधारे कौन पुरुष युद्धकरेगा । १४ । इस से अब आप वहां
जानेही से धर्मराज का इष्ट अर्थ सिद्ध करेंगे इसमें कुछ अंतरही नहीं है । १५ । व फिर
जब वहां जाय आप कल्याणकी बातें कहेंगे तो विदुर, भीष्म, द्रोण, व बाह्लिकजी
तुम्हारे कहने से जानभी सकेंगे ।१६। फिर वे लोग मंत्रियों सहित धृतराष्ट्रजीको व बड़
दुष्ट पापी दुर्योधन को भी समझा देंगे । १७ । जहां विदुर श्रोता और आप वक्ताहों
वहां कौनसा अर्थ सिद्ध नहीं हो सक्ता ॥ १८ ॥

अध्याय ॥ ८१ ॥

सहदेवबोले कि जो राजा ने कहा है सनातन धर्मतो यही है, परन्तु हमारे मत से
आप वैसीही बातें कहियेगा जिस में युद्धही हो । १ । जो कौरव-लोग पाण्डवों के संग
शान्तभी चाहें तोभी आप ऐसेही युक्तिकीजियेगा जिसमें उन के साथ युद्धही हो मेल

---

Kashi of great prowers and Dhrishtaketu the king of Chandeli can not be withstood in battle by any man made of flesh and blood. Undoubtedly you will accomdlish Yudhishthir's desire on reaching there. Vidur, Bhishm, Drona, and Valhik will, on knowing your purpose, induce king Dhrirashtra and his ministers and wicked sons to accept your terms. Where Vidur is the hearer and you are the speaker, nothing can remain unaccomplished." 18.

## CHAPTER LXXXI

"The king has spoken in accordance with the old practice," said Sahadev, "but, if you wish to know my opinion, you should so talk there that war may become inevitable. Induce them to make war even if the Kauravas wish to contract peace with the Pandavas; for

मशाम्येतमपमन्युः सुयोधने ॥ ३ ॥ अदिभीमार्जुनौकृष्ण धर्मराजश्चधार्मिकः ।
धर्ममुत्सृज्यतेनाहं योद्धुमिच्छामिसंयुगे ॥ ४ ॥ सात्यकिरुवाच । सत्यमाहमहा
बाहो सहदेवोमहामतिः । दुर्योधनवधे शान्तिस्तस्य कोपस्यमेभवेत् ॥ ५ ॥
नजानासियथादृष्ट्वा चीराजिनधरानवने । तवापिमन्युरुद्भूतो दुःखितान्वेक्ष्यपांडवान्
॥ ६ ॥ तस्मान्माद्रीसुत शूरो यदाहरणकर्कशः । वचनंसर्वयोधानां तन्मतंपुरुषोत्तम
॥ ७ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवंवदतिवाक्यन्तु युयुधानेमहामतौ । सुभीम सिंहना-
दोभूद्योधानां तत्रसर्वशः ॥ ८ ॥ सर्वेहिसर्वशो वीरास्तद्वचःमत्यपूजयन् । साधुसा-
ध्विति शैनेयंहर्षयन्तोयुयुत्सवः ॥ ९ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि सहदेवसात्यकिवाक्ये
एकाशीतितमोऽध्यायः ८१ ॥

---

किसी तरह न हो । २ । क्योंकि सभा में द्रौपदी की वह दुर्दशा देख दुर्योधनको बिना मारेबाले हमारा क्रोध कैसे शान्तहोगा । ३ । जो भीमसेन अर्जुन व धर्मराज ये धर्मात्मा ही बनेरहेंगे तोभी हम अकेले धर्म छोड़कर समर में दुर्योधन से युद्धही करना चाहते हैं । ४ । यह सुन सात्यकिजी बोले कि हे कृष्णचन्द्रजी महामति सहदेव ने सत्यकहा कि दुर्योधन के मारेही जानेपर हमारे क्रोधकी शान्तिहोगी हमारे भी क्रोधकी तभी शान्तिहोगी जब दुर्योधन माराजायगा । ५ । क्योंकि आप नहीं जानते जैसे वनमें पाण्डवों को चीर मृगचर्म धारण किये देख आपको भी पाण्डवों को दुःखित देख क्रोध हुआथा । ६ । तिससे रण कर्म्म में कर्कश माद्रीजी के पुत्र सहदेवजी ने जो कहा है वही सब योधों का सम्मत है । ७ । वैशम्पायनजी बोले कि महामति सात्यकिके वीरके ऐसा कहतेही सब योधोंने बड़ा भयंकर सिंहनाद किया । ८ । सब दिशाओं से सब वीरों ने साधु साधु कहा और सात्यकि के वचनकी प्रशंसाकी । ९ ।

---

we can find no peace of mind without killing Duryodhan since we have witnessed Draupadi so badly insulted in the court. If Bhimseen, Arjun and Dharmraj all stick to dharm, I alone in contravention to it would make war on Duryodhan." On hearing this, Satyaki thus spoke out:—"Sahadev is right; our anger cannot be appeased without killing Duryodhan. Do you not remember your own anger at seeing the Pandavas in rags and deer skins in the forest? It is therefore the opinion of all the warriors what the wise son of Madri has said." Vaishampayan says that on hearing the words of Satyaki all the warriors applauded the words of Satyaki from all directions and praised him. 9.

वैशम्पायन उवाच । राज्ञस्तुवचनंश्रुत्वा धर्मार्थसहितंहितम् । कृष्णा दाशार्ह मासीनमब्रवीच्छोककर्षिता ॥ १ ॥ सुताद्रुपदराजस्य स्वासितायतमूर्द्धजा । सम्पूज्य सहदेवञ्च सात्यकिंचमहारथम् ॥ २ ॥ भीमसेनञ्चसंशान्तं दृष्ट्वापरमदुर्मनाः । अश्रुपूर्णेक्षणा वाक्यमुवाचेदं मनस्विनी ॥ ३ ॥ विदितंतेमहाबाहो धर्मज्ञमधुसूदन। यथानिकृतिमास्थाय भ्रंशिताःपाण्डवाःसुखात् ॥ ४ ॥ धृतराष्ट्रस्यपुत्रेण सामात्येन जनार्दन । यथाचसञ्जयोराज्ञा मन्त्रंरहसिश्रावितः ॥ ५ ॥ युधिष्ठिरस्यदाशार्हतच्चापि विदितंतव । यथोक्तःसञ्जयश्चैव तच्चसर्वंश्रुतंत्वया ॥ ६ ॥ पञ्चनस्तातदीयन्तांग्रामा इतिमहाद्युते । अविस्थलंवृकस्थलं माकन्दींवारणावतम् ॥ ७ ॥ अवसानेमहाबाहो कंचिदेकञ्चपंचमम् । इतिदुर्योधनोवाच्यः सुहृदश्चास्यकेशव ॥ ८ ॥ नचापिहर्क

अध्याय ८२ ॥

वैशम्पायनजी बोले कि राजाके धर्मार्थ सहित व हित वचन सुन शोकके मारे कर्शित द्रौपदीजी आगे बैठे कृष्णचन्द्रजीसे बोलीं ।१। व बहुत काले व लंबे केशवाली द्रुपद राजकी कन्या सहदेव व सात्यकि के वचनकी प्रशंसा कर । २ । भीमसेन को शांतदेख बदासहो नेत्रों में आंशुभर परम मनस्विनीहो बोलीं । ३ । हेमहाबाहु धर्मज्ञ मधुसूदन आपको विदितही है जैसे कपट से पाण्डव लोग सुखसे भ्रंशित कराये गये । ४ । व उस में मंत्रियों सहित दुर्योधन ने जैसा किया वहभी सब विदितहै, व जैसे संजय ने आप एकान्त में धृतराष्ट्र राजाकी बातें सुनाई वेभी विदितहैं । ५ । व युधिष्ठिरजीने संजयसे जो कहा व फिर संजयके जानेपर जो आप से कहा आपने सब सुना व जाना ।६। कि पांच ग्राम हमको दो बाकी सब तुमलो, वन में अविस्थल, वृकस्थल, माकन्दी, वारणावत । ७ । व एकजो उन के मन में हो, यह दुर्योधन से व उन के सुहृदों से कहना यह

## CHAPTER LXXXII

Vaishampayan said that having heard Yudhishthir's words full of *dharm*, *arth* and profit, Draupadi in the excess of her grief thus addressed Shri Krishn. Having praised the words of Sahadev and Satyaki and seeing the coolness of Bhimsen, the long black haired daughter of king Drupad, spoke with a heavy heart and with tears in her eyes: "Virtuous Madhusudan of long arms ! you know how the Pandavas were deceitfully deprived of happiness; you know the misdeeds of Duryodhan and his ministers and the message of Dhritrashtra which Sanjaya brought to you in private as well as the reply of Yudhishthir and the departing words of Sanjaya. Yudhishthir wanted only five

रौद्रावयं श्रुत्वाकृष्णसुयोधनः । युधिष्ठिरस्यदाशार्ह श्रीमतःसन्धिमिच्छतः ॥ ९ ॥ अप्रदानेनराज्यस्य यदिकृष्णसुयोधनः । सन्धिमिच्छेन्न कर्त्तव्यन्तत्र गत्वाकथञ्चन ॥ १० ॥ शक्ष्यन्तिहिमहाबाहो पांडवाःसृञ्जयैःसह । धार्त्तराष्ट्रबलंघोरं क्रुद्धंप्रतिसमासितुम् ॥ ११ ॥ नहिसाम्नानदानेन शक्यार्थस्तेषुकश्चन । तस्मात्तेषुनकर्तव्या कृपा तेमधुसूदन ॥ १२ ॥ साम्नादानेनवाकृष्ण येनशाम्यन्तिशत्रवः । मोक्तव्यस्तेषुदण्डः स्याज्जीवितंपरिरक्षता ॥ १३ ॥ तस्मात्तेषुमहादण्डः क्षेप्तव्यःक्षिप्रमच्युत । त्वयाचैव महाबाहो पांडवैःसहसृञ्जयैः ॥ १४ ॥ एतत्समर्थंपार्थानां तवचैवयशस्करम् । क्रियमाणंभवेत्कृष्ण क्षत्रस्यचसुखावहम् ॥ १५ ॥ क्षत्रियेणहिहन्तव्यः क्षत्रियोलोभमा

---

संजय से सन्देश कहा । ८ । पर मेलकी इच्छा किये धर्मात्मा श्रीमान युधिष्ठिरजीकेवचन दुर्योधन ने न माने पांचग्रामभी देना अंगीकार न किया । ९ । इस से हम अब आप से कहतींहैं कि जो बिना पांचभी ग्रामदिये दुर्योधन संधिकिया चहै तो आप वहांजाय संधि करना न मानियेगा । १० । क्योंकि सृंजयवंशियों समेत पाण्डव लोग दुर्योधनकी बड़ी घोरभी सेनाके प्रतिपक्षी भच्छीतरह होसकेंगे । ११ । कौरवलोग साम व दामसे कभी न मानेंगे इस से आप उनके ऊपर दया न कीजियेगा । १२ । क्योंकि जो शत्रु साम दामसे न शांतहों, जो अपने प्राणोंकी रक्षा चहै उन शत्रुओं को दण्डही देकर शांतकरे । १३ । इस से कौरवोंके ऊपर महादण्ड प्रक्षेपकरना आपको उचित है, सो आपको अकेले नहीं कहतीं पांडवों सृंजयों समेत आप कौरवों के ऊपर दण्ड प्रक्षेपकीजिये, यह पार्थों के अर्थका साधक व आप के यशका कारकहोगा । १४ । व यह काम क्षत्रियमात्रकोभी सुखदायकहोगा, क्योंकि यहतो लिखाही है कि लोभी क्षत्रियको क्षत्रियमारडाले, व अपने धर्म में टिकाहुआ क्षत्रिय लोभी अक्षत्रियकोभी मारडाले । १५ । परन्तु और सबको

---

villages namely Avisthal, Vrikasthal, Makandi, Varnavat and one more; but Duryodhan disregarded the peaceful request of Yudhishthir the just and did not consent to give even the five villages. Duryodhan will perhaps condescend to make peace without giving the five villages; but you must not make peace with him on such terms. 10. For, the Pandavas and Srinjayas can fully cope with the large army of Duryodhan. The Kauravas will never consent to your terms and therefore you should have no mercy for them; for when an enemy *does not consent to make peace, he should* be subdued with punishment, if one cares for one's own life. You should deal a severe punishment on the Kauravas and not only you but the

स्थितः । अक्षत्रियोवादाशाई स्वधर्ममनुतिष्ठता ॥ १६ ॥ अन्यत्रब्राह्मणात्तात सर्व पापेष्ववस्थितात् । गुरुर्हिसर्ववर्णानां ब्राह्मणःप्रसृताग्रभुक् ॥ १७ ॥ यथाऽवध्येवध्य माने भवेद्दोषोजनार्दन । सवध्यस्यावधेदृष्ट इतिधर्मविदोविदुः ॥ १८ ॥ यथात्वां स्पृशेदेष दोषःकृष्णतथाकुरु । पाण्डवैःसहदाशार्ह सृञ्जयैश्चससैनिकैः ॥ १९ ॥ पुनरुक्तञ्चवक्ष्यामि विश्रम्भेणजनार्दन । कानुसीमन्तिनीमादृक् पृथिव्यामस्तिकेशव ॥२०॥ सुताद्रुपदराजस्य वेदिमध्यात्समुत्थिता । धृष्टद्युम्नस्यभगिनी तवकृष्णप्रिया सखी ॥ २१ ॥ आजमीढकुलंप्राप्ता स्नुषापाण्डोर्महात्मनः । महिषीपाण्डुपुत्राणां पंचेन्द्र समवर्चसाम् ॥ २२ ॥ सुतामेपञ्चभिर्वीरैः पंचजातामहारथाः । अभिमन्युर्यथाकृष्ण

---

क्षत्रिय मारसक्ताहै जो सब पापही करताहो वैसेभी ब्राह्मण को नहीं मारसक्ता क्योंकि ब्राह्मण सबवर्णोंका गुरू है व सब के प्रथम भोजन करनेका पात्र है । १६ । जैसे अवध्य ब्राह्मणादि के वधकरनेमें दोषहोताहै वैसेही वध्यके न वधकरने में दोषहोता यह धर्मवेत्ताओंने कहाहै । १७ । जिसमें आपको वध्य दुर्योधनादिकों के अवधकादोष नहो वहपांडव दशार्ह सृंजय व सैन्यसहित आप करें । १८ । हे जनार्दन अब हम विश्रम्भके कारण कहीहुई बात फिर कहती हैं, कि भला पृथ्वी में हमारी नाईं कौनस्त्री है । १९ । जो हम द्रुपदराजकी तो कन्या सोभी योनिसे उत्पन्न नहीं, वेदीके मध्य में से उत्पन्न व धृष्टद्युम्न महारथकी भगिनी, व आपकी प्यारी सखी । २० । आजमीढ राजा के कुल में व्याही महात्मा पाण्डुजी की पुत्रवधू, व इन्द्रसम तेजस्वी पांच पाण्डु पुत्रों कीस्त्री । २१ । फिर पांचों वीरों से हमारे पांच वीर पुत्र उत्पन्न हुये, वे पांचों महारथ धर्म से जैसे आपकी भगिनी के पुत्र अभिमन्यु वैसेही हमारे पुत्रभी हैं । २२ । सो ऐसी हम, पाण्डु

तथातितवधर्मतः ॥ २३ ॥ साहंकेशग्रहंप्राप्ता परिक्लिष्टासभांगता। पश्यतांपांडुपुत्राणां त्वयिजीवतिकेशव ॥ २४ ॥ जीवत्सुपांडुपुत्रेषु पंचालेष्वथवृष्णिषु। दासीभूतास्मि पापानांसभामध्ये व्यवस्थिता ॥ २५ ॥ निरमर्षेष्वचेष्टेषु प्रेक्षमाणेषुपांडुषु। पाहि मामितिगोविन्द मनसाचिन्तितोसिमे ॥ २६ ॥ यत्रमांभगवान्राजा श्वशुरोवाक्यम ब्रवीत्। वरंवृणीष्वपांचालि वरार्हासिमतामम ॥ २७ ॥ अदासाःपाण्डवाःसन्तु सरथाःसायुधाइति। मयोक्तेयत्रनिर्मुक्ता वनवासायकेशव ॥ २८ ॥ एवंविधानां दुःखानामभिज्ञोसि जनार्दन। त्रायस्वपुण्डरीकाक्ष सभर्तृज्ञातिबान्धवान् ॥ २९ ॥

पुत्रों के देखते २ व आपके जीते २ सभाके बीच में केश पकड़े घसीटी हुई महाक्लेश को प्राप्तहूं। २३। हाय, पाण्डु के पुत्रों के व पांचालों के व सृञ्जयों के जीतेहीं जीते वनपापियों की दासी के समानहो इस सभा में उस दुर्दशा के साथ पहुँचाई गई २४ जब पाण्डवलोग हमको देखते रहे व कुछ न करसके तो हमने मनसे आपका स्मरणकिया कि हे गोविन्द हमारी रक्षा करो। २५। तब हमारे श्वशुर राजा धृतराष्ट्र ने आपकी प्रेरणा से हमसे कहा कि हे द्रौपदि तुम वरदान पाने के योग्यहो जो चाहो वरमांगो २६ तब हमने कहा कि पाण्डव लोग अदासहो रथ घोड़े सहित वनको जानेपावें यही वरदान है, हमारे ऐसा कहने पर ये लोग दासता से छूट वनको जानेपावें। २७। इसप्रकार के सब दुःखों के आप जाननेवालेहो, इस से हे पुण्डरीकाक्ष पति पुत्र बान्धव ज्ञातिसहित हमारी रक्षाकरो। २८। हेकृष्ण धर्म से तो हम भीष्म व धृतराष्ट्रकीभी पतोहूहूंवो हैं

I tell you again, Janardan, what I have often told: what other woman was ever ill-treated like me? Being the daughter of king Drupad, born of sacrificial fire and of no woman, sister of brave Dhrishtadyumna, your own playmate, married to the descendants of Ajmirh, daughter-in-law of Pandu and wife to the five Pandavas glorious like Indra and mother of five brave sons like Abhimanyu the son of your sister, being such, I fell into the great trouble. In the presence of the Pandavas and during your life time I was dragged by the hair in the open court. Alas! I was dragged like a sinful slave during the life time of the Pandavas, the Panchals and the Srinjayas. When the Pandavas were looking on me helplessly, I remembered you saying, "Govind, protect me!" and then my father-in-law, induced by you, said to me, "Draupadi, you deserve a boon. Ask of me what you like." You know all my misfortunes, Pundrikash, protect me and my husbands, sons, kinsmen and relations. I am the daughter-in law

नन्वहंकृष्ण भीष्मस्य धृतराष्ट्रस्यचोभयोः । स्नुषाभवामिधर्मेण साहंदासीकृताबलात्
॥ ३० ॥ धिक्पार्थस्यधनुष्मत्तां भीमसेनस्यधिग्बलम् । यत्रदुर्योधनःकृष्ण मुहूर्त्त-
मपिजीवति ॥ ३१ ॥ यदितेहमनुग्राह्या यदितेस्तिकृपामयि । धार्त्तराष्ट्रेषुवैकोपः सर्वः
कृष्णविधीयताम् ॥ ३२ ॥ वैशम्पायन उवाच । इत्युक्त्वामृदुसंहारं वृजिनाग्रंसुद
र्शनम् सुनीलमसितापाङ्गी सर्वगन्धाधिवासितम् ॥ ३३ ॥ सर्वलक्षणसम्पन्नं महा-
भुजगवर्चसम् । केशपक्षंवरारोहा गृह्यवामेनपाणिना ॥ ३४ ॥ पद्माक्षीपुण्डरीकाक्ष
मुपेत्य गजगामिनी । अश्रुपूर्णेक्षणाकृष्णा कृष्णंवचनमब्रवीत् ॥ ३५ ॥ अयन्तेपुण्ड-
रीकाक्ष दुःशासनकरोद्धृतः । स्मर्त्तव्यःसर्वकार्य्येषु परेषांसन्धिमिच्छता ॥ ३६ ॥

---

तिवको जबरदस्ती चन के पुत्रोंने दासीबनालिया । २९ । हे कृष्ण जो अब मुहूर्तभरभी दुर्योधन जीतारहातो अर्जुनकी धनुर्द्धरताको धिक्काहै व भीमसेन के बलको धिक्कार है । ३० । हे कृष्णचन्द्रजी जो आपकी हमारेऊपर अनुग्रहहो व जो हमारे विषयमें आप की कृपाहो तो सबप्रकारसे धृतराष्ट्रके पुत्रोंके ऊपर आप कोपही करें । ३१ । वैशम्पायन ने कहा कि इसनाकह, सूत्र के ठोंसे बँधेहुयेभी व टेढ़े, रमणीय, बहुतहीकाले सबच- मेली आदि सुगन्धित तैलयुक । ३२ । सबलक्षण संपन्न, बड़ेकाले सर्पोंके समान लम्बे, ऐसे अपने केश बायें हाथसे पकड़ । ३३ । कमलाक्षी व गजगामिनी द्रौपदीजी नेत्रों में आंसुभर कृष्णचन्द्रजीके समीपजाय यहवचनबोलीं कि हेपुण्डरीकाक्ष । ३४ । शत्रुओंसे मेलकरनेकीइच्छा किये आप सबकार्योंमें दुश्शासन के हाथों से उखाड़ेहुये इन हमारेकेशों का स्मरण करते रहें । ३५ । हेकृष्ण जो बेचारे भीमसेन व अर्जुन कृपणहो मिलापकाने की इच्छा रखतेहोंतो पुत्रोंसहित हमारा वृद्धपिता कौरवोंसे युद्धकरेगा । ३६ । व पांच

---

of Bhishm and Dhritrashtra whose sons had dragged me by force into slavery. The archery of Arjun and the strength of Bhimsen will come to shame, if Duryodhan lives any longer. 30. Let your anger fall on the sons of Dhtitrashtra, if you are kind to me, Krishn." Vaishampayan said that after this, Draupadi, with tears in her eyes, holding in her left hand her jet black looks tied with ribbons, anointed with sweet-scented oils, and long as a black serpent, went towards Shri Krishna and said, "Pundarikash, in all your peaceful declings with the enemy you must remember that these locks were once torn by the hands of Dushasan! If Bhimsen and Arjun are helplessly desirous of peace, my old father and his sons are ready to fight against the Kauravas. My five brave sons, led by Abhimanyu

यदिमीमार्जुनौकृष्ण कृपणौसन्धिकामुकौ । पितामेयोत्स्यतेवृद्धः सहपुत्रैर्महारथैः ३७
पञ्चचैवमहावीर्याः पुत्रामेमधुसूदन। अभिमन्युंपुरस्कृत्य योत्स्यन्तेकुरुभिःसह ॥३८॥
दुःशासनभुजंश्यामं संछिन्नंपांशुगुंठितम् । यद्यहन्तुनपश्यामि काशान्तिर्हृदयस्यमे
॥ ३९ ॥ त्रयोदशहिवर्षाणि प्रतीक्षन्त्यागतानिमे । विधायहृदयेमन्युं प्रदीप्तमिव
पावकम् ॥ ४० ॥ विदीर्यतेमेहृदयं मीमवाक्शल्यपीडितम्। योयमद्य महाबाहुर्ध-
र्ममेवानुपश्यति ॥ ४१ ॥ इत्युक्त्वाबाष्परुद्धेन कण्ठेनायतलोचना । रुरोदकृष्णा
सोत्कम्पंसस्वरंबाष्पगद्गदम् ॥ ४२ ॥ स्तनौ पीनायतश्रोणी सहितावभिवर्षती ।
द्रवीभूतमिवात्युष्णं मुंचतिवारिनेत्रजम् ॥ ४३ ॥ तामुवाचमहाबाहुः केशवःपरिसा-
न्त्वयन्। अचिराद्द्रक्ष्यसेकृष्णे रुदतीर्भरतस्त्रियः ॥ ४४ ॥ एवंताभीरुरोत्स्यन्ति

---

हमारे महावीर्य पुत्रहैं वे अभिमन्युको आगेकर सब कौरवोंके संग युद्धकरेंगे । ३७ । क्यों
कि जबतक हम, दुश्शासनका श्यामरंगका हाथ.कटाहुआ रक्त व धूलि से युक्त न देखेंगी
तबतक हमारे हृदय को कौन शान्तिहोगी ? ३८ । प्रदीप्त अग्नि के समान प्रज्वलित क्रोध
हृदय में स्थापितकिये राह परखते हमको तेरहवर्ष बीतगये । ३९ । पर हे शत्रु भयंकर
कृष्ण, जो आप अबभी धर्महीं देखते हैं तो अब पीड़ितहो हमारा हृदय फटाजाताहै ४०
इतनाकह विशाल नेत्रवाली द्रौपदीजी नेत्रोंमें आंसुभर थरथराय कंपतीहुई बड़े जोर से
गद्गदायरोदन करनेलगी । ४१ । उससमय गर्म आंसुओं से स्तनोंको भिगो दिया, जिस
के देखनेसे महानिष्ठुरभी पुरुषहोताथो उसको करुणाआती । ४२ । ऐसीद्रौपदीजी को
समझातेहुये करुणा करुणालय कृष्णचन्द्रजीबोले कि हे द्रौपदि बहुतही शीघ्र कौरवोंकी
स्त्रियोंको रोती देखोगी । ४३ । हे भामिनि जिन कौरवों के ऊपर तुम ने क्रोधकिया है

---

will also fight against them; for my heart can find no rest until I see the swarthy hand of Dushasan cut down and lying on the ground stained with blood and dust. I have been waiting for thirteen long years, while anger burns my heart like a flame of fire. My breast will break open if you will look for dharm still longer. 40." Having said this, Draupadi shed tears from her large eyes, trembled and wept bitterly. Warm tears fell on her breast, exciting pity in the hardest hearts. Seeing her weeping so bitterly, Krishn consoled her by saying, "You will soon see the wives of the Kauravas weeping. The wives of the Kauravas who have excited your anger, will weep over the death of their relations and sons. I shall kill them by Yudhishthir's order and with the help of Bhim, Arjun, Nakul and

निहतज्ञातिबान्धवाः । हतमित्राहतबला येषांक्रुद्धासिभामिनि ॥ ४५ ॥ अहञ्चतत् करिष्यामि भीमार्जुनयमैःसह । युधिष्ठिरनियोगेन दैवाच्चविधिनिर्मितात् ॥ ४६ ॥ धार्त्तराष्ट्राःकालपक्वा नचेच्छृण्वन्तिमेवचः । शेष्यन्तेनिहताभूमौ श्वशृगालादनीकृता ॥ ४७ ॥ चलेद्धिहिमवान् शैलोमेदिनीशततधाफलेत् । द्यौ पतेच्चसनक्षत्रा नमेमोघ वचोभवेत् ॥ ४८ ॥ सत्यंतेप्रतिजानामि कृष्णेबाष्पोनिगृह्यताम् । हतामित्रान्श्रियायुक्तानचिराद्द्रक्ष्यसे पतीन् ॥ ४९ ॥

इति महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि द्रौपदीकृष्णसंवादे द्व्यशीतितमोऽध्यायः ॥ ८२ ॥

---

उनकी स्त्रियां इसीतरह रोदनकरेंगी क्योंकि उन के ज्ञाति बान्धव पति पुत्रादि सबमारडाले जायेंगे । ॥४ । यह काम युधिष्ठिरकीही आज्ञा से भीम अर्जुन नकुल व सहदेवके संग हमीं करेंगे । ४५ । काल पक्व धृतराष्ट्र पुत्र यदि मेरा कहा न मानेंगेतो मारेजायेंगे और उनको कुत्ते और गीदड़ खावेंगे । ४६ । चाहे हिमालय चलजाय पृथ्वी के सौ खंडहो जांय और तारागण टूटपड़े परन्तु मेरा वचन वृथा नहीं होसकता । ४७ । हे द्रौपदी हम सत्य कहते हैं अपने आंसू बंद करो तुम शीघ्रही श्री युक्त और शत्रु रहित होगी ४८ ॥

---

Sahadev. If the sons of Dhritrashtra who are fated to die, will not hear my words, they will fall dead and their bodies will be eaten by dogs and jackals. My words will not prove false though the Himalayas move from their place, the earth be broken into a hundred pices and the luminous bodies fall down. Stop your tears Draupadi for you will soon regain your wealth and will be free from enemies."48.



अर्जुन उवाच । कुरूणामद्यसर्वेषां भवानसुहृदनुत्तमः । सम्बन्धीदयितो नित्य मुभयोःपक्षयोरपि ॥ १ ॥ पाण्डवैर्धार्तराष्ट्राणां प्रतिपाद्यमनामयम् । समर्थःप्रशमञ्चैव कर्तुमर्हसि केशव ॥२॥ त्वमितःपुण्डरीकाक्ष सुयोधनममर्षणम् । शान्त्यर्थंभ्रातरंब्रूया यत्तद्वाच्यममित्रहन् ॥ ३ ॥ त्वयाधर्मार्थयुक्तञ्चेदुक्तंशिवमनामयम् । हितंनादास्यते बालोदिष्टस्यवशमेष्यति ॥ ४ ॥ श्रीभगवानुवाच । धर्म्यमस्मद्धितञ्चैव कुरूणांयद नामयम् । एषयास्याभिराजानं धृतराष्ट्रमभीप्सया ॥ ५ ॥ वैशम्पायन उवाच । ततोव्यपेतेतमसि सूर्येविमलउद्गते । मैत्रेमुहूर्तेसम्प्राप्ते मृद्वर्चिषिदिवाकरे ॥ ६ ॥

---

अध्याय ॥ ८१ ॥

अर्जुनजी श्रीकृष्णचन्द्रजी से बोले कि आप सब कौरवों व पाण्डवों के उत्तम सुहृद हैं व दोनों पक्षों के सम्बन्धी व नित्य प्रिय हैं । १ । इस से पाण्डवों की ओर से सब कौरवोंकी कुशल पूंछियेगा, व आप सब कुछ करनेमें समर्थ हैं इससे कौरवों पांडवों का मेलही कराइये । २ । व असहनशील भाई दुर्योधन से आप इस ओर से जो कुछ कहियेगा वह शान्तिही होने के विषय में कहियेगा । ३ । व जो कुशल कारक कल्याण रूप व योग्य आपके वचन वे नमानेंगे तो आप अपनी अभाग्य के वश में पड़ेंगे । ४ । यह सुन श्रीभगवान् बोले कि अच्छा हम अभी जाते हैं जो हम दोनों का हितहो व कौरवों को भी कुशलकारकहो वही कहेंगे इस में धृतराष्ट्रके मनकी जो बात होगी वहभी खुलजायगी । ५ । वैशम्पायनजी बोले कि जब प्रातःकाल हुआ व अन्धकार जातारहा व अर्जुनजी के नामसे मैत्रनाम अठई तारा हुई व दिवाकर के किरण हुये

---

## CHAPTER LXXXIII

१ "You are the friend and kinsman of the Kauravas and Pandavas" said Arjun to Shri Krishn, "you will therefore say that the Pandavas inquire about the welfare of the Kauravas and because you can do everything, you should bring about the union of both the parties. Your talk with our unbearable brother, Duryodhan, should be about nothing but peace and he will suffer from his own misfortune if he does not mind your useful and worthy advice." On hearing this, Shree Krishn said, "Well, I am going there at once, I shall say what is good to our party and which leads to the safety of the Kauravas. The intentions of Dhritrashtra will also be disclosed in this way." Vaishampayan said that early the next morning in a propitious hour when the rays of the sun were shining clearly in the month of Kartik

कौमुदेमासिरेवत्यां शरदन्तेहिमागमे । स्फीतशस्यसुखेकाले कल्पःसत्ववतांवरः ॥७॥ मङ्गल्याःपुण्यनिर्घोषा वाचःश्रृण्वश्चसूनृताः । ब्राह्मणानां प्रतीतानामृषीणामिव वासवः ॥ ८ ॥ कृत्वापौर्वाह्णिकंकृत्वा स्नातःशुचिरलंकृतः । उपतस्थेविवस्वन्तं पावकञ्च जनार्दनः ॥ ९ ॥ ऋषभंपृष्ठआलभ्य ब्राह्मणानभिवाद्यच । अग्निंप्रदक्षिणंकृत्वा पश्यन्कल्याणमग्रतः ॥ १० ॥ तत्प्रतिज्ञायवचनं पाण्डवस्यजनार्दनः । शिनेर्नप्तारमासीनमभ्यभाषत सात्यकिम् ॥ ११ ॥ रथआरोप्यतां शंखश्चक्रश्चगदयासह । उपासङ्गाश्चशक्त्यश्च सर्वप्रहरणानिच ॥ १२ ॥ दुर्योधनश्चदुष्टात्मा कर्णश्चसहसौ

---

। ६ । तब कार्तिक महीने में रेवती नाम नक्षत्र में जब कि पूर्वाफाल्गुनी का जन्म होनेसे रेवती नक्षत्र सत्तरहवां होता है व वह अठई मैत्र नाम तारा होती है व शरदऋतु का अन्त हुआ हिमका प्रारम्भ हुआ व सब अन्न जो ठौर २ बोयागयाथा वह जमरहा था जहाँ इन धानों में बालियां आयरहीथीं उस समय सबप्रकार अर्जुनजी बलवत्तरहुये क्योंकि स्वामीही का बल दूतका लियाही जाता है इस से उसी समय में । ७ । विश्वस्त ब्राह्मण लोगों के मंगलयुक्त वेद वचन पुण्याहवाचनं सुनते हुये जैसे ऋषियों के वचन इन्द्र सुनते हैं । ८ । पूर्वाह्णि सब क्रियाकार मध्याह्न स्नानकर पवित्रहो चन्दनादि से भूषितहो कृष्णचन्द्रजी ने प्रथम सूर्य्यनाराण का उपस्थान कर फिर अग्नि में आहुतिदी । ९ । फिर एक श्वेत बैलकी पूंछ छू ब्राह्मणोंको प्रणाम कर अग्नि के प्रदक्षिणा विधान कर, व आगे सब कल्याणकी वस्तु देखते । १० । कृष्णचन्द्रजी अर्जुन व युधिष्ठिरादिके वचन के पूरेकरनेकी प्रतिज्ञाकर शिनि के नाती सात्यकि से बोले कि । ११ । रथ के ऊपर, शंख, चक्र, व गदा व सबवाण धनुष शक्ति व अन्य नानाप्रकारके आयुधधरो १२

---

and Revati the seventeenth constellation from Poorvaphalguni was in the ascension and was united with Maitra the eighth star, in the beginning of winter when seeds were coming out in the corn fields and rice fields were in ears. When Arjun's star of fate was powerful, *for a messenger represents his principal.* Shree Krishn heard the Vedic and other holy hymns from learned Brahmans as Indra hears from rishis. And having performed the morning duties after bathing and purifying himself he decorated himself with sandal paste and having worshipped the sun, he poured libations into fire. He then touched the tail of a white bullock and having made obeisance to Brahmans went round the fire and looked at all the propitious things. 10. Having promised to comply with the wishes of Arjun and Yudhishthir, Shri Krishn said to Satyaki the grandson of Shini,

आर्य्यांमतिंसमास्थाय शाम्यभारतपाण्डवैः ॥ ५० ॥ अथचेन्मन्यसेश्रेयो नमेभेदोभव दिति। मशाम्यभरतश्रेष्ठ माचयुद्धेमनःकृथाः ॥ ५१ ॥ भवताभ्यकुरुश्रेष्ठ कुलंबहुमतंभुवि तत्तथैवास्तुभद्रंते स्वार्थमेवोपचिन्तय ॥ ५२ ॥

इति श्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि दंभोद्भवोपाख्याने पण्णवतितमोऽध्यायः ९६ ॥

वैशम्पायनउवाच। जामदग्न्यवचःश्रुत्वा कण्वोपिभगवानृषिः। दुर्य्योधनमिदं वाक्य मब्रवीत्कुरुसंसदि ॥ १ ॥ कण्वउवाच। अक्षयश्चाव्ययश्चैव ब्रह्मालोकपितामहः। तथैवभगवन्तौतौ नरनारायणावृषी ॥२॥ आदित्यानांहिसर्वेषां विष्णुरेकःसनातनः। अजय्यश्चाव्ययश्चैव शाश्वतःप्रभुरीश्वरः ॥ ३ ॥ निमित्तमरणाश्चान्ये चन्द्रसूर्य्यौमहीजल

---

में शंका न करो श्रेष्ठमति पर टिककर पाण्डवों से मिलापकरलो। ५०, जो अपना कल्याण मानतेहो तो इसमें भेद न समझो यह शान्तही होजाय युद्ध करनेको मन न करो। ५१। हे कुरुश्रेष्ठ भूतल में आपके कुलकी बड़ी प्रशंसा है इस से वह वैसाही बनारहे तो अच्छा है अपना स्वार्थ अच्छीतरह विचारो युद्ध न करो। ५२।

अध्याय ९७ ॥

वैशम्पायनजी ने कहा कि परशुरामजी के वचन सुन भगवान् कण्वऋषि भी कौरवों कीसभामें दुर्योधन से यह वचनबोले। १, कि अक्षय व अव्ययलोक के पितामह ब्रह्माजी हैं वैसेही, भगवान् नर व नारायण दोनों ऋषि हैं। २। जैसे बारह आदित्यों में विष्णु सनातनहैं, इनका न कभी नाश होता है न इन में कुछ कमी पड़ती है, ये निरन्तर बनेरहते व सब के प्रभु ईश्वरहैं। ३। व और सब कारण पाय मरजातेहैं, चाहे चन्द्रमाहों व सूर्य

---

to by me are Arjun and Keshav. Knowing all this you should not hesitate to believe my words. Take my good advice and make peace with the Pandavas. 50. If you desire your welfare, be sure to make peace and donot engage in war on any account. Best of Kurus, your family is much praised all over the earth. Donot tarnish its fame by your engagement in useless warfare."52.

## CHAPTER XCVII

Vaishampayan said that having heard the words of Parashuram, Kanwa Rishi addressed Duryodhan as follows:—"Brahma is the eternal father of this world and so are Nar and Narayan the two rishis. They are the lords of all and eternal like Vishnu one of the twelve Adityas, while others like the moon, the sun, the earth, water,

म् । वायुरग्निस्तथाकाशं ग्रहास्तारागणास्तथा ॥ ४ ॥ तेचक्षयान्तेजगतो हित्वालोक-
त्रयंसदा । क्षयंगच्छन्तिवैसर्वे सृज्यन्तेचपुनःपुनः ॥ ५ ॥ मुहूर्त्तमरणास्त्वन्ये मानुषा
मृगपक्षिणः । तैर्य्यग्योन्यश्चयेचान्ये जीवलोकचरास्तथा ॥ ६ ॥ भूयिष्ठेनतुराजानः
श्रियंभुक्त्वायुषःक्षये । तरुणाःप्रतिपद्यन्ते भोक्तुंसुकृतदुष्कृते ॥ ७ ॥ सभवानधर्मपु-
त्रेण शर्मकर्त्तुमिहार्हति । पाण्डवाःकुरवश्चैव पालयन्तुवसुन्धराम् ॥ ८ ॥ बलवानहमि
त्येव नमन्तव्यंसुयोधन । बलवन्तोबलिभ्योहि दृश्यन्तेपुरुषर्षभ ॥ ९ ॥ नबलंबलि-
नांमध्ये बलंभवतिकौरव । बलवंतोहितेसर्वे पाण्डवादेवविक्रमाः ॥ १० ॥ अत्राप्युदा
हरंतीम मितिहासंपुरातनम् । मातलेर्दातुकामस्य कन्यांमृगयतोवरम् ॥ ११ ॥ मतलि

पृथ्वी जल वायु अग्नि आकाश यह तारागण । ४ । ये सब जगत् के प्रलयके समय तीनों लोकों को छोड़ नष्टहोजावेहैं फिर जगत्की रचनाके साथ बनाये जाते हैं । ५ । व अन्य मनुष्य मृग पक्षीतो मुहूर्त्तमात्र में मरजावेहैं, इसीतरह औरभी चर अचर जीवजन्तु मरते रहतेहैं । ६ । बनों राजालोग बहुधा राज्य श्री भोगकर आयुर्दाय के अन्त में मरतेहैं व जबतक युवावस्थाको प्राप्तहते तबतक अपने किये पाप पुण्य भोगते रहतेहैं इससे तुम्हारी अभी युवावस्था है यह भोग करनेका समय है युद्ध करके क्यों प्राण देतेहो । ७ । इससे दुर्योधन आप युधिष्ठिरजी के संग मिलापही करने के योग्यहैं पाण्डव व कौरव दोनों मिलकर पृथ्वीका पालनकरें । ८ । हे सुयोधन तुम यह कभी न मानना कि हम बलवान हैं क्योंकि बलवानों के संग रहने से लोग बलवान् दिखाई देने लगतेहैं । ९ । हे कौरव जिनलोगों के शारीरक बल अधिक है उनके सामने सेना का बल काम नहीं करता, फिर पांडव सबके सब बलवान्हैं क्योंकि उनके देवताओंके समान बल है । १० । इस विषय में एक यह पुराना इतिहास कहा जाता है, जो कि अपनी कन्या का विवाह करने के लिये इन्द्रके सारथि मातलिका है । ११ । त्रिलोकीके राजा इन्द्रजी के सारथिका मातलि

air fire, sky and stars die out at Pralaya and are created again with the world. Human beings, quadrupeds and birds as well as other moveables and immoveables die very day. Out of these, kings often enjoy the wealth during the latter portion of their life while during the former portion of their life, they undergo the results of their own merits and sins. You should enjoy life in your youth and not to give it up in war. You should make peace with Yudhishthir so that both Kauravas and Pandavas may rule the earth together. Donot be vain of your power, Duryodhan; for people look powerful while they are in the society of the strong. Those who possess bodily strength more than others, donot care much for the army. The Pandavas are strong like gods. 10. There is an old story which bears on the fact. It relates to Matali the chariot driver of Indra. Matali

म् । द्रष्टा नैव वरं कञ्चिद्रोचयिष्याव मातले ॥ ५ ॥ अवगाह्य ततो भूमिं ममौ मातलि
नारदौ । ददृशाते महात्मानौ लोकपालमपाम्पतिम् ॥ ६ ॥ तत्र देवर्षिसदृशीं पूजां
स प्राप नारदः । महेन्द्रसदृशीं चैव मातलिः प्रत्यपद्यत ॥ ७ ॥ तावुभौ प्रीतमनसौ
कार्यवन्तौ निवेद्य ह । वरुणेनाभ्यनुज्ञातौ नागलोकं विचेरतुः ॥ ८ ॥ नारदः सर्व
भूतानामन्तर्भूमि निवासिनाम् । जानंश्चकार व्याख्यानं यन्तुः सर्वमशेषतः ॥ ९ ॥
नारद उवाच ॥ दृष्टस्ते वरुणः सूत पुत्रपौत्रसमावृतः । पश्योदकपतेः स्थानं सर्वतोभद्र
मृद्धिमत् ॥ १० ॥ एष पुत्रो महाप्राज्ञो वरुणस्येह गोपतेः । एष वै शीलवृत्तेन शौचेन
चाविशिष्यते ॥ ११ ॥ एषोऽस्य पुत्रोऽभिमतः पुष्करः पुष्करेक्षणः । रूपवान्दर्शनीयश्च
सोमपुत्र्या वृतः पतिः ॥ १२ ॥ ज्योत्स्नाकालीति यामाहुर्द्वितीयां रूपतः श्रियम् ।

हैं । ४ । हम सब पृथ्वीतल तुमको दिखाते हुये बताते जायँगे व देखकर दोनोंजने कोई
न कोई वर पसन्दही करेंगे । ५ । इतना कह भूलोकहोते हुये इसके नीचे वरुणलोक में
जायदोनों महात्माओंने वरुणजीको देखा । ६ । वहां नारदजीनेतो देवर्षिके योग्य पूजापाई
व मातलिने इन्द्रके सम्बन्धियों कीसी पाई । ७ । पर ये दोनों कार्य्य के लिये जातेथे इससे
वरुणजीसे अपना कार्य्य कह व उनकी भी आज्ञाले नागलोकको चलेगये । ८ । पर नारदजी
तो पातालके निवासियोंके भी सब वृत्तान्त जानतेहैं, इससे मातलि से सब वहां के रहने-
वालों का व्याख्यान करते गये । ९ । व वरुणलोकभी अच्छी तरह देख मातलि से कहने
लगे कि मातलि पुत्र पौत्रादि सहित वरुणजीको तुमने देखा, अब सर्व ओर से कल्याणरूप
व सब ऋद्धि युक्त वरुणजीका स्थान देखो । १० । जलपति वरुणजी का यहमहाप्राज्ञ पुत्र
है जोकि शील व वृत्त व शौचके कारण सबसे विशेषहै । ११ । व इसके कमल समान तो
नेत्रहैं व सबको अतिप्रियहै व पुष्कर इसका नामहै, रूपवान् होनेके कारण ऐसा दर्शनी-
यहै कि चन्द्रमाकी कन्याने अपने लिये इसे वर अंगीकार कियाहै । १२ । व दूसरी शो-

together; for, I too am going to see Varun. In our way I shall show you the nether regions and we shall select a bridegroom for your daughter. They passed through the world of men on their way to Varun. Narad was worshipped there as a divine rishi and Matali as relation of Indra. They told Varun the purpose of their mission and with his permission went to the region of Naga. Narad who knew all about the nether world, informed Matali all that was worth knowing about the inhabitants of that region. Having seen the region of Varun he said to Matali, " You have seen Varun with *his sons and grandsons, now see his palace full of wealth. 10. This* is the wise son of Varun the lord of waters. He is the best of all in good manners and purity. His eyes are like lotus and he is dear to all. His name is Pushkar and he is so beautiful and good looking

अदित्याश्चैवयःपुत्रो ज्येष्ठःश्रेष्ठःकृतःस्मृतः ॥ १३ ॥ भवनंपश्यवारुण्यं यदेतत्सर्वं काञ्चनम् । यत्प्राप्यसुरतांप्राप्ताः सुराःसुरपतेःसखे ॥ १४ ॥ एतानिहृतराज्यानां दैतेयानांस्मप्रातले । दीप्यमानानिदृश्यन्ते सर्वप्रहरणान्युत ॥ १५ ॥ अक्षयाणिकिलैतानि विवर्त्तन्तेस्मप्रातले । अनुभावप्रयुक्तानि सुरैरवजितानिह ॥ १६ ॥ अत्र राक्षसजात्यश्च दैत्यजात्यश्चप्रातले । दिव्यप्रहरणाश्चासन् पूर्वदैवतनिर्मिताः ॥१७॥ अग्निरेषमहार्चिष्मान् जागर्त्तिवारुणेह्रदे । वैष्णवञ्चक्रमाविद्धं विधूमेनहविष्मता १८ एषगाण्डीवमयश्चापो लोकसंहार संभृतः । रक्ष्यतेदैवतैर्नित्यं यतस्तद्गाण्डिवंधनुः १९ एषकृत्येसमुत्पन्ने तत्तद्धारयतेबलम् । सहस्रशतसंख्येन प्राणेनसततंध्रुवः ॥ २० ॥

मपुत्रीका ज्योत्स्नाकाली नामहै जोकि रूप से लक्ष्मीहीके समान है इसने अदिति के पुत्र सूर्य्यजीको अपना श्रेष्ठ पति कियाहै । १३ । व यह जो सब सुवर्णहीसे बनाहै वारुणी मदिराका भवन है इसी के कारण देवताओं का एक सुरनामहै व उसका अर्थ यह है कि सुरा कहे मदिरा विद्यमान हो जिसके उनको सुर कहतेहैं । १४ । व हे मातलिजी ये सबराज्य हरेहुये दैत्यों के दीप्यमान आयुधहैं दिखाई देतेहैं । १५ । ये आयुध अक्षयहैं कभी चुकते नहीं क्योंकि इनमें ऐसा प्रभाव है कि चलानेवाले के पास फिर२ लौटआतेहैं, इससे देवता लोग किसीसे हारते नहींहैं । १६ । व इन्हीं आयुधों से दैत्यों की बहुतसी जातें व राक्षसों की देवताओं ने पूर्व कालमें जीतीहैं, क्योंकि देवतालोग इन्हीं दिव्य आयुधों को धारण करते हैं । १७ । व वरुणजी के कुण्डमें जो यह अग्नि वर्त्तमान है सदा इस में ज्वाला निकला करतीहैं, यहां तक कि यह ऐसा प्रज्वलित रहता कि विष्णु भगवान् के चक्र का भी तेज इसपर नहीं चलसक्ता । १८ । व यह गाण्डीवमय अर्थात् गैंडे शृङ्ग से धनुष बनाहै इसके चढ़ाने से लोगों का संहार होजाता है, इससे देवतालोग इसकी रक्षा सदा किये रहते हैं, व इसीसे गाण्डीव नाम धनुष बनाहै । १९ । यह गाण्डीव धनुष कार्य के

that the daughter of Chandra has selected him for her husband. The second daughter of Chandra named Jyotsnakali is beautiful like Lakshmi and has made the son of Aditya her husband. This palace made of gold is the wine cellar of Varun and from the possession of this wine or sura the gods are called surs. These are the glorious weapons of Daityas won in fighting. These weapons are inexhaustible as they return to the person by whom they are discharged and it is for this reason that the gods are never vanquished. With these weapons the gods won many battles and destroyed innumerable asurs in former days. This fire in the tank of Varun never ceases to burn and is more glorious than the discus of Vishnu. This bow which is made of the horn of a rhinoceros is the destroyer of the world. It is guarded by gods and the bow Gandiv is made out of

अत्रास्मानिशास्त्वेव रक्षोवन्धुपुराजसु । सृष्टामथमतश्चण्डो ब्रह्मणाब्रह्मवादिना २१
एतच्छत्रन्नरेंद्राणां महच्चक्रेणभापितम् । पुत्राःसलिलराजस्य धारयन्तिमहोदयम् २२
एतत्सलिलराजस्य छत्रंछत्रगृहेस्थितम् । सर्वतःसलिलंशीतं जीमूतइववर्षति २३ ॥
एतच्छत्रात्परिभ्रष्टं सलिलंसोमनिर्मलम् । तमसामूर्छितंभाति येननार्च्छतिदर्शनम्
॥ २४ ॥ बहून्यद्भुतरूपाणि द्रष्टव्यानीहमातले । तवकार्यविरोधस्तुतस्माद्गच्छावमा
चिरम् ॥ २५ ॥

इतिश्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि मातलिवरान्वेषणे
अष्टनवतितमोऽध्यायः ९८ ॥

---

अनुसार बलको धारण करता है, सहस्रों व सैकड़ों लक्षों धनुषों का बल इसमें है वरन् पड़ा कामपड़े तो अनन्त बलहोजाता है। २० । य यह धनुष जो लोग अभेद्यहैं उनका भी भेदन करता है, जो राजालोग राक्षसोंके तुल्य बल रखते उनके ऊपरभी जब चढ़ाया जाता मारही डालता है, इसी विचार से प्रथम सृष्टि में ब्रह्मवादी ब्रह्माजी ने इसे बनाया है। २१ । यह शस्त्र राजाओं के बड़ेभारी चक्रसे भाषितहै व इसे वरुणजी के पुत्र सदा धारण करते हैं । २२ । व यह वरुणजी का छत्र है जो छत्र गृह में स्थापितहै यह सब ओरसे शीतल जल मेघके समान बरसाया करताहै । २३ । इस छत्र से जो जलबरसा करता है यद्यपि चन्द्रमा के समान निर्मलहोता है पर अन्धकारसे ऐसा आच्छादितरहताहै जिससे किसी को दिखाई नहीं देता । २४ । यह बड़े दर्शनीय और अद्भुत हैं परन्तु आप के काम में देरहोती है इस से चलो यहांसे चलें २५ ॥

---

it. The latter assumes as much strength as the occasion requires; it possesses the strength of thousands of bows and its strength is unlimited at the time of need. 20. This bow can cut down the strongest men and can kill those kings who possess the strength of rakshases. It was for this very purpose that Brahma made it. It can cope with all the kings and is wielded by the son of Varun. Yonder is Varun's umbrella which drops cold water like rain on all sides. The water from it is as pure as the rays of the moon; but being constantly surrounded by darkness it can be seen by none. There are numerous wonderful things like these but your business urges us to go on."



नारदउवाच । एतत्तुनागलोकस्य नाभिस्थानेस्थितंपुरम् । पातालमितिविख्या तं दैत्यदानवसेवितम् ॥१॥ इदमाद्भिःसमंप्राप्ता येकेचिज्जंगमाः । प्रविशन्तोमहाना दं नदन्तिभयपीडिताः ॥ २ ॥ अत्रासुरोग्निःसततं दीप्यतेवारिभोजनः । व्यापारेण धृतात्मानं निबद्धंसमबुध्यत ॥ ३ ॥ अत्रामृतंसुरैःपीत्वा निहितंनिहतारिभिः । अतः सोमस्यहानिश्च वृद्धिश्चैवमदृश्यते ॥ ४ ॥ अत्रादित्योहयशिराः कालेपर्वणिपर्वणि । उत्तिष्ठतिसुवर्णाख्यं वाग्भिरापूरयन्जगत् ५ यस्मादलंसमस्तास्ताः पतन्तिजलमूर्तयः । तस्मात्पातालमित्येव ख्यायतेपुरमुत्तमम् ॥६॥ ऐरावणोस्मात्सलिलं गृहीत्वाजगतो

---

अध्याय ९९ ॥

नारदजी बोले कि मातलि यह पुर नागलोकके नाभिस्थानमें स्थित है, व पाताल इसका नामहै दानव दैत्यही इसमें रहतेहैं । १ । यहां जो प्राणी कभी जलके वेगमें पड़कर चले आतेहैं वे सारे भयके पीड़ितहो चिल्लाने व पुकारने लगतेहैं । २ । यहां असुररूप अग्नि सदा जल पान करता हुआ प्रकाशित रहताहै, व देवताओंने उसे ऐसा बन्धन में डाल रक्खाहै कि वह मर्य्यादा से बाहर नहीं होता क्योंकि अपने को बँधुआ समझताहै । ३ । इसी पाताल में टिककर देवगण चन्द्रमा का अमृत पान किया करतेहैं इसीसे कृष्णपक्ष में प्रतिदिन एक २ कला कम हुआ करती व शुक्ल पक्षमें बढ़तीहै यही चन्द्रमाकी हानि व वृद्धि दिखाई देतीहै । ४ । व यहीं अदितिके पुत्र हयग्रीव भगवान् समयपर पर्व्व २ में वेदपाठियों की वेदध्वनि सुननेके लिये व बढ़ानेके लिये प्रकट होतेहैं । ५ । जिससे कि यहां चन्द्रादि सब जलहीके रूपसे पतित होतेहैं इससे इस पुरका उत्तम पाताल नामहै । ६ । व इसी पातालसे ऐरावण नाम मेघ जगतके हितके लिये जल ले-

---

## CHAPTER XCIX

"This is the centre of the region of Nagas," said Narad to Matali "it is known as the nether world and is inhabited by daityas and danavas. Those who are brought here by flowing waters, shriek with terror. Here Agni in the shape of Asurs is always drinking water and burns brightly; but the gods have so captivated him that he can not break through his bounds, so concious of his captivity is he. Here the gods drink the ambrosia dropped from the moon and it is for this reason that she wanes gradually in the dark fortnight and increases in the lighted one. It is here that Bhagwan Hayagriv the son of Aditi appears to hear the *Vedic hymns and* to encourage them. This place in called Patal (falling) because all beings fall here like water. The cloud named Airavan takes water

हित । मेघेष्वागुश्चतेशीत यन्महेन्द्रःप्रवर्षति ॥ ७ ॥ अत्रनानाविधाकारा स्तिमयोनै
करूपिण । अप्सुसोमप्रभांपीत्वा वसन्तिजलचारिणः ॥ ८ ॥ अत्रसूर्यांशुभिर्भि-
न्नाः पातालतलमाश्रिताः । मृताहिदिवसेसूत पुनर्जीवन्तिवैनिशि ॥ ९ ॥ उदयन्नित्य
शश्चात्र चन्द्रमारश्मिबाहुभिः । अमृतस्पृश्यसस्पर्शात् सञ्जीवयतिदेहिनः ॥ १० ॥ अ
त्रतेधर्मनिरता बद्धाःकालेनपीडिताः । दैतेयानिवसन्तिस्म वासवेनहृतश्रियः ॥ ११ ॥
अत्रभूतपतिर्नाम सर्वभूतमहेश्वर । भूतयेसर्वभूताना मचरत्तपउत्तमम् ॥ १२ ॥ अ
त्रगोव्रतिनोविप्राः स्वाध्यायाम्नायकर्शिता । त्यक्तप्राणाजितस्वर्गा निवसन्तिमहर्षयः
॥ १३ ॥ यत्रतत्रशयोनित्य येनकेनचिदाशित । येनकेनचिदाच्छन्नः सगोव्रतइहोच्य

---

जाता है व सब बादलोंमें भर देताहै फिर इन्द्रकी आज्ञा से बादल बरसतेहैं । ७ । व यहा अनेक रूपके सौ२ योजनके व इससे बडे भी तिमि आदि नामों से प्रसिद्ध मत्स्य रहते हैं, व वहा चन्द्रमाके किरण पीकर जल में बिचरा करतेहैं । ८ । वहा से अन्य स्थानपर जाय नारदजी फिर मातलिसे बोले कि हे सूत, यहा सूर्य के किरणोंसे भिन्नहो पातालके नीचेके भागमें आय हमलोगोंकी रात्रिमें जाओं मृतकही होकर व फिर हमलोगोंके दिनमें सब प्राणी फिरजी आवेहैं । ९ । व यहा चन्द्रमा सदा उदय बनेरहते हैं व अमृतका स्पर्शकराय सब प्राणियों को जिलाते हैं । १० । व यहीं जिन दैत्यों की राजलक्ष्मी इन्द्रने छीनली है वे कालसे पीड़ितहो करभी अपने धर्म में टिके हुये बसे रहते हैं । ११ । व यहीं सब प्राणियों के महेश्वर भूतपति भगवान ने सब प्राणियों के ऐश्वर्य्य के लिये उत्तम तप किया है । १२ । व यहीं वेदाध्ययन करने से दुर्बलहो गोव्रती महर्षिलोग प्राण त्याग स्वर्गको जीतेहुये बसतेहैं । १३ । गोव्रत ऋषि वह कहलाते हैं जो कभी दोरात एक जगह नहीं

---

from here to distribute it throughout the world It fills other *clouds with water and they fall as rain* by the order of Indra Timi and other very large fishes live here and float over water drinking the moon beams' Futher on Narad said to Matali the chariot driver ' Deprived of the rays of the sun, people come here during our night after death and come again to life when it is again day with us The moon always shines here and keeps all the beings alive by her ambrosia 'Here live the daityas who have been deprived of their wealth and kingdom by Indra and are still firm on their duty. Here Bhutpati the lord of all beings performed a severe asceticism for the good of all Here live the rishis who are lean on account of the study of the Vedas and who have won the paradise after death They lead the life of a *gobrit* which means that they never sleep in

ते ॥ १४ ॥ ऐरावणोनागराजो वामनःकुमुदोञ्जनः । प्रसूताःसुप्रतीकस्य वंशेवारणसत्तमाः ॥१५॥ पश्ययद्यत्रते कश्चिद्रोचतेगुणतोवरः । वरयिष्यामितंगत्वा यत्नमास्थाय मातले ॥ १६ ॥ अण्डमेतज्जलेन्यस्तं दीप्यमानमिवश्रिया । आप्रजानांनिसर्गाद्वै नोद्भिद्यतिनसर्पति ॥ १७ ॥ नास्यजातिंनिसर्गंवा कथ्यमानंश्रृणोमिवै । पितरंमातरंचापि नास्यजानातिकश्चन ॥१८॥ अतःकिलमहानग्निरन्तकालेसमुत्थितः । धक्ष्यतेमातलेसर्वं त्रैलोक्यंसचराचरम् ॥ १९ ॥ मातलिस्त्वब्रवीच्छ्रुत्वा नारदस्याथभाषितम् । नमेत्ररोचतेकश्चिदन्यतोव्रजमाचिरम् ॥ २० ॥

इति श्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि मातलिवरान्वेषणे ऊनशततमोऽध्यायः ९९ ॥

---

रहते जो मिलताहै सोखावें और पहरते हैं । १४ । व ऐरावण, गजराज, वामन, कुमुद, व अञ्जननाम गजराज सुप्रतीक नाम हस्तिराजके वंशमें यहीं उत्पन्नहुयेहैं । १५ । हे मातलिजी अब यहां देखो जो कोई वर तुमको रुचै उसके पास जाय यत्न पूर्वक उसको अङ्गीकार करावें । १६ । व यहीं इसी जलमें शोभासे प्रकाशित अण्ड परमेश्वरने स्थापित किया है जब से प्रजाओंकी उत्पत्तिहुई है तबसे यहीं स्थितहै न कभी फूटताहै न ठौरपर से चलता है । १७ । इस अंडकी जाति व उत्पत्ति हमने किसी से कहते नहीं सुनी, व इसके पिता माताकोभी कोई नहीं जानता, क्योंकि इसके प्रथमतो कुछ उत्पन्नही न था । १८ । व इसी अण्डमें प्रलयके समय महाअग्नि उत्पन्नहोता है वह चराचर तीनोंलोकों को भस्मकर देताहै । १९ । नारदके यह वचन सुनकर मातलिने कहा कि हमको इनमें से कोईभी नहीं रुचता चलो और कहीं चलें ॥ २० ॥

---

any one place for two nights consecutively and eat and wear what they get. Airavan, Baman, *Kumud* and Anjan of the *family* of Supratik the king of elephants, were born here. Look here for a bridegroom for your daughter, Matali. We shall go and request him to accept your daughter in marriage. Here the Lord has stablished the exceedingly glorious egg which remains here stationary, without breaking, from the beginning of the world. I have heard from none about the production of this egg, nor has any one told me about its father or mother, for there is none older than this egg. The great fire comes out of it at the time of Pralaya and consumes all the moveables and immoveables." Having heard these words of Narad, Matali said, "I can select none of the people here. Let us go elsewhere."20.

नारदउवाच । हिरण्यपुरमित्येतत् ख्यातंपुरवरंमहत् । दैत्यानांदानवानाञ्च माया शतविचारिणाम् ॥१॥ अनल्पेनप्रयत्नेन निर्मितंविश्वकर्मणा । मयेनमनसासृष्टं पाताल तलमाश्रितम् ॥ २ ॥ अत्रमायासहस्राणि विकुर्वाणा महौजसः । दानवानिवसन्तिस्म शूरादत्तवराःपुरा ॥ ३ ॥ नैतेशक्रेणनान्येन यमेनवरुणेनवा । शक्यन्तेवशमानेतुं त-थैवधनदेनच ॥ ४ ॥ असुराःकालखञ्जाश्च तथाविष्णुपदोद्भवाः । नैर्ऋतायातुधानाश्च ब्रह्मपादोद्भवाश्चये ॥ ५ ॥ दंष्ट्रिणोभीमवेगाश्च वातवेगपराक्रमाः । मायावीर्य्यो पसम्पन्ना निवसन्त्यत्रमातले ॥ ६ ॥ निवातकवचानाम दानवायुद्धदुर्मदाः । जानासियथाचशक्रो नैतानशक्नोतिबाधितुम् ॥ ७ ॥ बहुशोमातलेत्वञ्च तवपुत्रश्चगोमुखः ।

अध्याय १०० ॥

नारदजीने कहा कि यह सैकड़ों सहस्रोंमाया जाननेवाले दैत्यों व दानवोंका अति उत्तम हिरण्यपुरनाम स्थान है । १ । इसे विश्वकर्मा ने बड़े प्रयत्न से बनाया है, व मयदानवने पाताल में आप इसे फिर अपने मनसे बनायाहै । २ । यहां बड़े पराक्रमी व सहस्रोंमाया जाननेवाले शूर वीर व वरदानपाये दानव दैत्य बहुत दिनों से बसतेहैं । ३ । इन दानवों व दैत्यों को न इन्द्र अपनी वशमें करसक्ते हैं न औरही कोई यम, वरुण, व कुबेरही करसक्तेहैं । ४ । व यहीं कालखंजनाम असुर रहते हैं जो कि श्रीविष्णु भगवान् के चरणों से उत्पन्नहुयेहैं, व और नैर्ऋतयातुधानभी रहतेहैं जोकि ब्रह्माजीके चरणों से उत्पन्नहुयेहैं । ५ । व औरभी बहुतसे बड़े २ दांतवाले भयंकर वेगयुक्त व पवन वेग के समान पराक्रमी, माया वीर्य्यसे उत्पन्न दैत्यगण बसतेहैं । ६ । व युद्धमें महादुर्म्मद निवात कवचनाम दानवभी यहीं बसतेहैं, उनको तुम जानतेहीहो कि इन्द्र जिसप्रकार उन्हें बाधित

## CHAPTER C

"This is Hiranyapur inhabited by hundreds and thousands of Daityas and Danavas who know magical arts," Said Narad, "It was made by Vishwakarma and Maya with great labour. It is inhabited by thousands of Danavas and Daityas who know magic and are brave and strong with the boons which they have got long since. Neither Indra nor Yam, Varun or Kuver can conquer them. The Asurs known as kalkhanjes live here. They were born of the feet of Vishnu. It is also inhabited by Nairits and Yatudhans who were born of the feet of of Brahma and by many other Daityas having long teeth and great velocity like that of the wind. The great warriors known as Nivat kavaches also live here and you know that

निर्भग्नोदेवराजश्च सहपुत्रःशचीपतिः ॥ ८ ॥ पश्यवेश्मानिरौक्ममाणि मातले राजतानिच । कर्मणाविधियुक्तेन युक्तान्युपगतानिच ॥ ९ ॥ वैदूर्य्यमणिचित्राणि प्रवालरुचिराणिच । अर्कस्फटिकशुभ्राणि वज्रसारोज्ज्वलानिच ॥ १० ॥ पार्थिवानीवचाभान्ति पद्मरागमयानिच । शैलानीवचदृश्यन्ते दारवाणीवचाप्युत ॥ ११ ॥ सूर्य्यरूपाणिचाभान्ति दीप्ताग्निसदृशानिच । मणिजालविचित्राणि प्रांशूनिनिबिडानिच ॥१२॥ नैतानिशक्यंनिर्देष्टुं रूपतोद्रव्यतस्तथा । गुणतश्चैवसिद्धानि प्रमाणगुणवन्तिच ॥ १३ ॥ आक्रीडानपश्यदैत्यानां तथैवशयनान्युत । रत्नवन्तिमहार्हाणि भाजनान्यासनानिच ॥ १४ ॥ जलदाभांस्तथा शैलांस्तोयप्रस्रवणानिच । कामपुष्पफलांश्चापि पादपानकामचारिणः ॥ १५ ॥ यावलेकश्चिदत्रापि रुचिरस्तेवरोभवेत्।

---

नहीं कर सके । ७ । व बहुत बार तुम व तुम्हारा पुत्र गोमुख व जयन्त सहित देवराज इनके सामने से भाग खड़ेहुयेहो। ८ । हे मातलिजी देखो कैसे २ सोने व चांदीके अद्भुत२ मन्दिर यहांबनेहैं व सब विधिपूर्वक बनायेगये हैं इनसे सब समयों में सुखदायी है । ९ । व सब वैदूर्य्यमणि से चित्र विचित्र बनेहैं, व मूंगों से रुचिरहैं सूर्य्यमणि व स्फटिकमणि के समान उजले हैं, व हीराके सारसे भी श्वेतरंगकेहैं । १० । व पानी इनके ऊपर पद्मराग मणिके समान झल झलाताहै, कोई २ शिलामय व कोई२ काठोंसे बनेसे दिखाई देते हैं । ११ । व कोई २ सूर्य्य के रूपसे शोभितहोते कोई २ प्रज्वलित अग्निके तुल्य, व सब मणि समूहों से विचित्र इनमें धूलिका कहीं नामभी नहीं सुनाई देता। १२ । इनकी उपमा रूपसे गुणसे व धनसे किसी से नहीं देसके क्योंकि इनके समान इन्हींमें गुणहैं । १३ । सब दैत्योंकी क्रीड़ाके व शयन करने के रत्न युक्त बड़े मोलके स्थान व नाना प्रकार के बर्तन आसन देखो । १४ । पर्वत सब यहांके बादलों के रंगकेहैं, व सबोंसे जलके झरने झरते हैं वृक्ष यहांके सब समयों में फूल फल पल्लवयुक्त बने रहतेहैं, व सब

---

even Indra cannot conquer them. You and your sons Gomukh and Jayant have often fled with Indra from before them. See, Matali, how beautiful are the wonderful palaces made of gold and silver. They are furnished with the requirements of every season. They are studded here and there with jewels and coral; they sparkle like crystal in the sun and are whiter than diamonds. 10. Water shines over them like the jewel known as Padmrag. Some are made of stone and others of wood. Some sparkle like the sun others like fire or jewels. There is no trace of dust here. They are not to be matched in beauty, quality or wealth. See the pleasure houses and rest houses of Daityas studded with jewels. The mountains here

अथवान्यांदिशंभूमेर्गच्छावपदिमन्यसे॥१६॥मातलिस्त्वब्रवीदेनं भाषमाणंतथाविधम् दर्षेणैवमकार्यविमियंत्रिदिवौकसाम्॥१७॥ नित्यानुषक्तवैराहि भ्रातरोदेवदानवाः। अरिपक्षेणसम्बन्धं रोचयिष्याम्यहंकथम्॥ १८॥ अन्यत्रसाधुगच्छाव द्रष्टुनार्हामिदानवान्। जानामितवचात्मानं हिंसात्मकमनंतथा॥ १९॥

इतिश्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि मातलिवरान्वेषणे शततमोऽध्यायः १०० ॥

नारदउवाच। अयंलोकः सुपर्णानां पक्षिणांपन्नगाशिनाम्। विक्रमेगमनेभारे,नैषामस्तिपरिश्रमः॥ १॥ वैनतेयसुतैः सूत षड्भिस्ततमिदंकुलम्। सुमुखनसुनाम्नाच सुनेत्रेणसुवर्चसा॥ २॥ सुरुचापक्षिराजेन सुबलेनचमातले। वर्द्धितानिप्रसूत्यावै

जैसा चाहते वैसा रूप धारण करलेतेहैं। १५। हे मातलिजी भला यहां कोई वर तुम को प्रसन्नहुआ व नहीं जो न प्रसन्नहो तो चलो पृथ्वीकी और किसी दिशाको चलें। १६। ऐसा कहते हुये नारदजी से मातलिजी बोले कि नारदजी यहांता हमारा कुछभी काम नहीं चलसक्ता क्योंकि ये सबतो देवताओंके वैरी हैं। १७। देवता और दानव दोनों भाई होकरभी नित्य वैर करतेहैं इसलिये यह हमारे पक्षके नहीं हैं हे देवर्षि और कहीं चलो इन हिंसायुक्त आत्माओंमें विवाहकर के क्या हर्षहोगा। १९।

अध्याय ॥ १०१ ॥

नारदजी बोले कि मातलिजी यह सर्पोंके खाने वाले गरुड़नाम पक्षियोंका है, इन को विक्रम करने व चलनेमें व भारलादनेमें कुछभी परिश्रम नहीं करना पड़ता। १। यह कुल गरुड़जी के ६ पुत्रों से व्याप्त रहताहै, उनके पुत्रोंके नाम यहहैं, सुमुख, सुनाम सुनेत्र, सुवर्चस, । २। व सुरुच, व सुबल, ये सब विनताके कुल के कर्त्ता गरुड़ों से

are like clouds and abound in cataracts The trees bear foliage and fruits of every season and are seen in every conceivable colour Can you select any bridegroom here? If not, let us go in some other direction' But Matali replied, "My work is not here among the enemies of gods and Asurs, for, although they are the sons of the same father they are enemies of one another You should not look for a bridegroom among these danavas who are cruel by nature. Let us go elsewhere"19

CHAPTER CI

" Yonder is the country inhabited by serpent eater garurs who are never tired of carrying heavy burdens and doing hard work." said Narad to Matali, "These are the families sprung up from the six sons of Garur named Sumukh Sunam, Sunetra, Subarchas, Suruch

विनताकुलकर्तृभिः ॥ ३ ॥ पक्षिराजाभिजात्यानां सहस्राणिशतानिच । कश्यपस्यत-
तोवंशे ज्ञातिर्भूतिविवर्द्धनैः ॥ ४ ॥ सर्वेह्येतेश्रियायुक्ताः सर्वेश्रीवत्सलक्षणाः । सर्वे
श्रियमभीप्सन्तो धारयन्तिबलान्युत ॥ ५ ॥ कर्मणाक्षत्रियाश्चैते निर्घृणाभोगिभो-
जिनः । ज्ञातिसंक्षयकर्तृत्वाद् ब्राह्मण्यंनलभन्तिवै ॥ ६ ॥ नामानिचैषांवक्ष्यामियथा
प्राधान्यतःशृणु । मातलेश्लाघ्यमेतद्धि कुलंविष्णुपरिग्रहम् ॥ ७ ॥ दैवतंविष्णुरेतेषां
विष्णुरेवपरायणम् । हृदिचैषांसदा विष्णुर्विष्णुरेवसदागतिः ॥८॥ सुवर्णचूडोनागा-
शी दारुणश्चण्डतुण्डकः । अनिलश्चानलश्चैव विशालाक्षोथकुण्डली ॥ ९ ॥ पङ्कजि-
द्वज्रविष्कम्भो वैनतेयोथवामनः । वातवेगो दिशाचक्षुर्निमेषोऽनिमिषस्तथा ॥ १० ॥
त्रिरावःसप्तरावश्च वाल्मीकिर्द्वीपकस्तथा । दैत्यद्वीपःसरिद्द्वीपः सारस पद्मकेतनः ११-

---

अति वेगवानहैं । ३ । इनकी जातिके ग्यारहसौ और हैं ये सब कश्यप ऋषिहीके ऐश्वर्य
बढ़ाने वालेहैं । ४ । ये सबशोभायुक्तहैं व सबके श्रीविष्णुजीका लक्षण होताहै, व सब
शोभादिकी इच्छाकिये बलको धारण करतेहैं । ५ । ये सब कर्मसे क्षत्रियहैं, क्योंकि सब
क्षत्रियोंके समान निर्दयी होतेहैं इसीसे सर्पोंको पकड़ २ खाजातेहैं, अपने भाई बंधु स-
र्पोंको खाजानेके कारण ब्राह्मणता को कभी नहीं प्राप्तहोते ६ इन में जो २ प्रधानहैं उनके
नाम तुमसे बताते हैं, इनकाकुल विष्णु भगवान्के ग्रहण करनेसे प्रशंसा के योग्यहै इस से
कहतेहैं७इन लोगोंके विष्णुही देवताहैं, व विष्णुही इनके परायणहैं, व इनके हृदयमें सदा
विष्णुहीनिवासकरतेहैं व विष्णुही इनको सदागतिहैं ८ सुवर्णचूड़,नागाशी,दारुण,चण्डतुण्डक,
अनिल,अनल,विशालाक्ष,कुण्डली ९ कम्पाजित्,वज्रविष्कम्भ,वैनतेय,वामन,वातवेग,दिशा-
चक्षु,निमिष,अनिमिष । १० । त्रिवार,सप्तवार,वाल्मीकि,द्वीपक,दैत्यद्वीपक,परिद्वीप,सारस,

---

and Subal. These are Vinata's descendants of great velocity. They are eleven hundred in number and increase the greatness of Kashyap. They are beautiful to look at and each and every individual of them bears the mark of Shree Krishn. They are all beautiful and brave like Kshatrys; for like them, they are cruel by nature and devour serpents. From eating their own brothers the serpents they cannot rank with Brahmans. The names of the principal garurs are given below. Their family is celebrated on account of their being devoted to Vishnu *who is worshipped by them and they are protected by him.* Vishnu always resides in their hearts and is their *refuge.* Their names are:—Subarnchur, Nagashi, Darun, Chandtundak, Anil, Anal Vishalaksh. Kundali, Kamjit, Vajrabishkambh, Vainateya, Baman, Batveg, Dishachakshu, Nimish, Animish. 10. Trivar, Saptvar,

सुमुखश्चित्रकेतुश्च चित्रबर्हस्तथानघः । मेघहृत्कुमुदोदक्षः सर्पान्तःसोमभोजनः १२॥ गुरुभारःकपोतश्च सूर्यनेत्रश्चिरान्तकः । विष्णुधर्माकुमारश्च परिबर्होहरिस्तथा ॥१३॥ सुस्वरोमधुपर्कश्च हेमवर्णस्तथैवच । मलयोमातरिश्वाच निशाकरदिवाकरौ ॥ १४ ॥ एतेप्रदेशमात्रेण मयोक्तागरुडात्मजाः । प्राधान्यतस्तेयशसा कीर्तिताःप्राणतश्चये ॥ १५ ॥ यद्यत्रनरुचिःकाचित् देहिगच्छावमातले । तंनयिष्यामिदेशंत्वां वरंयत्रो-ऽपलप्स्यते १६ ॥

इतिमहाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि मातलिवरान्वेषणे
एकाधिकशततमोऽध्यायः १०१ ॥

पद्मकेतन ।११। सुमुख,चित्रकेतु,चित्रबर्ह,अनघ,मेघहृत, कुमुद, दक्ष,सर्पान्त,सोमभोजन, । १२ । गुरुभार, कपोत, सूर्यनेत्र, चिरान्तक, विष्णुधर्मा, कुमार, परिबर्ह, हरि । १३ । सुस्वर, मधुपर्क, हेमवर्ण, मलय, मातरिश्वा, निशाकर व दिवाकर । १४ । ये प्रकरण वशसे हमने गरुड के पुत्र गिनाये, जोकि यशसे व प्राणसे प्रधानहैं । १५ । जो इनमें आपकी रुचि नहीं है तो आइये वहां चलें जहां तुम अपनी कन्याके योग्य वरपावोगे १६ ।

Valmiki, Dipak, Daityadwipak, Paridwip, Saras, Padmketan, Sumukh, Chitraketu, Chitravarsh, Anagh, meshahrit, Kumud, Daksh, Sarpant, Sombhojan, Gurubhar, Kapot, Suryanetra, Chirantak, Vishnudharma, Kumar, Parivarh, Hari, Suswar, Madhupark, Hemvarn, Malaya,.Matarishwa, Nishakar and Divakar. These are the chief descendants of gurur. I have named them because they came in our way; but if you have no interest in them, we shall go to some other place where you can find a bridegroom for your daughter." 16.



नारदउवाच । इदंरसातलंनाम सप्तमंपृथिवीतलम् । यत्रास्तेसुरभिर्माता गवाम मृतसम्भवा ॥ १ ॥ क्षरन्तीसततंक्षीरं पृथिवीसारसम्भवम् । षण्णांरसानांसारेण रस मेकमनुत्तमम् ॥ २ ॥ अमृतेनाभितृप्तस्य सारमुद्गिरतःपुरा । पितामहस्यवदना दुदति ष्ठदनिन्दिता ॥ ३ ॥ यस्याःक्षीरस्यधाराया निपतन्त्यामहीतले । ह्रदःकृतःक्षीरनिधिः पवित्रंपरमुच्यते ॥ ४ ॥ पुष्पितस्येवफेनेन पर्यन्तमनुवेष्टितम् । पिबन्तोनिवसन्त्यत्र फेनपामुनिसत्तमाः ॥ ५ ॥ फेनपानामतेख्याताः फेनाहाराश्चमातले । उग्रेतपसिवर्त्त- न्ते येषांबिभ्यतिदेवताः ॥ ६ ॥ अस्याश्चतस्रोधेन्वोऽन्या दिक्षुसर्वासुमातले । निवस न्तिदिशांपाल्यो धारयन्त्योदिशःस्मृताः ॥ ७ ॥ पूर्वांदिशंधारयते सुरूपानामसौरभी दक्षिणांहंसिकानाम धारयत्यपरांदिशम् ॥ ८ ॥ पश्चिमावारुणीदिक्च धार्यतेवै

अध्याय ॥ १०२ ॥

नारदजीने कहा कि यह रसातलनाम पृथ्वी के नीचे सातवां लोकहै जहां कि गाइयों की माता अमृतसे उत्पन्न सुरभी रहती है । १ । व छवों रसों के सारसेभी उत्तम व पृथ्वी के सारसे उत्पन्न दूध सदा उससे चुआ करताहै । २ । यह सुरभी अमृत पानकर तृप्त हुये ब्रह्माजी के मुखसे सारांश गिरा उससे उत्पन्नहुई है । ३ । व इसी के दुग्धकी धारा पृथ्वीपर गिरी उसीका कुण्ड क्षीरसागरहै जोकि परमपवित्र कहाताहै । ४ । व उस कुण्ड के निकट मुनिलोग बैठेरहतेहैं जो फेना निकलताहै वे पियाकरते इससे उनका फेनपानाम परा है । ५ । हे मातलिजी उन फेनपा नाम ऋषियोंके फेनही आहारहै वे लोग ऐसे तप- तपमें टिकेहैं उनसे देवतालोग भय मानतेहैं । ६ । इस सुरभी से चार सुरभियां और उत्पन्न हुईहैं जो कि सब दिशाओं में बसतीहैं, व वही चारों दिशाओं का पालन करतीहैं इससे उनकी स्वामिनी कहलातीहैं ७ उनमें जो पूर्वदिशाको धारणकरती है उसका सुरूपासौरभी नामहै, व जो दक्षिणदिशाको धारणकरतीहै उसका हंसिका नामहै ।८। व सुभद्रानाम सौरभी पश्चिम

## CHAPTER CII

" This is Rasatal," said Narad, " the seventh region, beneath the earth, where Surbhi the outcome of ambrosia resides. From her drops milk which is better than the six tasteful things and other produce of the earth. Surbhi was born of the surplus of ambrosia which Brahma had drunk to his satisfaction. A stream of her milk which dropped down on earth from her is famous as the ocean of milk of great holiness. Munis sit on the banks of this tank and drink the scum which rises above it. They are hence called Phenpas. They live upon the foam and are the terror of gods on account of their severe asceticism. Surbhi has given birth to *four others of the same* name who stay in the four directions and protect the world. The one that lives in the east is called Surupa-Surabhi; that of the south *is*

सुभद्रया । महानुभावयानित्यं मातलेविश्वरूपया ॥ ९ ॥ सर्वकामदुघानामधेनुर्धार
यतेदिशम् । उत्तरांमातले धर्म्यातयैलविलसंज्ञिताम् ॥ १० ॥ आसान्तुपयसामिश्रं
पयोनिर्मथ्यसागरे । मन्थानंमन्दरंकृत्वा देवैरसुरसंहितैः ॥ ११ ॥ उद्धृतावारुणी
लक्ष्मीरमृतञ्चापिमातले । उच्चैःश्रवाश्वराजो मणिरत्नञ्चकौस्तुभम् ॥ १२ ॥
सुधाहारेषुचसुधां स्वधाभोजिषुचस्वधाम् । अमृतञ्चामृताशेषु सुरभीक्षरतेपयः १३॥
अत्रगाथापुरागीता रसातलनिवासिभिः । पौराणीश्रूयतेलोके गीयतेयामनीषिभिः
॥ १४ ॥ ननागलोके नस्वर्गे न नविमानेत्रिपिष्टपे । परिवासःसुखस्तादृक्रसातल
तलेयथा ॥ १५ ॥

इतिश्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि मातलिवरान्वेषणे
द्व्यधिकशततमोऽध्यायः १०२ ॥

दिशाको धारण करती है, वह पश्चिम दिशा वरुणजीकी है, इससुभद्राका महानुभाव है,
व विश्वरूपाभी इसीका नामहै । ९ । व उत्तर दिशाको सर्वकाम दुधा नाम धेनु धारण
करती है, इस उत्तरदिशाका ऐलविलाभी नाम है । १० । इन्हीं सबोंका दुग्ध मिलाय
क्षीरसागरमें मन्दराचलको मथानी बनाय देवता व दानवोंने मथा था । ११ । तब क्षीर
सागरसे वारुणी मदिरा देवी, लक्ष्मीजी निकली थीं, व अमृतभी निकलाथा, व उच्चैःश्रवा
नाम अश्वराज निकला, व मणियों में श्रेष्ठ कौस्तुभमणि । १२ । व सुधाहारी सर्पों के
लिये सुधा निकली, व पितरों के लिये स्वधा निकली क्योंकि वे लोग बिना स्वधाके
भोजनहीं नहीं करते, व देवताओं के लिये अमृत निकला, व कामधेनुनाम एकगायभी
निकली जो देवताओं को दुग्धदेती है । १३ । रसातलके निवासियों ने एक पुरानी
गाथा गाई है जोकि पण्डितोंकी गाई हुई है व पुराणकी है ऐसी सुनीजाती है । १४ ।
नागलोक और सुरलोकमें विमान पर चढ़ने से ऐसा सुख नहीं मिलता जैसा रसातल
में मिलता है ॥ १५ ॥

named Hansika; Subhadra resides in the west where Varun has his sway and is also known as Vishwarupa and Sarvakamdudha, also known as Ailvila, protects the North. 10. The milk of all these was mixed with the water of the Ocean when it was churned with Mandarachal by the gods and danavas. The outcomes of the churning were Varuni the goddess of wine, the goddess Lakshmi, ambrosia, *Uchaishrawa the prince of horses, nectar for serpents*, swadha for pitris, ambrosia for gods and Kamdhenu the cow which supplies milk to gods. 'A learned man has turned a story into verse which describes this region as follows—"There is not so much pleasure to those who *ride celestial cars in the region of* [illegible] and gods as to the people of Rasatal."15.

नारद उवाच । इयंभोगवतीनाम पुरीवासुकिपालिता । यादृशीदेवराजस्यपुरी
वर्य्यामरावती ॥ १ ॥ एषशेषःस्थितोनागो येनेयंधार्यतेसदा । तपसालोकमुख्येन
प्रभावसहितामही ॥ २ ॥ श्वेताचलनिभाकारो दिव्याभरणभूषितः । सहस्रंधारय-
न्मूर्ध्ना ज्वालाजिह्वोमहाबलः ॥ ३ ॥ इहनानाविधाकारा नानाविधविभूषणाः ।
सुरसायाःसुतानागा निवसन्तिगतव्यथाः ॥ ४ ॥ मणिस्वस्तिकचक्रांकाः कमण्डलुक-
लक्षणाः । सहस्रसंख्याबलिनः सर्वेरौद्राःस्वभावतः ॥ ५ ॥ सहस्रशिरसःकेचित्
केचित्पञ्चशताननाः शतशीर्षास्तथाकेचित् केचित्त्रिशिरसोऽपिच ॥ ६ ॥ द्विपञ्च
शिरसःकेचित् केचित्सप्तमुखास्तथा । महाभोगामहाकायाः पर्वताभोगभोगिनः ॥७॥

---

अध्याय ॥ १०३ ॥

नारदजीने कहा कि यह वासुकि नाम नागराजकी पालित भोगवती नाम पुरी है, जैसे इन्द्रकी पुरी अमरावती सब पुरियों में श्रेष्ठ है वैसीही यह नीचेकी सब पुरियों में श्रेष्ठ है । १ । व देखो ये शेषनाम नागराजजी बैठे हैं जोकि अपने तपोबल से प्रभाव युक्त इतनी बड़ी पृथ्वी को अपने शिरपर धारणकियेहैं । २ । इनका स्वरूप श्वेताचलके आकारका है, व सदा दिव्य भूषणों से भूषित रहतेहैं, व शिर इनके सहस्रहैं, व इनकी जीभों से ज्वालाओंकी माला निकला करतीहैं व ये महाबली हैं । ३ । व यहां नानाप्रकार के आकारों के, व नानाप्रकार के भूषण धारण किये, सुरसाके पुत्र नागलोग व्यथा रहित वसते हैं । ४ । यहां के सर्प कोई २ तो मणिके चिह्नके, कोई २ स्वस्तिकके चिह्नके, कोई २ चक्रके चिह्नके, कोई २ पात्र पत्रके चिह्नके, ऐसे सहस्रोंबली नागहैं व स्वभावके सब महारौद्र । ५ । यहां कोई २ सर्पतो सहस्र शिरवाले हैं व कोई पांचसौ शिरवाले, कोई सौ शिरवाले, व कोई तीन शिरके । ६ । कोई दोशिरके, कोई पांच शिर

---

## CHAPTER CIII

Narad said, "This is Bhogwati ruled by Vasuki the prince of snakes. It is the best of cities in the lower regions like Amravati the city of Indra. See, yonder is sitting Shesh the prince of snakes who with the power of his asceticism bears the burden of the whole earth over his head. He looks like a white mountain and is always decked with divine ornaments. He has a thousand heads, a wreathe of fire comes out of his tongues and he is very powerful. Here live in safety, the children of Surasa, the nagas. Some of them bear traingular marks, others like that of dicus and others like that of betal leaf. There are thousands of such snakes of verycruel temper. Some

बहूनीहसहस्राणि प्रयुतान्यर्बुदानिच । नागानामेकवंशानां यथाश्रेष्ठान्तुमेशृणु ॥ ८ ॥ वासुकिस्तक्षकश्चैव कर्कोटकधनञ्जयौ । कालीयोनहुषश्चैव कम्बलाश्वतरावुभौ ॥ ९ ॥ वाह्यकुण्डोमणिर्नागस्तथैवापूरणः खगः । वामनश्चैलपत्रश्च कुकुरःकुकुणस्तथा ॥ १० ॥ आर्य्यकोनन्दकश्चैव तथाकलशपोतकौ । कैलासकःपिञ्जरको नागश्चैरावतस्तथा ११ सुमनोमुखोदधिमुख शंखो नन्दोपनन्दकौ । आप्तःकोटरकश्चैव शिखीनिष्ठूरिकस्तथा ॥ १२ ॥ तित्तिरिर्हस्तिभद्रश्च कुमुदोमाल्यपिण्डकः । द्वौपद्मौपुण्डरीकश्च पुष्पोमुद्गरपर्णक ॥ १३ ॥ करवीरःपीठरकः सम्वृत्तोवृत्तएवच । पिण्डारोबिल्वपत्रश्च मूषिकादःशिरीषकः ॥ १४ ॥ दिलीपःशंखशीर्षश्च ज्योतिष्कोथापराजितः । कौरव्यो धृतराष्ट्रश्च कुहरःकृशकस्तथा ॥ १५ ॥ विरजाधारणश्चैव सुबाहुर्मुखरोजयः । बधि-

---

के, कोई सात मुखके, इन सबकी बड़ी भारी लम्बीडाढ व बड़ेकाय वाले व पर्वताकार किसी २ का शरीरहै । ७ । यहां बहुत सहस्रों लाखों अर्बुदों एक वंशके नागहैं परन्तु जो उनमें श्रेष्ठ वंशवाले हैं उनके नाम हम बताते हैं सुनो । ८ । वासुकि, तक्षक, कर्कोटक, धनञ्जय, कालीय, नहुष, कम्बल, अश्वतर । ९ । वाह्यकुण्ड, मणि नाग, अपूरण, खग, वामन, ऐलपत्र, कुकुर, व कुकुण । १० । आर्य्यक, नन्दक, कलश, पोतक, कैलासक, पिंजरक, व ऐरावत । ११ । सुमनोमुख, दधिमुख, शंख, नन्द, उपनन्द, आप्त, कोटरक, शिखी, व निष्ठूरिक । १२ । तित्तिरि, हस्तिभद्र, कुमुद, माल्य पिण्डक, पद्म, पुण्डरीक, पुष्प, मुद्गर, व अपर्णक । १३ । करवीर, पिठरक, संवृत्त, वृत्तपिंडार, बिल्व पत्र, मूषिकाद, व शिरीषक । १४ । दिलीप, शंखशीर्ष, ज्योतिष्क, अपराजित, कौरव्य, धृतराष्ट्र, कुहर, व कृशक । १५ । विरजा, धारण, सुबाहु, मुखर, जय, बधिरान्ध,

---

have a thousand heads, some five hundreds, some five and others seven. They have long teeth and large bodies like those of mountains. Here are hundreds of thousands snakes of different families, but I shall tell you the names of the chief among them. They are Vasuki, Takshak, Karkotak, Dhananjaya, Kaliya, Nahush, Kambal, Ashwatar, Vahya kund, Maninag, Apuran, Khag, Baman, Elapatra, Kukur, Kukun, 10. Aryak, Nandak, Kalash, Potak, Kailasak, Pinjarak, Airavat, Samanemukh, Shankh, Nand, Upnand, Apta, Katarak, Shikhi, Nishthoorik, Tittir, Hastibhadra, Kumud, Malyapindik, Padma, Pundarik, Puship, Mudgar, Aparnak, Karvir, Pittarak, Samvritha, Vrithapindar, Vilwapatra, Mushikad, Shirshak, Dilip, Shankhshirsh, Jyotishk, Aparjit, Kauravya, Dhritrashtra, Kuhar, Krishak, Biraja, Dharan, Subahu, Mukhar, Jaya,

रान्धौविशुण्डिश्च विरसःसुरसस्तथा १६ एतेचान्येचबहवः कश्यपस्यात्मजाःस्मृताः मातलेपश्ययद्यत्र कश्चिद्रोचतेवरः ॥ १७ ॥ कण्व उवाच । मातलिस्त्वेकमव्यग्रः सततंसन्निरीक्ष्यवै । पप्रच्छनारदंतत्र प्रीतिमानिवचाभवत् १८ मातलिरुवाच स्थितो यएषपुरतः कौरव्यस्यार्य्यकस्यतु । द्युतिमान्दर्शनीयश्च कस्यैषकुलनन्दनः ॥ १९ ॥ कःपिताजननीचास्य कतमस्यैषभोगिनः । वंशस्यकस्यैषमहान केतुभूतइवस्थितः २० प्रणिधानेनधैर्येण रूपेणवयसाचमे । मनःप्रविष्टोदेवर्षे गुणकेश्याःपतिर्वरः ॥ २१ ॥ कण्व उवाच । मातलिंप्रीतमनसंदृष्ट्वा सुमुखदर्शनात् । निवेदयामासतदामाहात्म्यं जन्मकर्मच ॥ २२ ॥ नारद उवाच । ऐरावतकुलेजातः सुमुखोनामनागराट् । आर्य्यकस्यमतःपौत्रो दौहित्रोवामनस्यच ॥ २३ ॥ एतस्यहिपितानागश्चिकुरोनाममातले । नचिराद्वैनतेयेन पञ्चत्वमुपपादितः ॥ २४ ॥ ततोऽब्रवीत्प्रीतमना मातलिर्नारदंवचः ।

---

विशुण्डि, विरस, व सुरस, । १६ । इतने ये व बहुतसे औरभीहैं पर सब कश्यपहीजी के पुत्रहैं, हे मातलिजी देखो तो इनमेंकोई वर तुमको रुचता है । १७ । कण्वजीबोले कि-मातलि इतने में निरन्तर, निरीक्षणकर सावधान चित्तहो व प्रीतिमानहो नारदजीसेबोले कि । १८ । यह जो कौरव्य व आर्य्यक के आगे खड़ाहै व बड़ा द्युतिमान व दर्शनीय है यह किसके कुलका नन्दनहै । १९ । व इसके पिता माताका क्यानाम है, व किसके वंश का यह पताकारूप स्थित है । २० । धैर्य, रूप, प्रणिधान और अवस्था में यह सबप्रकार गुण केशी के योग्य वर है कण्वजी बोले कि मातलिको सुमुखनाम नागके देखनेसे प्रसन्न मन देख नारदजीने उसके जन्म कर्मादि कहे । २२ । ये ऐरावतकेही कुलमें उत्पन्नहै, सुमुख इन नागराजका नामहै, व आर्य्यक इनके प्रपिताका नामहै व वामननाम नागराजकी कन्या के पुत्र हैं । २३ । व इनके पिताका चिकुरनामथा उनको गरुड़जीने थोड़ेदिन हुये कि खालिया । २४ । मातलिने प्रसन्न चित्तहोकर कहा कि यह वर इसको अच्छा लगताहै

---

Badhirandh, *Bishundi, Viras Suras, and others. They are all sons of* Kashyap. See, Matali, if you can select any one of them." Kanwa said that having carefully looked at them, he said to Narad, "He who is standing before Kauravya and Aryak, is very glorious and beautiful. What family does he belong to? Who are his parents? In beauty, wisdom and age, he appears to me suited for Gunkeshi." Kanva said that seeing Matali pleased at the sight of Sumukh, Narad informed him saying, "He is of the family of Airavat; his name is Sumukh; his grand father is named Aryak and his mother is the daughter of Baman the prince of snakes. His father named Chihur was eaten up by Garur a few days ago." At this Matali was well pleased and

एषमेरुचितस्तात जामाताभुजगोत्तमः ॥ २५ ॥ क्रियतामत्रयत्नोवै प्रीतिमानस्म्य-
नेनवै । अस्मैनागायवैदातु प्रियांदुहितरंमुने ॥ २६ ॥

इति श्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि मातलिवरान्वेषणे
त्र्यधिकशततमोऽध्यायः १०३ ॥

नारद उवाच । सूतोयंमातलिर्नाम शक्रस्यदयितःसुहृत् । शुचिःशीलगुणोपेत-
स्तेजस्वी वीर्य्यवान्वली ॥ १ ॥ शक्रस्यायंसखाचैव मन्त्रीसारथिरेवच । अल्पा-
न्तरप्रभावश्च वासवेनरणेरणे ॥ २ ॥ अयंहरिसहस्रेण युक्तंजैत्रंरथोत्तमम् । देवा
सुरेषुयुद्धेषु मनसैवनियच्छति ॥ ३ ॥ अनेनविजितानश्वैर्दोर्भ्यां जयतिवासवः ।
अनेनबलभित्पूर्वं प्रहृतेप्रहरत्युत ॥ ४ ॥ अस्यकन्यावरारोहा रूपेणासदृशीभुवि ।

---

यह नागों में उत्तम और सुन्दर स्वरूप वाला है । २५ । ऐसा यत्नकीजिये कि इस इसको
अपनी कन्या दें हमने यही निश्चय कियाहै । २६ ।

अध्याय ॥ १०४ ॥

नारदमुनि बोले कि ये मातलि नाम इन्द्रजी के सूतहैं, व इन्द्रके बड़े प्रिय सुहृद हैं व
सदा पवित्र, शीलगुणयुक्त, तेजस्वी, वीर्य्यवान, बलीहैं । १ । ये इन्द्रजी के सखा मंत्री
व सारथि हैं, व सबरणों में इनके व इन्द्रके प्रभावमें थोड़ाही अन्तर रहा है । २ । ये ऐसे
हैं कि जहां देवताओं व असुरों का संग्राम होता है तो सहस्र घोड़े लगा इन्द्रका रथ मनके
वेग से चलाते हैं । ३ । इन्होंने इन्द्रजी के घोड़ोंको ऐसा जीत रक्खा है कि इन्द्रजी
अपने बाहों से तुरन्त शत्रुओं को जीतलेतेहैं, व प्रथम शत्रुओं के ऊपर मातलि बाणादि
चलालेते हैं फिर इन्द्र चलाते हैं । ४ । इन मातलि के एककन्या ऐसी उत्तमहै कि रूपमें

---

said, "I like this youth. Among the nagas he is the best and most beautiful. Please make arrangements with his elders to secure him for my daughter."26 .

## CHAPTER CIV

Narad the sage said, "This is Matali the chariot driver of Indra. He is very dear to Indra and is famous for his purity, good manners, glory, prowess and strength. He is Indra's companion, adviser and charioteer and in all the battles, his prowess was nearly equal to that of Indra. Whenever a war takes place between the gods and the danavas he guides the thousand horses of *Indra's chariot* with great ease. He has a perfect control over them and thus enables Indra to win his enemies in an instant. Matali shoots the enemy

सत्यशीलगुणोपेता गुणकेशीतिविश्रुता ॥ ५ ॥ तस्यास्य यत्नाच्चरतस्त्रैलोक्यममरद्युते। सुमुखोभवतःपौत्रो रोचतेदुहितुःपतिः ॥ ६ ॥ यदितेरोचते सम्यग्भुजगोत्तममाचिरम् । क्रियतामार्य्यकाक्षिप्रं बुद्धिःकन्यापरिग्रहे ॥ ७ ॥ यथाविष्णुकुले लक्ष्मीर्यथा स्वाहा विभावसोः । कुलेतववतथैवास्तु गुणकेशीसुमध्यमा ॥ ८ ॥ पौत्रस्यार्थेभवांस्तस्माद् गुणकेशींमतीच्छतु । सदृशींप्रतिरूपस्य वासवस्यशचीमिव ॥ ९ ॥ पितृहीनमपिह्येनं गुणतोवरयामहे । बहुमानाच्च भवतस्तथैवैरावतस्यच ॥ १० ॥ सुमुखस्यगुणैश्चैव शीलशौचदमादिभिः । अभिगम्यस्वयं कन्यामयंदातुं समुद्यतः ॥ ११ ॥ मातलिस्तस्यसम्मानं कर्त्तुमर्होभवानपि । कण्व उवाच । सतुदीनःप्रहृष्टश्च प्राहना-

---

पृथ्वीपर दूसरी और उसके समान नहीं है व सत्यशीलादि गुणों से संयुक्त है, व गुणकेशी उसका नाम है। ५। ये उसके लिये तीनों लोकों में यत्न से घूमआये पर इनको उसके योग्य वर कहीं न मिला देखते २ आप के पौत्र सुमुखको इन्होंने अपनी कन्या के लिये पति प्रसन्न कियाहै । ६ । हे आर्य्यक जो तुमको यहबात रुचतीहोतो अब विलम्ब न कीजिये अपने पौत्रके लिये इस कन्याको ग्रहणकीजिये । ७ । जैसे विष्णु भगवान्के कुल में लक्ष्मी व जैसी अग्नि के यहां स्वाहा, वैसीही तुम्हारे कुल में गुणकेशीहो । ८ । इससे आप अपने पौत्रके लिये गुणकेशी को ग्रहण करें, सुमुखके सदृश गुणकेशी है जैसे इन्द्रके सदृश इन्द्राणी शची । ९ । यद्यपि इस तुम्हारे पौत्रके पिता नहीं है तथापि इसमें बहुत गुणों के कारण हमलोग इनको अंगीकार करते हैं, इसमें आपका व ऐरावतकाभी बड़ामान समझते हैं। १० । व सुमुखके शील शौच दमादि गुणोंसेभी अपने आप कन्या देनेको ये उद्यत हुये हैं । ११ । इससे इन मातलि का सम्मान करने के योग्य आप हैं । १२ ।

---

with his arrowos and thus clears the way for Indra's success. He has a very beautiful daughter who possesses truth, good manners and other virtues. She is known as Gunkeshi. He searched for her a bridegroom in the three words, but could find none. He has selected your grandson Sumukh to be her daughter's husband. Be pleased to accept her for your family like Lakshmi in the house of Vishnu or Swaha in the house of Arjun. Plesse accept her for your grandson. Gunkeshi is worthy of Sumukh as Indrani is worthy of Indra. We accept your grandson for his good qualities though his father is dead. You and Airavat will be honored by this connection. 10. We have consented to give our daughter to your grandson on account of his virtues and you should honor Matali." Kanva said that Aayak the prince of Nagas was much grieved and

रदमार्य्यकः ॥ १२ ॥ त्रियमाणेतथापौत्रे पुत्रेचनिधनंगते । कथमिच्छामिदेवर्षे गुण
केशींस्नुषांमति ॥ १३ ॥ आर्य्यक उवाच । नमेनैतद्बहुमतं महर्षेवचनंतव । सखा
शक्रस्यसंयुक्तः कस्यायंनेप्सितोभवेत् ॥ १४ ॥ कारणस्यतुदौर्बल्या च्चिंतयामिमहा
मुने । अस्यदेहकरस्तात ममपुत्रोमहाद्युते ॥ १५ ॥ भक्षितोवैनतेयेन दुःखार्तास्तेनवै
वयम् । पुनरेवचतेनोक्तं वैनतेयेनगच्छता । मासेनान्येनसुमुखं भक्षयिष्यइतिमभो
॥ १६ ॥ ध्रुवंतथातद्भविता जानीमस्तस्यनिश्चयम् । तेनहर्षःप्रनष्टोमे सुपर्णवचनेनवै
॥ १७ ॥ कण्व उवाच । मातलिस्त्वब्रवीदेनं बुद्धिरत्रकृतामया । जामातृभावेनवृतः
सुमुखस्तवपुत्रजः ॥ १८ ॥ सोयंमयाचसहितो नारदेनचपन्नगः । त्रिलोकेशंसुरपतिं

---

कण्वजी बोले कि आर्य्यक नाम नागराज प्रथम बहुत दुःखी हुये फिर प्रसन्नभी होकर नारदजीसे बोले कि हमारे पौत्रकासो तुम विवाह करने को कहते हो व हमारा पुत्र अभी थोड़ेही दिनहुये मारागयाहै तो नारदजी ऐसे अवसरमें गुणकेशी को स्नुषा बनाना हम कैसेचाहें । १३ । हे नारद महर्षि क्या हम आपका वचन न मानते फिर ये इन्द्रके सखा इनका सम्बन्ध किसको न अच्छालगेगा । १४ । पर इसमें एक कारणकी दुर्बलता है इसीसे हम चिंतना करते हैं, वह यहहै कि इस सुमुखका पिता मेरा पुत्रथा । १५ । उसे थोड़ेही दिनहुये कि गरुड़जीने भक्षण करलिया है उसीदुःख से हमलोग दुःखी हैं, व फिर चलने के समय गरुड़ने यह कहा है कि । १६ । अगले महीना में इसके पुत्र सुमुखको भी हम भक्षण करलेंगे, सो हमलोग यह निश्चय जानते हैं कि यह बात जो गरुड़ने कही है वे जरूर अपने वचन करेंगे अगले मास में इसेभी खा लेंगे । १७ । कण्वजी बोले कि यहसुन मातलिबोले इस विषयमें हमने युक्ति करली है तब तुम्हारे पुत्र के पुत्र सुमुखको अपना दमाद बनाया चाहा है । १८ । वह युक्ति यह है कि ये सुमुख

---

pleased at this and said to Narad, "You have selected my grandson for marrige while my son has died only a few days ago; how can I wish to make Gunkeshi my daughter-in-law under these circumstances? I cannot deny you, Narad, and besides, who will not like to make the friend of Narad his kinsman. There is only one drawback: Sumukh's father who was my son, has lately been devoured by Garur; we are lamenting for his untimely death and besides, at the time of his departure, Garur said that he would eat up Sumukh next month. We know that Garur has spoken the truth and he is sure to devour Sumukh next month." Kanwa said that on hearing this, Matali said, "We have decided to make your grandson my son-in law after taking into consideration this point also.

गत्वापश्यतुवासवन् ॥ १९ ॥ क्षेपेणैवास्यकार्य्येण मन्नास्यास्यहमायुषः । सुपर्णस्य
विघातेच मयतिष्यामिसत्तम ॥ २० ॥ सुमुखश्चमयासार्द्धं देवेशमभिगच्छतु ।
कार्य्यसंसाधनार्थाय स्वस्तितेस्तुभुजङ्गम ॥ २१ ॥ ततस्तेसुमुखंगृह्य सर्वएवमहौजसः।
ददृशुःशक्रमासीनं देवराजंमहाद्युतिम् २२ सङ्गत्यातत्रभगवान विष्णुरासीच्चतुर्भुजः।
ततस्तत्सर्वमाचख्यौ नारदोमातलिंप्रति ॥ २३ ॥ वैशम्पायन उवाच । ततःपुरन्दरं
विष्णु रुवाच भुवनेश्वरम् । अमृतंदीयतामस्मै क्रियतामपरैःसमः ॥ २४ ॥ मातलिर्ना
रदश्चैव सुमुखश्चैववासव । लभंतांभवतःकामात् कामात्मेतंयथेप्सितम् ॥ २५ ॥ पुरन्द
रोथसञ्चित्य वैनतेयपराक्रमम् । विष्णुमेवाब्रवीदेनं भवा नेवददात्विति ॥ २६ ॥

नाम नाग हमारे व नारदजी के संगचले इंद्रजी के दर्शन करें । १९ । इनके आयुर्दाय के समाचार [illegible] वहां सम्पूर्ण जानलेंगे जो इनकी आयुष अभी होगी केवल गरुड़ही मारे लेते होंगेतो उनकेभी मारने का प्रबन्ध किया जायगा । २० । अब यह कार्य सिद्ध करने के लिये सुमुख हमारे साथ चलें, व इन्द्रके दर्शनकरें आपकी स्वस्तिहो । २१ । यह सम्मत कर सुमुखको संगले मातलि नारद व आर्यक सबोंने बैठेहुये इन्द्रजी को देखा । २२ । वहां इन्द्रजी के अर्द्ध सिंहासनपर उससमय भगवान् विष्णुजी भी चतुर्भुजी मूर्त्तिको धारण किये विराजते थे, नारदजी ने मातलि से कहा कि अच्छा है इसी बीचमें सब वृत्तान्त इन्द्रजी से कहो जिसमें श्रीभगवानभी सुनें । २३ । वैशम्पायनजी ने कहा कि यह सुन मातलिने सब वृत्तान्त कहा तब श्रीविष्णुजी ने इन्द्र से कहा कि तब इस सुमुखको भी अमृत देकर झटपट देवताओं के समान बनालो । २४ । जिसमें आपकी इच्छासे मातलि सुमुख व नारद तीनोंजने अपना अभीष्टपावें विवाह होजाय । २५ । इन्द्रजी ने गरुड़का विक्रम बड़ाभारी समझ जाना कि हमयुद्धमें उनसे न जीतेंगे श्रीविष्णुजी से

Let Sumukh go with Narad and me in the presence of Indra and we will know all about his longevity there. If the days of his life have not expired we shall contrive to save him from Garur. 20. Let Sumukh go with us to perform this work. In his seeing Indra lies your welfare." Having thus decided, Sumukh and Aryak went in company with Narad and Matali and saw Indra sitting on the same seat with Vishnu of four arms. Narad directed Matali to mention his case to Indra within hearing of Vishnu. Vaishampayan said that on hearing the same from Matali, Vishnu asked Indra to make *Sumukh immortal like gods by giving him a dose of ambrosia in* order that Matali, Sumukh and Narad may gain their desire. Knowing the great prowess of Garur, and his inconquerability in battle,

त्वस्य यज्ञस्य धृष्टद्युम्नः प्रतापवान्। वैतानिके कर्ममुखे जातो यत्कृष्ण पावकात् ॥ ४४ ॥ यदब्रुवमहं कृष्ण कटुकानि स्म पाण्डवान् । प्रियार्थं धार्तराष्ट्रस्य तेन तप्येह्यकर्मणा ॥ ४५ ॥ यदाद्रक्ष्यसि मां कृष्ण निहतं सव्यसाचिना । पुनश्चितिस्तदा चास्ययज्ञस्याथ भविष्यति ॥ ४६ ॥ दुःशासनस्यरुधिरं यदा पास्यति पाण्डवः । आनर्दं नर्दतः सम्यक् तदासूयंभाविष्यति ॥४७॥ यदाद्रोणञ्च भीष्मञ्च पांचाल्यौ पातयिष्यतः । तदा यज्ञावसानंतद्भविष्यति जनार्दन ॥ ४८ ॥ दुर्योधनं यदा हन्ता भीमसेनो महाबलः । तदा समाप्स्यते यज्ञो धार्त्तराष्ट्रस्य माधव ॥ ४९ ॥ स्नुषाश्चप्रस्नुषाश्चैव धृतराष्ट्रस्यसंगताः । हतेश्वरानष्टपुत्रा हतनाथाश्च केशव ॥ ५० ॥ रुदन्त्यः सह गान्धार्या श्वगृध्रकु

---

करेगा । ४३ । व इस यज्ञ की दक्षिणा धृष्टद्युम्न नाम राजा होगा जो कि यज्ञहीन अग्नि से उत्पन्न हुआ है । ४४ । हे कृष्ण दुर्योधन का प्रिय करने के लिये हमने जो पाण्डवों को कटु वचन कहेहैं उनसे हमें सन्ताप होताहै, कि हमने बड़ा अकर्म किया । ४५ । व हे कृष्ण जब हमको अर्जुन के बाणों से मरे हुए देखोगे तो फिर इस यज्ञकी चिति अर्थात् दूसरे यज्ञका आरम्भ होगा । ४६ । व जब महानाद करते दुश्शासन का रुधिर भीमसेन पान करेंगे, तो यज्ञान्त में मदिराका पान होगा । ४७ । व द्रुपद राज के पुत्र शिखण्डी व धृष्टद्युम्न भीष्मपितामह व द्रोणाचार्य को मारेंगे तब उस यज्ञ के बीच में एक ठहरने के लिये अन्त होगा । ४८ । व जब दुर्योधन को बलवान् भीमसेन जी मारडालेंगे तब यज्ञकी समाप्ति पूर्णाहुति होजायगी, हे जनार्दन । ४९ । व राजा पतियों के मारजाने पर धृतराष्ट्रकी पतोहें व उनकी पतोहें । ५० । गान्धारी सहित रोदन करेंगी वो इस दुर्योधन के यज्ञका

---

Satyaki will be the assistant priest at the sacrifice which will be performed by Duryodhan who will have the whole army in the place of his wife. . Brave Ghatotkach will offer kshatryas like beasts at the sacrifice. The fee of the sacrifice will be king Dhrishtadyumn who is born of the fire of sacrifice. The harsh words which I have said to the Pandavas, to please Duryodhan, rankle in my heart and I repent of that wickedness. One part of the sacrifice will be over when you will see me killed by Arjun's arrows and it will be like the drinking of wine at the end of a sacrifice when Bhimsen will drink the blood of Dushasan. There will be a pause in the sacrifice when Dhrishtadyumn and Shikhandi, the sons of king Drupad, will kill Dronacharya and Bhishm the grand father. All the sacrifice will be over when Bhim will have killed Duryodhan.

राकुले । स यज्ञे स्मिन्नवभृथो भविष्यति जनार्दन ॥ ५१ ॥ विद्यावृद्धा वयोवृद्धाः क्षत्रिया क्षत्रियर्षभ । वृथा मृत्युं न कुर्वीरंस्त्वत्कृते मधुसूदन ॥ ५२ ॥ शस्त्रेण निधनं गच्छेत् समृद्धं क्षत्रमण्डलम् । कुरुक्षेत्रे पुण्यतमे त्रैलोक्यस्यापि केशव ॥ ५३ ॥ तदत्र पुण्डरीकाक्ष विधत्स्व यदभीप्सितम् । यथा कात्स्न्येन वार्ष्णेय क्षत्रं स्वर्गमवाप्नुयात् ॥५४॥ ॥ यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च जनार्दन । तावत्कीर्तिभवः शब्दः शाश्वतोऽथ भविष्यति ॥ ५५ ॥ ब्राह्मणा कथयिष्यन्ति महाभारतमाहवम् । समागमेषु वार्ष्णेय क्षत्रियाणां यशोधनम् ॥ ५६ ॥ समुपानय कौन्तेय युद्धाय मम केशव । मन्त्रसंवरणं कुर्वन्नित्यमेव परन्तप ॥ ५७ ॥

इतिश्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि कर्णोपनिवादे एकचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः १४१ ॥

यज्ञान्त स्नान होगा । ५१ । हे कृष्णचन्द्रजी अब ऐसा कीजिये जिस में विद्यासे वृद्ध अवस्था से वृद्ध क्षत्रिय लोग, विन युद्ध किये मृत्युको न पावें युद्धही में मरें तो अच्छा है । ५२ । ऐसा हो जिस में पुण्यभूमि कुरुक्षेत्र में सब क्षत्रियों का मण्डल युद्धही में मरे । ५३ । हे कृष्ण ऐसा कार्य करो कि यह क्षत्रिय समूह समर में मरकर अमरपुरको चला जावे जबतक पहाड और नदी इस जगत में हैं जब तक कीर्ति रहे क्षत्रिय बचका यश और भारतवासियों की लडाई पण्डित लोग बखान करें हे कृष्ण मेरा अर्जुन का युद्ध कराइये और यह वार्त्ता गुप्त रखिये जिस से युद्ध में हानि न हो । ५७ ।

The daughters in law of Dhritrashtra will weep at the death of their husbands and Gandhari will weep with them, this will be the bathing ceremony after the sacrifice. You may be pleased so to contrive, Krishna, that Kshatryas who are old in years and knowledge, may not die without fighting It will be better for them to die thus. Let all the kshatryas die fighting at Kurukshetra Let all the kshatryas go to the region of Indra after their death in battle and let learned men sing the praises of kshatryas and the greatness of the sons of Bharat as long as the heaven and earth last Be pleased to let Arjun fight with me and keep this discourse secret so that there may be no hinderance in our fighting" 57.



* संजय उवाच । कर्णस्य वचनं श्रुत्वा केशवः परवीरहा । उवाच प्रहसन् वाक्यं स्मितपूर्वमिदं यथा ॥१॥ श्रीभगवानुवाच । अपि त्वां न लभेत् कर्ण राज्यलम्भोपपादनम् । मया दत्तां हि पृथिवीं न प्रशासितुमिच्छसि ॥ २ ॥ ध्रुवो जयः पांडवानामितीदं न संशयः कश्चन विद्यतेऽत्र । जयध्वजो दृश्यते पांडवस्य समुच्छ्रितो वानरराज उग्रः ॥ ३ ॥ दिव्या माया विहिता भौमनेन समुच्छ्रिता इन्द्रकेतुप्रकाशा । दिव्यानि भूतानि जयावहानि दृश्यन्ति चैवात्र भयानकानि ॥ ४ ॥ नसज्जते शैलवनस्पतिभ्य ऊर्ध्वं तिर्यग् योजनमात्ररूपः । श्रीमान्ध्वजः कर्ण धनंजयस्य समुच्छ्रितः पावकतुल्यरूपः ॥ ५ ॥ यदा द्रक्ष्यसि संग्रामे श्वेताश्वं कृष्णसारथिम् । ऐन्द्रमस्त्रं विकुर्वाणमुभे चाप्य-

अध्याय ॥ १४२ ॥

सञ्जय बोले कि शत्रुवीरों के नाशक कृष्णचन्द्रजी कर्ण के वचन सुन कुछ हँसतेही से बोले कि । १ । हे कर्ण राज्य मिलने का उपाय तुमको न स्पर्श करै, क्योंकि हमारी दीहुई पृथ्वीका राज्य करना तुम नहीं चाहते । २ । पांडवोंकी निश्चय विजयहोगी इसमें कुछभी सन्देहनहीं है क्योंकि कपिध्वज का जयध्वज आगे दिखाई देताहै । ३ । देखो विश्वकर्म्मा ने दिव्यमाया बहुतसी बनाई हैं वे सब इन्द्रध्वज के समान दिखाई देतीहैं, उनमें कुछ स्वर्ग में कुछ पृथ्वीपर दिखाईदेतीं पर सब जयकरने वालीहैं, व बहुत भयकारकहैं उनका फल तुम्हारी ओर होगा । ४ । हे कर्ण अर्ज्जुन के रथकी ध्वजा चारकोश की लम्बी इतनीही चौड़ी इतनी ही ऊंची है पर विश्वकर्म्माने ऐसी युक्तिसे बनाई है कि रथ पर्व्वतों व रक्षों व मन्दिरों के बीचमेंभी चलाजाय पर ध्वजाकहीं भी न अड़े न उसमें से अग्नि के तुल्य ज्वाला सदा निकला करती है । ५ । जब संग्राम में श्वेत घोड़े जुते अर्ज्जुनके रथको देखोगे जिसपर कृष्णचन्द्र सारथि होंगे, व ऐन्द्रास्त्र आग्नेयास्त्र वायव्यास्त्र गांडीव

## CHAPTER CXLII

Sanjaya continued that on hearing the words of Karan, Shree Krishna said to him smiling, "You may not care to accept the kingdom which I offer you; but the victory of the Pandavas is certain; for they will be led by monkey's banner which carries conquest with it. Vishwakarma has made many divine things which are conspicuous like the Indra's banner. Some of them are in heaven, others on the earth but all bring victory and are very dreadful and ruinous to your cause. The banner on Arjun's chariot is four miles in length, breadth and height, but it is so constructed by Vishwakarma that the chariot goes on without hinderance through hills, trees and houses and sheds a light like that of fire at all times. When you will see in battle the chariot of Arjun drawn by white horses

ग्निमारुते ॥ ६ ॥ गाण्डीवस्य च निर्घोषं विस्फूर्जित मिवाशनेः । न तदा
भविता त्रेता न कृतं द्वापर नच ॥ ७ ॥ यदाद्रक्ष्यासि संग्रामे कुन्तीपुत्रं युधिष्ठिरम्
जपहोमसमा युक्तं स्वांरक्षन्तं महाचमूम् ॥ ८ ॥ आदित्यमिव दुर्धर्षं तपन्तं शत्रु वाहि-
नीम् । न तदा भविता त्रेता न कृतं द्वापरं नच ॥ ९ ॥ यदा द्रक्ष्यसि संग्रामे भीमसेनं
महाबलम् । दुःशासनस्यरुधिरं पीत्वा नृत्यन्तमाहवे ॥ १० ॥ प्रभिन्न मिव मातंगं प्रति
द्विरद घातिनम् । न तदाभवति त्रेता न कृतं द्वापर नच ॥ ११ ॥ यदाद्रक्ष्यसिसंग्रामे
द्रोणं शान्तनवं कृपम् । सुयोधनञ्च राजानं सैन्धवजयद्रथम् ॥१२॥ युद्धायापततस्तू-
र्णं वारितान् सव्यसाचिना । न तदा भवति त्रेता न कृतं द्वापरं नच ॥१३॥ यदाद्रक्ष्यासि
संग्रामे माद्री पुत्रौ महाबलौ । वाहिनीं धार्तराष्ट्राणां क्षोभयन्तौ गजाविव ॥ १४ ॥ विगा

धन्वा से चलाये देखोगे जिनका शब्द वज्रके शब्दसेभी अधिकहोगा, तब न त्रेता होगा न सत्ययुग न द्वापर, क्योंकि तुमलोग सब युद्धमें मारेजावोगे किसी बातकी सुधिही न आवेगी । ७ । व जब कुन्तीजी के पुत्र युधिष्ठिरजीको जपहोमसे अपनी सेनाकी रक्षाकरते देखोगे, व शत्रुकी सेनापर सूर्य्य के समान तपते देखोगे तब न त्रेता होगा न सत्ययुग न द्वापर । ९ । व जब समरमें दुश्शासनका रुधिर पीकर महाबली भीमसेन को नाचते देखोगे, जैसे कि दूसरे हाथीको मार मतवाला हाथी दिखाई देता है न तब सत्ययुग होगा न त्रेता न द्वापर । ११ । व जब संग्राममें द्रोणाचार्य्य कृपाचार्य्य भीष्मपितामह राजादुर्योधन सिंधुदेशके राजाजयद्रथको युद्ध करने के लिये कूदते व अर्ज्जुन के रोकेहुये देखोगे, तब न सतयुग होगा न त्रेता न द्वापर । १३ । व जब संग्राममें धृतराष्ट्रके पुत्रोंकी सेनाको क्षोभित कराते हुये दोमतवाले हाथियों के समान माद्रीजीके पुत्र नकुल सहदेवजीको कठिन समर

and guided by Shree Krishn, and will see the weapons known as Indrastra and Agneyastra discharged from the Gandiv bow and more noisy than a peal of thunder, there will neither be Treta, Satyayug nor Dwapar; for you will be out of wits with the severe slaughter. There will be neither Treta nor Satyayug or Dwapar when you will see Yudhishthir protecting his army with *jap* and *hom* and shedding his heat like the sun, over the enemy's army. There will be neither Treta nor Satyayug or Dwapar when you will see Bhimsen dancing after drinking the blood of Dushasan like a mad elephant who has killed another elephant. 11. There will be neither Treta nor Satyayug or Dwapar when you will see Dronacharya, Kripacharya, Bhishm the *grandfather, king Duryodhan and Jayadrath* of Sindh, jumping in battle and checked by Arjun. There will be neither Treta nor Satyayug or Dwapar when you will see Nakul and Sahadev

दे दारुस सम्पाते परवीररथारुजौ । न तदा भविता त्रेता न कृतं द्वापरं नच ॥ १५ ॥
प्रयाः कर्ण इतो गत्वा द्रोणं शान्तनवंकृपम्। सौम्योय वर्त्तते मासः सुप्रापयवसेन्धनः१६
सर्वौषधिवनस्फीतः फलवानल्पमक्षिकः । निष्पंको रसवत्तोयो नात्युष्ण शिशिरः सुखः
॥ १७ ॥ सप्तमाच्चापि दिवसा दमावास्याभविष्यति । संग्रामो युज्यतांतस्यां तामाहुः
शक्र देवताम् ॥ १८ ॥ तथा राज्ञो वदेः सर्वान् ये युद्धायाभ्युपागताः । यन्मो मनीषितं तद्वै
सर्वं सम्पादयास्यहम् ॥ १९ ॥ राजानो राजपुत्राश्च दुर्योधनवशानुगाः । प्राप्यशस्त्रेण
निधनं प्राप्स्यन्ति गतिमुत्तमाम् ॥ २० ॥

इतिश्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि कर्णोपनिवादे
द्विचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः १४२ ॥

में वीरों के रथ तोड़ते फोड़ते मारते पाटन देखोगे तब न सत्ययुग होगा न त्रेता न द्वापर । १५ । हे कर्ण अब यहां से जाय द्रोणाचार्य्य कृपाचार्य व भीष्मपितामहसे कहना कि यह चांदनीयुक्त बड़ा सुन्दरमास आया है, ईंधन इत्यादि अभी से इकट्ठाकर रक्खें । १६ । इसमासमें सब अन्न तैयारहै माक्षी बहुतकमहैं जलमें अब कीचड़ नहीं दिखाई देता, जल सब रसयुक्त है न बहुत गर्म्मी है न जाड़ा इससे सुखदायी है । १७ । आज से सातवें अमावस होगी जिसका देवता इन्द्रहै उसी दिन लड़ाईका आरम्भ होगा जो राजे रण के लिये आयेहैं उनकी जो इच्छा हो हमकरें राजा और राजकुमार जो दुर्योधनके वशवर्तीहैं उनकी शस्त्रों से मारे जाकर श्रेष्ठ गति होगी । २० ।

the two sons of Madri breaking down the chariots of the warriors in battle like two mad elephants. Tell Bhishm and Dronacharya, when you go from here, Karan, that they should collect firewood against the next month which has bright moon light; that grain is ripe this month, flies are less and waters are clear of mud and dirt and that neither heat nor cold is very intense. Tell them that on the seventh day will occur *amawas* the day consecrated to Indra and the war shouldbegin on that day. Tell the kings who have collected for fighting, that I shall do for them what they desire. All the kings and princes who obey Duryodhan will die fighting and will have a good end." 20.



सञ्जय उवाच ॥ केशवस्यतु तद्वाक्यं कर्णः श्रुत्वा हितं शुभम्। अब्रवीदभिसं पूज्य कृष्णं तं मधुसूदनम् ॥ १ ॥ जानन्मां किं महाबाहो सम्मोहयितु मिच्छसि। योयं पृथिव्याः कार्त्स्न्येन विनाशः समुपस्थितः ॥ २ ॥ निमित्तं तत्र शकुनि रहं दुःशासनस्तथा। दुर्योधनश्च नृपतिर्धृतराष्ट्र सुतोभवत् ॥ ३ ॥ असंशयमिदं कृष्ण महद्युद्धं मुपस्थितम्। पाण्डवानां कुरूणाञ्च घोरं रुधिरकर्दमम् ॥ ४ ॥ राजानो राजपुत्राश्च दुर्योधनवशानुगाः। रणे शस्त्राग्निना दग्धाः प्राप्स्यन्ति यमसादनम् ॥ ५ ॥ स्वप्ना हि बहवो घोरा दृश्यन्ते मधुसूदन। निमित्तानिच घोराणि तथोत्पाता सुदारुणाः ॥ ६ ॥ पराजयं धार्त्तराष्ट्रे विजयञ्च युधिष्ठिरे। शंसन्त इव वार्ष्णेय विविधा रोमहर्षणाः ॥ ७ ॥ प्राजापत्यंहि नक्षत्रं ग्रहस्तीक्ष्णो महाद्युतिः। शनैश्चरः पीडयति पीडयन् प्राणिनोधिकम् ॥८॥

अध्याय ॥ १४३ ॥

संजय बोले कि कृष्णचन्द्रके हित व शुभ वचन सुन कर्णवीर मधुसूदन भगवान् श्रीहरि की पूजाकर अति विनीतहो बोले। १। हे भगवान् जानबूझकर हम को क्यों मोहित किया चाहते हो सर्वप्रकार से जो यह पृथ्वी का विनाश प्राप्त हुआ है। २। इस पृथ्वी के विनाश करने के कारण शकुनि, शासन व राजा धृतराष्ट्र के पुत्र राजा दुर्योधनहैं, पांचवा कोई नहीं है। ३। इससे हे कृष्ण इसमें कुछभी सन्देह नहीं कौरवों पांडवों का महाघोर युद्धहोगा जिसमें रुधिरकी कीच मचजायगी। ४। व राजा व राजपुत्र जो दुर्योधनके वशमेंहैं व उनके ही अनुयायीहैं, वे संग्राममें शस्त्राग्नि से भस्महोकर यमपुरको जायँगे। ५। हे मधुसूदन बड़े घोर बहुतसे स्वप्न दिखाई देतेहैं, व बड़े २ घोर निमित्त वा अति दारुण उत्पात भी दिखाई देतेहैं। ६। व वे सब विविध प्रकार केहैं सबोंको देख रोम खड़ेहो जातेहैं व सब के सब दुर्योधनकी पराजय व युधिष्ठिरजी की विजयही मानों कहतेहैं। ७। देखो तीक्ष्ण महाद्युति शनैश्चर नामग्रह ब्रह्माके नक्षत्र रोहिणी में

## CHAPTER CXLIII

Sanjaya said that on hearing the good words of Shree Krishn, brave Karan humbly said to him, "Why do you knowingly intimidate us Bhagwan! The destruction of the land is imminent and Shakuni as well as myself, Dushasan and Duryodhan the sons of king Dhritrashtra are the only cause of that destruction. There is no doubt, Krishn, that there will be a severe fight between the Kauravas and the Pandavas, in which the ground will be covered with blood, the kings and princes who have come to Duryodhan's help will die and go to the region of Yam. Dreadful dreams are dreamed and ominous signs appear. They are of different sorts. At the sight of them the hair of body stands on end and all portend Duryodhan's defeat and Yudhishthir's victory. Saturn of great glory

कृत्वा चांगारको वक्रं ज्येष्ठायां मधुसूदन । अनुराधां प्रार्थयते मैत्रं संगमयन्निव ॥९॥ नूनं महद्भयं कृष्ण कुरूणां समुपस्थितम् । विशेषेणाहि वार्ष्णेय चित्रां पीडयते ग्रहः १०॥ सोमस्य लक्ष्म व्यावृत्तं राहुरर्कमुपैतिच । दिवश्चोल्काः पतन्त्येताः सनिर्घाताः सकम्पनाः ॥ ११ ॥ निष्टनन्तिच मातंगा मुञ्चन्त्यश्रूणिवाजिनः । पानीयं यवसञ्चापिनाभिनन्दति माधव ॥ १२ ॥ प्रादुर्भूतेषु चैतेषु भयमाहुरुपस्थितम् । निमित्तेषुमहाबाहो दारुणं प्राणिनाशनम् ॥ १३ ॥ अल्पभुक्तं पुरीषञ्च प्रभूतमिह दृश्यते । वाजिनां वारणानाञ्च मनुष्याणाञ्च केशव ॥ १४ ॥ धार्त्तराष्ट्रस्य सैन्येषु सर्वेषु मधुसूदन ।

आयाहै इससे प्राणियों को अधिक पीड़ित करेगा व कररहा है । ८ । व हे जनार्दन ज्येष्ठानक्षत्रसे वक्री हो मंगल अनुराधा में आया है इसका फल यह है कि ज्येष्ठ राजाके मित्रलोगों का व राजाकाभी नाशकराता है । ९ । निश्चय है कि कौरवों को महाभय उपस्थित हुई है, क्योंकि महापात नाम ग्रह चित्रा नक्षत्र में आया है, इसके वेधसे राजाकी जातिवालों का नाश होताहै । १० । देखो अमावास्या निकट आई है इससे चन्द्रमा क्षीणहोने से पापग्रह होगया व उस तिथि में सूर्य्यभी आते हैं व उन दोनोंका वैरी राहुभी वक्रीहोकर वहीं आवेगा तब कर्त्तरी योगहोगा इससे सोमवंशी सूर्य्यवंशी दोनोंका नाशहोगा, व दिनही में उल्कापात दिखाई देतेहैं वज्रभी उन्हींके साथ गिरता भूकम्पभी होताहै ।११। हाथी घोड़े सब रोते हैं घास भूसा पानीकी इच्छा नहीं करते, व न प्रसन्नता किसीसमय उनकी दिखाई देती है । १२ । हे भगवान्, इन दारुण उत्पातों के प्रकट होनेसे प्राणियों का नाशक भय उपस्थित जान पड़ता है । १३ । व घोड़े हाथी मनुष्य आजकल थोड़ा भी भोजन करतेहैं तो मल बहुत करते हैं यहभी महाअनर्थ का मूल है । १४ । इन

has joined Rohini. He is sure to give all beings great trouble and is already doing so. The star named Mangal has deviated from Jyeshtha to join Anuradha and will cause the destruction of the elder king and his friends. Surely the Kauravas are in great danger; for the star Mahapat has come to Chitra and will cause the destruction of the king's kinsmen. 10. The *amavasya* ( fifteenth day of the month ) is approaching and the moon being on the wane has become unpropitious. The sun will approach the moon, and *Rahu*, too, who is their enemy will come to them in the *Kartari yog*. This will lead to the destruction of the solar and lunar dynasties. Ashes fall during the day together with vajra and earthquakes are common. Elephants and horses weep. They have no desire for fodder or water and seldom show any signs of pleasure. These bad omens

पराभवस्य तल्लिङ्ग मिति प्राहुर्मनीषिणः ॥ १५ ॥ प्रहृष्टं वाहनं कृष्ण पाण्डवानां प्रचक्षते । प्रदक्षिणा मृगाश्चैव तत्तेषां जयलक्षणम् ॥ १६ ॥ अपसव्या मृगाः सर्वे धार्त्त राष्ट्रस्य केशव । वाचश्चाप्यशरीरिण्यस्तत् पराभवलक्षणम् ॥ १७ ॥ मयूराः पुण्यशकुना हंससारसचातकाः । जीवञ्जीवकसंघाश्चाप्यनुगच्छन्ति पाण्डवान् ॥ १८ ॥ गृध्राः कङ्का बकाः श्येना यातुधानास्तथा वृकाः । मक्षिकाणाञ्च संघाताश्चानुधावन्ति कौरवान् ॥ १९ ॥ धार्त्तराष्ट्रस्य सैन्येषु भेरीणां नास्ति निःस्वनः । अनाहताः पाण्डवानां नदन्ति पटहाः किल ॥ २० ॥ उदपानाश्च नर्दन्ति यथा गोवृषभास्तथा । धार्त्तराष्ट्रस्य सैन्येषु तत्पराभवलक्षणम् ॥ २१ ॥ मांसशोणितवर्षञ्च वृष्टं देवेनमाधव । तथा

---

सब उत्पातों को देख पंडित लोग कहते हैं कि दुर्योधनकी सब सेनाओं की हार होगी । १५ । व पांडवों के सब वाहन हर्षित दिखाई देतेहैं व उनकी दाहिनी ओर मृगगण दिखाई देते यह सब उनकी विजयका लक्षण है । १६ । व दुर्योधन के सब मृगगण बाईओर दिखाई देतेहैं आकाशवाणी भी बार २ दुर्योधनकी पराजयके ही विषयमें होती है । १७ । मयूर व और भी पुण्यपक्षी हंस सारस चातक चकोर जीवजीवक आदि पाण्डवों के पीछे उड़ते दिखाईदेते यह उनकी जयका लक्षण है । १८ । व गीध उजली चील्ह, बगुला, बाज राक्षस, व भेड़िया, व माखियों के झुंड कौरवों के पीछे २ दौड़तेहैं, यह उनके मरणका लक्षणहै । १९ । दुर्योधन की सेनाओं में तुरुहीं बजाई जातीहै तोभी नहीं बजती, व पाण्डवोंकी ओर बिना बजाये डंका बजतेहैं । २० । कूपादि जलाशयों में अपने आप ऐसा शब्द होताहै जैसे बैल डकारतेहैं, ये सब दुर्योधनकी सैन्यों के निरादर के लक्षणहैं

---

portend evil and destruction. Elephants, horses and men eat little and drop much. This is a bad sign. Learned men ascribe all these ill omens to the defeat of Duryodhan's armies. *The beasts of the Pandavas look pleased and flocks of deer pass to the right of* them: this is the sign of victory to them. Duryodhan sees deer to his left and the divine voice has often proclaimed his defeat. Peacocks and other birds of good omen, such as the crane, the chatak, the partridge and jivjivak fly behind the Pandavas foretelling their victory. Vultures, white kites, herons, falcons, rakshases wolves and swarms of flies follow the Kauravas and this is a sign of their death. Bugles, when sounded, give out no notes in Duryodhan's army, while in the army of the Pandavas drums sound without being beaten. 20. Wells and other reservoirs of water give out a sound like the bellowing of bulls and this is a sign of the defeat of

गन्धर्वनगरं भानुमत् समुपस्थितम् ॥ २२ ॥ सप्राकारं सपरिखं सवप्रश्चारुतोरणम् । कृष्णस्य परिघस्तत्र भानुमावृत्य तिष्ठति २३ उदयास्तमने सन्ध्ये वेदयन्ती महद्भयम् । शिवाचवाशतेघोरं तत्पराभवलक्षणम् ॥ २४ ॥ एकपक्षाक्षिचरणाः पक्षिणोमधुसूदन । उत्सृजंतिमहद्घोरंतत्पराभवलक्षणम् ॥ २५ ॥ कृष्णग्रीवाश्चशकुनारक्तपादाभयानकाः । संध्यामभिमुखायांति तत्पराभवलक्षणम् ॥ २६ ॥ ब्राह्मणान्प्रथमंद्वेष्टि गुरूंश्चमधुसूदन । भृत्यान्भक्तिमतश्चापि तत्पराभवलक्षणम् ॥ २७ ॥ पूर्वादिग्लोहिताकाराशस्त्र वर्णाच दक्षिणा । आमपात्रप्रतीकाशा पश्चिमामधुसूदन । उत्तराशंख वर्णाभा दिशां वर्णा उदाहृताः ॥ २८ ॥ प्रदीप्ताश्च दिशः सर्वा धार्तराष्ट्रस्यमाधव । महद्भयं वेदयन्ति

---

। २१ । हे माधव यहां मांस व रुधिरकी वर्षा भी देवता लोग करतेहैं व घेरा सहित आकाश में गन्धर्व नगर दिखाई देता सूर्य में मंडल पड़ता है । २२ । शहरपनाहकी दीवारके समान व खाई के समान खेतकी मड़के तुल्य फाटक परके बड़े उतरंग के आकार कालेरंगका घेरा सूर्यकी सब ओर दिखाई देताहै। २३ । फिर सूर्य के अस्त उदयके समय प्रतिदिन सियारी रोदन करती है उससे बड़ीभय होतीहै यहभी दुर्योधनकी हारका लक्षणहै । २४ । व जिन पक्षियोंके पक्ष नेत्र व चरण एकही होते जिन्हें महाराष्ट्र भाषामें पांकोली कहते वे बीभत्स दिशा पेशाब करतेहैं यहभी दुर्योधन के अनादर व पराजयका लक्षणहै । २५ । व जिन पक्षियों का गला तो काला होता व पैरलाल वे भयानक पक्षी सन्ध्या के समय कौरवों के सन्मुख दौड़ते हैं यहभी कौरवों के निरादरका लक्षणहै । २६ । व दुर्योधन आजकल प्रथमतो ब्राह्मणों से अप्रीति करते हैं फिर गुरुसे व जो भक्तिमान नौकर चाकरहैं उनसे यहभी उनके निरादर होनेका लक्षणहै । २७ । यहां पूर्वदिशा सदालाल बनीरहती, दक्षिण दिशा शस्त्रके आकारकी, व पश्चिमदिशा कच्चे मिट्टी के बर्तनके आकार की

---

the Kaurava army. Gods send forth a shower of flesh and blood here; the city of Gandharvas together with its boundary is visible and there is seen round the sun a black cirle like the wall round the city or like the ridge of a field or gate sill. The female jackal cries at day break and at set of sun, causing great fear and betokening the defeat of Duryodhan. Birds with one wing, one eye and one leg drop urine: this also is a sign of Duryodhan's defeat. Dreadful birds with black necks and red feet run before the Kauravas in the evening; this is the sign of bad luck to them. Duryodhan has no repect for Brahmans and faithful servants; this will lead to his ruin. The East always looks red; the south looks like a weapon and

तस्मिन्नुत्पातदर्शने ॥ २९ ॥ सहस्रपादं प्रासादं स्वप्नान्ते स्म युधिष्ठिरः । अधिरोहन्मया दृष्टः सह भ्रातृभिरच्युत ॥ ३० ॥ श्वेतोष्णीषाश्च दृश्यन्ते सर्वे वै शुक्लवाससः । आसनानि च शुभ्राणि सर्वेषामुपलक्षये ॥ ३१ ॥ तव चापि मया कृष्ण स्वप्नान्ते रुधिरा विला । अन्त्रेण पृथिवी दृष्टा परिक्षिप्ता जनार्दन ॥३२॥ अस्थिसञ्चयमारूढश्चामितौजा युधिष्ठिरः । सुवर्णपात्र्यां संहृष्टो भुक्तवान्घृतपायसम् ॥ ३३ ॥ युधिष्ठिरो मया दृष्टो ग्रसमानो वसुन्धराम् । त्वया दत्तामिमां व्यक्तं भोक्ष्यते स वसुन्धराम् ॥ ३४ ॥ उच्चं पर्वतमारूढो भीमकर्मा वृकोदरः । गदापाणिर्नरव्याघ्रो ग्रसन्निव महीमिमाम् ॥३५॥ क्षपयिष्यति नः सर्वान् ससुव्यक्तं महारणे । विदितं मे हृषीकेश यतो धर्मस्ततो जयः ॥ ३६ ॥

। २८ । और प्रकाशतो यहां सब दिशाओं में दिखाई देताहै इस उत्पातके देखने से दुर्योधनको बड़ीभारी भय लोग बताते हैं । २९ । हमने स्वप्न के अन्त में देखाहै कि युधिष्ठिरजी सहस्र खंभालगे घवरहर पर बैठे हैं व उनके भाई भी उन्हीं के संग हैं । ३० । सब के सब उजली पगड़ी बांधे हैं, व सब शुकली बस्त्र धारण किये हैं, आसन भी सबके श्वेतही हमने देखे । ३१ । व तुम्हारा शरीर भी हमनें देखा जानों आंतसे बँधाहुआ है यहभी स्वप्नही के अंतमें हमने देखाहै । ३२ । व यहभी देखा कि जानों युधिष्ठिर हाड़ों के ढेरपर बैठ सोनेकी थारी में घृत मिलीहुई खीर खाते हैं । ३३ । यहभी हमने देखा कि युधिष्ठिर पृथ्वीही को लीलेजातेहैं, इससे आपकी दीहुई यह पृथ्वी अवश्य भोगेंगे ३४ यहभी देखा कि जानों भयंकर कर्मकारी भीमसेनजी बड़े ऊंचे पहाड़पर चढ़ हाथ में गदालिये इस पृथ्वीको लीलेलेते हैं । ३५ । इस से यह निश्चय है कि रण में वे हम सब लोगों को अवश्य मारडालेंगे, यह हमको विदित है क्योंकि जहां धर्म होताहै वहीं विजय होती है । ३६ । व यहभी

the west like a vessel made of unburnt clay. All the directions are bright and this ill omen is the cause of great fear to Duryodhan. I have seen at the end of a dream, Yudhishthir together with his brothers sitting in a house having a hundred columns. 30. I saw them wearing white turbans and white clothes and seated on white seats. At the end of a dream I have seen your body bound as if it were with intestines. I also saw Yudhisthir sitting on a heap of bones eating rice and milk mixed with butter out of a gold dish. He looked as if he would swallow the whole earth and therefore he is sure to enjoy the land granted by you. I also saw Bhimsen of dreadful visage on a very high hill, mace in hand looking as though he would gulp down all the earth. It is therefore certain that he is sure to kill us all in battle; for where there is virtue there is victory 36.

पाण्डुरं गजमारूढो गाण्डीवी स धनञ्जयः । त्वया सार्धं हृषीकेश श्रिया परमया ज्वलन् ॥ ३७ ॥ यूयं सर्वे वधिष्यध्वंतत्र मे नास्ति संशयः । पार्थिवान् समरे कृष्ण दुर्योधनपुरोगमान् ॥ ३८ ॥ नकुलः सहदेवश्च सात्यकिश्च महारथः । शुक्लकेयूरकंठत्राः शुक्लमाल्याम्बरावृताः ॥ ३९ ॥ अधिरूढा नरव्याघ्रा नरवाहनमुत्तमम् । त्रय एते मया दृष्टाः पांडुरच्छत्रवाससः ॥ ४० ॥ श्वेतोष्णीषाश्च दृश्यन्ते त्रय एते जनार्दन । धार्त्तराष्ट्रेषु सैन्येषु तान् विजानीहि केशव ॥ ४१ ॥ अश्वत्थामा कृपश्चैव कृतवर्मा च सात्वतः । रक्तोष्णीषाश्च दृश्यन्ते सर्वे माधव पार्थिवाः ॥ ४२ ॥ उष्ट्रप्रयुक्तमारूढौ भीष्मद्रोणौ महारथौ । मया सार्धं महाबाहो धार्त्तराष्ट्रेण वा विभो ॥ ४३ ॥ अगस्त्यशास्तांच दिशं प्रयाताः स्म जनार्दन । अचिरेणैव कालेन प्राप्स्यामो यमसादनम् ॥ ४४ ॥ अहञ्चान्ये

---

देखा कि अर्जुन जी तुम्हारे साथ उजले हाथी पर चढ़े हैं, इस से परम शोभासे शोभित हैं । ३७ । इस से आप सबलोग दुर्योधनके वशीभूत अनुयायियोंको अवश्य मारडालेंगे इस में सन्देह नहीं है । ३८ । नकुल सहदेव व सात्यकि इन तीनों को हम ने देखा है कि सब शुक्लही बहूंटे गलबन्धन माळाआदि धारण किये हैं ३९ व सबके सब पालकियोंपर सवारहैं, व तीनों के ऊपर श्वेतछातालगाहै व सबश्वेतही वस्त्र धारण किये हैं । ४० । व सबश्वेतही पगाडियां बांधे हैं, इस से इन तीनों को दुर्योधन की सेनाओंमें इधर उधर कूदते मारते पीटतेही जानिये । ४१ । व अश्वत्थामा, कृपाचार्य, सात्वतवंशी कृतवर्मा, इन सबों को हमने लाल पगाडियां बांधेदेखाहै व इधर के सब राजाओंको भी लालही पगाडियां बांधे देखा । ४२ । भीष्मपितामह व द्रोणाचार्यको अपने व दुर्योधनके साथ ऊंटों पर चढ़े हमने देखा है । ४३ । फिर ऊंटोंपर चढ़े दक्षिण दिशाको जाते देखाहै इससे थोड़ेही दिनों में हम सब अवश्य यमपुर को जायँगे । ४४ । वस हम व और सब राजा लोग

---

I also saw Arjun sitting with you on a white elephant in great glory. Your party is therefore sure to destroy Duryodhan and his party. I have seen Nakul, Sahadev and Satyaki wearing white garlands, riding on palanquins, wearing white clothes and shaded by white umbrellas, 40. They wore white turbans and therefore they will make great havoc in the armies of Duryodhan. I have seen Ashwathama, Kripachrya, Kritvarma and all the kings on our side wearing red turbans. I saw Bhishm, Dronacharya, myself and Duryodhan riding on camels and going towards the south; we are therefore sure to have very shortly a journey towards the city of Yam. I as well as all the kings and kshatryas that have collected here, will be burnt in the fire of the Gandiv bow without a shadow

च राजानो यच तत् क्षत्रमण्डलम् । गाण्डीवाग्निं प्रवेक्ष्याम इति मे नास्ति संशयः ॥ ४५ ॥ कृष्ण उवाच । उपस्थितविनाशेयं नूनमद्य वसुन्धरा । यथा हि मे वचः कर्ण नोपैति हृदयं तव ॥ ४६ ॥ सर्वेषां तात भूतानां विनाशे प्रत्युपस्थिते । अनयो नयसङ्काशो हृदयान्नाप सर्पति ॥ ४७ ॥ कर्ण उवाच ॥ अपित्वां कृष्ण पश्याम-जीवन्तोऽस्मान् महारणात् । समुत्तीर्णा महाबाहो वीरक्षत्र विनाशनात् ॥ ४८ ॥ अथवासंगमः कृष्ण स्वर्गेनो भविता ध्रुवम् । तत्रेदानीं समेष्यामः पुनः सार्धं त्वयानघ ॥४९॥ सञ्जयउवाच इत्युक्त्वा माधवं कर्णः परिष्वज्यच पीडितम् । विसर्जितः केशवेन रथोपस्थादवातरत् ॥ ५० ॥ ततः स्वरथमास्थाय जांबूनदविभूषितम् । सहास्माभिर्निववृते राधेयो दीन मानसः ॥ ५१ ॥ ततः शीघ्रतरं प्रायात् केशवः सहसात्यकिः । पुनरुच्चारयन् वाणीं याहि याहीति सारथिम् ॥ ५२ ॥

इतिश्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि कर्णोपनिवादे कृष्णकर्णसंवादे त्रिचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः १४१ ॥

व जितने क्षत्रिय यहां इकट्ठे हुयेहैं सबके सब गांडीवधन्वा की आग में गिर भस्म होंगे इस में कुछ भी सन्देह नहीं है । ४५ । इतनासुन श्रीकृष्णचन्द्र जी बोले कि हेकर्ण हमारा वचन तुम्हारे हृदय में नहीं टिकता बस इस पृथ्वी भरका विनाश निकट आगयाहै ।४६। हेतात जब सब प्राणियों का नाश निकट आजाता है तो अन्याय न्यायके समान जानपड़ता व हृदय से नहीं हटता । ४७ । यह सुन कर्ण बोले कि जो क्षत्रिय नाशक युद्ध से बचेंगे तो आपके दर्शन करेंगे और परमानंद से हर्षित होंगे नहीं तो स्वर्ग में ही मिलेंगे युद्ध होनेतक संग रहेगा और मरण पश्चात् भी साथ होगा । ४९ । संजयने कहा बीर कर्ण श्रीकृष्ण से बातों कर मिल विदा हो रथ से उतरकर चला गया और हम लोगों के साथ रथ पर चढ़ कर उदास चितहो लौटा तब श्रीभगवान्ने सा[illegible] कहा कि शीघ्र चलो जिससे विलंब नहो यहसुनकर उस[illegible] चल[illegible] २ ॥

वैशम्पायन उवाच ॥ असिद्धानुनये कृष्णे कुरुभ्य पाण्डवान् गते । अभिगम्य पृथां क्षत्ता शनैः शोचन्निवाब्रवीत् ॥ १ ॥ जानासि मे जीवपुत्रि भाव नित्यमविग्रहे। क्रोशतो नच गृह्णीते वचनं मे सुयोधन ॥ २ ॥ उपपन्नो ह्यसौ राजा चेदिपाचाल केकयै । भीमार्जुनाभ्या कृष्णेन युयुधानयमैरपि ॥ ३ ॥ उपप्लव्ये निविष्टोपि धर्म मेव युधिष्ठिर । काक्षते ज्ञाति सौहार्दाद् बलवान् दुर्बला यथा ॥ ४ ॥ राजातु धृतराष्ट्रोऽयं वयोवृद्धो न शाम्यति । मत्त पुत्रमदेनैव विधर्मे पथि वर्त्तते ॥ ५ ॥ जयद्रथस्य कर्णस्य तथा दु शासनस्यच । सौबलस्यच दुर्बुध्या मिथो भेद प्रपत्स्यते ॥ ६ ॥ अधर्मेण

अध्याय १४४ ॥

वैशम्पायनजी बोले कि जब श्रीकृष्णचन्द्रजी कौरवों से बिफल बिनय हो पाण्डवों के समीप को गये तब विदुरजी जाय कुन्तीजी से शोच करते हुये धीरेसे बोले । १ । कि हे कुन्तीजी जानतीहो कि हमारा अभिप्राय बिग्रह होनेका नहीं है इस से हम बार २ बकतेहैं जाते हैं पर दुर्योधन हमारा बचन नहीं अंगीकार करता । २ । देखो राजा युधिष्ठिरजी चंदेली के राजा पांचाल देशके राजा केकय देशके महीपाल, भीमसेन अर्जुन कृष्णचन्द्र सात्यकि नकुल व सहदेवसे युक्तभीहैं पर बिराट् के नगर में बैठेहुये धर्मही की चिन्ता करतेहैं, व मारे सौहृदके इतने भारी बलवान् होकरभी दुर्बलके समान बैठेहैं जिसमें जाति बिरादरीवाले व नातवांतोंका नाश नहो । ४ । परन्तु राजाधृतराष्ट्र बूढ़ेभी होगयेहैं पर शान्त नहीं होते पुत्रों के मद से ऐसे मतवाले होगये हैं कि अधर्मही के मार्ग पर चलते हैं । ५ । किन्तु जयद्रथ, कर्ण, दुश्शासन, व शकुनि की दुर्बुद्धि से पाण्डवों के विषय में भेदही देखतेहैं

## CHAPTER CXLIV

Vaishampayan said that when Shree Krishn had returned to the Pandavas from his unsuccessful mission, Vidur went thoughtfully to Kunti and *gently said to her*, "*You know, Kunti, that I am* quite averse to fighting and have repeatedly been remonstrating with Duryodhan, but he does not hear me King Yudhishthir, though he has the kings of Chandeli and Kaikaya, *Bhimsen, Arjun*, Shree Krishn, Satyaki, Nakul and Sahadev, thinks of dharm at Viratnagar, and in spite of his great strength sits like a weakling in order that his kinsmen may not be destroyed. But Dhritrashtra in spite of his old age is not pacified He is so proud of his sons as to walk on the path of wickedness and by the bad advice of Jayadrath, Karan, Dushasan and Shakuni, bears ill will towards the Pandavas. He had promised to return them their kingdom after

द्दि धर्मिष्ठं कृतं चे कार्यमीदृशम्। येषां तेषामयं धर्मः सानुबन्धोभविष्यति ॥ ७ ॥ क्रियमाणे बलाद्धर्मे कुरुभिः कोन संज्वरेत्। असाम्ना केशवे याते समुद्योक्ष्यन्ति पांडवाः ८ ततः कुरूणामनयो भविता वीर नाशनः। चिन्त यन्न लभे निद्रा मह:सुच निशा सुच ॥ ९ ॥ श्रुत्वातु कुन्ती तद्वाक्य मर्थ कामेन भाषितम्। सा निःश्वसन्ती दुःखार्त्ता मनसा विममर्शह ॥ १० ॥ धिगस्त्वर्थं यत्कृतेयं महानूज्ञाति वधःकृतः। वर्त्स्यते सुहृदांचैव युद्धे स्मिन् वै पराभवः ॥ ११ ॥ पांडवाश्चेदि पांचाला यादवाश्च समागताः। भारतैःसह योत्स्यन्ति किन्नु दुःख मतः परम् ॥ १२ ॥ पश्ये दोष ध्रुव युद्धे तथाऽयुद्धे पराभवम्।

---

। ६ । व जो प्रतिज्ञा कीथी कि चौदहें वर्ष में आप अपना राज्यलेना इस धर्म को जिन लोगों के कहने से अधर्मही समझते इस अधर्म काफल वंश भरका नाश है वही होगा कि परिवार नातवांतं इष्ट मित्रों सहित मारे जायँगे। ७। कौरवोंने जबरदस्ती धर्म का त्याग किया है इस से कौन पुरुष यह सुन उदास न होगा कृष्णचन्द्रजीका कहा उन्होंने नहीं माना वे ऐसे ही चले गये हैं अब पांडव लोग जरूर उद्योग करेंगे। ८। तब कौरवों के अन्याय का यहफल होगा कि सब वीरों का नाश होगा इसबातकी चिंता करते २ हमको न दिनमें नींद आती है न रात्रि को। ९। विदुरजी के ऐसे वचन सुन जो कि उन्होंने अर्थ की इच्छा से युक्त कहेथे, मारे दुःख के ऊधीश्वासें लेतीहुई कुन्तीजीने अपने मनमें विचार किया। १०। कि इस युद्ध में सुहृदों का बड़ा भारी अनादर होगा इस से अर्थ को धिक्कार है जिस के अर्थ यह बडा भारी ज्ञाति वालों का वध होगा। ११। पाण्डव चंदेली के राजा पांचाल देशके राजा व यदुवंशी सब इकठे हुये हैं ये भीष्मपिता महादि श्रेष्ठ लोगों से युद्ध करेंगे फिर इस से अधिक दुःख और क्या

---

the fourteen *years*; but now he thinks it right not to give them back their right. The result of this deviation from Dharm will be the destruction of the whole family together with friends and kinsmen. The Kauravas *are going astray from dharm;* who will not grieve to hear this? They gave no ear to the advice of Shree Krishn and sent him back. The Pandavas are now sure to exert and the injustice *of the Kauravas will lead to the ruin of* all the *warriors*. I find no sleep with care during the day or night. Hearing the good words of Vidur, Kunti heaved deep sighs of distress and thought within herself, 10. " There will be a great loss of friends and kinsmen in this war for the sake of this accursed wealth. The Pandavas are united with the Panchals, the Yadavs and the king of Chandeli

अधनस्य मृतं श्रेयो नहि ज्ञातिक्षयोजय॥१३॥इति मे चिन्तयन्त्या वै हृदि दु खंप्रवर्त्तते। पितामहः शान्तव आचार्य्यश्च युधास्पतिः ॥ १४ ॥ कर्णश्च धार्त्तराष्ट्रार्थं वर्धयन्तिभयं मम । नाचार्यः कामवान् शिष्यैर्द्रोणो युध्येतजातुचित् ॥ १५ ॥ पाण्डवेषु कथं हार्दंकुर्याञ्च पितामहः । अयन्त्वेको वृथादृष्टिर्वार्त्तराष्ट्स्यदुर्मतेः १६ मोहानुवर्त्ती सततं पापो द्वेष्टि च पाण्डवान् । महत्यनर्थे निर्बन्धी बलवांश्च विशेषतः ॥ १७ ॥ कर्णः सदा पाण्डवानां तन्मे दहति सम्प्रति । आशंसे त्वद्य कर्णस्य मनोहं पाण्डवान् प्रति ॥ १८ ॥ प्रसादयितुमासाद्य दर्शयन्ती यथातथम् । तोषितोभगवान् यत्र दुर्वासा मे वरं ददौ १९

होगा । १२ । अयुद्ध करने में अनादर होता है पर देखने में युद्ध में बड़ा भारी दोष है, इस से अधन होकर मरजाय वह तो कल्याण कारक है पर जाति वालों के नाश करने वाली जय कल्याण कारक नहीं है । १३ । इस बात को जब हम विचारती हैं तो हमारे हृदय में दुःख होता है, कि शन्तनुजी के पुत्र भीष्म जी व सब के आचार्य द्रोण भगवान् । १४ । व कर्ण ये सब दुर्योधनके अर्थ हमको भय बढ़ाते हैं, भला द्रोणाचार्यजी को अब शिष्यों से कुछ प्रयोजन नहीं जो अब युद्ध करेंगे । १५ । व पाण्डवों में भीष्मजी प्रेम कैसे न करेंगे, यह तो दुर्मति दुर्योधन की वृथा दृष्टि है । १६ । यह ऐसा मोही है कि पापी व्यर्थ पाण्डवों से वैर करता है बड़े भारी अनर्थ में इसका हठ है व बलवान् जानों विशेष हुई है ।१७। फिर औरोंको क्या कहें यह कर्ण पाण्डवों से वैरकरताहै यहबात और भी हमारे हृदय को जलाती है, हम तो जानतीहैं कि कर्णका मन पाण्डवों कीही ओर लगना चाहिये । १८ । क्योंकि हमने किसी प्रकारसे प्रसन्न करनेके लिये दुर्वासाजीको अपने पास बुलाया फिर प्रसन्न हो दुर्वासाजीने हमको वरदान दिया

and will certainly fight Bhishm the grandfather and other best of men. What misery can be greater than this ? There is some disgrace in abstaining from war, but the waging of war will lead to most disastrous cousequences. It is better to die penniless than to have to kill one's kinsmen. My heart grieves when I think of how Bhishm the son of Shantanu, Dronacharya the preceptor of all and Karan increase my fear for the sake of Duryodhan. Dronacharya is sure to have some regard for his disciples and Bhishm cannot forego his love for the Pandavas. Duryodhan has formed wrong views. He foolishly bears enmity towards the Pandavas for nothing as he is very vain of his power. Karan, too, bears enmity towards them and this burns my heart, though, naturally he should love the

आह्वानं मन्त्रसंयुक्तं वसन्त्याः पितृवेश्मनि । साहमन्तःपुरेराज्ञः कुन्तिभोजपुरस्कृता ॥ २० ॥ चिन्तयन्ती बहुविधं हृदयेन विदूयता । बलाबलञ्च मन्त्राणां ब्राह्मणस्य च वाग्बलम् ॥ २१ ॥ स्त्रीभावाद्बालभावाच्च चिन्तयन्तीपुनः पुनः । धात्र्या विश्रब्धया गुप्ता सखीजनवृता तदा ॥ २२ ॥ दोषं परिहरन्ती च पितुश्चारित्ररक्षिणी । कथन्नु सुकृतं मे स्यान्नापराधवती कथम् ॥ २३ ॥ भवेयमिति संचिन्त्य ब्राह्मणतं नमस्यच । कौतूहलात्तुतं लब्ध्वा बालिश्यादाचरन्तदा । कन्या सती देवमर्क मासाद्य महन्ततः ॥ २४ ॥ योसौ कानीन गर्भो मे पुत्रवत् परिरक्षितः । कस्मान्नकुर्याद्वचनं पथ्यं भ्रातृहितं तथा ॥ २५ ॥ इति कुन्ती विनिश्चित्य कार्य निश्चय मुत्तमम् । कार्यार्थमभि-

। १९ । वह वरदान ऐसाथा कि एक मंत्र हमको उन्हों ने बताया जिस से हम जिस देवताको चाहें अपने पास बुलावें ऐसा वर पाय कुन्तिभोज नाम अपने पिताके घरमें हम बसती थीं ।२०। हमने अपनेमनमें विचारा कि ब्राह्मणोंके मंत्र बलवान् भी होतेहैं व निर्बल भी इस से इस मंत्र को परखना चाहिये पर ब्राह्मणके वचन का बलजान हमारा हृदय कांपताथा, परन्तु स्त्रीके भावसे व बालभाव से बार २ हमको चिन्ता लगी रहती कि मंत्रकी परीक्षा अवश्य लेनी चाहिये, परन्तु हम अकेली तो रहती न थीं सखियां व धायता भी हमारे संग सदा रहतीथीं । २२ । फिर यहभी विचारतीथीं कि जिसमें पिता के धर्म कीभी रक्षा हो व हमको दोष भी नहो व पुण्यभी हमको हो अपराधवतीभी हम न कहावें । २३ । एकदिन दुर्वासा जीके प्रणाम कर उस मंत्र से हमने अपने अनरपनसे सूर्य का आवाहन किया, सूर्य आये यद्यपि हम कन्याथीं पर हममें वे अपनावीर्य स्थापन करगये। २४। उस गर्भ को हमने रक्षा किया वह गर्भ अपने भाइयों का हितपथ्य क्यों न करेगा

Pandavas. For, when I had gratified Durvasa, he gave me a boon. He taught me an aphorism by virtue of which I could summon to me any god I liked. Having got that boon I continued to live in the house of my step-father, Kuntibhoj, 20. I knew that some aphorisms of Brahmans were powerful while others were weak and thought of testing its power, although my heart trembled with the fear of the Brahman. But womanish curiosity prompted me to try it. I lived with my playmates and step mother and found no time to try it. I, thought of my step father's honour, of my own fame and and of the propriety of the deed. One day, having bowed down to Durvasa, I summoned Surya who came to me and made me conceive in my maidenhood. I protected the child in my womb and he

निश्चित्य ययौ भागीरथीं प्रति ।२६। आत्मजस्य ततस्तस्य घृणिनः सत्यसंगिनः । गङ्गा तीरे पृथाश्रौषी द्वेदाध्ययननिस्वनम् ॥२७॥ प्रांमुखस्योर्ध्वबाहोः सापर्य्य तिष्ठत पृष्टतः । जप्यावसानं कार्यार्थं प्रतीक्षन्ती तपस्विनी ॥ २८ ॥ आविष्ठत् सूर्य तापार्त्ता कर्णस्योत्तरवाससि । कौरव्यपत्नी वार्ष्णेयी पद्ममालेव शुष्यती ॥ २९ ॥ आपृष्ठतापाज्जप्त्वा स परिवृत्य यतव्रतः । दृष्ट्वा कुन्तीमुपातिष्ठ दभिवाद्य कृतांजलिः ॥ ३० ॥ यथान्यायंमहा तेजा मानी धर्म भृतांवरः । उत्स्मयन प्रणतः प्राह कुन्तीं वैकर्त्तनो वृषः ॥ ३१ ॥

इतिश्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि कुन्तीकर्णसमागमे चतुश्चत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः १४४ ॥

---

। २५ । यह विचार कुन्ती आवश्यक कार्य के लिये गङ्गा तटपर गईं । २६ । वह दयालु सत्यव्रत कर्ण वेदाध्ययन कररहाथा कुन्ती उसकी वाणी सुनकर गंगा तटपर गईं और देखा कि कर्ण ऊर्ध्वबाहु पूर्व मुख खड़ा हुआ जपकररहा है पृथ प्रेमसे उसके पीछे खड़ी होगई और धूपसे उसको ढकदिया वह कोमल पांडुनारी और वृष्णि सुता धूप में कुम्हलाई जाती थी जब दुपहर तक जप करके कर्णने अपना मुखफेरा और कुन्ती को खड़ा देखा तब पुत्रकी भांति उसके सामने हाथ जोड़ कर खड़ा होगया महा तेजस्वी धर्मात्मा साधु कर्ण ने कुछ हँसकर कुंती से कहा ॥ ३१ ॥

---

cannot but do good to his brothers. Having resolved upon what was necessary to do, Kunti went to the bank of the Ganges. She heard the sound of merciful and truthful Karan who was reciting the Vedic hymns, and went to him. She found him performing *jap* with upraised hands and with his face towards the East. She stood behind him out of love and shaded him from the heat of the sun, though the wife of Pandu and daughter of Vrishnis felt it on her delicate body. Karan continued in meditation till noon and then seeing Kunti behind his back, he turned towards her and stood before her with joined palms like a dutiful son. Glorious and virtuous Karan then said with a smile.



कर्ण उवाच । राधेयो हमाधिरथि कर्णस्त्वामभिवादये । प्राप्ता किमर्थं भवती ब्रूहि किंकरवाणित ॥ १ ॥ कुन्त्युवाच । कौन्तेयस्त्व नराधेयो न तवाधिरथ पिता । नासिसूत कुले जात कर्णतद्बुध्धि मे वच ॥ २ ॥ कानीनस्त्वं मया जात पूर्वज कुक्षिणाधृत । कुन्तिराजस्य भवने पार्थस्त्वमसि पुत्रक ॥३॥ प्रकाशकर्मा तपनो याय देवो विरोचन । अजीजनत्त्वा मय्येषकर्ण शस्त्रभृतावरम् ॥ ४ ॥ कुण्डली बद्धकवचो देवगर्भ श्रियावृत । जातस्त्वमसि दुर्धर्ष मया पुत्र पितुर्गृहे ॥ ५ ॥ सत्थ भ्रातृनसम्बुध्य मोहाच

अध्याय ॥ १४५ ॥

कर्ण कुन्तीजी से बोले कि हम राधा व अधिरथ के पुत्र कर्णहैं आप के प्रणाम करते हैं यहां आप कैसे आईं कहिये आपका कौन कार्य हम करें । १ । इतना सुन कुन्तीजी बोलीं कि तुम कुन्ती के पुत्रहो राधाके पुत्र नहीं हो व अधिरथ तुम्हारे पिता नहीं हैं, व तुम सूत के कुल में नहीं उत्पन्न हुये, हे कर्ण हमारा वचन ठीक जानो । २ । सब से प्रथम अपनी कोखि से हमने तुम्हीं को धारण किया है, इससे तुम हमारे सब पुत्रों से बड़ हो, जब हम कुन्तिभोज नाम राजाके भवन में थीं व हमारा विवाह नहीं हुआ था तभी तुम वहां हम से उत्पन्न हुये थे । ३ । सो यह नहीं कि किसी ऐरे गैरे से तुम उत्पन्न हुयेहो किन्तु ये जो प्रकाशकर्त्ता सूर्यनारायण देव सर्वत्र तपते हैं व शोभित होते हैं इन्हींने हममें सर्वशस्त्रधारियों में श्रेष्ठ तुमको उत्पन्न किया है । ४ । हे पुत्र जब हम पिताके घरमें थीं तभी तुम कुण्डल धारण किये कवच बखतर आदि पहिने देवताके वीर्य से उत्पन्न होनेके कारण परम शोभासे प्रकाशित उत्पन्न हुये व उसीसमय बड़े दुर्द्धर्षथे, इससे हमारे पुत्रहो । ५ ।

## CHAPTER CXLV

Karan said to Kunti, "I am Karan the son of Radha and Adhirath and bow to you Why have you come here and what can I do for you ?'—" You are Kunti's son and not Radha's," replied Kunti, " the *adhirath* is not your father and you were not born in the family of *suts*, believe me You are my first born child When I was living at the house of king Kuntibhoj and was yet a maiden, you were born from me. Your father was no common mortal, but Surya who is so gloriously shining yonder gave you birth I gave you birth, my son, when I was at my father's house and you were born in great glory with earrings and coat of mail on your body. You were very strong even then You are thus my son, but not knowing this fact you serve the sons of Dhritrashtra· this is not worthy of you, my son. The greatest aim of life to people must be

दुपसेवसे । धार्त्तराष्ट्रान्न तद्युक्तं त्वयि पुत्र विशेषतः ६ एतद्धर्मफलं पुत्र नराणां धर्मनि
श्चये। यत्तुष्यन्त्यस्य पितरो माता चाप्येकदर्शिनी ॥७॥ अर्जुनेनार्जितांपूर्वं हृतांलोभाद
साधुभिः । आच्छिद्यधार्त्तराष्ट्रेभ्यो भुंक्ष्व यौधिष्ठिरीं श्रियम् ॥ ८ ॥ अद्यपश्यन्ति
कुरवः कर्णार्जुनसमागमम् । सौभ्रात्रेण समालक्ष्य संनमन्तामसाधवः ॥९॥ कर्णार्जुनौ वै
भवेतां यथारामजनार्दनौ । असाध्यं किन्तु लोके स्याद्युवयोः संहितात्मनोः ॥ १० ॥
कर्ण शोभिष्यसे नूनं पञ्चभिर्भ्रातृभिर्वृतः । देवैःपरिवृतोब्रह्मा वेदामिव महाध्वरे ॥११॥
उपपन्नोगुणैःसर्वैः ज्येष्ठः श्रेष्ठेषु बन्धुषु। सूतपुत्रेतिमाशब्दः पार्थस्त्वमसिवीर्यवान् ॥१२॥

इतिश्री महाभारते उद्योगपर्वणि भगवद्यानपर्वणि कुन्तीकर्णसमागमे
पञ्चचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः १४५ ॥

---

अज्ञान के मारे अपने भाई पाण्डवों को न जान जो तुम मोहसे धृतराष्ट्र के पुत्रों की सेवा करते हो हे पुत्र यह तुम को योग्य नहीं है । ६ । हे पुत्र मनुष्योंके धर्म के निश्चय में धर्म का फल यही है जो कि उसके जन्मसे उस पिता पितामहादिक सन्तुष्टहों व एक पुत्रही में स्नेह करने वाली उसकी माता भी सन्तुष्टहो । ७। पूर्व समय में अर्जुन की इकट्ठीकी हुई राज्य थी जिसको इन असाधु दुर्योधनादिकों ने लोभसे हरलीहै उसे फिर तुम धृतराष्ट्र के पुत्रोंसे छीन युधिष्ठिरके संग भोग करो ।८। जिससे आज कौरव लोग कर्ण व अर्जुन का समागम देखें व तुम्हारे भायपन से ये दुष्टआय पैरोंपर पड़ें ।९। कर्ण और अर्जुन ऐसे शोभा को प्राप्त होंगे जैसे बलराम और कृष्ण तुम दोनों वीरों की एकता से कोई वस्तु लोक के असाध्य नहीं रहेगी पांचों भाइयों के साथ तुम ऐसी शोभाको प्राप्त होंगे जैसे देवताओं सहित ब्रह्मा वा यज्ञ सहित वेदी तुम सब श्रेष्ठ गुणयुक्त होकर अब से अपने को सूतपुत्र न कहना क्योंकि तुमतो पृथा पुत्रहो । १२ ।

---

to please their parents and grand parents and especially the mother who loved them. The wealth, which was formerly collected by Arjun and which wicked *Duryodhan* and *his followers* have seized greedily, must be taken back *from them to be enjoyed* by you and Yudhishthir. Let the Kauravas see the meeting of Karan and Duryodhan and fall at your feet in fear. Karan and Arjun must love each other like Balram and Krishn. Nothing will be impossible in the world when two brave people like you are united together. You will look as glorious in the midst of your five brothers as Brahma among gods and altar with yagyas. *Endowed will all good qualities, you are the eldest of brothers.* Never call yourself again the son of a *sut*, because you are the son of Pratha." 12.

वैशम्पायन उवाच । ततः सूर्य्यान्निश्चरितां कर्णः शुश्राव भारतीम् । दुरत्ययां प्रण यिनीं पितृवद् भास्करेरिताम् ॥ १ ॥ सत्यमाह पृथावाक्यं कर्ण मातृवचः कुरु । श्रेयस्तेस्यान्नरव्याघ्र सर्वमाचरतस्तथा ॥ २ ॥ वैशम्पायन उवाच । एवमुक्तस्य मात्रा च स्वयं पित्राच भानुना । चचाल नैव कर्णस्य मतिः सत्यधृतेस्तदा ॥ ३ ॥ कर्ण उवाच । नचैतच्छ्रद्दधे वाक्यं क्षत्रिये भाषितं त्वया । धर्म्मद्वारं ममैतत् स्यान्नियोगक रणं तव ॥ ४ ॥ अकरोन्मयि यत् पापं भवती सुमहात्ययम् । अपाकीर्णोस्मि यन्मात स्तद्यशः कीर्त्तिनाशनम् ॥ ५ ॥ अहञ्चेत् क्षत्रियो जातो न प्राप्तः क्षत्रसत्क्रियाम् । त्वत्

अध्याय ॥ १४६ ॥

वैशम्पायनजी बोले कि इस के पीछे कर्णने सूर्य से निकली प्रेमसानी पिता के समान बखानी आकाशवानी सकल गुण खानी सुनी । १ । कि हे कर्ण कुन्ती सत्य कहती हैं माता के वचन करो, हेनरव्याघ्र ऐसा करने से तुम्हारा सब प्रकार कल्याण होगा । २ । वैशम्पायनजी बोले कि यद्यपि माता कुन्तीने ऐसा कहा व पिता सूर्यनारायण अपने आप आय ऐसा कहा परन्तु सत्यधारणाधारी कर्णकी मति न चली, इस से यों बोले । ३ । कि हे क्षत्रिय की स्त्री कुन्ती, तुम्हारे कहे हुये इस वचन का बिश्वास हम नहीं करते, क्योंकि तुम्हारी आज्ञा का पालन करना इस समय धर्म रहित होनेका द्वारहै । ४ । क्योंकि हमारे विषय में बड़ा भारी पाप किया है, जिस से कि उत्पन्न होतेही हमको फेंक दिया, इस से हमारा यश माहात्म्य कीर्त्ति का कीर्त्तन नाश होगया । ५ । जो कि हम क्षत्रिय तो उत्पन्न हुये परन्तु तुम्हारे कारण हमारी क्षत्रिय की कोई सत्क्रिया न हुई क्योंकि संस्कार तो कोई होनेही न पाये, व कन्या में जो गर्भ हुआ वह तुम्हारे सुख के लिये हुआ हमारे

## CHAPTER CXLVI

Vaishampayan said that Karan then heard a voice coming from the sun. It was spoken in a fatherly tone and ran thus:— "Kunti speaks the truth, Karan. Follow her advice; for your welfare lies in doing so." Vaishampayan says that in spite of the words of his mother Kunti and his father Surya, truthful Karan did not alter his resolution and said, "I donot believe you, kshatrya woman; for I shall be deviating from my dharm in following your advice. You did me great wrong in as much you threw me away just after birth and destroyed all my fame and greatness. Born a kshatrya, I could not have advantage of any kshatrya rites. You conceived me for the sake of your pleasure in your unmarried state. You caused

कृते किन्तु पापीयः शत्रुकुर्य्यान्ममाहितम् ॥ ६ ॥ क्रियाकाले त्वनुक्रोशमकृत्वा त्वमिमं मम । हीनसंस्कारसमयमद्य मांसमचूचुदः ॥ ७ ॥ नवै मम हितं पूर्वं मातृवच्चेष्टितं त्वया । सा मां सम्बोधयस्यद्य केवलात्महितैषिणी ॥ ८ ॥ कृष्णेन सहितात् को वै न व्यथेत धनञ्जयात् । कोद्य भीतं न मां विद्यात् पार्थानां समितिं गतम् ॥ ९ ॥ अभ्राता विदितः पूर्वं युद्धकाले प्रकाशितः । पाण्डवान् यदि गच्छामि किं मां क्षत्रं वदिष्यति ॥ १० ॥ सर्वकामैः संविभक्तः पूजितश्च यथासुखम् । अहं वै धार्त्तराष्ट्राणां कुर्य्यां तदफलं कथम् ॥ ११ ॥ उपनह्य परैर्वैरं ये मां नित्यमुपासते । नमस्कुर्वन्ति च सदा

साथ तो ऐसा पाप किया जिस से हमारी जाति भ्रष्ट होगई शत्रुभी न करेगा । ६ । जब संस्कार करने का समय था तवतो तुमने हमारे ऊपर ऐसी अदयाकी कि क्षत्रिय का संस्कार होनेही न दिया, अब संस्कार रहित हमको अपने कार्य के लिये प्रेरित करती हो । ७ । तुमने पूर्व समय में माता के समान हमारा हित नहीं किया अब वही तुम केवल अपने हित की इच्छा से हमको समझाती व अपनी ओर मिलातीहो । ८ । श्रीकृष्णचन्द्र सहित अर्जुन से ऐसा कौन है जो व्यथा न पावे, इस से इस समय जो हम पाण्डवों की ओर होरहें तो हमको कौन न कहेगा कि ये डर से उनकी ओर होगयेहैं । ९ । अबतक तो हम पाण्डवों के भाई नहीं विदित थे अब युद्ध के समय में तुमने हमको पाण्डवों का भाई प्रकाशित किया, जो हम पाण्डवों के पास जाय मिलें तो क्षत्रिय लोग हमको क्या कहेंगे । १० । आजतक धृतराष्ट्र के पुत्रों ने सबकामों से हमको पृथक् नहीं किया व सुख पूर्वक हमारी पूजा उन लोगोंने की अब हम दुर्योधनादिकोंकी पूजादि निष्फल कैसे करें । ११ । जो दुर्योधनादि शत्रुओं से वैर बांध हमारी उपासना नित्य करते हैं

*the degradation in my caste and did me a wrong as no enemy would* do. You deprived me of kshatrya rites at the time which was proper for such rites and now you would bring me round to perform my duty ! You did not behave then like a mother and now you advise me for your interest. Who cannot suffer defeat from Arjun united with Shree Krishna ? Will not people say that I have changed sides out of their fear ? Until recently I was not known as a brother to the Pandavas; but now, when the war approaches, you would have me proclaimed as their brother. What will the kshatryas say, if I side with the Pandavas ? 10. Upto this time I have shared in all the works of the sons of *Dhritrashtra* and they have been giving me respect; how can I leave their side ? How can I

वसवो वासव यथा ॥ १२ ॥ मम प्राणेन ये शत्रून् शक्ताः प्रतिसमासितुम्। मन्यन्ते ते कथ तेषामहं छिन्द्यां मनोरथम् ॥ १३ ॥ मयाप्लवेन सग्राम तितीर्षन्ति दुरत्ययम्। अपारे पारकामाये त्यजेय तानहं कथम् ॥ १४ ॥ अय हि काल सम्प्राप्तो धार्त्तराष्ट्रोप जीविनाम् । निर्वेष्टव्य मया तत्र प्राणान परिरक्षता ॥ १५ ॥ कृतार्थाः सुभृता ये हि कृत्यकाले ह्युपस्थिते । अनवेक्ष्य कृत पापा विकुर्वन्त्यनवस्थिता ॥ १६ ॥ राजकिल्विषिणा तेषा भर्तृ पिण्डापहारिणाम् । नेवाथ न परो लोको विद्यते पापकर्मणाम ॥ १७ ॥ धृतराष्ट्रस्य पुत्राणामर्थे योत्स्यामि ते सुते । बलञ्च शक्ति

---

व जैसे वसुलोग इन्द्रके नमस्कार करते वैसेही वे लोग हमारे प्रतिदिन नमस्कार करतेहैं । १२ । हमारेही प्राणों से जो लोग शत्रुओं के जीतनेमें समर्थ अपनाको मानते हैं, सो हम अब उनका मनोरथ कैसे काटें । १३ । इस अपार संग्राम सागरको जो लोग हमीं को जहाज बनाय उतरना चाहते हैं उनको हम इससमय कैसे छोड़ें । १४ । दुर्योधनादिकों के यहा जितने भोजनादि के आश्रयी उपजीवी हैं उन सबों के कालरूप हमीं हैं, इससे हम अब अपने प्राणोंकी रक्षाछोड़ जो कुछ अन्नादि उनका खाया है उससे अऋण होजायँगे । १५ । क्योंकि जिनका भरण पोषण जहां से होता समयपर उनका शरीर पोषकों के अर्थ लगजाय तो वे लोग कृतार्थ होजाते हैं, व जो बहुतदिनों से पालित पोषित होते पर समय पर काम नहीं आते वे पापी कहाते हैं । १६ । व वे लोग जो कि स्वामीका अन्न खाते हैं पर समयपर काम नहीं आते उन पापियों को न यही लोक मिलता न पर लोकही मिलता है । १७। इससे हम अपने बल व शक्ति भर धृतराष्ट्र के पुत्रों के

---

disappoint Duryodhan and others who have always looked to me as the chastiser of their enemies who have been bowing to me as Vasus bow to Indra and who think themselves capable of defeating their enemies as long as I live? How can I leave them who hope to cross the boundless ocean of war, taking me to be their ship I regulate the motions of all those who eat Duryodhan's bread, I would therefore lose my life in gratitude of the bread which Duryodhan has been giving me. Happy are they who die in the cause of their benefactors, while those who deceive at the time of danger are sinful. Those who are not of use to their masters at the time when their services are required, donot get either this world or the next. I shall therefore fight with all my strength against your sons for the sake of the sons of Dhritrashtra as this is the bare truth Follow-

भुवम् ॥ २२ ॥ एवं तां भाषमाणान्तु कन्यां शाल्वपतिस्तदा । परितत्याज कौरव्य करुण परिदेवतीम् ॥ २३ ॥ गच्छ गच्छेति तां शाल्व पुनः पुनरभाषत । बिभेमि भीष्मात् सुश्रोणि त्वञ्च भीष्मपरिग्रहः ॥ २४ ॥ एवमुक्त्वातु सा तेन शाल्वेनादीर्घदर्शिना । निश्चक्राम पुराद्दीना रुदती कुररी यथा ॥ २५ ॥ भीष्म उवाच ॥ निष्क्रामन्तीतुनगराच्चिन्तयामास दुःखिता । पृथिव्यांनास्ति युवतिर्विषमस्थ तरामया ॥ २६ ॥ बन्धुभिर्विप्रहीनास्मि शाल्वेनच निराकृता । नच शक्यं पुनर्गन्तुं मया वारण साह्वयम् ॥ २७ ॥ अनुज्ञाता तु भीष्मेण शाल्वमुद्दिश्य कारणम् । किन्नुगर्हाम्यथात्मान मथ भीष्मं दुरासदम् ॥ २८ ॥ अथवा पितरं मूढं यो मेकार्षीत् स्वयम्वरम् । ममायं स्वकृतो दोषो याहं भीष्मरथात्त-

कहाँ जायँगी वहां साधुलोगही अब हमारे रक्षक होंगे क्योंकि हमने सत्यही कहा है अब ऐसी दशामें और कौन रक्षक होगा । २२ । हे कुरुराज इसप्रकार दीन वचन कहतीहुई व सोचतीहुई उस ज्येष्ठ काशिराजकी कन्याको शाल्वराज ने परित्यागही किया । २३ । व बार २ शाल्वने कहा कि तू अब यहांसे चलीजा हम भीष्मको डरते हैं क्योंकि तू उनकी स्त्री होचुकी । २४ । जब उस अदूरदर्शी शाल्व ने ऐसा कहा तो वह कन्या कराँकुल पक्षी के समान बार २ रोतीहुई उस पुरसे दीनहो निकली २५। भीष्मजी बोले कि जब नगरसे वह निकली तो उसने अपने मनमें चिन्तना की कि पृथ्वी पर मेरे समान अभागिनी स्त्री कोई नहीं है । २६ । क्योंकि भाईबन्धुओं से हीनहो शाल्वके पास आई फिर अब इसनेभी परित्याग किया इससे अब फिर हस्तिनापुरको भी मैं नहीं जासक्ती । २७ । भीष्म ने मुझे शाल्व के उद्देश से आज्ञादी कि अच्छा वहांजा, अब मैं अपनी निन्दा करूं कि महादुरासद भीष्म की करूं । २८ । अथवा अपने मूढ़ पिताकी निन्दाकरूं कि जिसने मेरा स्वयम्बर किया हां हमने यह अपने कृतदोषपाकर जो युद्ध होनेलगाथा

Thus weeping bitterly and humbly entreating, the eldest daughter of the king of Kashi was deserted by Shalwa who said to her again and again "Go away from me. I am afraid of Bhishm, for you have become his wife." Thus deserted the princess went out of the town crying like a bird. When she was out of the precincts of the town, she said to herself, "I am the unhappiest of women on the face of the earth; for, I left my kinsmen for Shalwa who has deserted me and I cannot return to Hasthinapur. Bhishm allowed me to come here for the sake of Shalwa and I know not whether I should blame him, myself or my father who presented me in Swayamvar. I must blame myself the most; for I might have leapt from the chariot of Bhishm when the war was raging. I sat like a fool on the chariot and am now suffering the

दा ॥ २९ ॥ प्रवृत्ते दारुणे युद्धे शाल्वार्थं नापतं पुरा । तस्येयं फल निर्वृत्तिर्यदापन्नास्मि मूढवत् ॥ ३० ॥ धिग् भीष्मं धिक्च मे मन्दं पितरं मूढचेतसम् । येनाहं वीर्य्य शुल्केन पण्यस्त्रीव प्रचोदिता ॥ ३१ ॥ धिङ्मां धिक् शाल्वराजं च धिग्धातारमथापिवा। येषां दुर्नीतभावेन प्राप्तास्म्यापदमुत्तमाम् ॥ ३२ ॥ सर्वथा भागधेय नि स्वानिप्राप्नोतिमानवः । अनयस्यास्यतु मुखं भीष्मः शान्तनवो मम ॥ ३३ ॥ साभीष्मे प्रतिकर्त्तव्यमहं पश्यामि साम्प्रतम् । तपसा वा युधावापि दुःखहेतु स मे मतः ॥३४॥ एवंतुभीष्म युधा जेतुमुत्सहेत महीपतिः । एवंसा परिनिश्चित्य जगामनगराद्बहिः ॥ ३५ ॥ आश्रमं पुण्यशीलानां तापसानां महात्मनाम् । ततस्तामवसद्रात्रिं तापसैः परिवारिता ॥ ३६ ॥ आचख्यौ च यथावृत्तं सर्वमात्मनि भारत । विस्तरेण महाबाहो निखिलेन शुचिस्मिता । हरणञ्च विसर्गञ्च शाल्वेनच विसर्जनम् ३७॥

---

तब भीष्मके रथसे शाल्वके अर्थ पृथ्वीपर कूद न परी उसीका यह फल हुआ कि जो मैं मूढ़के समान उनके रथपर चुपचाप बैठीरहगई । ३० । भीष्म को धिक्कार है व मन्दमूढ़ मेरे पिताको भी धिक्कार है जिसने कि वीर्य के मोलपर बाजारकी स्त्रियों के समान मुझको बेंचडाला । ३१ । मुझको शाल्वको और मेरे पिताको धिक्कार है जिसके कारण मुझपर यह आपदआई और अब मुझको कुछ नहीं सुहाता निस्संदेह पुरुष अपने प्रारब्ध का फल पाता है परन्तु मेरे दुःख के मूल भीष्म और शाल्व हैं । ३३ । तपसे और रणसे अनेक प्रत्युपकार होते हैं परन्तु भीष्म ने मुझको यह दुःख दिया है भीष्म समझता है कि कोई भूपति रणमें उस को जीतनहीं सकता। इसी कारण मैं इसपुरसे अकेली निकली हूं यह सोचती हुई वह एक महान मुनि के आश्रम में पहुँची और वहां रात्रि को वास किया । ३६ । वहां जाकर उसने सब अपना वृत्तान्त विस्तार पूर्वक कहा और कुछ नहीं पाया

---

consequence of it. I blame Bhishm and my father who sold me like a market woman fixing as my price the greatest strength. 31. I blame myself, Shalva and my father who has brought this calamity on me and nothing can please me now. No doubt, a person reaps the rewards of his former deeds; but the root of my calamity are Bhishm and Shalwa. Asceticism and war are beneficial in some cases but Bhishm has brought me nothing but sorrow. He thinks there is none mightier than him and the result is that I am here a solitary wanderer." With these thoughts she reached a hermitage and sought rest there for the night. There she told of all her, troubles without reserve. There lived at that hermitage a Brahman named Shaikhavatya, learned in the Vedas, Shastras and

ततस्तत्र महानासीद् ब्राह्मण संशितव्रत । शैखावत्यस्तपोवृद्ध शास्त्रे चारण्यके गुरु ॥ ३८ ॥ आर्तान्तामाह स मुनि शैखावत्यो महातपा । निःश्वसन्तीं सतीं बाला दु खशोकपरायणाम् ॥ ३९ ॥ एवंगतेतु किं भद्रे शक्यं कर्त्तुं तपस्विभि । आश्रमस्थैर्महाभाग तपोयुक्तैर्महात्मभि ॥ ४० ॥ सा त्वेनमब्रवीद्राजन् क्रियतां मदनुग्रह । प्राव्राज्यमहमिच्छामि तपस्तप्स्यामि दुश्चरम् ॥ ४१ ॥ मयैवयानि कर्माणि पूर्वदेहे तु मूढया । कृतानि नून पापानि तेषामेतत्फलं ध्रुवम् ॥ ४२ ॥ नोत्सहेतु पुनर्गन्तु स्वजन प्रति तापसा । प्रत्याख्याता निरानन्दा शाल्वेन च निराकृता ॥ ४३ ॥ उपदिष्टमिहेच्छामि तापस्य वीतकल्मषा । युष्माभिर्देवसकाशै कृपाभवतु वो मयि ॥ ४४ ॥ स तामाश्वासयत् कन्या दृष्टान्तागमहेतुभि । सान्त्वयामासकार्यंच प्रतिजज्ञे द्विजै सह ॥ ४५ ॥

इति श्री महाभारतते उद्योगपर्वणि अम्बोपाख्यानपर्वणि शैखावत्यांबासंवादे पंचसप्तत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १७५ ॥

---

। ३७ । वहां एक जितेन्द्रिय द्विज शैखावत्यनामवाले उपनिषद वेद और शास्त्रोंके जानने वाले रहते थे उस शोकातुर दुःखित और सांसलेती हुई का समाचार सुन कर शैखावत्यन करुणा पूर्वक उससे कहा कि हे भद्रे बतलाओ तेरेलिये सब तपस्वी कौन उपाय करें यह तपस्वी बहुत कुछकर सकते हैं । ४० । यह सुनकर फिर उसने मुनि से कहा कि आप कृपाकरके मुझसेभी जप तप कराइये जिस से मेरे पाप जाते रहें पूर्वजन्म में मैंने जो पाप कर्म कियेहैं उन्हींका यह फलहै अब मैं किसी भांति अपने बांधवों में नहीं जासकती और शाल्व ने मेरा बड़ा निरादर और अपमान किया है। ४३ । मुझे सदोष देखकरके आप सबलोग मेरा पाप हरें और वेदोक्त दृष्टान्त कहकर मुझको समझावें और मैं सब तपस्वियों के साथ तप करती रहूं ॥ ४५ ॥

---

Upanishads and having control over his organs. He heard of the troubles of the grieved weeping and sighing princess, and feeling pity on her, he said, "Say, damsel what all the ascetics should do for you. They can do much." 40 Permit me to share with you in the toils of asceticism," replied she, "so that all my sins may be removed. The calamities come on me are the results of my former sins. I cannot go back to my kinsman and Shalwa has treated me with insult and unkindness. Remove my sins by teaching me the path of right and the Vedic precepts that I may ever be performing asceticism." 45.

भीष्म उवाच । ततस्तेतापसा सर्वे कार्य्यवन्तो भवंस्तदा । ताकन्यां चिन्तयन्तस्ते किङ्कार्य्यमिति धर्मिणः ॥ १ ॥ केचिदाहुः पितुर्वेश्म नीयतामिति तापसाः । केचिदस्मदुपालम्भे मतिञ्चक्रुर्द्विजतापसाः ॥ २ ॥ केचिच्छाल्वपतिं गत्वा नियोज्यमिति मेनिरे । नेतिकेचिद्व्यवस्यन्ति प्रत्याख्याताहितेनसा ॥ ३ ॥ एवंगतेतुकिंशक्यं भद्रेकर्त्तुमनीषिभि । पुनरूचुश्चतांसर्वे तापसाः संशितव्रताः ॥ ४ ॥ अलंप्रव्रजितेनेह भद्रे शृणुहितंवचः । इतोगच्छस्वभद्रंते पितुरेवनिवेशनम् ॥ ५ ॥ प्रतिपत्स्यतिराजा स पितातेयदनन्तरम् । तत्रवत्स्यसि कल्याणिसुखं सर्वगुणान्विता ॥ ६ ॥ नचतेन्या गतिर्न्याय्या भवेत् भद्रे यथा पिता । पतिर्वापिगतिर्नार्य्याः पितावावरवर्णिनि ॥ ७ ॥

अध्याय ॥ १७६ ॥

भीष्मजी बोले कि उस कन्याके वैसे वचन सुन उसके विषय में चिन्तना करते वे तपस्वी लोग आपसमें कहने लगे कि इसके लिये हमलोगों को क्याकरना चाहिये । १ । किसी २ तपस्वियोंने कहा कि इसे इसके पिताके घरमें भेज आना चाहिये, किसी २ तापसों ने हमारे पास भेजनेको कहा । २ । किसी २ ने कहा कि इसे शाल्वपतिके पास सौंप आना चाहिये, किसी २ ने कहा कि शाल्वराजाने तो इसको ग्रहणही नहीं किया उनके पास अब न लेजाना चाहिये तब सबों ने फिर उसी कन्यासे पूछा कि हे भद्रे अब तपस्वी लोगोंको तेरे लिये क्या करना चाहिये, फिर सब तापसलोग जो बड़े व्रत नियम में तत्पर थे बोले कि । ४ । हे कल्याणिनि सन्यासिनी होनेसे कुछभी काम नहीं हमलोग जो कहते हैं, सुनो अब तुम सीधी अपने पिताकेही स्थानको चली जावो । ५ । जिसको तुम्हारा पिता तुम्हें देगा वहां जाय रहना व अपने सबगुणों से उसको प्रसन्न रखना । ६ । हे भद्रे स्त्रीकी गति जैसा पिता होता है वैसा और कोई नहीं होता, क्योंकि स्त्रीकी

CHAPTER CXXLVI

Bhishm continued that having heard the words of that girl, the rishis considered about her case and remarked as follows:— some said that she should be sent to her father's house, some said that she should be sent to Bhishm and some thought it prudent to send her to Shalwa, while others said that as Shalwa had rejected her it was imprudent to send her to him. Again and again they asked her what they should do for her and those who were firm on their religious vows said to her, "Your becoming a recluse is of no use; do as we say: go direct to your father's house. Your father will give you whomsoever he likes and you will please him by your virtues. A father is the best guide to a woman and no other. The husband can guide her only so long as she attends on him and obeys his

गति पति समस्थाया विपत्तेच पितागात । प्रव्रज्यादि सुदु स्रेय सुदुमार्य्यां विशेषत ॥ ८ ॥ राजपुत्र्या प्रकृत्या च कुमार्य्यास्तथ भामिनि । भद्रे दोषाहिविद्यन्ते यहुकोवरवर्णिनि ॥ ९ ॥ आश्रमे वेवसन्त्यास्तेन भवेयु पितुर्गृहे। ततस्तं वेन्नन्तक्य तापसास्तातपस्विनीम् ॥ १० ॥ त्वामिहैकाकिनीं दृष्ट्वानिर्जने गहनवने। प्रार्थयिष्यन्तिराजा नस्तस्मान्मैवमन कृथा ॥ ११ ॥ अम्बोवाच। नशक्य काशिनगर पुनर्गन्तु पितुर्गृहान् । अवज्ञाताभविष्यामि बान्धव नानसंशय ॥ १२ ॥ उषितास्मितथा बाल्ये पितुर्वेद नितापसा । नाहगमिष्येभद्र यत्तत्रयत्रपितामम। तपस्तप्तुमभीप्सामि तापसे परिरक्षिता ॥१३। यथापरेमिलके न स्यादिवमहात्यय ।

गति पति होता या पिता दाको छ। तीसरा नहीं । ७ । उसमेंभी जबतक सब भावसे सब दि करतीहुई पतिकी आज्ञाकारिणी रहती तभीतक उसकी गति पति होता है, पर विपत्कालपर पिताही गति होताहै, संन्यास धारणकरना सब को दु खदायी होता है पर कुमारी कन्याको तो विशेषता से । ८ । उसमेंभी राजपुत्रीको जो सदासे सुकुमारी रहती है, इससे हे भद्रे इस मुनियों के आश्रमपर रहने से बहुतसे दोष हैं व पिता क घर में रहने से वे दोष न होंगे क्योंकि यहां तुमको देख कदाचित् कोई मुनिलोगही मोहित होजाये वा तुम्हाराही चित्त कभी चलायमान होजाता अनर्थही है ये बातें पिताके यहा न होंगी, इस के पीछे उस तपस्विनी से और तपस्वीलोग बोले । १० । कि मको तपस्वियोंका भय तो जैसाही कैसा पर इस निर्जन गहनवनमें अकेली तुमको देख राजालोग ग्रहण करनेकी इच्छाकरेंगे इस से यहां तुम्हारा रहना किसी प्रकार योग्यनहीं । ११ । यह सुन अम्बा बोली कि हम काशिनगर में अपने पिताके घरको फिर नहीजासकीं, क्योंकि वहां सब भाईबन्धु हमारा अनादर करेंगे इस में कुछ सन्देह नहीं है । १२ । हे तपस्वियो हम पिता क घरमें बाल्यावस्था से उसप्रकार प्यारके साथ

o ders, but the father can do so at all times of trouble. Asceticism is a difficult task to all and especially to an unmarried girl and more so to a young princess who is so delicate. There are many defects in residing at a hermitage which cannot touch at your father's some muni may be enamoured of your beauty or your mind may change." After this the rishis again said 10. You may entertain no cause of misapprehension from the ascetics, but kshatriyas are sure to covet you on seeing you alone here. Your residence in this thick jungle is not therefore advisable." To this Amba replied, "I cannot return to my father's house at Kashi, for there all the kinsmen of mine will ill treat me. Having lived in such respect from my infancy at my father's house I cannot return there. I

दौर्भाग्यंतापस श्रेष्ठारतस्मात्सव्ययाम्यह तपः ॥ १४ ॥ भीष्मउवाच । इत्येवंतेषुविप्रेषु
चिन्तयस्सु यथातथम् । राजर्षिस्तद्वनं प्र सस्तपस्वी होत्रवाहन ॥ १५ ॥ ततस्ते ताप-
सा सर्वे पूजयन्तिस्मतन्नृपम् । पूजाभि स्वागताद्याभि रासनेनोदकेनच ॥ १६ ॥
तस्योपविष्टस्य सतो विश्रान्तस्योपशृण्वतः । पुनरेव कथाञ्चक्रु कन्यांप्रतिवनौकसः
॥१७। अम्बायास्तां कथांश्रुत्वा काशिराज्ञश्च भारत । राजर्षि स महातेजा वभूवोद्विग्न-
मानस ॥ १८ ॥ तां तथावादिनीं श्रुत्वादृष्ट्वाच स महातपा । राजर्षिःकृपया
विष्टो महात्मा होत्रवाहन ॥ १९ ॥ सवेपमानउत्थाय मातुस्तस्याः पितातदा ।
तां कन्यामंकमारोप्य पर्य्याश्वासयत प्रभो ॥ २० ॥ स तामपृच्छत् कार्त्स्न्येन व्यस-

रहीं अब वहां इस दशामें हम न जांयगी कि जहां हमारे पिताजी रहते हैं ।१३।
अब हम तपस्वियों सेंही रक्षितहो तपकरना चाहती हैं, कि जिसमें अब
दूसरे जन्ममें भी सुखका नाश न हो, व यह अभाग्यता भी न हो कि कोई हम
का ग्रहणही नहीं करता इससे हे तापसलोगो अब हम तपस्याही करेंगी । १४ ।
भीष्मजी दुर्य्योधन से बोले कि इस प्रकार वे महात्मा तपस्वी लोग विचारही कर
रहे थे कि महातपस्वी राजर्षि होत्रवाहनजी वहां आये । १५ । तब उन सबतप-
स्वियों ने आगत स्वागतादि पूजाओं सें व आसन जलादि देनेसे राजाकी बड़ी
पूजाकी । १६ । जब राजा बैठकर बनाय सुस्ताये तो उनके सुनतेहोतें तपस्वियों
ने उस अम्बाकी कथा नीचे से सुनाई । १७ । तब अम्बाकी कथा सुन व
काशिराजकी कथा श्रवण कर महा तेजस्वी राजर्षि होत्रवाहनजी बहुतही उद्विग्न
चित्त हुये । १८ । व उस कन्या को वैसाकहती सुन व देख महातपस्वी राजर्षि
महात्मा होत्रवाहनजी अतिकृपायुक्त हुये । १९ । व थरथराय कँपनेलगे, क्योंकि
वे महाराज उस कन्याकी माता के पिताथे इससे उठ उस कन्याको गोदमें बैठाय
समझाने बुझाने व उसके समाचार पूंछनेलगे । २० । जब सब आदिसे दु ख

wish to lead a life of asceticism among the ascetics so that I may secure happiness during the next birth and not to be so unluck as at present when no one wishes to keep me For these reasons I am resolved on performing asceticism" Bhishm said to Duryodhan that while the ascetics were thus discussing the matter, here came to the place Hotravahan the great royal sage. He was wellcomed with great respect among the rishis who offered him water and seat and when he had rested from the fatigue of the journey they gave him an account of Amba from the beginning Hotravahan was much afflicted on hearing her ill luck and the work of the king of Kashi and felt much pity on her. His body trembled, for he was the father of her mother He took her on his lap and kindly

नोत्पत्तिमादित । साचतस्मै यथावृत्त विस्तरेण न्यवेदयत् ॥ २१ ॥ सत स राजर्षिरभूद् दु खशोकसमन्वित. । कार्यञ्च प्रतिपदेनमनसा सुमहातपा ॥ २२ ॥ अब्रवीद्वेपमानश्च कन्यामार्त्ता सुदु खित । मागा पितुर्गृहं भद्रेमातुस्ते जनकोह्यहम् ॥ २३ ॥ दु खाच्छेत्स्यामह तेवैमयि वर्त्तस्वपुत्रिक । पर्य्याप्त ते मनोवत्से यदेवपरि शुष्यसि ॥ २४ ॥ गच्छ मद्वचनाद्राम जामदग्न्य तपस्विनम् । रामस्तेसुमहद्दु ख शोकञ्चेवापनेष्यति ॥ २५ ॥ हनिष्यति रणे भीष्म न करिष्यति चेद्वच । ॥ गच्छ भार्गवश्रेष्ठ कालाग्निसमतेजसम् ॥ २६ ॥ प्रतिष्ठापयिता स त्वां समे पथि महातपा. । ततस्तु सुस्वर चाष्पमुत्सृज ती पुन पुन ॥ २७ ॥ अब्रवीत् पितरमातु सा तदा होत्रवाहनम् । अभिवादयित्वा शिरसा गमिष्येतव शासनात् ॥ २८ ॥ अपि नामाद्य पश्येयमार्य्यंत लोकविश्रुतम् । कथञ्चतीव्र दु खमे नाशयिष्यति

का कारण राजाने पूछा तो उसने सब विस्तारपूर्वक अपना वृत्तान्त वर्णनकिया । २१ । वृत्तान्तसुन महाराज होत्रवाहन जीने दुःखशोक से युक्तहो जो कार्य उस समय करने के योग्यथे मनसे उनके करनेका उपाय ठीककर लिया । २२ । बनाय दु खितहो कँपतेहुये अतिपीड़ित उसी कन्यासे बोले कि हे भद्रे अब तुम अपने पिताके घरको न जावो, हम तुम्हारी माताके पिताहैं । २३ । हे पुत्रि अब हमारेही सङ्ग रहो हम तुम्हारे दुःखको काटेंगे हेवत्स बस इतनाही बहुतहुआ जो तुमने अपने सब अङ्गोंको सुखादिया । २४ । अब हमारे कहनेसे तुम जमदग्निजीके पुत्र महातपस्वी परशुरामजीके निकट जावो वे तुम्हारा सब दु ख शोक हरेंगे । २५ । यदि भीष्म परशुरामजीके वचन का निरादर करेंगे तो परशुरामजी रण में उनको मारडालेंगे इसलिये रामके पासचलो जो कालाग्निकी समान तेजामय और भृगुवंश के मणीहैं महातपस्वी राम तुमको ठीकरास्तेपर लगावेंगे । यहसुनकरवह बहुत रोती हुई अपने मातामह होत्रवाहन जीसे बोली कि मैंआपको प्रणामकरके वहां जाऊंगी जहां परशुरामजी हैं मेरेवह भाग्यहैं जो मैं उनको देखूं और उन मुनिनाथ से

solaced her 20 He questioned out from her the cause of all her troubles and she mentioned in detail all her griefs. Being much grieved and full of sorrow, Hotravahan settled in his mind what course to pursue and how to redress her wrongs and with much grief and with a shaking body, he said to her, "You need not return to your father's house, for in me you will find both your parents. Live with me and I will redress your grievances. You have suffered much child, to have dried up all the organs of your body I advise you to go to Purshuram the son of Jamadagni and he will remove all your griefs. He will destroy Bhishm in battle if the latter does not hear his proposal. Let us then go to him whose glory is like the fire of the last conflagration and the

भार्गवः । एतदिच्छाम्यहं ज्ञातुं यथा यास्यामि तत्रवै ॥ २९ ॥ होत्रवाहन उवाच । रामं द्रक्ष्यसि भद्रेत्वं जामदग्न्यं महावने । उग्रे तपसि वर्त्तन्तं सत्यसन्धं महाबलम् ॥ ३० ॥ महेन्द्रेवै गिरिश्रेष्ठे रामो नित्यमुपास्तिह । ऋषयो वेदविद्वांसो गन्धर्वाप्सरसस्तथा ॥ ३१ ॥ तत्र गच्छस्व भद्रन्ते ब्रूयाश्चैनं वचोमम । अभिवाद्य चतं मूर्ध्ना तपोवृद्धं दृढव्रतम् ॥ ३२ ॥ ब्रूयाश्चैनं पुनर्भद्रे यत्ते कार्यं मनीषितम् । मयि संकीर्त्तिते रामः सर्वं तत्ते करिष्यति ॥ ३३ ॥ मम रामः सखा वत्से प्रीतियुक्तः सुहृच्च मे । जमदग्निसुतो वीरः सर्वशस्त्रभृतांवरः ॥ ३४ ॥ एवं ब्रुवति कन्यान्तु पार्थिवे होत्रवाहने । अकृतव्रणः प्रादुरासीद्रामस्यानुचरः प्रियः ॥ ३५ ॥ ततस्ते मुनयः सर्वे समुत्तस्थुः सहस्रशः । स च राजा वयोवृद्धः सृञ्जयो होत्रवाहनः ॥ ३६ ॥

बातचीत करूं मैं आपसे यह पूछतीहूं कि क्या वह मेरे महान दुःखका नाश कर देंगे । २९ । अपनी नातिन अम्बाके वचनसुन सृञ्जयदेशके राजा होत्रवाहन बोले, हेभद्रे उग्रतपकरते, सत्यप्रतिज्ञ, महाबली परशुरामजीको महावन में तू देखेगी । ३० । वे महेन्द्राचलपर नित्य तप किया करते हैं सो अकेले वहीं नहीं उसपर वेदविद्याके विद्वान्लोग गन्धर्व अप्सरालोग भी तप करती हैं । ३१ । इससे अब वहां जाय उन तपोवृद्ध महादृढ ब्रह्मचर्यव्रतधारी परशुरामजी को शिरझुकाय प्रणाम कर हमारीओर से कहना कि । ३२ । होत्रवाहनने आपको प्रणाम कहा है फिर अपना इष्ट उनसे विधिपूर्वक निवेदन करना हमारा नाम लेनेसे परशुरामजी तेरा सब कार्य करेंगे । ३३ । क्योंकि परशुरामजी हमारे तो सखा सुहृद व मित्रहैं और जमदग्निजी के पुत्रहोनसे सब शस्त्रधारियोंमें श्रेष्ठहैं । ३४ । राजा होत्रवाहन उस कन्यासे ऐसा कहीरहेथे कि परशुरामजी के अनुचर प्रियकारी अकृतव्रण नाम मुनि वहां आये । ३५ । उनको देख वे सब सहस्रों मुनिलोग अवस्था से वृद्ध

jewel of the family of Bhrigu. He will surely bring you to the right path." At this she said with tears in her eye to her grandfather Hotravahan, "I shall go to Parashuram. I shall see father whether he will be able to remove my great grief." 29.
Having heard the words of his grand-daughter Amba, Hotravahan the king of Srinjayas said, "You will see Parashuram doing severe penances in the forest. He is ever engaged in performing asceticism on Mahendra hill in company with Gandharvas and apsaras learned in the Vedas. You must go to Parashuram the observer of severe vows and old in asceticism and say to him after obeisance. Convey him my respect and disclose to him your grievances. Parashuram will help you for my sake; for he is a friend and playmate of mine and being the son of Jamadagni he is the best of warriors." While

ततो दृष्ट्वा कृतातिथ्य मन्योन्यं ते वनौकसः । सहिता भरतश्रेष्ठ निषेदुः परिवार्य्य तम् ॥ ३७ ॥ ततस्ते कथयामासुः कथास्तास्ता मनोरमाः । धन्यां दिव्याश्च राजेन्द्र प्रीतिहर्षमुदा युताः ॥ ३८ ॥ ततः कथान्ते राजर्षिर्महात्मा होत्रवाहनः । रामं श्रेष्ठं महर्षीणा मपृच्छदकृतव्रणम् ॥ ३९ ॥ क्वसम्प्रति महाबाहो जामदग्न्यः प्रतापवान् । अकृतव्रणशक्यो वै द्रष्टुं वेदविदांवरः ॥ ४० ॥ अकृतव्रण उवाच । भवन्तमेवसततं रामः कीर्त्तयतिप्रभो । सृञ्जयोमेप्रियसखो राजर्षिरितिपार्थिव ॥ ४१ ॥ इहरामः प्रभातेश्वो भवितेति मतिर्मम । द्रष्टास्येनमिहायान्तं तवदर्शनकांक्षया ॥ ४२ ॥ इयञ्चकन्याराजर्षे किमर्थंवनमागता । कस्यचेयं तव च का भवतीच्छामि वेदितुम् ॥ ४३ ॥ होत्रवाहन उवाच । दौहित्रीयं ममाविभो काशिराजसुता प्रिया । ज्येष्ठा स्वयम्वरेतस्थौ भगिनीभ्यां

राजा होत्रवाहन समेत उठखड़ेहुये । १६ । फिर मुनिको देख अच्छीतरह उनका आतिथ्य सत्कारकर चारोंओरसे मुनिको घर सबतपस्वीलोग उनको आसनदे आपभी बैठे । १७ । फिर सब मुनिलोग आपसमें प्रीतियुक्तहो धन्य दिव्य मनकेहर नेवाली नाना प्रकारकी उत्तम २ कथायें कहनेलगे ।३८। जबसबकथाकह सुनचुके तो राजाहोत्रवाहनने अकृतव्रणजीसे महर्षियों में श्रेष्ठ परशुरामजीको पूछा । ३९ । कि हे महाबाहु अकृतव्रण प्रतापवान् भगवान परशुरामजी आजकाल कहां विराजमानहैं भला हमलोगोंसे मुलाकात होसक्ती है: । ४० । यहसुन अकृतव्रणमुनि बोले कि हेराजन् परशुरामजी निरन्तर आपकी बातें कियाकरतेहैं कि संजयवशी राजार्षि होत्रवाहन हमारे बड़ेप्यारे सखाहैं । ४१ । हम जानते हैं कि कल प्रातःकाल परशुरामजी आपके देखनेकी इच्छासे यहां आवेंगे इससे यहीं आप उनको देखोगे । ४२ । हे राजर्षि सत्तम, यह कन्या किसलिये वनमें आईहै और किसकीहै आपसे क्या सम्बन्ध रखतीहै यह हम आपसे जाननाचाहते हैं ।४३। तब राजा होत्रवाहन बोले कि, हे मुनिराज, यह हमारी दौहित्रीहै व काशिराजकी ज्येष्ठ कन्याहै इसके दो

he was thus speaking to the girl, Akritvran the muni and faithful follower of Parashuram came there. All the ascetics together with king Hotravahan stood up on seeing him and after seating him with great respect sat round him on their respective seats. They began to tell charming myths among themselves and when their talk was over, Hotravahan asked of Akritvran about Parashuram the best of Maharshis. 40. "Where is Parashuram of great glory now a days?" said Hotravahan. "He is always talking of you Hotravahan and says that you are his intimate friend. I think he will himself come here early tomorrow to see you and you will see him at this very place. I wish to know why this girl has come here in the forest, whose daughter she is and what connection she

सहानघ ॥ ४४ ॥ इयमम्बेति विख्याता ज्येष्ठा काशिपते: सुता । अम्बिकाम्बालिके कन्ये कनीयस्यौ तपोधन ॥ ४५ ॥ समेतंपार्थिवं क्षत्रं काशिपुर्यां ततोभवत् । कन्यानिमित्तं विप्रर्षे तत्रासीदुत्सवो महान् ॥ ४६ ॥ ततः किल महावीर्यो भीष्मः शान्तनवो नृपान् । अधिक्षिप्य महातेजास्तिस्रः कन्या जहार ताः ॥ ४७ ॥ निर्जित्य पृथिवीपालानथ भीष्मो गजाह्वयम् । आजगाम विशुद्धात्मा कन्याभिः सह भारत ॥४८॥ सत्यवत्यै निवेद्याथ विवाहं समनन्तरम् । भ्रातुर्विचित्रवीर्यस्य समाज्ञापयतप्रभुः ॥४९॥ तन्तु वैवाहिकं दृष्ट्वा कन्येयं समुपार्जितम् । अब्रवीत्तत्र गांगेयं मन्त्रिमध्ये द्विजर्षभ ५० मया शाल्वपतिर्वीरो मनसाभिवृतः पतिः । नमामर्हसिधर्मज्ञ दातुं भ्रात्रेऽन्यमानसाम्

---

भगिनियां औरहैं उन सहित यह स्वयम्बरमें स्थितहुई ।४४। इसज्येष्ठ काशिराजकी कन्याका अम्बा नाम है इससे छोटी जो दोनों एकका अम्बिका दूसरीका अम्बालिका नाम है । ४५ । इन सब कन्याओं के लिये काशीपुरी में भरतखण्डके सब क्षत्रियलोग इकट्ठे हुये इससे वहां एक बड़ाभारी धूमधामी उत्सव हुआ । ४६ । तब बड़े प्रसिद्ध शान्तनुजी के पुत्र महावीर्य भीष्मजीने वहां जाय सब राजाओं का महातिरस्कार कर उन महातेजस्वीने तीनों कन्याओं को हरलिया । ४७ । इस प्रकार सब राजाओं को जीत विशुद्धात्मा भीष्मजी उन कन्याओं को अपने सङ्गके हस्तिनापुरको आये । ४८ । वहां अपनी माता सत्यवती से सब वृत्तान्त कह इन कन्याओं को उनको सौंप अपने भाई विचित्रवीर्य का विवाह इन कन्याओं के सङ्ग कराने के लिये वैवाहिक नेगचार करानेलगे । ४९ । वह मङ्गल कौतुक बन्धन उबटन आदि लगाना देख यह कन्या मन्त्रियों के बीचमें बैठे भीष्मजी से यह वचन बोली कि । ५० । हे धर्मज्ञ हमने अपने मन से शाल्वराजाको अपनापति अङ्गीकार कियाहै इससे अन्य पुरुषमें मन लगाई हुई हमको अपने भाईको देनेके

---

has with you," said Akritvran. "She is my grand-daughter," replied Hotravahan, "and the eldest daughter of the King of Kashi. She has two more sisters and with them she appeared in the Swayamvara. Her name is Amba; her younger sister is known as Ambika and the youngest is Ambalika. All the Kshatryas of Bharatvarsh ( upper India ) came to Kashi for their sake. There was a great gathering and festivety held there. Bhishm the great warrior, son of famous King Shantanu, defeated all the Kings and seized the three princesses. Having defeated the kings he returned with the princesses to Hastnapur. Having told his stepmother all that had happened he entrusted them to her and began to make preparations for their wedding with his brother, Vichitraviryaa.

॥ ५१ ॥ तच्छुत्वावचनम्भीष्म सम्मन्त्र्यसहमन्त्रिभि । निश्चित्य विससर्जेमां सत्यवत्या मते स्थित ॥ ५२ ॥ अनुज्ञाता तु भीष्मेण शाल्व सौभपतिं तत । कन्येयंमुदतात्र कालेवचनमब्रवीत् ॥ ५३ ॥ विसर्जितास्मिभीष्मेण धर्मंमांप्रतिपादय । मनसाभिवृत एवं मयात्व पार्थिवर्षभ ॥ ५४ ॥ प्रत्याचख्यौ च शाल्वोस्याश्चारि त्रस्याभिशङ्कित । सेयंतपोवन प्राप्ता तापस्येभिरता भृशम् ॥ ५५ ॥ मयौ च प्रत्यभिज्ञाता वंशस्य परिकीर्त्तनात् । अस्यदु खस्य चोतांसि भीष्ममेवह मन्यते ॥ ५६ ॥ अम्बोवाच । भगवन्नेवमेवेह यथाह पृथिवीपति । शरीरकर्त्ता मातुर्मे सृञ्जयो होत्रवाहन ॥ ५७ ॥ नह्युत्सहे स्वनगरं प्रतियातु तपोधन । अपमानभयाच्चैव व्रीडयाच महामुने ॥ ५८ ॥

---

योग्य आप नहीं हैं । ५१ । इसके वचन सुन अपने मन्त्रियों से सम्मतले सत्यवती का भी मत ले उन्होंने इस कन्याको कहदिया कि अच्छा,जावो । ५२ । तब भीष्म की आज्ञा पाय यह कन्या आनन्दितहो सौभपति शाल्वराजके समीप जाय समय पर बोली । ५३ । हे महाराज भीष्मपितामहने हमको छोडदिया,अब आप हमारे धर्मको सिद्धकरें क्योंकि हमने प्रथम अपने मनमें आपही को पति बनाने की प्रतिज्ञा की थी । ५४ । इसके वचन सुन इसे परपुरुषरता होनेकीशङ्कासे शाल्वराजने अङ्गीकार न किया, तब तपस्या करनेके विचार से यह तपोवनको चली आई । ५५ । यहां जब इसने अपना वंश बताया तो हमने भी जाना कि हमारी कन्या की कन्या है, इसके दुःखके कारण हमारी जान भीष्मही हैं । ५६ । यह सुन अम्बा बोली कि हे भगवन् यह ऐसाही है जैसा कि हमारी माताके पिता संजयवंशी महाराज होत्रवाहनजीने कहाहै । ५७ । अब हे मुनिराज अपमान के भयसे व लज्जाके मारे अपने नगरको हम नहीं जासक्तीं । ५८ । इससे हे द्विजसत्तम,

52 While those preparations and rites were in progress this girl told Bhishm in the midst of his ministers that she loved Shalwa and therefore he ought not give her to his brother At this Bhishm, with the advice of his ministers gave her permission to go away Accordingly She went to the court of Shalwa the king of Saubh and said to her, "Bhishm has allowed me to come to you, king, as I had set my mind on marrying you" But Shalwa had his suspicions about her virginity and would not accept her for his wife So she came to the forest to perform asceticism and when she disclosed her lineage in my presence, I know her to be my daughter's daughter I think Bhishm is the root of all her misfortune" On hearing this, Amba said, "My grandfather is right. I cannot return home for the fear of disgrace and for shame

यत्तु मां भगवान्रामो वक्ष्यति द्विजसत्तम । तन्मे कार्य्यतमं कार्य्यमिति मे भगवन्मतिः ॥३०॥

इति श्री महाभारते उद्योगपर्वणि अम्बोपाख्यानपर्वणि होत्रवाहनाम्बा संवादे षट्सप्तत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १७६ ॥

अकृतव्रण उवाच । दुःखद्वयमिदं भद्रे कतरस्य चिकीर्षसि । प्रतिकर्त्तव्यमबले तत्त्वं वत्से वदस्व मे ॥ १ ॥ यदि सौभपतिर्भद्रे नियोक्तव्यो मतस्तव । नियोक्ष्यति महात्मा स रामस्त्वद्धितकाम्यया ॥ २ ॥ अथापगेयं भीष्मं त्वं रामेणेच्छसि धीमता । रणे विनिर्जितं द्रष्टुं कुर्य्यात्तदपि भार्गवः ॥ ३ ॥ सृञ्जयस्य वचः श्रुत्वा तव चैव शुचिस्मिते । यदत्रतेऽद्य कार्य्यं तदद्यैव विचिन्त्यताम् ॥ ४ ॥ अम्बोवाच । अपनीतास्मि भीष्मेण भगवन्नविजानता । नाभिजानाति मे भीष्मो ब्रह्मन् शाल्वगतं मनः ॥ ५ ॥ एतद्विचार्य्य मनसा भवानेव तद्विनिश्चयम् । विचिनोतु यथान्याय

अब जो भगवान महान परशुरामजी कहेंगे उसीकार्यको हम अवश्य करनेके योग्य समझेंगी। यह यही हमारी मतिमें आताहै ॥ ५९ ॥

अध्याय ॥ १७७ ॥

अम्बाके वचन सुन अकृतव्रण जी बोले कि हे भद्रे इस दुःख के कारण दो हैं उनमें तुम किसका प्रतीकार चाहतीहो उसका निश्चय कर हमसे कहो १। हे भद्रे जो तुम सौभपतिके संग अपना संयोग चाहतीहो तो महात्मा परशुरामजी तुम्हारे हितकी कामना से उस के संग तुम्हारा संयोगभी करादेंगे । २ । अथवा तुम रणमें धीमान भगवान् महान् परशुरामजी से भीष्मको पराजित देखा चाहती होतो वे यह स्त्री भृगुनाथ वहभी करसक्तेहैं । ३ । राजाहोत्रवाहन व तुम्हारे वचन सुन दोनों कार्य्य कामके इन से इनदोनों में जो तुम्हें अत्यन्त करना अंगीकारहो उसका विचार अभी करलो । ४ । अम्बा बोली कि हे भगवन भीष्मजी हमको विनाजाने अपने यहां लाये क्योंकि वे यह नहीं जानतेथे कि इसका मन शाल्व

and I have made up my mind to act upon the advice of Parashuram." 59

## CHAPTER CLXXVII

Having heard the words of Amba, Akritvarn said, "Tell me which of the two wrong doers of yours you would like to be punished. Parashuram will cause your union with the Sambh king, if you so desire, and he can defeat Bhishm too if you would see the latter overthrown by him. He will grant your request for the sake of Hotrwahan, you must therefore make up your mind before his arrival here." Bhishm when he seized me, did not know," replied Amba, "that I had set my mind on king Shalwa. Knowing this fact, you will be pleased to settle for me what would be just to do

विधानं क्रियतां तथा ॥ ६ ॥ भीष्मे वा कुरुशार्दूले शाल्वराजेथ वा पुनः । उभयोरेव वा ब्रह्मन् युक्तं यत् तत् समाचर ॥ ७ ॥ निवेदितं मया ह्येतद् दुःखमूलं यथातथम् । विधानं तत्र भगवन् कर्त्तुमर्हसि युक्तितः ॥ ८ ॥ अकृतव्रण उवाच । उपपन्नमिदं भद्रे यदेवं वरवर्णिनि । धर्मप्रतिवचो भूयः शृणु चेदं वचो मम ॥ ९ ॥ यदि त्वामापगेयो वै न नयेद्गजसाह्वयम् । शाल्वस्त्वां शिरसा भीरु गृह्णीयाद्रामचोदितः ॥ १० ॥ तेन त्वं निर्जिता भद्रे यस्मान्नीतासि भाविनि । संशयः शाल्वराजस्य तेन त्वयि सुमध्यमे ॥ ११ ॥ भीष्मः पुरुषमानी च जितकाशी तथैव च । तस्मात् प्रतिक्रिया युक्ता भीष्मे कारयितुं तव ॥ १२ ॥ अम्बोवाच । ममाप्येष सदा ब्रह्मन् हृदि कामोभिवर्त्तते । घातयेयं यदि रणे भीष्ममित्येव नित्यदा ॥ १३ ॥ भीष्मं वा शाल्वराजं वा यं वा दोषेण गच्छसि । प्रशाधि तं महाबाहो

राजामें लगाई । ५ । इससे आपही अपने मनसे इसका विनिश्चय विचारें जैसा न्यायहो वैसा विधान करें । ६ । कुरुशार्दूल भीष्मजी में व शाल्वराजा में व दोनों में जैसा उचित हो वैसा कीजिये । ७ । हमने अपने दुःखका मूल जैसा का तैसा कहदिया इसका विधान युक्तिसे आप करने के योग्य हैं । ८ । यह सुन अकृतव्रणजी बोले कि हे भद्रे जैसा चाहिये तुमने वैसाही कहा सब धर्मकी भी बातोंकी अब हमारा वचन सुनो । ९ । जो तुमको भीष्मजी हस्तिनापुरको न लेजाते तो परशुरामजीके कहने से शाल्व तुमको शिरकेवल ग्रहण करता । १० । हे भद्रे जिससे तुमको भीष्म लेगये इसीसे अब तुम हारगई और इसीसे शाल्वराजा को तुम्हारे विषयमें सन्देहहुआ । ११ । भीष्मने काशीको जीता और वे पुरुषमानी हैं इससे तुम्हारे लिये जो कुछ कियाजाय वह भीष्महीके संग कियाजाय और किसीसे कुछ प्रयोजन नहीं । १२ । यह सुन अम्बा बोली कि हे ब्रह्मन् हमारे हृदय में भी यही बात नित्य रहतीहै कि जो रणमें किसी यत्नसे भीष्मको मारपावें तो अच्छाहै । १३ । फिर यह भी नहीं कहती चाहे भीष्मको व शाल्वराजाको

in this case. Behave as you like with Shalva or Bhishm the lion among kurus." "You have spoken what was right, fortunate one," said Akritvran, "Now hear my opinion Shalw would receive you with respect, if Bhishm had not taken you to Hastnapur 10 You are defeated in your purpose on account of Bhishm who gave Shalwa cause for suspicion on you Bhishm conquered Kashi and is very vain of his power, he should be vanquished and none else." I am invariably thinking of this and I think it would be better if Bhishm were slain in battle. You may however contrive the fall of him whom you think to be the more concerned of the two in causing me this grief" Bhishm continued that they talked on the matter all day long till the night came on with pleasant

यत्कृतेहं सुदुःखिता । १४ ॥ भीष्मउवाच । एवं कथयतामेव तेषां स दिवसो गतः । रात्रिश्च भरतश्रेष्ठ सुखशीतोष्णमारुता ॥ १५ ॥ ततो रामः प्रादुरासीत् प्रज्वलन्निव तेजसा । शिष्यैः परिवृतोराजन् जटाचीरधरो मुनिः ॥ १६ ॥ धनुष्पाणि रदीनात्मा खड्गं बिभ्रत्परश्वधी । विरजा राजशार्दूल सृंजयंसोभ्ययान्नृपम् ॥१७॥ ततस्त तापसा दृष्ट्वा स च राजा महातपाः । तस्थुः प्राञ्जलयो राजन् सा च कन्या तपस्विनी ॥ १८ ॥ पूजयामासुरव्यग्रा मधुपर्केण भार्गवम् । अर्चितश्च यथान्यायं निषसाद सहैवतैः ॥ १९ ॥ तत पूर्वव्यतीतानि कथयन्तौस्मताबुभौ । आसातां जामदग्न्यश्च सृञ्जयश्चैव भारत ॥ २० ॥ तथा कथान्ते राजर्षिर्भृगुश्रेष्ठं महाबलम् । उवाच मधुरं काले राम वचनमर्थवत् ॥२१॥ रामेयं मम दौहित्री काशिराजसुताप्रभो । अस्याः शृणु यथातत्व कार्य्यं कार्य्यविशारद ॥ २२ ॥ परमं कथ्यतांश्चेति तां रामः

---

जिसको इस विषय में विशेषदर्शी समझो कि जिसके लिये इम दुःखित फिरती हैं उसीके मारने का उपाय कीजिये। १४। भीष्मजी बोले कि इसप्रकार उन सबोंकेवार्ता करते दिन बीतगया रात्रि आगई जिसमें सुखदायी शीतोष्ण पवन चलने लगा । १५ । तिसके पीछे जब फिर प्रातःकाल हुआ तो जटारखाये तपस्वियों के वस्त्र धारण किये धनुष हाथों लिये प्रसन्न चित्त खड्ग परशु हाथमें लिये स्वच्छ शरीर परशुरामजी तेजसे प्रज्वलित अपने बहुत से शिष्यों के संग राजा सृञ्जय के पास आये । १७ । तिनको देख सब तपस्वी महातपस्वी राजा व वह तपस्विनी कन्या सबकी सब हाथजोड़ उठ खड़ी हुई । १८ । मधुपर्क अर्घ्य पाद्यादि से सबोंने पूजाकी जब न्याय पूर्वक मुनिराम पूजितहुये तो फिर उनसबोंके संग बैठे । १९ । फिर परशुरामजी तथा राजा होत्रवाहन दोनोंजन पूर्वकालकी बीतीहुई बातें करनेलगे । २० । फिर जब पुरानी कथा समाप्त हुई तो राजा होत्रवाहन महा बलवान भगवान् परशुरामजी से मधुरवचन बोले । २१ । हे राम यह हमारी दौहित्री व काशिराजकी कन्याहै हे कार्य विशारद इसके कार्य का निश्चय सुनो

---

breezes and was followed by morning when Parashuram with long locks, bow and arrows, dagger and battle axe, attended by many disciples, came there in great glory to see king Srinjaya. All the ascetics with the king and the princess in the garb of an ascetic stood up with clasped hands and worshipped him with an offering of *madhupark* ( a mixture of honey and other articles ) and water to wash his feet. The great muni, after receiving their homage, sat among them and began to talk of former days with Hotravahan. 20. When their talk of old days was over, Hotravahan said to him in gentle words, " This is my grand child and the daughter of the king

प्रत्यभाषत । ततः साऽभ्यवदद्रामं ज्वलन्तमिव पावकम् ॥ २३ ॥ ततोऽभिवाद्य चरणौ रामस्य शिरसो शुभौ । स्पृष्ट्वा पद्मदलाभाभ्यां पाणिभ्यामग्रतः स्थिता ॥ २४ ॥ रुरोद सा शोकवती बाष्पव्याकुललोचना । प्रपेदे शरणञ्चैव शरण्यं भृगुनन्दनम् २५ राम उवाच । यथासि सृञ्जयस्यास्य तथा मे त्वं नृपात्मजे । ब्रूहि यत्ते मनोदुःखं करिष्ये वचनं तव ॥ २६ ॥ अम्बोवाच । भगवन्शरणं त्वाद्यप्रपन्नास्मि महाव्रतम् । शोकपङ्कार्णवान्मग्नां घोरादुद्धर मां विभो ॥ २७ ॥ भीष्म उवाच । तस्याश्च दृष्ट्वा रूपञ्च वपुश्चाभिनवं पुनः । सौकुमार्यं परञ्चैव रामश्चिन्तापरोऽभवत् ॥ २८ ॥ किमियं वक्ष्यतीत्येवं विममर्श भृगूद्वहः । इति दध्यौ चिरं रामः कृपयाभिपरिप्लुतः ॥ २९ ॥ कथ्यतामिति सा भूयो रामेणोक्ता शुचिस्मिता । सर्वमेव यथातत्त्वं कथ-

---

। २२ । रामजीने कहा कि अच्छा तुम अपना कार्य कहो, तब अग्नि समान प्रकाशित रामजीसे अम्बा बोली । २३ । बोलने के समय रामजीके शुभचरणारविन्द अपने करकमलों से पकड आगे बैठ शोकयुक्त नेत्रोंसे आंसुओं की धारा छोडती रोदनकर कहनेलगी कि हे भृगुनाथ मैं आपकी शरणमें हूं । २५ । यह सुन परशुरामजी बोले कि हे नृपकन्या जैसी तू इन राजासृञ्जय की दौहित्री है वैसीही हमारीभी है इससे तेरे मनको जो दुःखहो हम से कह हम तेरा वचन करेंगे। २६ । यहसुन अम्बा बोली, हे भगवन् मैं महाव्रत आपके शरणमें प्राप्तहू इससे इस शोक कर्दम सागर से मेरा उद्धार कीजिये । २७ । भीष्मजी बोले कि उसका रूप शरीर नवीन अवस्था सुकुमारता देख परशुरामजी बड़ी शंकाको प्राप्तहुये कि । २८ । यह क्या कहेगी इसके विचारने के लिये बडी देर तक ध्यान किया फिर कृपायुक्त हो । २९ । कहा जो कहनाहो कहती क्यों नहीं जब रामजी ने ऐसा कहा तो कुछ

---

of Kashi, hear the story of her grief, wise man" At this Ram' asked her to speak out her business which she said to Ram who was glorious like fire. She held the sacred feet of Ram' in both her lotus like hands and shedding tears of grief from her eyes she said, "I seek your refuge, prince of Bhrigus." To this Parashuram replied, "You are my grandchild as well as of king Srinjay. I shall remove your griefs, if you will disclose them to me." Thereupon Amba said, "I seek your protection, observer of great vows; save me from falling into the ocean of grief." Bhishm continued that on seeing her youthfulness and beauty Parashuram wondered what she would say. He thought a great deal on the matter; but, at last, he felt pity on her and said, "Why do you not say your say?" She then told him

यामास भार्गवे ॥ ३० ॥ तच्छ्रुत्वा जामदग्न्यस्तु राजपुत्र्यावचस्तदा। उवाचतां वरारोहां निश्चित्यार्थविनिश्चयम् ॥ ३१ ॥ राम उवाच । प्रेषयिष्यामि भीष्मायकुरुश्रेष्ठाय भाविनि । करिष्यति वचो मह्यं श्रुत्वा च स नराधिपः ॥ ३२ ॥ नचेत् करिष्यति वचो मयोक्तं जाह्नवीसुतः। धक्ष्याम्यहंरणे भद्रे सामात्यं शस्त्रतेजसा॥३३॥ अथवाते मतिस्तत्र राजपुत्रि निवर्त्तते । यावच्छाल्वपतिं वीर योजयाम्यत्रकर्मणि ॥ ३४ ॥ अम्बोवाच। विसर्जितं हं भीष्मेण श्रुत्वैव भृगुनन्दन। शाल्वराजगतंभावं मम पूर्वं मनीषितम् ॥ ३५ ॥ सौभराजमुपेत्याहमवोचं दुर्वचं वचः। नचमां प्रत्यगृह्णात् स चारित्र्यपरिशङ्कित ॥ ३६ ॥ एतत् सर्वं विनिश्चित्य स्वबुद्ध्याभृगुनन्दन। यदत्रौपयिकं कार्यं तच्चिन्तयितुमर्हसि ॥ ३७ ॥ ममतुव्यसनस्यास्य भीष्मो मूलं महाव्रतः । येनाहंवशमानीता समुत्क्षिप्यबलात् तदा ॥ ३८ ॥ भीष्मजहि

---

हँसकर सब अपना वृत्तान्त आद्योपान्त उसने कहा। ३०। तब उस राजकन्या का वचन सुन परशुरामजी अपने मनमें उसका निश्चयकर उससे बोले। ३१। कि हे राजकन्ये यदि ऐसाहै कुरुश्रेष्ठ भीष्मके समीप तुझे हम भेज देंगे, वे हमारा वचन सुन अंगीकार करेंगे। ३२। जो कदाचित् गंगासुत हमारा वचन न करेंगे तो हम अपने अस्त्र के तेजसे मन्त्रादि सहित भीष्मको भस्मकरदेंगे। ३३। अथवा तेराचित्त वहां रहनेको नहो तो फिर हम शाल्वराजहीको इसकर्ममें नियुक्तकरें।३४। यह सुन फिर अम्बा बोली कि हे भृगुनन्दन, भीष्मने तो जैसेही जाना कि इसका मन प्रथम से शाल्वराज में लगाहै वैसेही हमको त्याग करदिया। ३५। तब हमनेजाय शाल्वराज से बहुत प्रकार से कहा परन्तु परपुरुषरता होने की शंका से उन्होंने हमें न ग्रहणकिया। ३६। अब हे भृगुनन्दन यहसब आप अपनी बुद्धिसे निश्चयकर जो करनेके योग्य समझे वही करें। ३७। परन्तु मेरे इस दुःखके मूल महाव्रतधारी भीष्मही हैं क्योंकि उन्हों ने बलसे सब राजाओं को जीत मुझको अपनी

---

of all her griefs with a smiling face. 30. Parashuram pondered on her words for some time and then said, "If this is so I shall send you to Bhishm and he will act upon my word, and if he dares to disobey me, I shall burn him down with the fire of my weapons. But if you do not want to live there I shall make Shalwa do the work." On hearing those words Amba said, "Bhishm released me as soon as he knew that I had set my mind on king Shalwa. I went forthwith to Shalwa, but my mission was unsuccessful and he did not keep me as he suspected me of intercourse with another person. Think of all this, joy of Bhrigus, and do as you think proper. But the cause of all my misfortunes is Bhishm of severe vows, for he conquered

महाबाहो यत्कृते दुःखमीदृशम् । प्राप्ताहं भृगुशार्दूल चराम्यप्रियमुत्तमम् ॥ ३९ ॥ सहि लुब्धश्च नीचश्च जितकाशी च भार्गव । तस्मात् प्रतिक्रियां कर्त्तुं युक्तास्मै त्वयानघ ॥ ४० ॥ एषमे क्रियमाणाया भारतेन तदाविभो । अभवद्धृदि संकल्पो घातयेयं महाव्रतम् ॥ ४१ ॥ तस्मात् कामं ममाद्येमं रामसम्पादयानघ । जहि भीष्मं महाबाहो यथावृत्रं पुरन्दरः ॥ ४२ ॥

इति श्री महाभारते उद्योगपर्वणि अम्बोपाख्यानपर्वणि रामाम्बा संवादे सप्तसप्तत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १७७ ॥

भीष्म उवाच । एवमुक्तस्तदा रामो जहि भीष्ममिति प्रभो । उवाच तां रुदतीं कन्यां चोदयन्तीं पुनःपुनः ॥ १ ॥ काश्ये न कामं गृह्णामि शस्त्रं वै वरवर्णिनि । ऋते ब्रह्म विदांहेतो. किमन्यत् करवाणिते ॥ २ ॥ वाचा भीष्मश्चशाल्वश्च समरांति

---

बशमें करलियाथा । ३८ । इससे भीष्म कोही मारिये जिनके कारण मुझको दुःख हुआहै और मैं दुःख से व्याकुल फिररही हूं । ३९ । हे भृगुनाथ उस नीच लोभी भीष्म ने काशीको जीतकर मुझको दुःख दिया इससे उसीको मारिये । ४० । भीष्म के कार्य से ही मुझको क्लेश हुआ है इसी लिये मैंने अपने मनमें यह संकल्प किया है कि यह मारा जावे । ४१ । हे भृगुवर मेरा यह कार्य सिद्ध कीजिये और भीष्म को समर में इस प्रकार मारिये जैसे इन्द्र ने वृत्रासुर को मारा था ॥ ४२ ॥

अध्याय ॥ १७८ ॥

भीष्मजी बोले कि भीष्मको मारो ऐसा बार २ कहती रोती प्रेरणा करतीहुई उस कन्यासे परशुरामजी बोले कि । १ । हे कन्ये, ब्राह्मण के हेतु बिना अब हम शस्त्र ग्रहणही नहीं करते इससे और जो कुछ कामहो कहदो कियाजावे ।२। वचनसे

---

all the kings and seized me by force. Destroy Bhishm the cause of my grief and wanderings. Bhishm the mean and avaricious conquered Kashi and gave me grief. Be pleased to kill him. 40. Bhishm has caused me grief and I have therefore resolved to get him killed. Do me this favour, best of Bhrigus; kill Bhishm in battle as Indra killed Vritrasur." 42.

CHAPTER CLXXVIII

Bhishm continued: "The girl instigated Parashuram again and again to kill me and the latter thus replied to her bewailings. "I shall no longer take up arms except for the cause of Brahmans; but I am ready to do any other thing you like. Both Bhishm and

वशानुगौ । भविष्यते नवद्यांगि तत् करिष्यामि मा शुचः ॥ ३ ॥ ननु शस्त्रं ग्रहीष्यामि कथञ्चिदपि भाविनि । ऋते नियोगाद्विप्राणा मेषमे समय. कृतः ॥ ४ ॥ अम्बोवाच ॥ मम दुःखं भगवता व्यपनेयं यतस्ततः । तच्च भीष्मप्रसूतं मे तं जहीश्वर मा चिरम् ॥५॥ रामउवाच ॥ काशिकन्ये पुनर्ब्रूहि भीष्मस्ते चरणावुभौ । शिरसा वन्दनार्होऽपि ग्रहीष्यति गिरा मम ॥ ६ ॥ अम्बोवाच ॥ जहि भीष्मं रणे राम गर्जन्तमसुरं यथा । समाहूतो रणे राम मम चेदिच्छसि प्रियम् । प्रतिश्रुतञ्चयदपि तत् सत्यं कर्त्तु मर्हसि ॥ ७ ॥ भीष्म उवाच ॥ तयोः संवदतो रेवं राजन्रामाम्बयोस्तदा । ऋषिः परमधर्मात्मा इदं वचन मब्रवीत् ॥ ८ ॥ शरणागतां महाबाहो कन्यां न त्यक्तु मर्हसि । यदि भीष्मो रणे

भीष्म शाल्व दोनों हमारे वशमें हैं, इससे हम तेरा काम करादेंगे तू कुछ सोच न कर । ३ । परन्तु अब हम शस्त्र किसी भी तरह से न ग्रहणकरैंगे क्योंकि हमने प्रतिज्ञा करली है कि ब्राह्मणके कार्य को छोड़ और किसी के लिये हम अब कभी अस्त्र न गहेंगे । ४ । अम्बा फिर बोली कि हे भगवन जैसे बने मेरा दुःख अवश्य आपको मिटाना चाहिये, पर हमारे दुःखकी• उत्पत्ति के कारण भीष्मही हैं इससे हे समर्थ अब भीष्मको मारही डालिये विलम्ब न कीजिये । ५ । परशुरामजी बोले कि, हे काशिकन्ये फिर विचारकर कह यद्यपि भीष्म तेरे शिरसे वन्दना करनेके योग्यहैं तोभी हमारे कहने से वे तेरे चरणोंपर गिरेंगे । ६ । अम्बा बोली कि हे राम हाथीके समान रणमें गर्भत भीष्मको मारही डालिये जो हमारा प्रियकरना आप चाहतेहों तो जैसेही भीष्म युद्धके लिये आपको स्पर्द्धा सहित बुलावें मारडालिये आपने प्रतिज्ञाभी की है जो भीष्म हमारा वचन न करेंगे तो हम रणमें मारडालेंगे वह अपनावचन कीजिये । ७ । भीष्मजी दुर्योधन से बोले कि हे राजन परशुराम अम्बा दोनों ऐसा बतलारहे थे कि परम धर्मात्मा अकृतव्रणजी बोले । ८ । हे महाबाहु राम शरणागत इस कन्याको

Shalwa will do my bidding and you need not be anxious for the fulfilment of your desires. But I shall not take up arms as I have made a vow to the effect that I shall never fight except for the cause of Brahmans." At this Amba said again, "Remove my grief as best you can. The cause of all my misery is Bhishm. Kill him without delay." To this Parashuram replied. "Think again before you say so princess of Kashi; for Bhishm, although he is worthy of respect from you, will fall at your feet by my order." But Amba continued to say. "Kill Bhishm who roars like an elephant at the time of battle, if you care to please me. Kill him as soon as he boastfully challenges you to fight. You have promised to the effect that you would kill him, if he does not mind

राम समाहूतस्त्वयामृधे ॥ ९ ॥ निर्जिते स्मीति वा ब्रूयात् कुर्याद्वा वचनं तव । कृतमस्या भवेत् कार्यं कन्यया भृगुनन्दन ॥ १० ॥ वाक्यं सत्यञ्च ते वीर भविष्यति कृतं विभो । इयचापि प्रतिज्ञाते तदाराम महामुने ॥ ११ ॥ जित्वा वै क्षत्रियान् सर्वान् ब्राह्मणेषु प्रतिश्रुता । ब्राह्मण क्षत्रियो वैश्यः शूद्रश्चैव रणे यदि ॥ १२ ॥ ब्रह्म द्विड्भविता तं वै हनिष्यामीति भार्गव । शरणार्थं प्रपन्नानां भीतानांशरणार्थिनाम् ॥ १३ ॥ नशक्ष्यामि परित्याग कर्त्तुं जीवन् कथञ्चन । यश्चकृत्स्नं रणे क्षत्र विजेष्यति समागतम् ॥ १४ ॥ दीप्तात्मामहं तञ्च हनिष्यामीति भार्गव । स एवं विजयी राम भीष्मः कुरुकुलोद्वहः । तेन युध्यस्व सग्रामे समेत्य भृगुनन्दन ॥ १५ ॥ राम उवाच ॥ स्मराम्यहं पूर्वकृतां प्रति

---

परित्याग करने योग्य आप नहीं हैं अर ऐसा कीजिये कि जो समरकरने के लिये बुलानेपर या तो भीष्म यह कहदें कि हम आपसे हारगये वा आपके वचन करेंगे तो हे भृगुनन्दन इस कन्याका कार्य सिद्धहोजाय । १० । और आपका वचनभी सत्यहोजाय, और तुम्हारी एक यहभी तो प्रतिज्ञाहै । ११ । जोकि सब क्षत्रियों को जीत आपने ब्राह्मणों के सामने रणमें प्रतिज्ञाकी थी, कि ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र चाहे कोहो पर समरमें हमारे सामने आवे तो हम उसको अवश्य मारडालें, परन्तु शरणके अर्थ पैरोंपर गिरतेहुये शरणार्थियोंको हम परित्याग न करसकेंगे जबतक कि हमारा जीवन रहेगा, व जो पुरुष सबक्षत्रियोंको रणमें जीतलगा, उस तेजस्वी पुरुषको हम मारडालेंगे, फिर भीष्मभीतो इसी प्रकारकेविजयीहैं कि रणमें सबक्षत्रियोंको जीतलियाहै इससे हेभृगुनन्दन अब उस के पास जाय युद्धकीजिये ।१५। यहसुन परशुरामफिर बोले हेऋषिसत्तम हम उस

---

your word." Bhishm said to Duryodhan that while Parashuram and Amba were thus talking together, Akritvran the virtuous thus spoke out, saying, "You should not forsake, Ram, this girl who has sought your refuge. Do so contrive the matter that Bhishm be either defeated by you or forced to do your bidding. She will thus be successful in her enterprise. 10. Your word too will thus be true: once when you had conquered all the kashtryas, you made a vow in the presence of Brahmans, in the field of battle, that whoso ever of the Brahmans, kshatriyas, Vaishyas or Shudras came before you in the field of battle would be slain by you; that you would never forsake a refugee as long as you lived and that you would kill the man who defeated all the kshatryas. Now Bhishm is such a conqueror, he has conquered all the kshatriyas in battle and therefore

क्षात्रपि सत्तम । तथैवच करिष्यामि यथा स न्नैव लप्स्यते ॥ १६ ॥ कार्य्ये मेतन्महद्
ब्रह्मन् काशिकन्यामनोगतम् । गमिष्यामि स्वयं तत्र कन्यामादाय यत्रस. ॥ १७ ॥ यदि
भीष्मो रणश्लाघो न करिष्यति मे वचः । हनिष्याम्येन मुद्रिक मिति मे निश्चितामति.
॥ १८ ॥ नहि बाणा मयोत् सृष्टाः सज्जन्तीह शरीरिणाम् । कायेषु विदितं तुभ्यं पुरा
क्षत्रियसगरे ॥ १९ ॥ एवमुक्त्वा ततो रामः सह तैर्ब्रह्मवादिभि । प्रयाणाय मतिं कृत्वा
समुत्तस्थौ महातपाः ॥ २० ॥ ततस्ते तामुषित्वातु रजनीं तत्र तापसाः । हुताग्नयोजप्त
जप्याः प्रतस्थुर्मज्जिघासया ॥२१॥ अभ्यगच्छत्ततो रामः सहतैर्ब्रह्मवादिभि । कुरुक्षेत्रं
महाराज कन्यया सह भारत ॥ २२ ॥ न्यविशन्ततत सर्वे परिगृह्य सरस्वतीम् । तपसा
स्ते महात्मानो भृगुश्रेष्ठपुरस्कृताः ॥ २३ ॥

इति श्री महाभारते उद्योगपर्वणि अम्बोपाख्यानपर्वणि. रामकुरुक्षेत्रयात्रा
अष्टसप्तत्यधिकशततमोऽध्याय. ॥ १७८ ॥

---

प्रतिज्ञाका स्मरण करतेहैं परन्तु जहांतक समझाने से कार्य चल तो बहुत अच्छाहै
। १६ । हेब्रह्मन यह काशीके राजाकी कन्याके मनकी बात बहुत कठिनहै इस से
कन्याको ले जहां भीष्महोंगे वहां हम जायेंगे १७ यदि भीष्मने वचन नमानेंगे
तो निश्चय मैं रणों में उनको मारडालूंगा । १८ । मेरेफेंकहुए बाणकिसी शरीर में
लगाकर प्राण नहीं रहसक्ते तु । मेरेबलको जानतेहो । १९ । यह विचार करके
सब ऋषियों सहित बुद्धिमान परशुराम जानेकेलिये खडेहुए । २० । उस रात्रिको
ऋषियों सहित अग्रों मेरेमारनेके लिये आहुती दी और मंत्र जपे और सब ब्रह्मन्
चारी काशिराजकी कन्याका साथ लिये युद्ध करने के लिये कुरुक्षेत्रगये और
परशुराम आदि सब तपस्वी सरस्वती के किनारे आसनों पर बैठे । २१ ।

---

you must fight him." "I remember that vow of mine," said Parashuram, "but I would try remonstrance first The girl desires an impossible thing, I shall therefore take her myself to Bhishm and shall kill him, if he does not mind my words. Life cannot last when my arrows pierce a body, you know my strength." Having thus resolved, wise Parashuram was ready to depart in company with all the rishis and during all that night they poured libations to fire and chanted hymns prepatory to kill me. All the Brahmcharis went with the princess of Kashi to fight at Kurukshetra, and Parashuram with other ascetics sat at the bank of the Saraswati." 23



भीष्म उवाच । ततस्तृतीये दिवसे सन्देशा व्यवस्थित । कुरु प्रियं स मे राजन् प्राप्तोस्मीति महाव्रत ॥ १ ॥ तमागतमहं श्रुत्वा विषयान्त महाबलम् । अभ्यगच्छं जवेनाशु प्रीत्या तेजोनिधिं प्रभुम् ॥ २ ॥ गां पुरस्कृत्य राजेन्द्र ब्राह्मणैः परिवारितः । ऋत्विग्भिर्देवकल्पैश्च तथैव च पुरोहितैः ॥ ३ ॥ स मामभिगतं दृष्ट्वा जामदग्न्यः प्रतापवान् । प्रतिजग्राह तां पूजां वचनञ्चेदमब्रवीत् ॥ ४ ॥ राम उवाच । भीष्म कां बुद्धिमास्थाय काशिराजसुता तदा । अकामेन त्वयानीता पुनश्चैव विसर्जिता ॥ ५ ॥ विभ्रंशिता त्वयाहीयं धर्मावाप्तेर्यशस्विनी । परामृष्टां त्वयाहीमां को हि गन्तुमिहार्हति ॥६॥ प्रत्याख्याता हि शाल्वेन त्वयानीतेति भारत । तस्मादिमां मन्नियोगात् प्रतिगृह्णीष्व भारत ॥ ७ ॥ स्वधर्मं पुरुषव्याघ्र राजपुत्री

---

अध्याय ॥ १७९ ॥

भीष्मजी बोले कि तीसरे दिन वहां से हमारे नगर के समीप आय हमको सन्देश भेजा कि हम तुम्हारेयहां आये हैं हमारा मिलकरो । १ । हमने जैसेही सुना कि हमारे नगर के समीप तेजोनिधि महाबलवाले परशुरामजी आये हैं प्रीति पूर्वक अतिवेगसे उनके समीपको चलेगये । आगे एकगाय कर ब्राह्मणों से सब के औरभी ऋत्विक पुरोहित आदि सहित जापहुंचे । ३ । तब प्रतापी जामदग्न्य जी हमको आया देख बडी प्रसन्नता से पूजा ग्रहणकर हम से यह वचन बोले कि । ४ । हे भीष्म। तुमने किस विचार से बिना इच्छाकीहुई काशिराज की कन्या को आने यहां लाय फिर परित्यागकिया । ५ । तुमने इसको धर्म से भ्रष्ट कर दिया यह यशस्विनी बिचारी बैठीहै और तुम्हारी स्पर्श कीहुई इसको कौन ग्रहणकर सक्ताहै ॥ ६ ॥ तुम्हारे के लाने के कारण शाल्वने भी इसको ग्रहण न किया इससे अब हमारे कहने से इसको तुम ग्रहणकरो । ७ । हे पुरुषव्याघ्र जिस में

---

CHAPTER CLXXV

Bhishm continued On the third day they came near our town and sent me word As soon as I heard that valliant Parashuram of great glory was in your vicinity, I made haste to go to him with the love that I have towards him Preceded by a cow and accompanied by Brahmans, ritwiks and priests, I arrived there. Valliant Jamadagnya recieved us very kindly and accepted our homage with pleasure. He then said to me, "Bhishm, how was it that you seized the unwilling princess of Kashi and then cast her away? You caused the loss of her virtue and here she is sitting distressed because no one would accept for a wife the woman touched by you Even Shalwa has refused to marry her and therefore you must accept her by my order You must restore her to her former

त्यमतिविषम्। न युक्तस्त्ववमानो यं राज्ञां कर्त्तुं त्वयानघ ॥ ८ ॥ ततस्तं वै विमनसमुदी क्ष्याहमधातुवम्। नाहमेनां पुनर्दद्यां ब्रह्मन् भ्रात्रे कथञ्चन ॥ ९ ॥ शाल्वस्याहमिति प्राह पुरा मामिव भार्गव। मया चैवाभ्यनुज्ञाता गतेयं नगरं प्रति ॥ १० ॥ न भयान्नाप्य नुक्रोशान्नार्थलोभान्न काम्यया। क्षात्रं धर्ममहं जह्यामिति मे व्रतमाहितम् ॥ ११ ॥ अथ माममवीद्रामः क्रोधपर्य्याकुलेक्षणः। न करिष्यसि चेदेतद्वाक्यं मे नरपुङ्गव ॥ १२ ॥ हनिष्यामि सहामात्यं त्वामद्येति पुनः पुनः। संरम्भादब्रवीद्रामः क्रोधपर्य्याकुलेक्षणः ॥ १३ ॥ तमहं गीर्भिरिष्टाभिः पुनः पुनररिन्दम। अयाचं भृगुशार्दूलं नचैव प्रशशाम सः ॥ १४ ॥ प्रणम्य तमहं मूर्ध्ना भूयो ब्राह्मणसत्तम।

---

यह राजपुत्री अपना धर्मपाति है राजन् तुमको इसका अपमान करना योग्य नहीं है। ८। फिर परशुरामजी को क्रोधयुक्त उदास देख हमने उन से कहा कि हम अब इसे अपने भाई को फिर किसीप्रकार से भी न देंगे। ९। क्योंकि इसने हमसे अपने मुख से कहाथा कि मैं शाल्वकी स्त्री हूं, तब हमने कहा कि अच्छा यदि तू शाल्वकी स्त्री है तो शाल्वके पास जा तब यह शाल्वराजके नगरको चलीगई। १०। और हमने यह प्रतिज्ञा करारक्खी है कि हम कभी अपना क्षत्रिय धर्म न कभी भयसे छोड़ेंगे न निन्दासे न धनके लोभसे न कामसे। ११। जब हमने ऐसा कहा तो मारेक्रोधके अरुणनेत्रकर रामजी ने हमसे कहा कि हे नरपुंगव जो हमारा यह वचन न करोगे तो। १२। अमात्यादि सहित तुमको आजही हम मारडालेंगे यह बात कईबार उन्हों ने कही मारेक्रोधके मुनिराजके नेत्र घूमनेलगे और बड़ी भयावनी मूर्त्ति उन्हों ने अपनी करली। १३। हे राजन् तब हमने बार बार बड़ी नम्रवाणी से भृगुनाथ की प्रार्थना की बहुत कुछ कहा पर वे किसीप्रकार शान्त न हुये। १४। तो फिर ब्राह्मणसत्तम उन महात्मा को प्रणामकर हमने

---

virtue and not to offer her any insult." Seeing Parashuram angry and dejected, I told him that I would not give her to my brother, for she had informed me that she would be wife to Shalwa and thereupon I had allowed her to go to the country of Shalwa and she had actually gone there. 10. I also told him that I had made a vow to the effect that I would never give up my dharm for fear, avarice, hope of gain or desire. Hearing this from me the eyes of Ram became red in anger and he said, "I shall kill you and your attendants at once if you do not obey me." He repeated this threat several times, rolled his eyes in a rage and his visage was dreadful to behold. At this I entreated him in gentle words to appease his

